षका, वा तहां आगाल प्रत्यागाल गुणश्रेणी जे हो है इत्यादि विशेषनिका, अर संक्रमणादि विशेष पाइए हैं तिनका इत्यादि अनेक वर्णन पाइए है। बहुरि संज्वलनलोभका उपशम विधानविषैं लोभ वेदकालके तीन भागनिका, अर तहां प्रथम स्थिति आदिकका वर्णनकरि सूक्ष्मकृष्टि करनेका विधान वर्णन है। तहां प्रसंग पाइ वर्ग वर्गणा स्पर्द्धकनिका कथनकरि अर कृष्टि करनेका वर्णन है। इहां बादरकृष्टि तो है ही नाही,सूक्ष्मकृष्टि हो है तिनविषैं जैसैं कर्मपरमाणु परिणमै हैं वा तहां ही जैसैं अनुभागादिक पाइए है, वा तहां अनुसमयापवर्त्तनरूप अनुभागका घात हो है इत्यादिकनिका, अर उपशमावने आदि क्रियानिका वर्णन है। बहुरि सूक्ष्मसांपरायगुणस्थानकौं प्राप्त होइ सूक्ष्मकृष्टिकौं प्राप्त जो लोभ ताके उदयकौं भोगवनेका, तहां संभवती गुणश्रेणी प्रथमस्थिति आदिका इहां उदय अनुदयरूप जैसैं कृष्टि पाइए तिनका, वा संक्रमण उपशमनादि क्रियानिका वर्णन है। बहुरि सर्वकषाय उपशमाय उपशांत कषाय हो है ताका, अर इहां संभवती गुणश्रेणी आदि क्रियानिका, अर इहां जे प्रकृति उदय हैं तिनिविषैं परिणामप्रत्यय अर भवप्रत्ययरूप विशेषका वर्णन है। ऐसैं इकईस चारित्र मोहकी प्रकृति उमशमावनेका विधानकरि उपशांत कषायतैं पडनेरूप दोयप्रकार प्रतिपातका, तहां भवक्षयनिमित्त प्रतिपाततैं देवसंबंधी असंयत गुणस्थानकौं प्राप्त हो है, तहां गुणश्रेणी वा अनुपशमन वा अंतरका पूरण करना इत्यादि जे क्रिया हो हैं तिनका वर्णन है। अद्धा क्षयनिमित्ततैं क्रमतैं पडि स्वस्थान अप्रमत्तपर्यंत आवै तहां गुणश्रेणी आदिकका, वा चढतैं जे क्रिया भई थी तिनका अनुक्रमतैं नष्ट होनेका वर्णन है। बहुरि अप्रमत्ततैं पडनेका तहां संभवती क्रियानिका अर अप्रमत्ततैं चढै तौ बहुरि श्रेणी मांडै ताका वर्णन है। ऐसैं पुरुषवेद संज्वलन क्रोधका उदयसहित जो श्रेणी मांडै ताकी अपेक्षा वर्णन है। बहुरि पुरुषवेद संज्वलन मानसहित आदि ग्यारह प्रकार उपशम श्रेणी चढनेवालोंकैं जो जो विशेष पाइए है तिनका वर्णन है। बहुरि इस उपशमचारित्र विधानविषैं संभवते कालका अल्पबहुत्व वर्णन है।

बहुरि क्षपणासारके अनुसारिलीएं क्षायिकचारित्रके विधानका वर्णन है। तहां अधःकरणादि सोलह अ-

धिकारनिका अर क्षपकश्रेणीकौं सन्मुख जीवका वर्णन है। बहुरि अधःकरणका वर्णन है। तहां विशुद्धिता-की वृद्धि आदि च्यारि आवश्यकनिका, अर तहां संभवते परिणाम योग कषाय उपयोग लेश्या वेद अर प्रकृति स्थिति अनुभाग प्रदेशरूप कर्मनिका सत्त्व बंध उदय तिनका वर्णन है। बहुरि अपूर्वकरणका वर्णन है। तहां सं-भवते स्थितिकांडकघात, अनुभागकांडकघात, गुणश्रेणि गुणसंक्रम, इनका विशेष वर्णन है। अर इहां प्रकृति बंधकी व्युच्छित्ति हो है तिनका वर्णन है। इहांतैं लगाय क्षपकश्रेणीविषैं जहां जैसा जैसा स्थितिबंधापसरण, अर स्थितिकांडकघात, अर अनुभागकांडकघात पाइए अर इनकौं होतैं जैसा स्थितिबंध, अर स्थितिसत्त्व अर अनुभागसत्त्व रहै तिनका वीच वीच वर्णन है। सो कथन होगा तहां जानना। बहुरि अनिवृत्तिकरणका कथन है। तहां स्वरूप गुणश्रेणी स्थितिकांडकादि वर्णनकरि कर्मनिका क्रम लीएं स्थितिबंध, स्थितिसत्त्व करने रूप क्रमकरणका वर्णन है। बहुरि गुणश्रेणीविषैं असंख्यातसमयप्रबद्धनिकी उदीरणा होनेलगी ताका वर्णन है बहुरि प्रत्याख्यान अप्रत्याख्यानरूप आठ कषायनिके खिपावनेका विधानवर्णन है। बहुरि निद्रा निद्रा आदि सो-लह प्रकृति खिपावनेका विधान वर्णन है। बहुरि प्रकृतिनिकी देशघातिस्पर्द्धकनिका बंध करनेरूप देशघाती करणका वर्णन है। बहुरि च्यारि संज्वलन नवनोकषायनिके केते इक निषेकनिका अभावकरि अन्यत्र निक्षेपण करनेरूप अंतरकरणका वर्णन है। बहुरि नपुंसकवेद क्षपावनेका विधान वर्णन है। तहां संयमका वा युगप-त सातक्रियानिका प्रारंभ होहै तिनका इत्यादि वर्णन है। बहुरि स्त्रीवेद क्षपावणेका वर्णन है। बहुरि छह नोकषाय अर पुरुषवेद इनकी क्षपणाका विधान वर्णन है। बहुरि अश्वकरणसहित अपूर्वस्पर्द्धक करणेका वर्णन है। तहां पूर्वस्पर्द्धक जाननेकौं वर्ग वर्गणा स्पर्द्धकनिका, अर तिनविषैं देशघाती सर्वघातीनिके विभागका, वा व-र्गणाकी समानता असमानता आदिकका कथनकरि अश्वकरणके स्वरूप विधान क्रोधादिकनिके अनुभागका प्रमाणादिकका अर अपूर्वस्पर्द्धकनिके स्वरूप प्रमाणका तिनविषैं द्रव्य अनुभागादिकका प्रमाणका, तहां समय समयसंबंधी क्रियानिका वा उदयादिकका बहुत वर्णन है।

बहुरि कृष्टिकरणका वर्णन है। तहां क्रोधवेदक कालके विभागका, अर वादरकृष्टिके विधानविषैं कृष्टिनिके स्वरूपका, तहां बारह संग्रहकृष्टि, एक एक संग्रहकृष्टिविषैं अनंती अंतरकृष्टि तिनका, अर तिनविषैं प्रदेश अनुभागादिकके प्रमाणका तहां समय समय संबंधी क्रियानिका वा उदयादिकका अनेक वर्णन है। बहुरि कृष्टिवेदनाका विधान वर्णन है। तहां कृष्टिनिके उदयादिकका, वा संक्रमका, वा घात करनेका, वा समयसमयसंबंधी क्रियानिका विशेष वर्णन करि क्रमतैं दश संग्रहकृष्टिनिके भोगवनेका वा तहां संक्रम होनेका विधान प्रमाणादिकका बहुत कथनकरि तिनकी क्षपणाका विधान वर्णन है। बहुरि अन्य प्रकृति संक्रमणकरि इनरूप परिणमी तिनके द्रव्यसहित लोभकी द्वितीय तृतीय संग्रह कृष्टिके द्रव्यकौं सूक्ष्म कृष्टिरूप परिणमावै है ताके विधानका स्वरूप प्रमाणादिकका वर्णन है। ऐसैं अनिवृत्तिकरणका बहुत वर्णन है। याविषैं गुणश्रेणी अनुभागघातके विशेष आदि वीचि वीचि अनेक कथन पाइए है सो आगे कथन होइगा तहां जानना। बहुरि सूक्ष्मसांपरायका वर्णन है। तहां स्थिति अनुभागका घातका वा गुणश्रेणी आदिका कथन करि वादर कृष्टिसंबंधी अर्थका निरूपणपूर्वक सूक्ष्मसांपराय संबंधी कृष्टिनिके अर्थका निरूपण, अर तहां सूक्ष्मकृष्टिनिका उदय अनुदय प्रमाण अर संक्रमण क्षयादिकका विधान इत्यादि अनेक वर्णन है। बहुरि यहु तौ पुरुषवेद संज्वलन क्रोधका उदयसहित श्रेणी चढ्या ताकी अपेक्षा कथन है। बहुरि पुरुषवेद संज्वलन मान आदिका उदयसहित ग्यारह प्रकार श्रेणी चढनेवालोंकैं जो जो विशेष पाइए ताका वर्णन है। ऐसैं कृष्टिवेदना पूर्ण भएं बहुरि क्षीणकषायका वर्णन है। तहां ईर्यापथबंधका, अर स्थिति अनुभागघात वा गुणश्रेणी आदिकका, वा तहां संभवते ध्यानादिकका अर ज्ञानावरणादिकके क्षयहोनेके विधानका, अर इहां शरीरसंबंधी निगोदजीवनिके अभाव होनेके क्रमका इत्यादि वर्णन है। बहुरि सयोगकेवलीका वर्णन है। तहां ताके महिमाका अर गुणश्रेणीका अर विहार आहारादिक होने न होनेका वर्णन करि अंतर्मुहूर्त्त मात्र आयु रहै आवर्जित करण हो है ताका, तहां गुणश्रेणी आदि विशेषका, अर केवल समुद्घातका, तहां दंड

१ 'क्षपणादिकका' ऐसा क पुस्तकमें पाठ है।

कपाटादिकके विधान वा क्षेत्र प्रमाणादिकका, वा तहां संभवती स्थिति अनुभागघटने आदि क्रियानिका वा योगनिका इत्यादि वर्णन है। बहुरि वादर मनवचनकाय योगकौं निरोधि सूक्ष्मकरनेका, तहां जैसैं योग हो है ताका अर सूक्ष्म मनयोग वचनयोग उच्छ्वास निश्वास काययोगके निरोध करनेका तहां काययोगके पूर्वस्पर्द्धकनिके अपूर्वस्पर्द्धक अर तिनकी सूक्ष्मकृष्टि करिए है तिनका स्वरूपविधान प्रमाण समय समयसंबंधी क्रियाविशेष इत्यादिकका अर करी सूक्ष्मकृष्टि ताकौं भोगवता सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातीध्यान युक्त हो है ताका वा तहां संभवते स्थिति अनुभागघात वा गुणश्रेणी आदि विशेषका वर्णन है। बहुरि अयोगकेवलीका वर्णन है। तहां ताकी स्थितिका शैलेश्यपनाका, ध्यानका, तहां अवशेष सर्वप्रकृति खिपावनेका वर्णन है। बहुरि सिद्धभगवानका वर्णन है तहां सुखादिकका महिमाका, स्थानकका, अन्यमतोक्त स्वरूपके निराकरणका इत्यादि वर्णन है। ऐसैं लब्धिसार[1] वा क्षपणासारके कथनकी सूचनिका जाननी। बहुरि अंतविषैं अपने किछू समाचार प्रगटकरि इस सम्यग्ज्ञान चंद्रिकाकी समाप्तता होतैं कृतकृत्य होइ आनंददशाकौं प्राप्त होना होइगा। ऐसैं सूचनिका करि ग्रंथसमुद्रके अर्थ संक्षेपपनैं प्रकट कीए हैं।

इति सूचनिका।

बहुरि इस करणानुयोगरूप शास्त्रके अभ्यास करनेके अर्थि गणितका ज्ञान अवश्य चाहिये जातैं अलंकारादिक जानैं प्रथमानुयोगका, गणितादिक जानैं करणानुयोगका, सुभाषितादिक जानैं चरणानुयोगका, न्यायादिक जानैं द्रव्यानुयोगका विशिष्टज्ञान हो है तातैं गणित ग्रंथनिका अभ्यास करना। अर न वनैं तौ परिकर्माष्टक तौ अवश्य जान्या चाहिये। जातैं याकौं जाणैं अन्यगणित कर्मनिका भी विधान जानि तिनकौं जानैं अर इस शास्त्रविषैं प्रवेश पावै। तातैं इस शास्त्रका अभ्यास करनेका प्रयोजनमात्र परिकर्माष्टक वर्णन इहां करिए है—

तहां संकलन[1] व्यवकलन[2] गुणकार[3] भागहार वर्ग वर्गमूल घन घनमूल ए आठ नाम जानने। ए लौकिक ग-

१ 'लब्धिसार' यह पाठ क और ग पुस्तकमें नहीं है।

णितविषैं भी संभवै हैं, अर अलौकिक गणितविषैं भी संभवै हैं। सो लौकिक गणित तो प्रवृत्तिविषैं प्रसिद्ध ही है। अर अलौकिक गणित जघन्य संख्यातादिक वा पल्यादिकका व्याख्यान आगैं जीव समासाधिकार पूर्णभए पीछैं होइगा तहां जानना। अब संकलनादिकका स्वरूप कहिए है—

किसी प्रमाणकौं किसी प्रमाणविषैं जोडिये तहां संकलन कहिए जैसैं सातविषैं पांच जोडैं बारह होइ, वा पुद्गलराशिविषैं जीवादिकका प्रमाण जोडैं सर्वद्रव्यानिका प्रमाण होइहै। बहुरि किसीप्रमाणविषैं किसीप्रमाणकौं घटाइए तहां व्यवकलन कहिए। जैसैं बारहविषैं पांच घटाऐं सात होय, वा संसारी राशिविषैं त्रसराशिघटाऐं स्थावरनिका प्रमाण होइ। बहुरि किसीप्रमाणकौं किसीप्रमाणकरि गुणिए तहां गुणकार कहिए। जैसैं पाचकौं च्यारिकरि गुणिए वीस होइ, वा जीवराशिकौं अनंतकरि गुणें पुद्गलराशि होइ। बहुरि किसीप्रमाणकौं किसीप्रमाणका जहां भाग दीजिऐ तहां भागहार कहिए। जैसैं वीसकौं च्यारिकरि भाग दीऐ पांच होइ, वा जगत् श्रेणीकौं सातका भाग दीए राजू होइ। बहुरि किसी प्रमाणकौं दोय जायगां मांडि परस्पर गुणिए तहां तिस प्रमाणका वर्ग कहिए जैसैं पांचकौं दोय जायगा मांडि परस्पर गुणैं पांचका वर्ग पचीस होइ। वा सूच्यंगुलकौं दोय जायगां मांडि परस्पर गुणैं सूच्यंगुलका वर्ग प्रतरांगुल होइ। बहुरि जो प्रमाण जाका वर्गकीयें होइ तिस प्रमाणका सो वर्गमूल कहिए जैसैं पचीस पांचका वर्गकीए होइ तातैं पचीसका वर्गमूल पांच है। वा प्रतरांगुल है सो सूच्यंगुलका वर्ग कीए होहै तातैं प्रतरांगुलका मूल वर्ग सूच्यंगुल है। बहुरि किसीप्रमाणकौं तीन जायगां मांडि परस्पर गुणैं तिस प्रमाणका घन कहिए। जैसैं पांचकौं तीन जायगां मांडि परस्पर गुणैं पांचका घन एकसौ पचीस होइ। वा जगत् श्रेणीकौं तीन जायगां मांडि परस्पर गुणैं लोक होइ। बहुरि जो प्रमाण जाका घन कीए होइ तिस प्रमाणका सो घनमूल कहिए। जैसैं एकसौ पचीस पांचका घन कीए होइ तातैं एकसौ पचीसका घनमूल पांच है। वा लोक है सो जगत् श्रेणीका घन कीए हो है तातैं लोकका घनमूल जगत्श्रेणी है।

अब इहां केते इक संज्ञाविशेष कहिए है-संकलनविषैं जोडनेयोग्य राशिका नाम धन है। मूलराशिकौं तिस

घनकरि अधिक कहिए। जैसैं पांच अधिक कोडि वा जीवराश्यादिककरि अधिक पुद्गल इत्यादिक जानने। बहुरि व्यवकलनविषैं घटावनेयोग्य राशिका नाम ऋण है। मूलराशिकौं तिस ऋणकरि हीन वा न्यून वा शोधित वा स्फोटित कहिए। जैसैं पांचकरि हीन कोटि वा त्रसराशिहीन संसारी इत्यादि जानने। कहीं मूलराशिका नाम धन भी कहिए है। बहुरि गुणकारविषैं जाकौं गुणिए ताका नाम गुण्य कहिये। जाकरि गुणिए ताका नाम गुणकार वा गुणक कहिए। गुण्यराशिकौं गुणकारकरि गुणित वा हत वा अभ्यस्त वा घ्नत इत्यादि कहिए। जैसैं पंचगुणित लक्ष वा असंख्यातकरि गुणित लोक कहिए। कहीं गुणकारका प्रमाण गुण्य कहिए है। जैसैं पांचगुणां वीसकौं पांचवीसी कहिए असंख्यातगुणां लोककूं असंख्यात लोक कहिए इत्यादिक जानने। गुणनेका नाम गुणन वा हनन वा घात इत्यादि कहिए है। बहुरि भागहारका जाविषैं भाग दीजिए ताका नाम भाज्य वा हार्य इत्यादि है। अर जाका भाग दीजिए ताका नाम भागहार वा हार वा भाजक इत्यादि है। भाज्यराशिकूं भागहारकरि भाजित भक्त वा हत वा खंडित इत्यादि कहिए। जैसैं पांचकरि भाजित कोटि वा असंख्यातकरि भाजित पल्य इत्यादिक जानने। भागहारका भाग देइ एक भागग्रहण करना होइ तहां ते थवां भाग वा एक भाग कहिये। जैसैं वीसका चौथा भाग, वा पल्यका असंख्यातवां भाग इत्यादि जानने। बहुरि एक भागविना अवशेष भागग्रहण करने होंइ तहां बहुभाग कहिए। जैसैं वीसके च्यारि बहुभाग वा पल्यका असंख्यात बहुभाग इत्यादि जानने। बहुरि वर्गका नाम कृति भी है। बहुरि वर्गमूलका नाम कृतिमूल वा मूल वा पद वा प्रथम मूल भी है। बहुरि प्रथममूलके मूलकौं द्वितीयमूल कहिए। द्वितीयमूलके मूलकौं तृतीयमूल कहिए। ऐसैं चतुर्थादिमूल जानने। जैसैं पैंसठहजार पांचसौ छत्तीसका प्रथममूल दोयसै छप्पन, द्वितीयमूल सोलह, तृतीयमूल च्यारि, चतुर्थमूल दोय होइ। ऐसैं ही पल्य वा केवलज्ञानादिके प्रथमादिमूल जानने। ऐसैं अन्य भी अनेक संज्ञाविशेष यथासंभव जानने।

अब इहां विधान कहिए है। सो प्रथम लौकिकगणित अपेक्षा कहिए है। तहां ऐसा जानना "अंकानां

वामतो गतिः।" अंकनिका अनुक्रम बाईतरफ सेती है। जैसें दोयसै छैंप्पनके तीन अंकनिविषैं छक्का आदि अंक पांचा दूसरा अंक दूवा अंत अंक कहिये। असैं ही अन्यत्र जानना। बहुरि प्रथम द्वितीय तृतीय चतुर्थ आदि अंकनिकौं क्रमतैं एकस्थानीय दशस्थानीय शतस्थानीय सहस्रस्थानीय आदि कहिए। प्रवृत्तिविषैं इनहीकौं इकवाई दाहकी सैकडा हजार आदि कहिए है। बहुरि संकलनादि होतैं प्रमाणल्यावनेकौं गणित कर्मकौं कारण जे करणसूत्र तिनकरि गणितशास्त्रनिविषै अनेकप्रकार विधान कह्या है सो तहातैं जानना वा त्रिलोकसारकी भाषाटीका बनी है तहां लौकिक गणितका प्रयोजन जानि पीठबंधविषैं किछू वर्णन किया है सो तहांतैं जानना। इस शास्त्रविषैं गणितका कथनकी मुख्यता नाहीं वा लौकिक गणितका बहुत विशेष प्रयोजन नाहीं तातैं इहां बहुत वर्णन न करिए है। विधानका स्वरूप मात्र दिखावनेकौं एकप्रकार करि किंचित् वर्णन करिए है। तहां संकलनविषैं जिनका संकलन करना होइ तिनके एकस्थानीय आदि अंकनिकौं क्रमतैं यथास्थान जोडैं जो अंक आवै सो सो अंक जोडविषैं क्रमतैं यथास्थान लिखना। सो प्रवृत्तिविषैं जैसैं जोड देनेका विधान है तैसैं ही यहु जानना। बहुरि जो एकस्थानीय आदि अंक जोडैं दोय तीन आदि अंक आवैं तौ प्रथम अंककौं जोडविषैं पहिले लिखिए। द्वितीय आदि अंकनिकौं दशस्थानीय आदि अंकनिविषैं जोडिए। याकौं प्रवृत्तिविषैं हाथ लागा कहिए है। अैसैं करतैं जो आंक होइ सो जोड्या हुवा प्रमाण जानना। इहां उदाहरण—जैसै दोयसै छप्पन अर चौरासी (२५६+८४) जोडिए। तहां एकस्थानीय छह अर च्यारि जोडैं दश भए। तहां जोडविषैं एकस्थानीय बिंदी लिखी। अर रह्या एक, ताकौं अर दशस्थानीय पांचा आठा इनकौं जोडैं चौदह भए। तहां जोडविषैं दशस्थानीय चौका लिख्या अर रह्या एका, ताकौं अर शतस्थानीय दूवाकौं जोडैं तीन भया सो जोडविषैं शतस्थानीय लिख्या। अैसैं जोडैं तीनसै चालीस भये। अैसैं ही अन्यत्र जानना।

बहुरि व्यवकलनविषैं मूलराशिके एकस्थानीय आदि अंकनिविषैं ऋणराशिके एकस्थानीय आदि अंकनिकौं यथाक्रम घटाइए। जो मूलराशिके एकस्थानीय आदि अंकतैं ऋणराशिके एकस्थानीय आदि अंक अ-

धिक प्रमाणलीए होइ तौ धनराशिके दशस्थानीय आदि अंकविषैं एक घटाइ धनराशिके एकस्थानीय आदि अंकविषैं दश जोडि तामैं ऋणराशिका अंक घटावना। सो प्रवृत्तिविषैं जैसैं वाकी काटनेका विधान है तैसैं ही यहु जानना। ऐसैं करतैं जो होइ सो अवशेष प्रमाण जानना। इहां उदाहरण-जैसैं छहमै पिचहत्तरि मूलराशिविषैं वाणवै (६७५-९२) ऋण घटावना होइ, तहां एकस्थानीय पांचामैं दूवा घटाए तीन रहे अर दशस्थानीय सातविषैं नव घटै नाहीं तातैं शतस्थानीय छकामैं एकघटाइ ताके दश सातविषैं जोडैं सतरह भए तामैं नौ घटाइ आठ रहे शतस्थानीय छकामै एक घटायें पांच रहे तामैं ऋण अंक कोऊ घटावनेकौं है नाहीं तातैं पांच ही रहे। ऐसैं अवशेष पांचसै तियासी प्रमाण आया। ऐसैं ही अन्यत्र जानना।

बहुरि गुणकारविषैं गुण्यके अंत अंकतै लगाय आदि अंकपर्यंत एक एक अंककौं क्रमतैं गुणकारके अंकनिकरि गुणि यथास्थान लिखिए वा जोडिए तव गुणितराशिका प्रमाण आवै। इहां उदाहरण-जैसैं गुण्य दोयसै छप्पन अर गुणकार सोलह २५६×१६। तहां गुण्यका अंत अंक दूवाकौं सोलहकरि गुणना। तहां छका तौ दूवा ऊपरि अर एका ताके पीछै $\substack{१६\\२५६}$ ऐसैं स्थापनकरि एककरि दूवाकौं गुणैं दोय पाये सो तो एकाके नीचै लिखना। बहुरि छहकरि दूवाकौं गुणै बारह पाए तिसविषै दूवा तौ गुण्यकी जायगां लिखना एका पहिलै दोय लिख्या था तामै जोडना तब ऐसा भया {३२ ५६} बहुरि ऐसैं ही गुण्यका उपांत अंक पांचा ताकौं सोलहकरि गुणना तहां ऐसैं $\substack{१६\\३२,५६}$ स्थापनकरि एकाकरि पांचाकौं गुणै पांच भए सो तौ एकाके नीचै दूवा तामैं जोडिए अर छकाकरि पांचाकौं गुणै तीस भए तहां विंदी पांचाकी जायगां मांडि तीन पीछले अंकनिविषै जोडिए ऐसैं कीए ऐसा ४००६ भया। बहुरि गुण्यका आदि अंक छकाकौं सोलहकरि गुणना तहां ऐसैं $\substack{१६\\४००६}$ स्थापि एककरि छहकौं गुणैं छह भए सो तौ एकाके नीचै विंदी तामैं जोड दीया अर छकौं छकरि गुणै छत्तीस भया तहां छकातौ गुण्यका छकाकी जायगां स्थापना तीया पीछला अंक छका तामै जोडना ऐसैं कीए ४०९६ ऐसा भया। या प्रकार गुणितराशि च्यारि हजार छिनवै आया। ऐसैं ही अन्यत्र विधान जानना।

बहुरि भागहारविषै भाज्यके जेते अंकनिविषै भागहारका भागदेना संभवै तितने अंकनिकौं ताका भागदेइ पाया अंककौं जुदा लिखि तिस पाया अंककरि भागहारकौं गुणै जो प्रमाण होइ तितना, जाका भागदीया था तामैं घटाय अवशेष तहां लिखना बहुरि तैसैं ही भागदीएं जो अंक पावै ताकौं पूर्वै लिख्या था अंक, ताके आगै लिखि ताकरि भागहारकौं गुणि तैसैं ही घटावना। ऐसैं यावत् भाज्यराशि निःशेष न होइ तावत् कीए जुदे लिखे अंकप्रमाण एकभाग आवै है। इहां उदाहरण-जैसैं भाज्य च्यारि हजार छिनवै भागहार सोलह। तहां भाज्यका अंत अंक च्यारिकौं तौ सोलहका भाग संभवै नाहीं तातैं दोय अंक चालीस तिनकौं भागदेना तहां ऐसैं $\frac{४०९६}{१६}$ लिखिए। इहां तीन आदि अंकनिकरि सोलहकौं गुणै तौ चालीसतैं अधिक होइ जाय तातैं दोइ पाये सो दूवा जुदा लिखि ताकरि सोलहकौं गुणि चालीसमैं घटाएं ८९६ ऐसा भया।

बहुरि इहां निवासीकौं सोलहका भाग दीए $\frac{८९६}{१६}$ पांच पाए सो दूवाके आगैं पांच लिखि ताकरि सोलहकौं गुनि निवासीमें घटाए ९६ ऐसा रह्या। बहुरि याकौं सोलहका भागदीएं छह पाए सो पांचाके आगैं लिखि ताकरि सोलहकौं गुणि छिनवे भए सो घटाए भाज्यराशि निःशेष भया। ऐसैं जुदे लिखे अंक तिनकरि एक भागका प्रमाण दोयसै छप्पन आवै है। बहुरि 'भागो नास्ति लब्धं शून्यं' इस वचनतैं जहां भाग टूटि जाय तहां विंदी पावै। जैसैं भाज्य तीन हजार छत्तीस ( ३०३६ ) भागहार छह ( ६ ) तहां तीसकौं छहका भाग दीए पांच पाए तिनकरि छहकौं गुणि घटाए तीस निःशेष होयगया सो इहां भाग टूट्या तातैं पांचके आगैं विंदी लिखिए। बहुरि अवशेष छत्तीसकौं छहका भागदीए छह पाए सो विंदीके आगैं लिखि ताकरि छहकौं गुणि घटाएं सर्व भाज्य निःशेष भया। ऐसैं लब्ध प्रमाण पांचसै छै पाया। ऐसैं ही अन्यत्र जानना। बहुरि वर्गविषैं गुणकारवत् विधान जानना। जातैं दोय जायगा समान राशि लिखि एककौं गुण्य एककौं गुणकार स्थापि परस्पर गुणैं वर्ग हो है। जैसैं सोलहकौं सोलहकरि गुणैं सोलहका वर्ग दोयसै छप्पन हो है। बहुरि घनविषैं भी गुणकारवत् विधान है। जातैं तीन जायगा समान राशि मांडि परस्पर गुणन करना। तहां

राशिरूप गुणकार करि गुणें जो प्रमाण आवै सोइ तिस राशिका घन जानना जैसें सोलहकौं सोलहकरि गुणें दोयसै छप्पन, बहुरि ताकौं सोलहकरि गुणें च्यार हजार छिनवे होइ सोई सोलहका घन है। ऐसें ही अन्यत्र जानना। बहुरि वर्गमूलविषैं वर्गरूप राशिके प्रथम अंक उपरि विषमकी दूसरे अंक उपरि समकी तीसरे अंक उपरि विषमकी चौथे अंक उपरि समकी ऐसें क्रमतैं अंत अंक पर्यंत ऊभी आडी लीक करि सहनानी करनी। जो अंतका अंक सम होय तो तहां उपांतका अर अंतका दोऊ अंकनिकी विषम संज्ञा जाननी। तहां अंतका एक वा दोय जो विषम अंक ताका प्रमाणविषैं जिस अंकका वर्ग संभवै ताका वर्गकरि अंतका विषम प्रमाणतैं घटावना। अवशेष रहै सो तहां लिखना। बहुरि जाका वर्ग कीया था तिस मूल अंककौं जुदा लिखना। बहुरि अवशेष रहे अंकनिकरि सहित जो तिस विषमके आगैं सम अंक ताके प्रमाणकौं जुदा स्थाप्या जो अंक तातैं दूणा प्रमाण रूप भागहारका भाग दीए जो अंक पावैं ताकौं तिस जुदा स्थाप्या अंकके आगैं लिखना। अर तिस अंक करि गुण्या हुवा भागहारका प्रमाणकौं तिस भाज्यमें घटाइ अवशेष तहां लिखि देना। बहुरि इस अवशेष सहित जो तिस समके आगैं विषम अंक तामैं जो अंक पाया था ताका वर्ग कीए जो प्रमाण होइ सो घटावना अवशेष तहां लिखना। बहुरि इस अवशेषसहित जो तिस विषमके आगैं सम अंक ताकौं तिन जुदे लिखे हुए सर्व अंक रूप प्रमाणतैं दूणा प्रमाणरूप भागहारका भाग देइ पाया अंककौं तिन जुदे लिखे हुए अंकनिके आगैं लिखना। अर इस पाया अंककरि भागहारकौं गुणि भाज्यमें घटाइ अवशेष तहां लिखना। बहुरि इस अवशेष सहित जो सम अंकके आगैं विषम अंक ताविषैं पाया अंकका वर्ग घटावना। ऐसें ही क्रमतैं यावत् वर्गराशि निःशेष होय तावत् कीए वर्गमूलका प्रमाण आवै है। इहां उदाहरण—जैसें वर्गित राशि पैंसठ हजार पांच सौ छत्तीस (६५५३६) इहां विषम समकी सहनानी ऐसी ।-।-। ६५५३६ करि अंतका विषम छका तामैं तीनका वर्ग तौ बहुत होइ तातैं संभवता दोयका वर्ग च्यारि घटाइ अवशेष दोइ तहां लिखना। अर मूल अंक दूवा जुदा पंक्ति

विषैं लिखना। बहुरि तिस अवशेषसहित आगिला सब अंक औसा २५। ताकौं जुदा लिख्या हुवा दूवातैं दूणा च्यारिका भाग दीए छह पावैं परंतु आगैं वर्ग घटावनेका निर्वाह नाहीं तातैं पांच पाया सो जुदा लिख्या दूवाके आगैं लिखना। अर पाया अंक पांचकरि भागहार च्यारिकौं गुणि भाज्यमैं घटाएं पचीसकी जायगां पांच रह्या तिस सहित आगिला विषम औसा (५५) तामैं पाया अंक पांचका वर्ग पचीस घटाए अवशेष औसा ३०, तिस सहित आगिला सम औसा ३०३, ताकौं जुदे लिखे अंकनितैं दूणा प्रमाण पचास, ताका भाग दीए छह पाया सो जुदे लिखे अंकनिके आगैं लिखना। अर छह करि भाग हार पचासकौं गुणि भाज्यमैं घटाए अवशेष औसा ३ रह्या तिस सहित आगिला विषम औसा ३६, यामैं पाया अंक छहका वर्ग घटाए राशि निःशेष भया। औसैं जुदे लिखे हूवे अंकनिकरि पैंसठ हजार पांचसै छत्तीसका वर्गमूल दोयसै छप्पन भया औसैं ही अन्यत्र जानना। बहुरि घनमूलविषै घनरूपराशिके अंकनि उपरि पहिला घन, दूजा तीजा अघन, चौथा घन, पाचवां छठा अघन औसैं क्रमतैं ऊभी आडी लीक रूप सहनानी करनी। जो अंतका घन अंक न होइ तो अंत उपांत दोय अंकनिकी घनसंज्ञा जाननी। अर ते दोऊ घन न होंइ तौ अंततैं तीन अंकनिकी घन संज्ञा जाननी। तहां एक वा दोय वा तीन अंकरूप अंत घन तामैं जाका घन संभवै ताका घनकरि ताकौं अंतका घन अंकरूप प्रमाणमैं घटाइ अवशेष तहां लिखना। अर जाका घन कीया था तिस मूल अंककौ जुदा पंक्तिविषै स्थापना। बहरि तिस अवशेषसाहित आगिला अंककौं तिस मूल अंकके वर्गतैं तिगुणा भागहारका भागदेना जो अंकपावैं ताकौं जुदा लिख्या हुवा अंकके आगै लिखना। अर पाया अंककरि भागहारकौं गुणि भाज्यमें घटाइ अवशेष तहां लिखिदेना। बहुरि इस अवशेषसहित आगिला अंक[1] ताविषै पाया अंकके वर्गकौं पूर्वैं पंक्तिविषै तिष्ठते अंकनिकरि गुणें जो प्रमाण होइ ताकौ तिगुणाकरि घटाइ देना। अवशेष तहां लिखना। बहुरि इस अवशेषसहित आगिला अंकविषै तिसही पाया अंकका घन घटावना। बहुरि अवशेषसहित आगिला अंककौं जुदा लिखि अंकनिके प्रमाणका व-

1 ख पुस्तकमें 'अक ताविषै पाया' इतना नही है।

गेकौं तिगुणाकरि जैसै निर्वाह होइ तैसैं भागदेना। पाया अंक पंक्तिविषै आगै लिखना। ऐसैं ही अनुक्रमतैं यावत् घनराशि निःशेष होइ तावत् कीए घनमूलका प्रमाण आवै है। इहां उदाहरण-जैसैं घनराशि पंद्रह हजार छहसै पचीस (१५६२५) इहां घनअघनकी सहनानी कीए ऐसा (१५६२५) इहां अंत अंक घन नाहीं तातैं दोय अंकरूप अंतघन १५। इहां तीनका घनकीए बहुत होय तातै दोयका घन आठ घटाइ तहां अवशेष सात लिखना। अर घनमूल दूवा जुदी पंक्तिविषै लिखना। बहुरि तिस अवशेषसहित आगिला अंक ऐसा (७६) ताकौं मूल अंकका वर्ग च्यारि, ताका तिगुणा बारह, ताका भाग दीए छह पावैं परंतु आगै निर्वाह नाहीं तातैं पांच पाया सो दूवाके आगें पंक्तिविषै लिखना अर इस पांचकरि भागहार बारहकौं गुणि भाज्यमें घटाएं अवशेष सोलह ऐसा (१६) तिस सहित आगिला अंक ऐसा (१६२) तामैं पाया अंक पांच ताका वर्ग पचीस, ताकौं पूर्वं पंक्तिविषै तिष्ठै था दूवा, ताकरि गुणे पचास, तिनके तिगुणे ड्योढसै घटाएं अवशेष बारह तिससहित आगिला अंक ऐसा (१२५) यामैं पांचका घन घटाएं राशि निःशेष भया ऐसैं पंद्रह हजार छसै पचीसका घनमूल पचीस प्रमाण आया। ऐसैंही अन्यत्र जानना।

ऐसैं वर्णनकरि अब भिन्न परिकर्माष्टक कहिए है तहां अंश अर हारनिका संकलनादिक जानना। अंश[1] अर हार कहा कहिए। जैसैं जहां छह पांच कहे। तहां एकके पांच[2] अंश कीए तिह समान छह अंश जानने। वा छहका पांचवां भाग जानना। तहां छहकौं अंश वा लव इत्यादि कहिए। अर पांचकौं हार वा हर वा छेद इत्यादिक कहिए। तहां अंशकौं ऊपरि लिखिए, हारकौं नीचै लिखिए। जैसैं छह पांचकौं ऐसा $\frac{6}{5}$ लिखि१। ऐसैं ही अन्यत्र जानना। तहां भिन्न संकलन व्यवकलनके अर्थि भागजाति, प्रभागजाति, भागानुबंध, भागापवाह ए च्यारि जाति हैं। तिनविषैं इहां विशेष प्रयोजनभूत समच्छेद विधान लीए भागजाति कहिए है। जुदे जुदे अंश अर तिनके हार लिखि एक एक अंशकौं अन्य अंशनिके हारनिकरि गुणिए सर्व अंश अर सर्वहारनिकौं परस्पर

१ इस रीतिमें 'अंश' की जगह सर्वत्र 'हार' और 'हार' की जगह अंश (ख) पुस्तकमें लिखा है।
२ यद्यपि तीनो प्रतियों में ऐसाही पाठ है पर हमारी समझ से "एकके छह अंश तिह समान पाच अंश" ऐसा पाठ होना चाहिये।

गुणिए। ऐसैंकरि जो संकलन करना होइ तौ परस्पर अंशनिकौं जोड दीजिए अर व्यवकलन करना होइ तो मूलराशि[illegible] अंशनिविषै ऋणराशिके अंश घटाइ दीजिए। अर हार सबनिके समान भए। तातैं हार परस्पर गुणे जेते भए तेते ही राखिए। ऐसैं समान हार होनेतैं याका नाम समच्छेद विधान है। इहां उदाहरण-तहां संकलनविषैं पांच छट्ठा दोय तिहाइ तीन चौथाई इनकौं जोडना होइ तहां $\frac{5}{6}\ \frac{2}{3}\ \frac{3}{4}$ ऐसा लिखि तहां पांच अंशकौं अन्यके तीन च्यारि हारनिकरि अर दोय अंशकौं अन्यके छह च्यारि हारनिकरि अर तीन अंशकौं अन्यके छह तीन हारनिकरि गुणे साठि अडतालीस चौवन अंश भए। अर हारनिकौं परस्पर गुणे सर्वत्र बहत्तर हार $\frac{60}{72}\ \frac{48}{72}\ \frac{54}{72}$ ऐसैं भए। इहां अंशनिकौं जोडे एकसो वासठ अंश अर बहत्तर हार भए तहां अंशकौं हारका भागदीए दोय पाये अर अवशेष अठारहका बहत्तरिवां भाग रह्या ताका अठारहकरि अपवर्त्तनकीए एकका चौथा भाग भया। ऐसैं तिनका जोड सवा दोय आया। कोई संभवता प्रमाणका भाग देइ भाज्य वा भाजक राशिका महत् प्रमाणकौं थोरा कीजिए वा निःशेष कीजिए तहां अपवर्त्तनसंज्ञा जाननी सो इहां अठारहका भागदीए भाज्य अठारह था तहां एक भया अर भागहार बहत्तर था तहां च्यारि भया तातैं अठारहकरि अपवर्त्तन भया कह्या ऐसैं ही अन्यत्र अपवर्त्तनका स्वरूप जानना।

बहुरि व्यवकलनविषैं जैसैं तीनविषैं पांच चौथा अंश घटावना। तहां 'कल्प्यो हरो रूपमहारराशेः।' इस वचनतैं जाकैं हार न होइ तहां एक हार कल्पना। सो इहां तीनका हार नाहीं, तातैं एकहार कल्पि ऐसैं लिखना ($\frac{3}{1}\ \frac{5}{4}$) इहां तीन अंशनिकौं अन्यके च्यारि हारनि करि, अर पांच अंशनिकौं अन्यके एक हारकरि गुणे अर हारनिकौं परस्पर गुणे $\frac{12}{4}\ \frac{5}{4}$ ऐसा भया। इहां बारह अंशनिविषै पांच घटाएं सात अंश भए। अर हार च्यारि भए। तहां अंशकौं हारका भाग दीए एक, अर तीनका चौथा भाग पौण इतना फल आया।

बहुरि भिन्न गुणकारविषै गुण्य अर गुणकारके अंशकौं अंशकरि, हारकौं हारकरि गुणन करना। जैसैं दशकी चौथाइकौं च्यारिकी तिहाई करि गुणना होइ तहां ऐसा $\frac{10}{4}\ \frac{4}{3}$ लिखि परस्पर गुण्य गुणकारके अंश

अर हारनिकौं गुणें चालीस अंश वारह हार $\frac{४०}{१२}$ भए तहां अंशकौं हारका भाग दीए तीन पाया। अवशेष च्यारि का बारहवां भाग ताकौं च्यारि करि अपवर्त्तन कीए एकका तीसरा भाग भया। ऐसैं ही अन्यत्र जानना।

बहुरि भिन्नभागहारविषै भाजकके अंशनिकौं हार कीजिए अर हारनिकौं अंश कीजिए। ऐसैं पलटि भाज्य भाजकका गुण्य गुणकारवत् विधान करना। जैसैं सैंतीसके आधाकौं तेरहकी चौथाईका भाग देना होइ तहां ऐसैं $\frac{३७}{२}$ $\frac{३}{४}$ लिखिए। बहुरि भाजकके अंश अर हार पलटै ऐसैं $\frac{३७}{२}$ $\frac{४}{१३}$ लिखिना। बहुरि गुणनविधि कीए एकसौ अडतालीस अंश अर छब्बीस हार $\frac{१४८}{२६}$ भए। तहां हारका अंशकौं भाग दीए पांच पाए। अर अवशेष अठारह छब्बीसवां भाग, ताका दोयकरि अपवर्त्तन कीए नव तेरहवां भागमात्र भया। ऐसैं ही अन्यत्र जानना।

बहुरि भिन्नवर्ग अर घनका विधान गुणकारवत् ही जानना। जातैं समान राशि दोयकौं परस्पर गुणें वर्ग हो है। तीनकौं परस्पर गुणें घन हो है। जैसैं तेरहका चौथा भागकौं दोय जायगा मांडि $\frac{१३}{४}$ $\frac{१३}{४}$ परस्पर गुणें ताका वर्ग एक सौ गुडहत्तरका सोलहवां भागमात्र $\frac{१६९}{१६}$ हो है। अर तीन जायगा मांडि $\frac{१३}{४}$ $\frac{१३}{४}$ $\frac{१३}{४}$ परस्पर गुणें इकईससै सत्याणवैका चौसठवां भाग मात्र $\frac{२१९७}{६४}$ घन हो है। बहुरि भिन्नवर्गमूल घनमूल विषैं अंश अर हारनिका पूर्वोक्त विधान करि जुदा जुदा मूलग्रहण करिए। जैसैं वर्गित राशि एक सौ गुणहत्तरिका सोलहवां भाग $\frac{१६९}{१६}$। तहां पूर्वोक्त विधानतैं एकसौ गुणहत्तरिका वर्गमूल तेरह, अर सोलहका च्यारि ऐसैं तेरहका चौथा भागमात्र $\frac{१३}{४}$ वर्गमूल आया। बहुरि घनराशि इकईससै सत्याणवैका चौसठवां भाग $\frac{२१९७}{६४}$। तहां पूर्वोक्त विधानकरि इकईससै सत्याणवैका घनमूल तेरह अर चौसठिका च्यारि ऐसैं तेरहका चौथा भाग मात्र $\frac{१३}{४}$ घनमूल आया। ऐसैं ही अन्यत्र जानना।

बहुरि अब शून्यपरिकर्माष्टक लिखिए है-शून्य नाम बिंदीका है ताके संकलनादिक कहिए है। तहां बिंदीविषैं अंक जोडैं अंकही होय। जैसै पचासविषै पांच जोडिए तहां एकस्थानीय बिंदीविषैं पांच जोडैं पांचभए। दशस्थानीय पांच है ही। ऐसैं पचावन भए। बहुरि अंकविषै बिंदीघटाए अंक ही रहै। जैसै पचावनमें दश घटाए एक-

स्थानीय पांचमें विंदीघटाए पांचही रहे दशस्थानीय पांचमें एकघटाए च्यारि रहे ऐसें पैंतालीम भए। बहुरि गुणकारविषै विंदीकौं गुणे विंदी होय। जैसें वीसकौं गुणिए। तहां गुण्यके दूवाकौ पांचकरि गुणे दश भए। बहुरि विंदीकौं पांचकरि गुणे विंदी ही भई ऐसें सौ भए। बहुरि अंककौ विंदीका भागदीए खहर कहिए। जातैं जैसें जैसें भागहार घटता होइ तैसें तैसें लब्धराशि बधती होइ। जैसें दशकौं एकका छठाभागका भागदीए साठि होंइ,एकका वीसवां भागका भागदीए दोयसै होंय सो विंदी शून्यरूप ताका भागदीए फलका प्रमाण अवक्तव्य है। याका हारविंदी है इतना ही कह्या जाय। बहुरि विंदीका वर्गघन वर्गमूल घनमूलविषैं गुणकारादिवत् विंदी ही हो है। ऐसें लौकिकगणित अपेक्षा परिकर्माष्टकका विधान कह्या।

बहुरि अलौकिकगणित अपेक्षा विधान है सो सातिशयज्ञानगम्य है। जातें तहां अंकादिकका अनुक्रम व्यक्तरूप नाहीं है। तहां कहीं तौ संकलनादि होतें जो प्रमाण भया ताका नाम कहिए है। जैसें उत्कृष्ट असंख्याता संख्यातविषै एक जोडे जघन्यपरीतानंत होइ, जघन्यपरीतानंतमें एक घटाएं उत्कृष्ट असंख्यातासंख्यात होइ। और[2] जघन्य परीतासंख्यातविषै एक घटाए उत्कृष्ट संख्यात होइ। पल्यकौं दशकोडाकोडिकरि गुणे सागर होइ, जगत् श्रेणीकूं सातका भागदीए राजू होइ, जघन्ययुक्तासंख्यातका वर्गकीए जघन्य असंख्यातासंख्यात होइ सूच्यंगुलका घनकीए घनांगुल होइ, प्रतरांगुलका वर्गमूल ग्रहे सूच्यंगुल होइ, लोकका घनमूल ग्रहे जगत्श्रेणी होइ इत्यादि जानना। बहुरि कहीं संकलनादि होतें जो प्रमाण भया ताका नाम न कहिए है। संकलनादिरूप ही कथन कहिए है। जातें सर्व संख्यात असंख्यात अनंतनिके भेदनिका नाम वक्तव्यरूप नाही है। जैसें जीवराशि करि अधिक पुद्गलराशि कहिए वा सिद्धराशिकरि हीन जीवराशि कहिए वा असंख्यात गुणा लोक कहिए वा संख्यात प्रतरांगुलकरि भाजित जगत्प्रतर कहिए। वा पल्यका वर्ग कहिए वा पल्यका घन कहिए, वा केवलज्ञानका वर्गमूल कहिए वा आकाश प्रदेशराशिका घनमूल कहिए इत्यादि जानना। बहुरि अलौकिक मानकी सह-

१ यह पाठ क और ग पुस्तकमें नहीं है। २ यह पाठ ख पुस्तकमें नहीं है।

नानी स्थापि तिनके लिखनेका वा तहां संकलनादि होतैं लिखनेका जो विधान है सो आगे संदृष्टि अधिकारविषै वर्णन करेगें तहां तैं जानना। बहुरि तहां ही लौकिक मानका भी लिखनेका वा तहां संकलनादि होतैं लिखनेका जो विधान है सो वर्णन करेंगे। इहां लिखैं ग्रंथविषैं प्रवेश करते ही शिष्यनिकौं कठिनता भासती, तहां अरुचि होती तातैं इहां न लिखिए है। उदाहरण मात्र इतना ही इहां भी जानना जो संकलनविषै तौ अधिक राशिकौं ऊपरि लिखना जैसैं पंच अधिक सहस्र ( $\frac{५}{१०००}$ ) ऐसैं लिखने। व्यवकलनविषै हीन राशिकौं ऊपरि लिखि तहां पूंछडीकासा आकार करि विंदी दीजिए जैसैं पंच हीन सहस्र $\frac{५^{\circ}}{१०००}$ ऐसैं लिखिए। गुणकारविषैं गुण्यके आगै गुणककौं लिखिए जैसैं पंचगुणा सहस्र १०००×५ ऐसैं लिखिए। भागहारविषै भाज्यके नीचै भाजककौं लिखिए। जैसे पांचकरि भाजित सहस्र $\frac{१०००}{५}$ ऐसैं लिखिये। वर्गविषै राशिकौं दोयबार बराबर मांडिए जैसै पांचका वर्गकौं ५×५ ऐसैं लिखिए। घनविषै राशिकौं तीनवार बराबरि मांडिए। जैसै पांचका घनकौं ५×५×५ ऐसै लिखिए। वर्गमूल घनमूलविषै वर्गरूप घनरूपराशिके आगै मूलकी सहनानी करनी। जैसैं पचीसका वर्गमूलकौं ( २५ व० मू० ) ऐसैं लिखिए। एकसौ पचीसका घनमूलकौ ( १२५ घ० मू० ) ऐसैं लिखिए। ऐसैं ही अनेक प्रकार लिखनेका विधान है। ऐसैं परिकर्माष्टकका व्याख्यान कीया सो जानना।

बहुरि त्रैराशिकका जहां तहां प्रयोजन जानि स्वरूप मात्र कहिए है। तहां तीन राशि हो हैं–प्रमाण १ फल २ इच्छा ३। तहां तिस विवक्षित प्रमाणकरि जो फल प्राप्त होइ सो प्रमाणराशि अर फलराशि जाननी। बहुरि अपना इच्छित प्रमाण होइ सो इच्छा राशि जाननी। तहां फलकौं इच्छाकरि गुणि प्रमाणका भागदीए

१ यद्यपि पं० टोडरमलजीने संकलन आदिमें संख्या लिखनेकी ऊपर लिखी रीति लिखी है परंतु आजकल प्रवृत्ति इसप्रकार है संकलन व्यवकलनमें अधिक प्रमाण ऊपर और हीन नीचे जैसैं $\frac{१०००}{५}$ या अधिक प्रमाणके आगे संकलनमें (+) ऐसा और व्यकलनमें (—) ऐसा चिन्ह कर भी हीन संख्या लिख दीया करते हैं जैसें १०००+५। १०००—५। गुणकारमें गुण्यके नीचे भी गुणक लिखते हैं। भागहारमें पहिले भाजक फिर भाज्य और फिर फलको लिखते हैं जैसे ५) १००० ( २०० १०००

अपना इच्छित प्रमाणकरि प्राप्त जो फल ताका प्रमाण आवै है इसका नाम लब्ध है इहां प्रमाण अर इच्छाकी एकजाति जाननी। बहुरि फल अर लब्धकी एकजाति जाननी। इहां उदाहरण--जैसैं पांच रुपैयाका सात मण अन्न आवै तौ सात रुपैया का केता अन्न आवै ऐसैं त्रैराशिक कीया। इहां प्रमाण राशि पांच, फल राशि सात, तहां फलकरि इच्छाकौं गुणि प्रमाणका भाग दीए गुणचासका पांचवां भाग प्रमाण आया ताका नव मण अर च्यारि मणका पांचवां भाग मात्र लब्धराशि भया। ऐसैं ही छहसै आठ (६०८) सिद्ध छह महीना आठ समय विषैं होंइ तौ सर्व सिद्ध केते कालमें होंइ ऐसैं त्रैराशिक करिए तहां प्रमाण राशि छहसै आठ, अर फलराशि छह मास आठ समयनिकी संख्यात आवली, इच्छा राशि सिद्धराशि। तहां फलकरि इच्छाकौं गुणि प्रमाणका भाग दीए लब्धराशि संख्यात आवलीकरि गुणित सिद्ध राशि मात्र अतीत कालका प्रमाण आवै है। ऐसैं ही अन्यत्र जानना।

बहुरि केते इक गणितनिका कथन आगैं इस शास्त्रविषैं जहां प्रयोजन आवैगा तहां कहिएगा। जैसैं श्रेढी व्यवहारका कथन गुणस्थानाधिकारविषैं करणनिका कथन करते कहिएगा। बहुरि एकवार दोयवार आदि संकलनका कथन ज्ञानाधिकारविषैं पर्यायसमासज्ञानका कथन करते कहिएगा। बहुरि गोल आदि क्षेत्र व्यवहारका कथन जीवसमासादिक अधिकारनिविषैं कहिएगा। ऐसैं ही और भी गणितनिका जहां प्रयोजन होइगा तहां ही कथन करिएगा सो जानना। बहुरि अज्ञातराशि ल्यावनेका विधान वा सुवर्णगणित आदि गणितनिका इहां प्रयोजन नाहीं तातैं तिनका इहां कथन न करिए है। ऐसैं गणितका कथनकीया। ताकौं यादि राखि जहां प्रयोजन होइ तहां यथार्थरूप जानना। बहुरि ऐसैं ही इस शास्त्रविषैं करणसूत्रनिका, वा केई संज्ञानिका वा केई अर्थनिका स्वरूप एकबार जहां कह्या होइ तहांतैं यादि राखि तिनका जहां प्रयोजन आवै तहां तैसा ही स्वरूप जानना।

या प्रकार श्रीगोम्मटसारशास्त्रकी सम्यग्ज्ञानचंद्रिका नामा भाषाटीकाविषैं पीठिका समाप्त भई॥

गांधी—हरीभाईदेवकरणजैनग्रंथमाला ।

४

आचार्यप्रवरश्रीमन्नेमिचंद्रसैद्धांतचक्रवर्तिविरचित

# गोम्मटसार ।

( द्वितीयनाम पंचसंग्रह )

जीवतत्त्वप्रदीपिका और मंदप्रबोधिका नामकी दो संस्कृत टीका

तथा

सम्यग्ज्ञानचंद्रिका नामकी हिंदी-भाषाटीका सहित ।

## जीवकांड ।

अथ जीवतत्त्वप्रदीपिका टीका ।

नेमिचंद्रं जिनं नत्वा सिद्धं श्रीज्ञानभूषणं ।
वृत्तिं गोम्मटसारस्य कुर्वे कर्णाटवृत्तितः ॥ १ ॥

श्रीमदप्रतिहतप्रभावस्याद्वादशासनगुहाभ्यंतरनिवासिप्रवादिसिंधुरसिंहायमानसिंहनंदिमुनींद्राभिनंदितगंगवंशललामराजसर्वज्ञाद्यनेकगुणनामधे-यभागधेयश्रीमद्राजमल्लदेवमहीवल्लभमहामात्यपदविराजमानरणरंगमल्लासहायपराक्रमगुणरत्नभूषणसम्यक्त्वरत्ननिलयादिविविधगुणनामस-

मासादितकीर्तिकांतश्रीमच्चामुंडरायप्रश्नावतीर्णैकचत्वारिंशत्पदनामसत्त्वप्ररूपणद्वारेणाशेषविनेयजननिकुरंबसंबोधनार्थं श्रीमन्नेमिचंद्रसैद्धांतचक्रवर्ती समस्तसैद्धांतिकजनप्रख्यातविशदयशोविशालमतिरसौ भगवान् शास्त्रकरो महाकर्मप्रकृतिप्राभृतप्रथमसिद्धांतजीवस्थान-क्षुद्रबंध-बंधस्वामित्व-वेदनाखंड-वर्गणाखंड-महाबंधानां षट्खंडानां मध्ये जीवादिप्रमेयांशं निरवशेषं समुद्धृत्य गोम्मटसारपंचसंग्रहप्रपंचमारचयंस्तदादौ निर्विघ्नतः शास्त्रपरिसमाप्तिनिमित्तं नास्तिकतापरिहारार्थं शिष्टाचारपरिपालनार्थमुपकारस्मरणार्थं चेष्टविशिष्टदेवताविशेषं नमस्करोति—

ननु चेष्टदेवतानमस्कारकरणेन निर्विघ्नतः शास्त्रपरिसमाप्तिः किं भवतीति नाशंकनीयं "विघ्नौघाः प्रलयं यांति शाकिनीभूतपन्नगाः। विषं निर्विषतां याति स्तूयमाने जिनेश्वरे ॥" इति वचनात् । प्रायश्चित्ताचरणेन दोषवदौषधसेवनेन रोगवन्मंगलकरणेनापि विघ्नकर्मविलयस्याऽविप्रतिपत्तेश्च । ननु "सर्वथा स्वहितमाचरणीयं किं करिष्यति जनो बहुजल्पः । विद्यते स न हि कश्चिदुपायः सर्वलोकपरितोषकरो यः ॥" इति न्यायेन प्रारब्धमेवारचयतु किं नास्तिक्यपरिहारेणेत्यपि न वाच्यं, प्रशमसंवेगानुकंपास्तिक्याभिव्यक्तलक्षणं सम्यग्दर्शनमित्याप्तादिविषयास्तिक्यस्य सम्यक्त्वसंप्रतिहेतुत्वात् ।"यद्यपि विमलो योगी छिद्रान् पश्यति मेदिनी। तथापि लौकिकाचारं मनसाऽपि न लंघयेत् ॥" इति प्रसिद्धत्वाच्च । न च शिष्टाचारपरिपालनं किमर्थं क्रियत इति पर्यनुयोगो युक्तः । प्रायेण गुरुजनशीलमनुचरंति शिष्या इति वाक्यस्य रूढत्वात्। "मंगलं निमित्तं हेतुं परिमाणं नाम कर्तारमिति षडपि व्याकृत्याचार्याः पश्चाच्छास्त्रं व्याकुर्वंतु"इति न्यायस्याचार्यपरंपरागतस्यातिक्रमे चोत्पथप्रवर्त्तनप्रसंगाच्च । तत्र तावत् पुण्यं पूतं पवित्रं प्रशस्तं शिवं भद्रं क्षेमं कल्याणं शुभं सौख्यमित्यादिर्मंगलस्य पर्यायः । तत्र मलो नाम द्रव्यभावभेदाद् द्विविधः । तत्र द्रव्यमलो बाह्यः आंतरश्च । तत्र बाह्यमलः स्वेदमलरेणुकर्दमादिः, अंतर्मलः प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशैरात्मप्रदेशेषु घननिविडज्ञानावरणाद्यष्टविधं कर्म । भावमलो अज्ञानादर्शनादिपरिणामो नामस्थापनाद्रव्यभावभेदो वा । उपचारमलो जीवपापं । तं सर्वमलं गालयति विनाशयति घातयति दहति हंति शोधयति विध्वंसयतीति मंगलं । अथवा मंगं सौख्यं पुण्यं वा लात्यादत्ते इति मंगलं । तच्च मंगलं नामस्थापनाद्रव्यक्षेत्रकालभावभेदादानंदजनकं षोढा । तत्र नाममंगलमर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायसाधूनां नाम, स्थापनामंगलं कृत्रिमाकृत्रिमजिनादीनां प्रतिबिंबं, द्रव्यमंगलं जिनसूर्युपाध्यायसाधुशरीरं, क्षेत्रमंगलमूर्जयंतादिकमर्हदादीनां निःक्रमणकेवलज्ञानादिगुणोत्पत्तिस्थानमर्द्धचतुर्थहस्तादिपंचविंशत्यप्रपंचशतधनुःपर्यंतकेवलिशरीरावष्टब्धाकाशः केवलिसमुद्घातावष्टब्धाकाशो वा, कालमंगलं यदा परिनिःक्रमणादिकल्याणान्याष्टान्हिकादिजिनादिमहोत्सवा वर्तते स कालः । भावमंगलं मंगलपर्यायोपलक्षितयावद्द्रव्यमात्रं । तदिदमुक्तमंगलं जिनादिप्रकीर्त्तनादिरूपं शास्त्रादौ कृतं शिष्यान् लघु पारगान् करोति, मध्येकृतं विद्याया अव्युच्छित्तिं करोति, चरमे कृतं विद्याया निर्विघ्नं करोति "नेष्टं विहंतुं शुभभावभग्नरसप्रकर्षः प्रभुरंतरायः । तत्कामचारेण गुणानुरागान्नुत्यादिरिष्टार्थकृदर्हदादेः ॥" इति परमागमप्रसिद्धेः । ततस्तदवश्यं कर्तव्यमेव ।

१ बंधकं बध्यमानं यो बंधेशं बंधकारणं । भाषते बंधभेदं च तं स्तुवे पंचसंग्रहं । एतस्य किंचित्तात्पर्यं विंशतिप्रकारं बंधकं, कर्मणां मूलोत्तरप्रकृतीनां भेदं बध्यमानं, चतुर्दशगुणस्थानस्वरूपं बंधेशं, मिथ्यात्वादि बंधहेतुं, प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशं बंधभेदं ।

निमित्तमस्य शास्त्रावतारस्य भव्या बहुनयप्रमाणैर्विविधविकल्पं द्रव्यं जानंत्विति । हेतुरस्याध्ययने प्रत्यक्षः परोक्षश्च । तत्र प्रत्यक्षः-साक्षात्प्रत्यक्षः, परंपराप्रत्यक्षश्च । तत्र साक्षात्प्रत्यक्षः-अज्ञानविनाशः, सम्यग्ज्ञानोत्पत्तिर्देवमनुष्यादिभिः सततपूजाकरणं, प्रतिसमयमसंख्यातगुणश्रेणिकर्मनिर्जरा च । परंपराप्रत्यक्षः-शिष्यप्रशिष्यैः सततपूजाकरणं । परोक्षोऽप्यभ्युदयरूपो निःश्रेयसरूपश्च । तत्राभ्युदयरूपः-सातादिप्रशस्तप्रकृतीनां तीव्रानुभागोदयजनितं तीर्थंकरसुरेंद्रनरेंद्रादिसुखं । निःश्रेयसरूपः-सातिशयमात्मसमुत्थमनुपमं प्रवरं तीर्थंकरसुखं पंचेंद्रियातीतं सिद्धसुखं च । प्रमाणं तु विविधार्थैरनंतमक्षरगणनया संख्यातमिति । नाम जीवादिवस्तुप्रकाशनप्रदीपकत्वाज्जीवतत्त्वप्रदीपिकेति । कर्तास्यार्थकर्ता, ग्रंथकर्त्ता, उत्तरग्रंथकर्ता च । तत्रार्थकर्ता निःशेषनिर्दग्धघातिचतुष्टयतया समुत्पन्नानंतज्ञानादिचतुष्टयत्वेन ज्ञातत्रिकालगोचरसमस्तद्रव्यगुणपर्याययाथात्म्यो विनष्टाष्टादशदोषश्चतुस्त्रिंशदतिशयाष्टप्रतिहार्योपेतः समस्तसुरनरेंद्रादिभिः समर्चितचरणसरोजस्त्रिभुवनैकनाथोऽष्टादशमहाभाषासप्तशतक्षुल्लकभाषासंज्ञ्यक्षरानक्षरभाषात्मकत्यक्तताल्वदंतोष्ठकंठव्यापारभव्यजनानंदकयुगपत्सर्वोत्तरप्रतिपादकदिव्यध्वन्युपेतो द्वादशसभासेवितो भगवान् श्रीवर्द्धमानतीर्थंकरपरमदेवः, ग्रंथकर्ता तदर्थज्ञानविज्ञानसप्तर्द्धिसमृद्धगौतमस्वामी, उत्तरग्रंथकर्ता तदनुक्रमधराविनष्टसूत्रार्थरागादिदोषरहितमहामुनिगणः । ननु शास्त्रादावुपकारस्मरणं किमर्थमिति न वाच्यं । "श्रेयोमार्गस्य संसिद्धिः प्रसादात्परमेष्ठिनः । इत्याहुस्तद्गुणस्तोत्रं शास्त्रादौ मुनिपुंगवाः ॥" इति कथनात् । "अभिमतफलसिद्धेरभ्युपायः सुबोधः प्रभवति स च शास्त्रात्तस्य चोत्पत्तिराप्तात् । इति भवति स पूज्यस्तत्प्रसादात्प्रबुद्धैर्नहि कृतमुपकारं साधवो विस्मरंति ॥" इति वचनाच्च ।

अत एव विघ्नं विनाशयितुं शिष्टाचारं परिपालयितुं नास्तिक्यं परिहर्तुमभ्युदयकारणपरमपुण्यमुपार्जयितुं कृतोपकारस्मरणार्थं च शास्त्रादौ जिनेंद्रादिनमस्कारादिरूपमुख्यमंगलमाचरयन्नभिधेयप्रतिज्ञां प्रकाशयन् सिद्धमित्यादिगाथासूत्रमाह—

अथ मंदप्रबोधिका टीका ।

मुनिं सिद्धं प्रणम्याहं नेमिचंद्रं जिनेश्वरं ।

टीकां गोम्मटसारस्य कुर्वे मंदप्रबोधिकां ॥ १ ॥

श्रीमदप्रतिहतप्रभावस्याद्वादशासनगुहाभ्यंतरनिवासिप्रवादिमदांधसिंधुरसिंहायमानसिंहनंदिमुनींद्राभिनंदितगंगवंशललामराजसर्वज्ञाद्यनेकगुणनामधेयभागधेय श्रीमद्राजमल्लदेवमहीवल्लभमहामात्यपदविराजमानरणरंगमल्लासहायपराक्रमगुणरत्नभूषणसम्यक्त्वरत्ननिलयादिविविधगुणनामसमासादितकीर्तिकांतश्रीमच्चामुंडरायभव्यपुंडरीकद्रव्यानुयोगप्रश्नानुरूपं महाकर्मप्रकृतिप्राभृतप्रथमसिद्धांतजीवस्थानाख्यप्रथमखंडार्थसंग्रहं गोम्मटसारनामधेयपंचसंग्रहं शास्त्रं प्रारभमाणः समस्तसैद्धांतिकचूडामणिः श्रीमन्नेमिचंद्रसैद्धांतिकचक्रवर्ती तद्गोम्मटसारप्रथमावयवभूतं जीवकांडं विरचयंस्तदादौ मलगालनपुण्यावाप्तिशिष्टाचारप्रतिपालननास्तिकतादिपरिहारादिफलजननसमर्थं विशिष्टेष्टदेवतानमस्काररूपं परममंगलपूर्वकं प्रकृतशास्त्रकथनप्रतिज्ञासूचकं गाथासूत्रं कथयति—

अब इस शास्त्रके मूलसूत्रनिकी संस्कृत टीकाके अनुसारि भाषाटीका करिए है तहां प्रथम ही संस्कृत टीकाकार करि कथित ग्रंथकरनेकी प्रतिज्ञा, वा मूल शास्त्र होनेके समाचार वा मंगल करनेकी पुष्टता इत्यादि कथन करिए है—

बंदौं नेमिचंद्र जिनराय, सिद्ध ज्ञानभूषण सुखदाय ।
करिहौं गोम्मटसार सुटीक, करि कर्णाट टीकतैं ठीक ॥ १ ॥

ऐसैं संस्कृत टीकाकार मंगलपूर्वक प्रतिज्ञा करी है । बहुरि कहै हैं—श्रीमान् अर काहू करि हण्या न जाय है प्रभाव जाका ऐसा जो स्याद्वाद मत सोही भई गुफा ताके अभ्यंतर वास करता जो कुवादीरूप हस्तीनिकौं सिंहसमान सिंहनंदी नामा मुनींद्र, तिहकरि भई है ज्ञानादिककी वृद्धि जाकें ऐसा जो गंगनामा वंशविषैं तिलक समान अर राजकार्यका सर्व जाननेकौं आदि देकरि अनेक गुण संयुक्त नामका धारक श्रीमान् राजमल्लनामा महाराजा देव पृथिवीकौं प्यारा ताका महान् जो मंत्रीपद तिहविषैं शोभायमान अर रणकी रंगभूमिविषैं शूरवीर अर परका सहाय न चाहै ऐसा पराक्रमका धारी अर गुणरूपी रत्ननिका आभूषण जाके पाइए अर सम्यक्त्व रत्नका स्थानकपनाकौं आदि देकरि नानाप्रकारके गुणनिकरि अंगीकार करी जो कीर्ति ताका भर्तार ऐसा जो श्रीमान् चामुंडराय राजा, ताका प्रश्नकरि जाका अवतार भया ऐसा इकतालीस पदनिविषैं नामकर्मके सत्त्वनिका निरूपण तिह द्वारकरि समस्त शिष्य जननिके समूहकौं संबोधनके अर्थि श्रीमान् नेमिचंद्र नामा सिद्धांतचक्रवर्ती समस्त सिद्धांतपाठी जननिविषैं विख्यात है निर्मल यश जाका अर विस्तीर्ण बुद्धिका धारक यहु भगवान् शास्त्रका कर्ता सो महाकर्मप्रकृतिप्राभृत नामा मुख्य सिद्धांत, तिहका जीवस्थान १ क्षुद्रबंध २ बंधस्वामी ३ वेदनाखंड ४ वर्गणाखंड ५ महाबंध ६ ए छह खंड हैं तिहविषैं जीवादिक जो प्रमाण करनेयोग्य समस्त वस्तु ताकौं उद्धारकरि गोम्मटसार द्वितीय नामा पंचसंग्रह नामा ग्रंथके विस्तारकौं रचता संता तिस ग्रंथकौं आदिहीविषैं नि-

विघ्नतैं शास्त्रकी संपूर्णता होनेके अर्थि, वा नास्तिक वादीका परिहारके अर्थि वा शिष्टाचार पालनेके अर्थि वा उपकारकौं स्मरणेके अर्थि विशिष्ट जो अपना इष्टदेवका विशेष ताहि नमस्कार करै हैं।

भावार्थ—इहां ऐसा जानना। सिंहनंदि नामा मुनिका शिष्य जो गंगवंशी राजमल्ल नामा महाराजा, ताका मंत्री जो चामुंडराय राजा, ताहि नेमिचंद्र सैद्धांतचक्रवर्ती प्रति ऐसा प्रश्नकीया जो सूक्ष्मपदार्थ जो पर्याप्त पृथ्वीकायादिक इकतालीस जीवपद तिनविषै नामकर्मके सत्त्वानिका निरूपण कैसैं है सो कहौ। तहां इस प्रश्नके निमित्तकौं पाय अनेक जीवनिके संबोधनेके अर्थि जीवस्थानादिक आगैं छह अधिकार जामैं पाइए ऐसा महाकर्म प्रकृति प्राभृत है नाम जाका ऐसा अग्रायणीय पूर्वका पांचवां वस्तु, अथवा यतिभूतिवल्लि[1] आचार्यकृत धवल शास्त्र, ताका अनुसार लेइ गोम्मटसार अर याहीका द्वितीय नाम पंचसंग्रह ग्रंथ ताके करनेका प्रारंभ किया। तहां प्रथम अपने इष्टदेवकौं नमस्कार करै हैं। ताके निर्विघ्नपने शास्त्रकी समाप्तता होनेकूं आदि देकरि च्यारि प्रयोजन कहे। अब इनकौं दृढ करै हैं। इहां जो इष्टदेव ताकौं नमस्कार करनेका फल निर्विघ्नतातैं शास्त्रकी समाप्तता कहा हो है? तहां कहिए है जो ऐसी आशंका न करनी। जातैं शास्त्रका ऐसा वचन है—

"विघ्नौघाः प्रलयं यांति शाकिनीभूतपन्नगाः।
विषं निर्विषतां याति स्तूयमाने जिनेश्वरे॥"

याका अर्थ—जो जिनेश्वरदेवकौं स्तवतां थकां विघ्नके जु समूह ते नाशकौं प्राप्त हो हैं बहुरि शाकिनीभूत सर्पादिक ते नाशकौं प्राप्त हो हैं। बहुरि विष है सो विषरहितपनाकौं प्राप्त हो है। सो ऐसा वचनथकी शंका न करना। बहुरि जैसैं प्रायश्चित्तकौं आचरणकरि व्रतादिकका दोष नष्ट हो है, बहुरि जैसैं औषधि सेवनकरि रोग नष्ट हो है तैसैं मंगल करनेकरि विघ्नकर्ता अंतरायकर्मके नाशका अविरोध है तातैं शंका न करनी। ऐसैं प्रथम प्रयोजन दृढकीया। बहुरि तर्क जो ऐसा न्याय है—

१ "यतिभूतवल्लभिकाचार्य" यह पाठ ख पुस्तकमें है।

"सर्वथा स्वहितमाचरणीयं किं करिष्यति जनो बहुजल्पः।
विद्यते स नहि कश्चिदुपायः सर्वलोकपरितोषकरो यः॥"

याका अर्थ—जो सर्वप्रकार अपना हितका आचरण करना। अपना हितकरतैं वहुत वकै है जो मनुष्यलोक सो कहा करैगा। अर कोऊ कहै जो सर्व प्रसन्न होइ सो कार्य करना तो लोकविषैं सो कोई उपाय ही नाहीं जो सर्व लोककौं संतोष करै ऐसैं न्यायकरि जाका प्रारंभ करोहौ ताका प्रारंभ करौ। नास्तिकवादीका परिहारकरि कहा साध्य है? तहां कहिए है। ऐसा भी न कहना। जातैं प्रशम संवेग अनुकंपा आस्तिक्य गुणका प्रगट होनेरूप लक्षणका धारी सम्यग्दर्शन है। यातैं नास्तिकवादीका परिहारकरि आप्त जो सर्वज्ञ तिहने आदिदेकरि पदार्थनिविषैं जो आस्तिक्य भाव हो है ताकैं सम्यग्दर्शनका प्राप्ति करनेका कारणपना पाइए है। वहुरि ऐसा प्रसिद्ध वचन है—

"यद्यपि विमलो योगी छिद्रान् पश्यति मेदिनी।
तथापि लौकिकाचारं मनसापि न लंघयेत्॥"

याका अर्थ—यद्यपि योगीश्वर निर्मल है तथापि पृथ्वी वाके भी छिद्रनिकौं देखै है तातैं लौकिक आचारकूं मनकरि भी उलंघन न करै ऐसैं प्रसिद्ध है तातैं नास्तिकका परिहार कीया चाहिये। ऐसैं दूसरा प्रयोजन दृढ कीया। बहुरि तर्क-जो शिष्टाचारका पालना किसै अर्थ करिए? तहां कहिए है—ऐसा विचार योग्य नाहीं, जातैं ऐसा वचन मुख्य है-"प्रायेण गुरुजनशीलमनुचरंति शिष्याः।" याका अर्थ—जे शिष्य हैं ते अतिशयकरि गुरुजनका जु स्वभाव ताकौं अनुसारकरि आचरण करै हैं। बहुरि ऐसा न्याय है-"मंगलं निमित्तं हेतुं परिमाणं नाम कर्त्तारमिति षडपि व्याकृत्याचार्याः पश्चाच्छास्त्रं व्याकुर्वंतु।" याका अर्थ—जो मंगल निमित्त हेतु परिमाण नाम कर्ता इन छहोंकौं पहिलेकरि आचार्य है सो पीछैं शास्त्रकौं करौ। ऐसा न्याय आचार्यनिकी परंपरातैं चल्या आया है। ताका उल्लंघन कीए उन्मार्गविषैं प्रवर्तनेका प्रसंग होय तातैं शिष्टाचारका पालना किसे अर्थ करिए है ऐसा विचार योग्य नाहीं।

अब इहां मंगलादिक छहो कहा? सो कहिए है-तहां प्रथम ही पुन्य पूत पवित्र प्रशस्त शिव भद्र क्षेम कल्याण शुभ सौख्य इत्यादि मंगलके पर्याय हैं। मंगलहीके पुण्यादिक भी नाम हैं। तहां मंगल दोयप्रकार है-द्रव्यमंगल, भावमंगल। तहां द्रव्यमंगल दोयप्रकार--वहिरंग, अंतरंग। तहां पसेव मल धूलि कादों इत्यादि वहिरंग द्रव्यमल है। बहुरि प्रकृति स्थिति अनुभाग प्रदेशनिकरि आत्माके प्रदेशनिविषैं निविड बंध्या जो ज्ञानावरणादि आठप्रकार कर्म सो अंतरंग द्रव्यमल है। बहुरि भावमल अज्ञान अदर्शनादि परिणामरूप है अथवा नाम स्थापना द्रव्य भाव भेदरूप मल है। अथवा उपचारमल जीवके पाप कर्म हैं। तिस सब ही मलकौं गालयति कहिए विनाशै वा घातै वा दहै वा हनै वा शोधै वा विध्वंसै सो मंगल कहिए। अथवा मंगं कहिए सौख्य वा पुण्य ताकौं लाति कहिए आदान करै ग्रहण करै सो मंगल है। बहुरि सो मंगल नाम स्थापना द्रव्य क्षेत्र काल भाव भेदतैं आनंदका उपजावनहारा छहप्रकार है। तहां अर्हत् सिद्ध आचार्य उपाध्याय साधु इनका जो नाम सो तौ नाम मंगल है। बहुरि कृत्रिम अकृत्रिम जिनादिकके प्रतिबिंब स्थापना मंगल है। बहुरि जिन, आचार्य, उपाध्याय साधु इनका जो शरीर सो द्रव्यमंगल है। बहुरि (कैलाश[1]) गिरिनार (सम्मेदाचलादिक) पर्वतादिक अर्हत आदिकके तप केवल ज्ञानादिगुणनिके उपजनेका स्थानक, वा साढा तीन हाथतैं लगाय पांचसै पचीस धनुष पर्यंत केवलीका शरीरकरि रोक्या हूवा आकाश अथवा केवलीका समुद्धातकरि रोक्या हूवा आकाश सो क्षेत्रमंगल है। बहुरि जिसकालविषैं तप आदिक कल्याण भए होंहि, वा जिसकालविषैं अष्टाह्निक आदि जिनादिकके महान उत्सव वर्त्तै सो काल मंगल है। बहुरि मंगल पर्यायकरि संयुक्त जीवद्रव्यमात्र भावमंगल है। सो यहु कह्या हूवा मंगल जिनादिकका स्तवनादिरूप है सो शास्त्रकी आदिविषैं कीयाहूवा शिष्यनिकौं थोरे कालादिककरि शास्त्रनिका पारगामी करै है। मध्यविषैं कीया हूवा विद्याका व्युच्छेद न होइ ताकौं करै है। अंतविषैं कीया हूवा विद्याका निर्विघ्नपनेकौं करै है। कोई तर्क करै कि-इष्ट अर्थकी प्राप्ति परमेष्ठीनिके नमस्कारतैं कैसैं होइ तहां काव्य कहिए है—

१ 'कैलाश' 'सम्मेदाचलादिक' इतना पाठ ख पुस्तकमें नहीं है।

"नेष्टं विहंतुं शुभभावभग्नरसप्रकर्षः प्रभुरंतरायः।
तत्कामचारेण गुणानुरागान्नुत्यादिरिष्टार्थकृदर्हदादेः॥"

याका अर्थ—अर्हंतादिककौं नमस्काररूप शुभ भावनिकरि नष्ट भया है अनुभागका आधिक्य जाका ऐसा जु अंतराय नामा कर्म सो इष्टके घातनेकौं प्रभु कहिए समर्थ न होइ, तातैं तिस अभिलाषयुक्त जीवकरि गुणानुरागतैं अर्हंत आदिककौं कह्या हूवा नमस्कारादिक सो इष्ट अर्थका करन हारा है। ऐसा परमागमविषैं प्रसिद्ध है। तातैं सो मंगल अवश्य करना ही योग्य है।

बहुरि निमित्त इस शास्त्रका यहु है जे भव्य जीव हैं ते बहुत नय प्रमाणनिकरि नानाप्रकार भेदकौं लीये पदार्थकौं जानहु। इस कार्यकौं कारणभूत ग्रंथ करिए हैं। बहुरि हेतु इस शास्त्रके अध्ययनविषैं दोयप्रकार है—प्रत्यक्ष, परोक्ष। तहां प्रत्यक्ष दोयप्रकार-साक्षात्प्रत्यक्ष, परंपराप्रत्यक्ष। तहां अज्ञानका विनाश होना, बहुरि सम्यग्ज्ञानकी उत्पत्ति होनी, बहुरि देव मनुष्यादिकनिकरि निरंतर पूजा करना, बहुरि समय समयप्रति असंख्यातगुणश्रेणीरूप कर्मनिका निर्जरण[1] होना ये तौ साक्षात् प्रत्यक्ष हेतु हैं। शास्त्राध्ययन करतैं ही ए फल निपजे हैं। बहुरि शिष्य वा शिष्यनिके प्रति शिष्य तिनिकरि निरंतर पूजाका करना सो परंपरा प्रत्यक्ष हेतु है। शास्त्राध्ययन कीएतैं ऐसा फलकी परंपरा हो है। बहुरि परोक्षहेतु दोय प्रकार-अभ्युदय रूप, निश्रेयसरूप। तहां सातावेदनीयादिक प्रशस्त प्रकृतिनिका तीव्र अनुभागका उदयकरि निपज्या तीर्थंकर इंद्र राजादिकसंबंधी सुख सो तौ अभ्युदयरूप है। बहुरि अतिशयसंयुक्त आत्मजनित अनौपम्य सर्वोत्कृष्ट तीर्थंकरका सुख वा पंचेंद्रियनितैं अतीत सिद्ध सुख सो निश्रेयसरूप है। ग्रंथ अध्ययनतैं पीछैं परोक्ष ऐसा फल पाइए है। तातैं यहु ग्रंथ ऐसे फलनिका हेतु जानना। बहुरि प्रमाण इस शास्त्रका नानाप्रकार अर्थनिकरि अनंत है। बहुरि अक्षरगणनाकरि संख्यात है जातैं जीवकांडका सातसै पचीस गाथा सूत्र है। बहुरि नाम-जीवादि वस्तुका प्रकाशनेकौं दीपिका समान है।

१ "कर्मनिर्जराका होना" ऐसा क पुस्तकमें पाठ है।

तातैं संस्कृत टीकाकी अपेक्षा जीवतत्त्वप्रदीपिका है। बहुरि कर्ता इस शास्त्रका तीनप्रकार–अर्थकर्ता, ग्रंथकर्ता, उत्तर ग्रंथकर्ता, तहां समस्तपनैं दग्ध कीया घातिकर्म चतुष्टय, तिहकरि उपज्या जो अनंतज्ञानादिक चतुष्टयपना ताकरि जान्या है त्रिकालसंबंधी समस्त द्रव्य गुण पर्यायका यथार्थस्वरूप जिहैं, बहुरि नष्ट भए हैं क्षुधादिक अठारह दोष जाके, बहुरि चौंतीस अतिशय आठ प्रातिहार्य करि संयुक्त, बहुरि समस्त सुरेंद्र नरेंद्रादिकनिकरि पूजित है चरण कमल जाका, बहुरि तीनलोकका एक नाथ बहुरि अठारह महाभाषा, अर सातसै क्षुद्रभाषा, वा संज्ञी संबंधी अक्षर अनक्षर भाषा तिहस्वरूप, अर तालवा दांत होठ कंठका हलावना आदि व्यापाररहित, अर भव्य जीवनिकौं आनंदका कर्ता, अर युगपत् सर्वजीवनिकौं उत्तरका प्रतिपादन करनहारा ऐसा जु दिव्य-ध्वनि तिहकरि संयुक्त, बहुरि बारह सभाकरि सेवनीक ऐसा जो भगवान श्रीवर्द्धमान तीर्थंकर परमदेव सो अर्थकर्ता जानना। बहुरि तिस अर्थका ज्ञान वा कवित्वादि विज्ञान अर सात ऋद्धि तिनकरि संपूर्ण विराजमान ऐसा गोतमगणधर देव, सो ग्रंथकर्ता जानना। बहुरि तिसहीके अनुक्रमका धारक, बहुरि नाहीं नष्ट भया है सूत्रका अर्थ जाकै, बहुरि रागादि दोषनिकरि रहित ऐसा जो मुनीश्वरनिका समूह सो उत्तर ग्रंथकर्ता जानना। या प्रकार मंगलादि छहोंनिका व्याख्यान इहां कीया। ऐसैं तीसरा प्रयोजन दृढ कीया है। बहुरि वितर्क–जो शास्त्रकी आदिविषै उपकारस्मरण किसे अर्थ करिए है। तहां कहिए है–जो ऐसा न कहना। जातैं ऐसा कथन है

"श्रेयोमार्गस्य संसिद्धिः प्रसादात्परमेष्ठिनः।
इत्याहुस्तद्गुणस्तोत्रं शास्त्रादौ मुनिपुंगवाः ॥"

याका अर्थ—श्रेय जो कल्याण ताके मार्गकी सम्यक् प्रकार सिद्धि सो परमेष्ठीके प्रसादतैं हो है। इस हेतु तैं मुनि प्रधान हैं ते शास्त्रकी आदिविषैं तिस परमेष्ठीका स्तोत्र करना कहै हैं। बहुरि ऐसा प्रवचन है–

अभिमतफलसिद्धेरभ्युपायः सुबोधः प्रभवति स च शास्त्रात्तस्य चोत्पत्तिराप्तात्।
इति भवति स पूज्यस्तत्प्रसादात्प्रबुद्धैर्न हि कृतमुपकारं साधवो विस्मरंति ॥

याका अर्थ–वांछित अभीष्टफलकी सिद्धि होनेका उपाय सम्यग्ज्ञान है। बहुरि सो सम्यग्ज्ञान शास्त्रतें हो है। बहुरि तिस शास्त्रकी उत्पत्ति आप्त जो सर्वज्ञ तातैं है इस हेतुतें सो आप्त सर्वज्ञदेव है सो तिसका प्रसादतें ज्ञानवंत भए जे जीव तिनिकरि पूज्य हो हैं सो न्याय ही है व पंडित हैं ते कीए उपकारकौं नाहीं भूलै हैं। तातैं शास्त्रकी आदिविषैं उपकारस्मरण किसे अर्थ करिए ऐसा न कहना। ऐसैं चौथा प्रयोजन दृढ कीया।

याहीतैं विघ्नविनाशनेकौं बहुरि शिष्टाचार पालनेकौ बहुरि नास्तिकके परिहारकौं बहुरि अभ्युदयका कारण जो परमपुण्य ताहि उपजावनेकौं, बहुरि कीया उपकारके यादि करनेकौं शास्त्रकी आदिविषै जिनेंद्रादिककौं नमस्कारादि रूप जो मुख्य मंगल ताकौ आचरण करता संता, बहुरि जो अर्थ कहेगा तिस अभिधेयकी प्रतिज्ञाकौं प्रकाशता संता आचार्य है सो सिद्धं इत्यादि गाथा सूत्रकौं कहै है–

## सिद्धं सुद्धं पणमिय जिणिंदवरणेमिचंदमकलंकं।
## गुणरयणभूसणुदयं जीवस्स परूवणं वोच्छं ॥ १ ॥

छाया— सिद्धं शुद्धं प्रणम्य जिनेंद्रवरनेमिचंद्रमकलंकं।
गुणरत्नभूषणोदयं जीवस्य प्ररूपणं वक्ष्ये ॥ १ ॥

जी०प्र०–वक्ष्यामि–करिष्यामि, किं ? प्ररूपणं–निरूपणं व्याख्यानं, अथवा प्ररूपयतीति प्ररूप्यतेऽनेनेति वा प्ररूपणो ग्रंथस्तं, कस्य प्ररूपणं ? जीवस्य–चतुर्भिः प्राणैर्जीवति जीविष्यत्यजीवीदिति जीवः-आत्मा, तस्य जीवस्य भेदप्रतिपादकं शास्त्रमहं वक्ष्यामीति प्रतिज्ञा। अनया शास्त्रस्य संबंधाभिधेयशक्यानुष्ठानेष्टप्रयोजनवत्त्वात् प्रेक्षावद्भिरादरणीयत्वमावेदितं। कथंभूतं प्ररूपणं ? गुणरयणभूसणुदयं–गुणरत्नभूषणोदयं-गुणाः सम्यग्दर्शनादय एव भूषणानि यस्यासौ गुणरत्नभूषणश्चामुंडरायस्तस्मादुदय उत्पत्तिर्यस्य शास्त्रस्य तत् गुणरत्नभूषणोदयं चामुंडरायप्रश्नवशादस्योत्पत्तिप्रसिद्धेः। अथवा गुणरत्नभूषणानि यस्मिन्नसौ गुणरत्नभूषणो मोक्षस्तस्य उदय उत्पत्तिर्यस्मात् शास्त्रात् तद् गुणरत्नभूषणोदयं मोक्षकारणमिदं शास्त्रं, न पुनर्विकथादिवद् बंधकारणमित्यर्थः। अनेन बंधक–बंध्यमान-बंधस्वामि–बंधहेतु–बंधभेदानां पंचानां सिद्धांतार्थानां मध्ये बंधकस्य जीवस्य प्रतिपादकमिदं शास्त्रं जीवस्थान–जीवकांडनामद्वयप्रख्यातं अहं वक्ष्यामीति शास्त्रकारस्या-

णश्रेणी निर्जरा द्रव्य असंख्यात गुणा है। बहुरि तातैं क्षपक श्रेणीवाले अपूर्वकरणादि तीन गुणस्थानवर्ती जीवकैं गुणश्रेणी निर्जरा द्रव्य असंख्यात गुणा है। बहुरि तातैं क्षीणकषाय गुणस्थानवर्ती जीवकैं गुणश्रेणी निर्जरा द्रव्य असंख्यात गुणा है। बहुरि तातैं समुद्घातरहित जो स्वस्थान केवली जिन ताकैं गुणश्रेणी निर्जरा द्रव्य असंख्यात गुणा है। बहुरि तातैं समुद्घातसहित जो समुद्घातकेवली जिन ताकैं गुण श्रेणी निर्जरा द्रव्य असंख्यात गुणा है। ऐसैं ग्यारह स्थानकनिविषै गुणश्रेणी निर्जरा द्रव्यके स्थान स्थान प्रति असंख्यातगुणापना कह्या अब तिस गुणश्रेणी निर्जराद्रव्यका प्रमाण कहिए है–कर्मप्रकृतिरूप परिणए पुद्गल परमाणू तिनिका नाम इहां द्रव्य जानना। अनादिसंसारके हेतुतैं बंधका संबंधकरि बंधरूप भया जो जगच्छ्रेणीका घनमात्र लोक तींहि प्रमाण एक जीवके प्रदेशनिविषैं तिष्ठता ज्ञानावरणादि मूल प्रकृति वा उत्तर प्रकृतिसंबंधी सत्तारूप सर्वद्रव्य सो आगे कहिएगा जो त्रिकोण रचना ताका अभिप्रायकरि किंचित् ऊन ड्योढ गुणहानि आयामका प्रमाणकरि समय प्रबद्धका प्रमाणकौं गुणे जो प्रमाण होइ तितना है। बहुरि इसविषै आयुकर्मका स्तोक द्रव्य है तातैं याविषै किंचित् ऊन किएं अवशेष द्रव्य सातकर्मनिका है तातैं याकौं सातका भाग दीएं एक भाग प्रमाण ज्ञानावरण कर्मका द्रव्य हो है। बहुरि याकौं देशघाती सर्वघाती द्रव्यका विभागके अर्थि जिनदेवकरि देखा यथासंभव अनंत ताका भागदीए एकभाग प्रमाण तौ सर्वघाती केवलज्ञानावरणका द्रव्य है। अवशेष बहुभाग प्रमाण मतिज्ञानादि देशघातिप्रकृतिनिका द्रव्य है बहुरि इस देशघाती द्रव्यकौं मति श्रुत अवधि मनःपर्यय ज्ञानावरणरूप च्यारि देशघाति प्रकृति तिनिका विभागके अर्थि च्यारिका भागदीए एक भाग प्रमाण मतिज्ञानावरणका द्रव्य हो है। भावार्थ–इहां मतिज्ञानावरणके द्रव्यकी गुणश्रेणीका उदाहरण करि कथन कीया है तातैं मतिज्ञानावरण द्रव्यका ही ग्रहण कीया है। ऐसैं ही अन्य प्रकृतिनिका भी यथासंभव जानि लेना। बहुरि इस मतिज्ञानावरण द्रव्यकौं अपकर्षण भाग हारका भाग देइ तहां बहुभाग तौ तैसैं ही तिष्ठै है ऐसा जानि एक भागका ग्रहण कीया। भावार्थ–जैसैं अन्नका राशिमेंस्यों च्यारिका भाग देइ कोई कार्यके अर्थि एक भाग जुदा काढिए अवशेष बहुभाग

जैसे थे तैसे ही राखिए। तैसैं इहां मतिज्ञानावरण रूप द्रव्यमेंस्यों अपकर्षण भागहारका भाग देइ एकभागकौं अन्यरूप परणमावनेके अर्थि जुदा ग्रहण कीया। अवशेष बहुभाग प्रमाण द्रव्य जैसैं पूर्वे अपनी स्थितिके समय समय संबंधी निषेकनिविषैं तिष्ठै था तैसे ही रह्या। इहां कर्म परमाणू रूप राशिविषै स्थिति घटावनेकौं जिस भागहारका भाग संभवै ताका नाम अपकर्षण भागहार जानना। सो इस अपकर्षण भागहारका प्रमाण आगै कर्मकांडविषै पंचभागहार चूलिका अधिकारविषैं कहैंगे तहां जानना। बहुरि विवक्षित भागहारका भाग दीएं तहां एक भाग विना अवशेष सर्व भागनिके समूहका नाम बहुभाग जानना सो अपकर्षण भागहारका भाग देइ बहुभागकौं तैसैं ही राखि एकभागकौं जुदा ग्रह्या था ताकौं कैसैं कैसैं परिणमाया सो कहैं हैं—

तिस एक भागकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग देइ तहां बहुभाग तौ उपरितन स्थितिविषैं देना सो एक जायगा स्थापै बहुरि अवशेष एक भाग रह्या ताकौं बहुरि असंख्यात लोकका भाग देइ तहां बहुभाग तौ गुणश्रेणीका आयामविषै देना सो एक जायगा स्थापै अवशेष एक भागहार रह्या सो उदयावलीविषै दीजिए है। अब उदयावली गुणश्रेणी उपरितन स्थितिविषैं दीया हूवा द्रव्य कैसैं परिणमै है सो कहिए है—तहां उदयावलीविषैं दीया हूआ द्रव्य वर्तमान समयतैं लगाइ एक आवलीप्रमाण कालविषै पूर्वै जे आवलीके निषेक थे तिनकी साथि अपना फलकौं देइ खिरै है तहां आवलीका कालके प्रथमादि समयनिविषैं केता केता द्रव्य उदयमें आवै है सो कहैं हैं—एक समय सबंधी जेता द्रव्यका प्रमाण ताका नाम निषेक जानना तहां उदयावलीविषैं दीया जो द्रव्य ताकौं उदयावलीकालके समयनिका जो प्रमाण ताका भाग दीएं वीचिके समयसंबंधी द्रव्यरूप जो मध्यधन ताका प्रमाण आवै है। बहुरि ताकौं एक घाटि आवलीका आधा प्रमाणकरि हीन असा जो निषेकहार कहिए गुणहानि आयामका प्रमाणतैं दूणा जो दोगुणहानिका प्रमाण ताका भाग दीएं एक चयका प्रमाण हो है। बहुरि इस चयकौं दोगुण हानिकरि गुणैं उदयावलीका प्रथमसमयसंबंधी प्रथमनिषेकका प्रमाण आवै है। यामैं एकचय घटाएं उदयावलीका द्वितीयसमयसंबंधी द्वितीय निषेकका प्रमाण आवै है। अैसैं ही क्रमतैं उदयावलीका

अंतनिषेकपर्यंत एक एक चय घटाएं एक घाटि आवली प्रमाण चय उदयावलीका प्रथमनिषेकविषैं घटैं उदयावलीका अंतका निषेकका प्रमाण हो है ॥ याकौं अंक संदृष्टिकरि व्यक्त करिए है–

जैसैं उदयावलीविषैं दीया द्रव्य दोयसै बहुरि गच्छ आवली ताका प्रमाण आठ, बहुरि एक एक गुणहानिविषैं जो निषेकनिका प्रमाण सो गुणहानिका आयाम ताका प्रमाण आठ याकौं दूणा कीएं दोगुणहानिका प्रमाण सोलह, तहां सर्वद्रव्य दोयसैकौं आवली प्रमाण गच्छ आठका भाग दीए पचीस मध्य धनका प्रमाण होइ याकौं एक घाटि आवलीका आधा साढा तीन सो निषेकहार सोलहमैं घटाएं साढावारा ताका भाग दीएं दोय पाए सो चयका प्रमाण जानना । याकौं दोगुणहानि सोलह ताकरि गुणैं वत्तीस पाए सो प्रथमनिषेकका प्रमाण है । यामैं एक एक चय घटाएं द्वितीयादि निषेकनिका तीस आदि प्रमाण हो है। ऐसैं एक घाटि आवलीप्रमाण चयके भये चौदह ते प्रथम निषेकविषैं घटाएं अवशेष अठारह अंतनिषेकका प्रमाण हो है इनि सर्वनिकौं जोडैं ३२,३०,२८,२६, २४, २२, २०, १८ दोयसै २०० सर्वद्रव्यका प्रमाण हो है । ऐसैं ही अर्थ संदृष्टिकरि पूर्वोक्त यथार्थ स्वरूप अवधारण करना । बहुरि यातैं परैं उदयावलीकालपीछैं अंतर्मुहूर्तमात्र जो गुणश्रेणीका आयाम कहिए कालप्रमाण ताविषैं दीया हूवा द्रव्य सो तिस कालका प्रथमादि समयविषैं जे पूर्वै निषेक थे तिनकी साथि क्रमतैं असंख्यातगुणा असंख्यातगुणा होइ निर्जरै है सो गुणश्रेणी निर्जराका द्रव्य असंख्यात लोकका भाग दीएं बहुभाग प्रमाण था सो सम्यक्त्वकी उत्पत्तिरूप करणकालसंबंधी गुणश्रेणीका आयाम अंतर्मुहूर्तमात्र तिसविषैं असंख्यात असंख्यात गुणी अनुक्रमकरि निषेक रचना करिए है। इहां सम्यक्त्वकी उत्पत्तिसंबंधी गुणश्रेणीका कथन मुख्य कीया है तातैं तिसहीके कालका ग्रहण कीया है। तहां 'प्रक्षेपयोगोद्धृतमिश्रपिंडः प्रक्षेपकाणां गुणको भवेदिति' इस करण सूत्रकरि प्रक्षेप जो शलाका तिनिका जो योग कहिए जोड ताकरि उद्धृत कहिए भाजित ऐसा जो मिश्रपिंड कहिए मिल्याहूवा द्रव्यका जो प्रमाण सो प्रक्षेप कहिए अपनी अपनी शलाकनिका प्रमाण ताका गुणक कहिए गुणकार हो है। अथवा यहु गुण्य हो है ते प्रक्षेप गुणकार हो हैं ऐसैं भी करिए तो दोष नाहीं जातें दोऊनिका

प्रयोजन एक है। सो इहां तिस गुणश्रेणी आयामका प्रथम समयविषैं जेता द्रव्य दीया तींहि प्रमाण एक शलाका है। बहुरि तातैं दूसरे समय तैसैं ही असंख्यात गुणी शलाका हैं। तातैं तीसरे समय असंख्यातगुणी शलाका है। ऐसैं असंख्यातगुणा अनुक्रमकरि अंत समयविषैं यथायोग्य असंख्यातगुणी शलाका हो है। इनि सर्व प्रथमादि समयसंबंधी शलाकानिका जोड दीएं जो प्रमाण होइ सो प्रक्षेपयोग जानना। ताका भाग गुणश्रेणीविषैं दीया हूवा द्रव्यकौं दीएं जो प्रमाण आवै ताकौं प्रक्षेपक जो अपना अपना समयसंबंधी शलाकाका प्रमाण ताकरि गुणैं अपने अपने द्रव्यका प्रमाण हो है। ऐसैं जिस जिस समयविषैं जेता जेता प्रमाण द्रव्यका आवै है तितना तितना द्रव्य तिस तिस समयविषैं निर्जरै है याप्रकार गुणश्रेणी आयामविषैं सर्वगुणश्रेणीविषैं दीया हूवा जो द्रव्य सो निर्जरै है ॥ अब इस कथनकौं अंकसंदृष्टिकरि व्यक्त करिए है--

जैसैं गुणश्रेणीविषै दीया हूवा द्रव्यका प्रमाण छसै अस्सी, गुण श्रेणी आयामका प्रमाण च्यारि, असंख्यातका प्रमाण च्यारि। तहां प्रथमसंमयसंबंधी जेता द्रव्य तींहि प्रमाण शलाका एक दूसरा संमयसंबंधी तातैं असंख्यात गुणी शलाका च्यारि ४ तीसरा समयसंबंधी तातैं असंख्यातगुणी शलाका सोलह १६ चौथा समयसंबंधी तातैं असंख्यातगुणी शलका चौसठि ६४ सो इनि शलाकानिका नाम प्रक्षेप है इनिका जो योग कहिये जोड सो पिच्यासी हो है ताकरि मिश्रपिंड जो सबनिका मिल्या हूआ द्रव्य छसै असी ताकौं भाग दीजिये तब आठ पाये। बहुरि यहु पाया हूआ राशि ताका प्रक्षेप कहिए अपनी २ शलाकाका प्रमाण ताकरि गुणिये है। तहां आठकौं एककरि गुणैं प्रथम समय संबंधी निषेकका प्रमाण आठ ८ हो है। बहुरि च्यारिकौं गुणें द्वितीय निषेकका प्रमाण बत्तीस हो है बहुरि सोलहकरि गुणैं तृतीय निषेकका प्रमाण एकसौ अट्ठाईस १२८ हो है। बहुरि चौसठिकरि गुणैं अंत निषेकका प्रमाण पांचसै बारह ५१२ हो है। ऐसैं सर्व समयनिविषैं ८, ३२, १२८, ५१२ मिलिकरि छसै असी ६८० द्रव्य निर्जरै हैं। भावार्थ--लोकविषै जाकौं विसवा कहिए ताका नाम इहां शलाका है। बहुरि जाकौं लोकविषैं सीरका द्रव्य कहिए ताका नाम इहां मिश्रपिंड कह्या है सो सब विसवा मिलाइ इनिका

भाग देइ अपना २ विसवनिकरि गुणैं जैसैं अपना २ द्रव्यका प्रमाण आवै तैसैं इहां समय समयविषै जेता जेता द्रव्य निर्जरै ताका प्रमाण वर्णन किया है। ऐसैं इहां सम्यक्त्वकी उत्पत्तिरूप करणका गुणश्रेणी आयामविषैं वर्णन उदाहरण मात्र किया ऐसैं ही अन्यत्र भी जानना तहां कालका वा द्रव्यका विशेष है सो यथासंभव जानना।

बहुरि यातैं आगैं जो उपरितन स्थितिविषैं दीया द्रव्य सो विवक्षित मतिज्ञानावरणकी स्थितिके निषेक पूर्वैं थे तिस विषै इस गुणश्रेणी आयामके कालके पीछै अनंतर समय संबंधी जो निषेक तातैं लगाइ अंतविषै अतिस्थापनावलीके निषेकनिकौं छोडि जे निषेक थे तिनिविषै क्रमतैं दीजिये है पूर्वैं तिनि निषेकनिकौं द्रव्यविषै याकौं भी क्रमकरि मिलाइए है तहां नाना गुणहानिविषैं पहला पहला निषेकनिविषैं आधा आधा दीजिये द्वितीयादिनिषेकनिविषैं चयहीनका अनुक्रमकरि दीजिए सो इस वर्णनविषै त्रिकोण रचना संभवै है ताका विशेष आगैं करैंगे इहां प्रयोजनका अभाव है तातैं विशेष न किया है। ऐसैं जो एक भागमात्र जुदा द्रव्य ग्रह्या था ताकौं वर्तमान समयतैं लगाइ उदयावलीका काल ताके पीछैं गुणश्रेणी आयामका काल ताके पीछैं अवशेष सर्वस्थितिका काल अंतविषैं अतिस्थापनावलीविना सो उपरितनस्थितिका काल तिनिके निषेक पूर्वैं थे तिनिविषैं मिलाइए है सो यह मिलाया हूवा द्रव्य पूर्वनिषेकनिका साथि उदय होइ निर्जरै है ऐसा भाव जानना। बहुरि पूर्वैं कह्या जो जो गुणश्रेणी निर्जरा द्रव्य सो सो श्रावकादि दशस्थानकनिविषैं असंख्यात असंख्यात गुणा है सो कैसैं? ताका समाधान--तिस गुणश्रेणी द्रव्यकौं कारणभूत जो अपकर्षण भागहार तिनिके अधिक अधिक विशुद्धताका निमित्तकरि असंख्यातगुणा घाटिपना है तातैं तिस गुणश्रेणीद्रव्यकैं असंख्यातगुणा अनुक्रमकी प्रसिद्धता है। भावार्थ--श्रावकादि दशस्थानकनिविषैं विशुद्धता अधिक अधिक है तातैं जो पूर्वस्थानविषैं अपकर्षण भागहारका प्रमाण था ताके असंख्यातवें भाग उत्तर स्थानविषैं अपकर्षण भागहारका प्रमाण जानना। सो जेता भागहार घटता होइ तेता लब्धराशिका प्रमाण अधिक होइ। तातैं इहां लब्धराशि जो गुणश्रेणीका द्रव्य सो भी क्रमतैं असंख्यात गुणा हो है। बहुरि गुणश्रेणी आयामका काल तातैं विपरीत उल्टा अनुक्रम धरै है

सोई कहिए है--'समुद्घात जिनकौं आदि देकरि विशुद्ध मिथ्यादृष्टि पर्यंत गुणश्रेणी--आयामका काल क्रमकरि संख्यातगुणा संख्यातगुणा है' समुद्घात जिनका गुणश्रेणी आयामकाल अंतर्मुहूर्तमात्र है तातैं स्वस्थानजिनका गुणश्रेणी आयामकाल संख्यातगुणा है तातैं क्षीणमोहका संख्यातगुणा है। ऐसें ही क्रमतें पीछेतैं क्षपकश्रेणी-वाले आदिविषें संख्यात संख्यात गुणा जानना। तहां अंतविषैं बहुतवार संख्यातगुणा भया तौ भी करण परिणाम संयुक्त विशुद्ध मिथ्यादृष्टिकैं गुणश्रेणी आयामका काल अंतर्मुहूर्तमात्र ही है अधिक नाहीं! काहेतें? जातैं अंतर्मुहूर्तके भेद बहुत हैं। तहां जघन्य अंतर्मुहूर्त एक आवली प्रमाण है सो सर्वतैं स्तोक है। बहुरि यातैं एक समय अधिक आवलीतैं लगाइ एक एक समय बधता मध्यम अंतर्मुहूर्त होइ। अंतका उत्कृष्ट अंतर्मुहूर्त एक समय घाटि दोय घटिकारूप मुहूर्त प्रमाण है। तहां ताके उच्छ्वास तीन हजार सातसै तेहत्तरि अर एक उच्छ्वासकी आवली संख्यात यातैं दोयवार संख्यातगुणी आवली प्रमाण उत्कृष्ट मुहूर्त है। बहुरि--'आदी अंते सुद्धे वट्टिहदे रूवसंजुदे ठाणे' इस सूत्रकरि आवलीमात्र जघन्य अंतर्मुहूर्तकौं दोयवार संख्यात गुणित आवली प्रमाण उत्कृष्ट अंतर्मुहूर्तविषैं घटाइ वृद्धिका प्रमाण एक समयका भाग दीएं जो प्रमाण होइ तामैं एक और जोडे जो प्रमाण होइ तितने अंतर्मुहूर्तके भेद संख्यात आवली प्रमाण हो हैं॥ ६७ ॥ आगैं ऐसें कर्मसहित जीवनिका गुणस्थानकनिका आश्रय लीएं स्वरूप अर तिस तिस कर्मकी निर्जराका द्रव्य वा काल आयामका प्रमाण ताकौं निरूपणकरि अब निर्जरे हैं सर्व कर्म जिनकरि ऐसे जे सिद्धपरमेष्ठी तिनिका स्वरूपकौं अन्यमतके विवादका निराकरण लीएं गाथा दोयकरि कहैं हैं---

**अट्ठवियकम्मवियला सीदीभूदा णिरंजणा णिच्चा।**
**अट्ठगुणा किदकिच्चा लोयग्गणिवासिणो सिद्धा ॥ ६८ ॥**

अष्टविधकर्मविकलाः शीतीभूता निरंजना नित्याः ।
अष्टगुणाः कृतकृत्याः लोकाग्रनिवासिनः सिद्धाः ॥ ६८ ॥

जी० प्र०–न केवलं उक्तगुणस्थानवर्तिन एव जीवाः संति सिद्धा अपि–स्वात्मोपलब्धिलक्षणसिद्धिसंपन्नमुक्तजीवा अपि संति। ते कथंभूताः ? अष्टविधकर्मविकला अनेकप्रकारोत्तरप्रकृतिगर्भाणां ज्ञानावरणाद्यष्टविधमूलप्रकृतिकर्मणां–

मोहो खाइयसम्मं केवलणाणं च केवलालोयं ।
हणदि हु आवरणदुगं अणंतविरियं हणेदि विग्घंतु ॥
सुहुमं च णामकम्मं हणेदि आऊ हणेदि अवगहणं ।
अगुरुलहुगं गोदं अव्वावाहं हणेइ वेयणियं ॥

इत्यष्टगुणप्रतिपक्षाणां प्रक्षयेण विकलाः निष्प्रतिपक्षा मुक्ता इत्यर्थः। अनेन संसारिजीवस्य मुक्तिर्नास्तीति याज्ञिकमतं, सर्वदा कर्ममलैरस्पृष्टत्वेन सदा मुक्त एव सदैवेश्वर इति सदाशिवमतं च अपास्तं। पुनः कथंभूत : ? शीतीभूताः सहजशरीरागंतुकमानसादिविविधसांसारिकदुःखवेदनापरितापपरिक्षयेण सुनिर्वृत्ता इत्यर्थः। अनेन मुक्तौ आत्मनः सुखाभावं वदन् सांख्यमतमपाकृतं। पुनः कथंभूताः ? निरंजनाः–अभिनवास्रवरूपकर्ममलरूपांजनान्निष्क्रांताः इत्यर्थः। अनेन मुक्तात्मनः पुनः कर्माजनसंसर्गेण ससारोऽस्तीति वदन् मस्करीदर्शनं प्रत्याख्यातं। पुनः कथभूताः ? नित्या यद्यपि प्रतिसमयवर्त्यर्थपर्यायैः परिणतसिद्धा उत्पादव्ययौ स्वस्मिन् कुर्वंतोऽपि विशुद्धचैतन्यसामान्यरूपद्रव्याकारान्वयमाहात्म्यात् सर्वकालाश्रिताव्ययत्वात् ते नित्यतां न जहतीत्यर्थः। अनेन प्रतिक्षणं विनश्वरचित्पर्याया एव एकसंतानवर्तिनः परमार्थतो नित्यद्रव्यं नेति वदंतीति बौद्धप्रत्यवस्था प्रतिव्यूढा। पुनः कथंभूताः ? अष्टगुणाः-क्षायिकसम्यक्त्वज्ञानदर्शनवीर्यसौक्ष्म्यावगाहागुरुलघुकाव्याबाधत्वनामाष्टगुणयुता इत्युपलक्षणं तेन तदनुसार्यनंतानंतगुणानां तेष्वेवांतर्भाव इत्यर्थः, अनेन ज्ञानादिगुणानामत्यंतोच्छित्तिरात्मनो मुक्तिरिति वदन्नैयायिकवैशेषिकाभिप्रायः प्रत्युक्तः। पुनः कथंभूताः ? कृतकृत्याः कृतं--निष्ठापितं, कृत्यं सकलकर्मक्षयतत्कारणानुष्ठानादिकं यैस्ते कृतकृत्याः। इत्यनेन ईश्वरः सदा मुक्तोऽपि जगन्निर्मापणे कृतादरत्वेनाकृतकृत्य इति वददीश्वरसृष्टिवादाकूतं निराकृतं। पुनः कथंभूता. ? लोकाग्रनिवासिनः--लोक्यंते जीवादय. पदार्था अस्मिन्निति लोकः, एवंविधलोकत्रयसन्निवेशाग्रे तनुवातप्रांते निवासिनः स्थास्नवः। यद्यपि कर्मक्षयक्षेत्रादुपर्येव कर्मक्षयानंतरं तथागमनस्वाभाव्यात् ते गच्छंति तथापि लोकाग्रत ऊर्ध्वगमनसहकारिधर्मास्तिकायाभावान्न तदुपरि इतीदं लोकाग्रनिवासित्वमेव युक्तं तेषां, अन्यथा लोकालोकविभागाभावः प्रसज्यते। अनेन आत्मनः ऊर्ध्वगमनस्वाभाव्यात् मुक्ताव-

स्थायां क्वचिदपि विश्रामाभावात् उपर्युपरि गमनमिति वदन्मांडलिकमतं मत्यस्तं ॥ ६८ ॥ अथ श्रीमाधवचंद्रत्रैविद्यदेवा अष्टविधकर्मविकलत्वादीनां सप्तविशेषणानां प्रयोजनं प्रदर्शयंति—

मं० प्र०—सिद्धिः—अनतज्ञानादिस्वरूपोपलब्धिः, सिद्धिरस्ति एषामिति सिद्धाः मुक्तजीवाः ईदृशा भवंति । कथंभूताः ? अष्टविधकर्मविकलाः—अष्टविधानि मूलप्रकृतिभेदेन अष्टप्रकाराणि कर्माणि—ज्ञानावरणादीनि, विकलानि विगतप्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशांशानि प्रच्युतस्वरूपाणि येषा ते अष्टविधकर्मविकलाः मयूरव्यंसकादित्वात् पूर्वनिपातविपर्ययः । पुनरपि कथंभूताः ? शतिभूताः पूर्वं ससारावस्थाया अशीताः—भवदुःखतापतप्ताः पश्चान्मोक्षावस्थाया शीताः—भवदुःखतापविगमादनतसुखामृतानुभवजातशैत्याः भूताः शीतीभूताः । पुनरपि कीदृशाः ? निरंजनाः - मिथ्यादर्शनादिबंधहेतुविनाशात् अभिनवास्रवत्कर्मांजनरहिताः, अंजन कज्जलमिव अनंतज्ञानादिविशुद्धात्मस्वभावमालिन्यहेतुत्वात्, अजन—ज्ञानावरणादि कर्म ततो निष्क्राता निरंजनाः, पुनरपि किंविशिष्टाः ? नित्याः—यद्यपि पर्यायार्थिकनयात् प्रतिसमयं विशुद्धकेवलज्ञानादिपरिणामरूपार्थपर्यायोत्पादविनाशसंभवस्तथापि द्रव्यार्थिकनयप्राधान्यात् स्वपरावभासकाखंडगुणमंडलीमडितचिद्द्रव्यध्रौव्यपरिणतत्वात् नित्याः—अविचालितस्वभावाः, पुनरपि कीदृग्भूताः ? अष्टगुणाः—अष्टौ क्षायिकसम्यक्त्वकेवलज्ञानदर्शनानतवीर्यपरमसौक्ष्म्यावगाहागुरुलघुत्वाव्याबाधत्वनामानो गुणाः आत्मद्रव्यसहभाविनो धर्माः येषां सति ते अष्टगुणाः । पुनरपि कीदृग्विधा ? कृतकृत्याः—कृतानि निष्पादितानि, कृत्यानि—प्रथमसम्यक्त्वोत्पत्तिगुणश्रेणिनिर्जरादीनि अयोगकेवलिचरमसमयवर्तिशुक्लध्यानानिवर्तितचरमनिषेकविपाकपर्यंतानि कार्याणि यैस्ते कृतकृत्याः । कृत्स्नकर्मविप्रमोक्षात्पर सिद्धपरमेष्ठिना किंचिदपि कार्यांतरं नास्ति केवलसम्यक्त्वज्ञानदर्शनरूपः परिणामः सिद्धाना स्वभाव एव न तु कृत्यं । पुनरपि कथंभूताः ? लोकाग्रनिवासिनः—लोकस्य षड्द्रव्यसंघातसंस्थानविशेषस्य, अग्रे उपरितनतनुवातभागे निवसंति—तिष्ठति लोकात् परं गतिहेतुधर्मास्तिकायाभावात् ऊर्ध्वं न गच्छंतीत्येवं शीलाः लोकाग्रनिवासिनः । यद्यप्यात्मनः ऊर्ध्वगमनस्वभावोऽस्ति तथापि तत्सहकारिसन्निधिमपेक्ष्यैव तद्गतिपरिणामो युक्तः । यथा मत्स्यानां जलसन्निधानेनैव गतिपरिणामः । तेषां जलादुत्प्लवनमपि जलावष्टंभजलसंस्कारवशेनैव भवति तत्संस्कारक्षये पुनरुपर्युत्प्लवनाभाव एव ॥ ६८ ॥ अथ श्रीमाधवचंद्रत्रैविद्यदेवाः अष्टविधकर्मविकलत्वादीनां सप्तविशेषणानां प्रयोजनं प्रदर्शयंति—

स०चं०—केवल कहे जे गुणस्थानवर्ती जीव तेई नाहीं है सिद्ध कहिये अपने आत्मस्वरूपकी प्राप्ति रूप लक्षण धरैं जो सिद्धि ताकरि संयुक्त मुक्त जीव भी लोकविषैं हैं। ते कैसे हैं? अष्टविधकर्मविकलाः कहिये अनेक प्रकार उत्तर प्रकृतिरूप भेद जिनविषैं गर्भित ऐसे जो ज्ञानावरणादिक आठ प्रकार कर्म आठ गुणनिके प्रतिपक्षी तिनिका सर्वथा क्षयकरि प्रतिपक्षीरहित भए हैं ऐसे आठ कर्म आठ गुणनिके प्रतिपक्षी हैं सो कहे हैं। उक्तं च—

मोहो खाइय सम्मं केवलणाणं च केवलालोयं ।
हणदि उ आवरणदुगं अणंतविरियं हणेदि विग्घं तु ॥

सुहमं च णामकम्मं हणेदि आऊ हणेदि अवगहणं ।
अगुरूलहुगं गोदं अव्वावाहं हणेइ वेयणियं ॥

इनिका अर्थ–मोहकर्म क्षायिक सम्यक्त्वकौं घातै है। केवलज्ञान अर केवलदर्शनकौं आवरणछिक जो ज्ञानावरण दर्शनावरण सो घातै है। अनंतवीर्यकौं विघन जो अंतराय कर्म सो घातै है। सूक्ष्मगुणकौं नाम कर्म घातै है। आयुकर्म अवगाहनाकौं घातै है। अगुरुलघुकौं गोत्र कर्म घातै है। अव्याबाधकौं वेदनीयकर्म घातै है। ऐसैं आठ गुणनिके प्रतिपक्षी आठ कर्म जानने। इस विशेषणकरि जीवकै मुक्ति नाहीं है ऐसा मीमांसक मत बहुरि सर्वदा कर्ममलनिकरि स्पर्शा नाही तातैं सदाकाल मुक्त ही है सदा ईश्वर है ऐसा सदाशिव मत सो निराकरण कीया है। बहुरि कैसे हैं सिद्ध ? शीतीभूता कहिये जन्ममरणादिरूप सहज दुःख अर रागादिकतैं निपज्या शरीर दुःख अर सर्पादिकतैं उपज्या आगंतुक दुःख अर आकुलतादिरूप मानसदुःख इत्यादि नानाप्रकार संसारसंबंधी दुख तिनकी जो वेदना सोई भया आतप ताका सर्वथा नाशकरि शीतल भए हैं सुखी भये हैं। इस विशेषणकरि मुक्तिविषैं आत्माके सुखका अभाव है ऐसैं कहता जो सांख्यमत सो निराकरण कीया है। बहुरि कैसे हैं सिद्ध ? निरंजनाःकहिये नवीन आस्रवरूप जो कर्ममल सो ही भया अंजन ताकरि रहित हैं। इस विशेषणकरि मुक्ति भए पीछैं बहुरि कर्म अंजनका संयोगकरि संसार हो है ऐसैं कहता जो सन्यासी मत सो निराकरण कीया है। बहुरि कैसे हैं सिद्ध ? नित्याः कहिये यद्यपि समय समयवर्ती अर्थपर्यायनिकरि परिणमए सिद्ध अपने विषैं उत्पाद व्ययकौं करै हैं तथापि विशुद्ध चैतन्य स्वभावका सामान्य भाव रूप जो द्रव्यका आकार सो अन्वयरूप है भिन्न न होइ है ताके माहात्म्यतैं सर्वलोक विषैं अविनाशीपणाका आश्रित हैं तातैं ते सिद्ध नित्यपनांकौ नाहीं छोडै हैं इसविशेषणकरि क्षण क्षण विनाशीक चैतन्यपर्याय ते एक संतानवर्ती हैं। परमार्थतैं कोई नित्य द्रव्य नांही है। ऐसैं कहता जो बौद्धमतीकी प्रतिज्ञा सो निराकरण करी है। बहुरि कैसे हैं सिद्ध ? अष्टगुणाः कहिए क्षायिक सम्यक्त्व ज्ञान दर्शन वीर्य सूक्ष्मत्व अवगाहन अगुरुलघु अव्याबाध नाम धारक जे आठ गुण

तिंनिकरि संयुक्त हैं। सो यहु विशेषण उपलक्षणरूप है तातैं तिनि गुणनिके अनुसारी अनंतानंत गुणनिका तिन हीं विषै अंतर्भूतपना जानना। इस विशेषणकरि ज्ञानादि गुणनिका अत्यंत अभाव होना सोई आत्माकैं मुक्ति है ऐसैं कहता जो नैयायिक अर वैशेषिक मतका अभिप्राय सो निराकरण कीया है।

बहुरि कैसे है सिद्ध? कृतकृत्याः कहिए संपूर्ण कीया है कृत्य कहिए सकल कर्मका नाश अर ताका कारण चारित्रादिक जिनकरि ऐसे है। इस विशेषणकरि ईश्वर सदा मुक्त है तथापि जगतका निर्मापणविषैं आदर कीया है तीहिकरि कृतकृत्य नाही वाकैं भी किछू करना है ऐसैं कहता जो ईश्वर सृष्टिवादका अभिप्राय सो निराकरण कीया है। बहुरि कैसे है सिद्ध? लोकाग्रनिवासिनः कहिए विलोकिए हैं जीवादि पदार्थ जाविषैं ऐसा जो तीन लोक ताका अग्रभाग जो तनुवातका भी अंत तीहिविषै निवासी हैं तिष्ठै हैं। यद्यपि कर्म क्षय जहां कीया तिस क्षेत्रतैं ऊपरि ही कर्मक्षयके अनंतरि ऊर्ध्वगमन स्वभावतैं ते गमन करैं हैं तथापि लोकका अग्रभाग पर्यंत ऊर्ध्वगमन हो है। गमनका सहकारी धर्मास्तिकायके अभावतैं तहांते ऊपरि गमन न करैं हैं ऐसैं लोकका अग्रभागविषैं ही निवासीपणा तिन सिद्धनिके युक्त है अन्यथा कहिए तौ लोक अलोकके विभागका अभाव होइ इस विशेषणकरि आत्माके ऊर्ध्वगमन स्वभावतैं मुक्त अवस्थाविषैं कहीं भी विश्रामके अभावतैं ऊपरि ऊपरि गमन हूवा ही करै है ऐसैं कहता जो मांडलिक मत सो निराकरण कीया है ॥ ६८ ॥ आगैं श्रीमाधवचंद्र त्रैविद्यदेव ते 'अष्टविधकर्मविकलाः' इत्यादि सात विशेषणनिका प्रयोजन दिखावै हैं—

**सदसिवसंखो मक्कडि बुद्धो णैयाइयो य वेसेसी।**
**ईसरमंडलिदंसणविदूसणट्ठं कयं एदं ॥ ६९ ॥**

सदाशिवः सांख्यः मस्करी बुद्धो नैयायिकश्च वैशेषिकः।
ईश्वरमंडलिदर्शनविदूषणार्थं कृतमेतत् ॥ ६९ ॥

जी० प्र०—सदाशिवसांख्यमस्करिबुद्धनैयायिकवैशेषिकेश्वरमंडलिदर्शनविदूषणार्थं कृतमेतद्विशेषणं—

सदाशिवः सदाकर्म सांख्यो मुक्तं सुखोज्झितं ।
मस्करी किल मुक्तानां मन्यते पुनरागतिं ॥
क्षणिकं निर्गुणं चैव बुद्धो यौगश्च मन्यते ।
कृतकृत्यं तमीशानो मंडली चोर्द्ध्वगामिनं ॥

इत्याचार्यश्रीनेमिचंद्रविरचितायां गोम्मटसारापरनामपंचसंग्रहवृत्तौ जीवतत्त्वप्रदीपिकाख्यायां जीवकांडे विंशतिप्ररूपणासु गुणस्थानप्ररूपणा नाम प्रथमोधिकारः ।

म० प्र०—सदाशिवसांख्यमस्करिबुद्धनैयायिकवैशेषिकेश्वरमंडलिदर्शनाविदूषणार्थं एतदष्टविधकर्मविकलाः, इत्यादि गाथासूत्रमाचार्यैः कृत तथाहि सदाशिवः सदामुक्तः शश्वत्कर्ममलैरस्पृष्ट इति सदाशिवदर्शनं तन्निराकरणार्थं अष्टविधकर्मविकलाः सिद्धा इत्युक्तं । पूर्वं बद्धस्यैव मुक्तत्वव्यवहारात् शृंखलादिबद्धचौरादिमुक्तत्वव्यवहारवत् । अबद्धस्य आकाशादेर्मुक्तत्वव्यवहाराभावाच्च युक्तिसिद्धो बंधपूर्वको मोक्षः । अस्त्यात्मा अनादिबद्धस्तत्क्षयान्मोक्षभागीत्यागमप्रसिद्धेश्च । मिथ्यादर्शनादिभ्यो बंधः सम्यग्दर्शनादिभ्यो मोक्ष इति तर्कशास्त्रेषु समर्थितत्वाच्च । 'प्रकृतेरेव बंधमोक्षौ तत्फलदुःखसुखे च नात्मनः' इति सांख्यदर्शनं तद्विदूषणार्थं शीतीभूता इति विशेषणं । आत्मन एव मिथ्यादर्शनादिपरिणतस्य कर्मबंधस्तत्फलदुःखरूपभवतापः सम्यग्दर्शनादिपरिणतस्य मोक्षस्तत्फलसुखरूपशीतीभावश्च युक्त्यागमाभ्यां प्रसिद्ध इति सकलास्तिकवादिसंमतत्वात् । मुक्तस्य पुनः कर्मांजनसंश्लेषात्संसारसमागमोऽस्तीति मस्करिदर्शनं तन्निराकरणार्थं निरंजना इति विशेषणं, सकलद्रव्यभावकर्मविप्रमुक्तस्य विशुद्धस्वभावस्य सिद्धपरमेष्ठिनः कर्मबंधहेतुमिथ्यादर्शनादिभावकर्माभावात्तत्कार्यस्य बंधस्यात्यंतमसंभवात् अन्यथा मोक्षोऽपि निर्हेतुकः स्यादिति संसाराभावप्रसंगात् । 'ज्ञानक्षणसंतानाभावो मोक्षः' इति बुद्धदर्शनं तन्निराकरणार्थं नित्या इति विशेषणं उपादेयस्य मोक्षस्य ज्ञानसंतानक्षयरूपत्वेन तत्कारणतपोयोगादियत्नस्य अनिष्टफलस्य कर्तुमशक्यत्वात्, अपूर्वलाभमुद्दिश्य जनः सर्वोऽपि प्रवर्तते नहि मूलविनाशाय प्रेक्षावान् कश्चिदीहते इति लोकेऽपि प्रसिद्धत्वात् । तर्कशास्त्रेषु जीवादिद्रव्यस्यानादिनिधनत्वसमर्थनाच्च । बुद्धिसुखदुःखेच्छाद्वेषप्रयत्नधर्माधर्मसंस्काराणां नवानामात्मविशेषगुणानामत्यंतमुच्छित्तिर्मुक्तिरिति नैयायिकवैशेषिकदर्शनं तन्निराकरणार्थं अष्टगुणा इति विशेषणं स्वाभाविककेवलज्ञानादिगुणात्मकत्वात् परमात्मनो गुणनाशे तद्भिन्नस्य द्रव्यस्यापि नाशप्रसंगात् मुक्तौ ज्ञानादिगुणाभावे परमात्मन आकाशादिवदचेतनत्वप्रसंगाच्च । चेतनायाः स्वपरसंवेदनस्वभावत्वात् स्वगुणनाशरूपमोक्षाय तपोयोगादियत्नस्यानिष्टफलस्य तत्वविदामयुक्तत्वाच्च । ईश्वरः परमात्मा सदा मुक्तः सन्नपि तनुकरणभवनादिलक्षणं कृत्यं कुर्वन्नास्ते इतीश्वरसृष्टिवाददर्शननिराकरणार्थं 'कृतकृत्याः' इति विशेषणं । त्रिकालगोचरानंतद्रव्यगुणपर्यायरूपं लोकालोकतत्त्वं सर्वं जानन् पश्यन्नभ्युपगच्छन्ननंतसुखामृतमनुभवन्ननंतवीर्योऽपि सिद्धपरमेष्ठी परमात्मा निर्धूतसकलकल्मषतया विशुद्धस्वभावो निर्मलरत्नदर्पण इव लोकमूर्ध्नि प्रकाशमानो बहिः कृत्यं किंचिदपि न करोत्येव प्रयोजनाभावात् आत्मकृत्यस्य कर्मनिर्जरादेस्तत्कारणानुष्ठानस्य च कृतत्वाच्च । जगत्परिणामस्तु उत्पादव्ययध्रौव्यरूपः कालं बहिर्निमित्तमाश्रित्य स्वतएव भवतीति परमात्मनः तत्कर्तृत्वकथनं विचारचतुरचेतसां चेतस्ययुक्तमेव प्रतिभाति तर्कशास्त्रेषु जगत्सृष्टिवादनिराकरणस्य बहुधा समर्थितत्वाच्च । सकलकर्मविप्रमुक्तः

परमात्मा ऊर्ध्वगमनस्वभावत्वात् कचिदप्यव्यास्थितः सन्नूर्ध्वं गच्छत्येवेति मंडलिदर्शननिराकरणार्थं लोकाग्रनिवासिन इति विशेषणं जीवपुद्गलानां गमनसहकारिकारण धर्मास्तिकायो यावत्क्षेत्रमभिव्याप्य तिष्ठति तावदेव गमन ततोवहिर्गमनाभावः, लोकश्च तावानेव। गमननिवृत्तिरूपस्थितिहेतुरधर्मास्तिकायोऽपि तावानेव तत कारणात् सकलकर्मविप्रमुक्तः परमात्मा सिद्धपरमेष्ठी ऊर्ध्वगमनस्वभावत्वाल्लोकाग्रपर्यंतमूर्ध्वं गत्वा तत्रैव तिष्ठति ततो वहिर्गमनसहकारिधर्मास्तिकायाभावात् न गच्छति अन्यथा सहकारिकारणाभावेऽपि सर्वाकाशसर्वगतसहकारिकारणेऽपि सर्वेषा जीवपुद्गलानां सर्वाकाशमभिव्याप्य गमनागमनप्रसगात् लोकालोकविभागाभावो दुर्निवारः स्यात्, न चैवं, लोकालोकविभागस्य सर्वसम्मतत्वात्। 'ऊर्ध्वं व्रज्यास्वभावात्समयमुपगतो धाम्नि संतिष्ठतेऽग्रे' इतिपरमागमप्रसिद्धत्वाच्च लोकाग्रनिवासित्व सिद्धानां सिद्धं ॥ ६९ ॥

इति श्रीमदभयचंद्रसूरिसिद्धांतचक्रवर्तिविरचितायां गोम्मटसारपचसंग्रहवृत्तौ गुणस्थानप्ररूपणा नाम प्रथमोधिकारः।

स० चं०—सदाशिवमत सांख्यमत मस्करी सन्यासीमत बौद्धमत नैयायिकमत वैशेपिकमत ईश्वरमत मंडालिमत ए जो दर्शन कहिए मत तिनिके दूषनेके अर्थि ए पूर्वोक्त विशेषण कीए हैं उक्तं च—

सदाशिवः सदाकर्म सांख्यो मुक्तं सुखोज्झितं।
मस्करी किल मुक्तानां मन्यते पुनरागतिं ॥ १ ॥
क्षणिकं निर्गुणं चैव बुद्धो यौगश्च मन्यते।
कृतकृत्यं तमीशानो मंडली चोर्ध्वगामिनं ॥ २ ॥

इनिके अर्थ—सदाशिव मतवाला सदा कर्मरहित मानै है। सांख्यमतवाला मुक्त जीवकौं सुखरहित मानै है। मस्करी सन्यासी सो मुक्त जीवकैं संसारविषैं बहुरि आवना मानै है। बहुरि बौद्ध अर योग मतवाले क्षणिक अर निर्गुण आत्माकौं मानै हैं। बहुरि ईशान जो सृष्टिवादी सो ईश्वरकौं अकृतकृत्य मानै है। बहुरि मंडलिक आत्माकौं ऊर्ध्वगमन रूप ही मानै हैं। ऐसैं माननेवाले मतनिका पूर्वोक्त विशेषणतैं निराकरणकरि यथार्थ सिद्धपरमेष्ठीका स्वरूप निरूपण कीया ते सिद्ध भगवान आनंदकर्ता होहु।

इति श्रीआचार्य नेमिचंद्रविरचित गोम्मटसार द्वितीय नाम पचसंग्रह ग्रंथकी जीवतत्त्वप्रदीपिका नाम संस्कृत टीकाके अनुसारि सम्यग्ज्ञानचंद्रिका नाम भाषा टीकाकेविषै जीवकांडविषै कहीं जे बीसप्ररूपणा तिनिविषै गुणस्थान प्ररूपणा है नाम जाका ऐसा प्रथम अधिकार संपूर्ण भया ॥ १ ॥

## अथ जीवसमासप्ररूपणा ॥ २ ॥

जी० प्र०— जित्वा घातीनि कर्माणि लब्धानंतचतुष्टयं ।
विश्वं येन समुद्दिष्टमजितं तं नमाम्यहं ॥ १ ॥

एवं गुणस्थानलक्षणसंख्यादिप्ररूपणानंतरं जीवसमासप्ररूपणामारचयन् निरुक्तिपूर्वकं सामान्येन तल्लक्षणमाह—

म० प्र०— प्रक्षीणघातिकर्माण लब्धानंतचतुष्टय ।
अजितं जितकामादिदोषं वंदे परं गुरु ॥ १ ॥

अथ श्रीनेमिचंद्रसिद्धांतचक्रवर्ती जीवसमासप्ररूपणायां तावत्सामान्यप्ररूपणार्थं गाथात्रयमाह—

स० चं०— कर्मघातिया जीति जिन पाय चतुष्टय सार ।
विश्वस्वरूप प्रकाशियो नमौं अजित सुखकार ॥ १ ॥

ऐसैं गुणस्थान संबंधी संख्यादिक प्ररूपणाके अनंतरि जीवसमास प्ररूपणाकौं रचता संता निरुक्तिपूर्वक तिस जीव समासका लक्षण कहै है—

**जेहिं अणेया जीवा णज्जंते बहुविहा वि तज्जादी ।**
**ते पुण संगहिदत्था जीवसमासात्ति विण्णेया ॥ ७० ॥**

यैरनेके जीवा ज्ञायंते बहुविधा अपि तज्जातयः ।
ते पुनः संगृहीतार्था जीवसमासा इति विज्ञेयाः ॥ ७० ॥

जी० प्र०—यैः सदृशपरिणामधर्मैः जीवाः, अनेके—बहवोऽपि, बहुविधाः- बहुप्रकारा अपि तज्जातयः विवक्षितसामान्यक्रोडीकरणादेकत्रानीताः, ज्ञायंते ते धर्माः संगृहीतार्थाः अंतर्भावितव्यक्तयः जीवसमासा इति विज्ञेयाः । जीवाः समस्यंते—संगृह्यन्ते यैः, येषु वा ते जीवसमासा इति निर्वचनात् । अनेन समस्तसंसारिजीवसंग्रहप्रयोजन जीवसमासप्ररूपणं प्रारब्धमिति ज्ञातव्यं । अथवा यैर्धर्मैः जीवा अणेया अज्ञेया अपि कुतः ? बहुविधत्वात् न च नानात्मव्यक्तयःसामस्त्येन केवलज्ञानव्यतिरेकेण गम्यंते अतस्तथा ज्ञातुमशक्या अपि तज्जातयः सैव जाति-

येषां ते तज्जातयः संगृहीतार्थाः ·सम्यक्–सामस्त्येन, गृहीताः--गर्भीकृताः क्रोडीकृता अर्था व्यक्तयो यैस्ते संगृहीतार्थास्ते जीवसमासा इति ज्ञातव्याः। अथवा तज्जातयः--ताश्च जातयश्च तज्जातयः संगृहीतार्थाः -सं सामस्त्येन गृहीताः -गर्भीकृताः क्रोडीकृता अर्था व्यक्तयो यकाभिस्ताः संगृहीतार्था निर्विशेषा न भवंतीत्यर्थः 'निर्विशेषं हि सामान्यं भवेच्छशविषाणवत्' इति संगृहीतार्थाभिस्तज्जातिभिः करणभूताभिः जीवाः–प्राणिनः, अनेकेऽपि बहुविधा अपि ज्ञायंते ता जीवसमासा इति ज्ञातव्याः ॥ ७० ॥ अथ जीवसमासोत्पत्तिनिबंधनतल्लक्षणमाह–

म० प्र०---यैः–एकेंद्रियत्वबादरत्वादिभिर्धर्मैः, अनकेऽपि–बहवोऽपि अज्ञेया अपि वा बहुविधा अपि- बहुप्रकारा अपि जीवाः, तज्जातयः विवक्षितसामान्यलक्षिता ज्ञायते–निश्चीयते ते धर्माःसंगृहीतार्था -सक्षिप्तजीवविशेषाः जीवसमासा इति पुनः-गुणस्थानप्ररूपणाया. पश्चात् आगमज्ञैर्विज्ञेयाः-अवबोद्धव्याः॥७०॥

स० चं०–यैः कहिए जिनि समान पर्यायरूप धर्मनिकरि जीवा कहिए जीव है ते अनेके अपि कहिए यद्यपि बहुत हैं बहुविधा कहिए बहुतप्रकार हैं तथापि तज्जातयः कहिए विवक्षित सामान्यभावकरि एकठा करनेतैं एक जातिविषै प्राप्त कीए हुए ज्ञायंते कहिए जानिए ते कहिए ते वे जीव समानपर्यायरूप धर्मसंगृहीतार्थाः कहिए अंतर्भूत करी है अनेक व्यक्ति जिनिकरि ऐसे जीवसमासाः कहिए जीवसमास हैं ऐसैं जानना। भावार्थ–जैसैं एक गऊ जातिविषै अनेक खांडी मुंडी शांवली गऊरूप व्यक्ति सास्नादिमत्त्व समान धर्मकरि अंतर्गर्भित हो हैं तैसैं एक एकेंद्रियत्वादिजातिविषै अनेक पृथ्वी कायादिक व्यक्ति जिनि एकेंद्रियत्वादियुक्त लक्षणनिकरि अंतर्गर्भित करिए तिनिका नाम जीवसमास है। काहेतै ? जातैं 'जीवाः समस्यंते यैर्येषु वा ते जीवसमासाः' जीव हैं ते संग्रहरूप करिए जिनि समानधर्मनिकरि वा जिनि समान लक्षणनिविषै ते वे समानरूप लक्षण जीवसमास हैं ऐसी निरुक्ति हो है इस विशेषणकरि समस्त संसारी जीवनिका संग्रहणरूप ग्रहण करना है प्रयोजन जाका ऐसा जीवसमासका प्ररूपण है सो प्रारंभ कीया है ऐसा जानना अथवा अन्य अर्थ कहै हैं 'जीवा अज्ञेया अपि' कहिए यद्यपि जीव अज्ञात हैं काहेतै ? बहुविधत्वात् कहिए जातैं जीव बहुत प्रकार हैं नानाप्रकार आत्माकी पर्यायरूप व्यक्तितैं समस्तपणांकरि केवलज्ञान विना न जानिये है यातैं सर्वपर्यायरूप जीव जाननेकौं असमर्थपना है तथापि तज्जातयः कहिए सोई एकेंद्रियत्वादिरूप है जाति जिनिकी बहुरि संगृहीतार्थाः कहिए समस्तपणांकरि गर्भित कीए हैं एकठे कीये हैं व्यक्ति जिनिकरि ऐसे जीव हैं तेई जीवसमास है ऐसा जानना। अथवा

अन्य अर्थ कहे हैं-संगृहीतार्थाः कहिए समस्तपणाकरि गर्भितकरी है एकठी करी है व्यक्ति जिनकरि ऐसी तज्जातयः कहिए ते जाति हैं। जातैं विशेषविना सामान्य न होइ। काहेतैं? जातैं ऐसा वचन है-'निर्विशेषं हि सामान्यं भवेच्छशविषाणवत्' याका अर्थ-विशेषरहित जो सामान्य सो ससाके सींग समान अभावरूप है तातैं संगृहीतार्थ जे वे जाति तिनिका कारणभूत जातिनिकरि जीव प्राणी हैं ते 'अनेकेऽपि' कहिए यद्यपि अनेक हैं बहुविधाअपि कहिए बहुतप्रकार हैं तथापि ज्ञायंते कहिए जानिएं हैं ते वे जाति जीवसमास हैं ऐसा जानना। भावार्थ--जीवसमास शब्दके तीन अर्थ कहे तहां एक अर्थविषैं एकेंद्रियत्वादि समानधर्मनिकौं जीवसमास कहे। एक अर्थविषैं एकेंद्रियादि जीवनिकौं जीवसमास कहे। एक अर्थविषैं एकेंद्रियत्वादि जातिनिकौं जीवसमास कहे ऐसैं विवक्षा भेदकरि तीन अर्थ जानने।७०।आगैं जीवसमासकी उत्पत्तिका कारण बहुरि जीवसमासका लक्षण कहैं हैं--

**तसचदुजुगाणमज्झे अविरुद्धेहिं जुदजादिकम्मुदये।**
**जीवसमासा होंति हु तब्भवसारिच्छसामण्णा ॥ ७१ ॥**

त्रसचतुर्युगलानां मध्ये अविरुद्धैर्युतजातिकर्मोदये।
जीवसमासा भवंति हि तद्भवसादृश्यसामान्याः ॥ ७१ ॥

जी० प्र०---त्रसस्थावरौ बादरसूक्ष्मौ पर्याप्तापर्याप्तौ प्रत्येकसाधारणाविति चत्वारि युगलानि। एतासां नामप्रकृतीनां मध्ये यथासंभवमविरुद्धप्रकृतिभिः सह मिलितस्य एकेंद्रियादिजातिनामकर्मणः उदये सति प्रादुर्भूताः तद्भवसादृश्यसामान्यरूपजीवधर्मा जीवसमासा भवंति। तद्भवसामान्य नाम ते विवक्षितद्रव्यगतपर्यायास्त्रिकालगोचरा भवंति--विद्यंते अस्मिन्निति तद्भवसामान्यं-ऊर्ध्वतासामान्यमित्यर्थः। तच्च नानाकाले एकव्यक्तिगतान्वयरूपं भवति। द्रव्याश्रितपर्यायोन्वयः। स्थासकोशकुशूलघटकपालिकादिषु मृदिव अन्विताकारद्रव्यं तेनोपलक्ष्यते। सादृश्यसामान्यानि तिर्यक्सामान्यानीत्यर्थः। एककाले नानाव्यक्तिगतोऽन्वयस्तिर्यक्सामान्यं सदृशपरिणामाः खंडमुडशबलशाबलेयादिविविधव्यक्तिषु गोत्वादिवत्। तथा पृथिवीकायिकादिविविधजीवेषु एकेंद्रियत्वादिधर्माः सदृशपरिणामरूपा जीवसमासा भवंतीति खलु तात्पर्यं। पुनः तेषु चतुर्षु युगलेषु एकेंद्रियजातिनामकर्मणा सह त्रसनामकर्मोदयोविरुद्धः। द्वींद्रियादिजातिनामकर्मचतुष्टयेन सह स्थावरसूक्ष्मसाधा-

शणनामकर्मोदयो विरुद्धः इतरकर्मोदयः अविरुद्धः । तथा त्रसनामकर्मणा सह स्थावरसूक्ष्मसाधारणनामकर्मोदयो विरुद्धः शेषकर्मोदयः अविरुद्धः । स्थावरनामकर्मणा सह त्रसनामकर्मोदय एक एव विरुद्धः शेषकर्मोदय अविरुद्धः । बादरनामकर्मणा सह सूक्ष्मनामकर्मोदयो विरुद्धः, शेषप्रकृत्युदयः अविरुद्धः । सूक्ष्मनामकर्मणासह त्रसबादरप्रत्येकनामकर्मोदयोविरुद्धः शेषकर्मोदयः अविरुद्धः। पर्याप्तनामकर्मणा सह अपर्याप्तनामकर्मोदयो विरुद्धः शेषसर्वकर्मोदयः अविरुद्धः । अपर्याप्तनामकर्मोदयेन सह पर्याप्तनामकर्मोदयोविरुद्धः शेषसर्वकर्मोदयः अविरुद्धः । प्रत्येकशरीरनामकर्मोदयेन सह साधारणशरीरनामकर्मोदयोविरुद्धः शेषकर्मोदयः अविरुद्धः । साधारणशरीरनामकर्मणा प्रत्येकशरीरनामकर्मोदयः, त्रसनामकर्मोदयश्च विरुद्धः एवमविरुद्धप्रकृत्युदयजनितसदृशपरिणामधर्माः जीवसमासा इति ज्ञातव्या भवंति ॥ ७१ ॥ अथ संक्षेपेण जीवसमासस्थानानि प्ररूपयति---

म० प्र०---त्रसादीनां चतुर्णां युगानां-युगलानां त्रसस्थावरौ बादरसूक्ष्मौ पर्याप्तापर्याप्तौ प्रत्येकसाधारणौ, इति चत्वारि युगलानि, एतेषां मध्ये अविरुद्धैः यथासंभवं सहावास्थितपर्यायकारिभि त्रसनामादिकर्मभि , युतस्य संयुक्तस्य एकेंद्रियादिजातनामकर्मण उदये सति तद्भवसादृश्यसामान्याः जीवसमासाः स्फुट भवंति । तेषु भवं विद्यमानं तद्भवं, तद्भवं सादृश्यसामान्य येषा ते तद्भवसादृश्यसामान्याः विवक्षितैकजीवस्थितपर्याप्तबादरैकेंद्रियत्वादिसदृशधर्मयुक्ता इत्यर्थः । अथवा तद्भवानि च तानि सादृश्यसामान्यानि च तानि तद्भवसादृश्यसामान्यानि तान्येव जीवसमासा इत्युच्यंते तद्विवक्षितं जीवादिवस्तु भवति-अस्ति, येन तत्तद्भवं द्रव्यरूपं ऊर्ध्वतासामान्यमित्यर्थ. । तद्भवसहचरितानि तद्भवानि इत्युपचारशब्दोऽय । परापरविवर्तव्यापिद्रव्यमूर्ध्वतासामान्यं । अर्थातरगतः सदृशपरिणामस्तिर्यक्सामान्यमिति सामान्यद्वयस्य लक्षणं ज्ञातव्यं ॥ ७१ ॥

स० चं०--त्रस स्थावर बहुरि बादर सूक्ष्म बहुरि पर्याप्त अपर्याप्त बहुरि प्रत्येक साधारण ऐसैं नामकर्मकी प्रकृतिनिके च्यारि युगल हैं तिनिकेविषैं यथासंभव परस्पर विरोधरहित जे प्रकृति तिनिकरि सहित मिल्या ऐसा जो एकेंद्रियादि जातिरूप नाम कर्मका उदय ताकौं होते संतैं प्रकट भए ऐसे तद्भवसादृश्य सामान्यरूप जीवकैं धर्म ते जीवसमास हैं तहां तद्भव सामान्यका अर्थ कहैं हैं--विवक्षित एकद्रव्यविषैं प्राप्त जो त्रिकालसंबंधी पर्याय ते भवंति कहिए विद्यमान जाविषैं होंइ सो तद्भवसामान्य है । ऊर्ध्वता सामान्यका नाम तद्भव सामान्य है । तहां अनेक काल संबंधी पर्यायका ग्रहण होइ तहां ऊर्ध्वतासामान्य कहिए तातैं कालके समय हैं ते ऊपरि ऊपरि क्रमतैं प्रवर्तैं हैं युगपत् चौडाई रूप नाहीं प्रवर्तैं हैं जातैं इहां नानाकालविषैं एकविवक्षित व्यक्तिविषैं प्राप्त जे पर्याय तिनिका अन्वयरूप ऊर्ध्वता समान्य है सो एक द्रव्यके आश्रय जो पर्याय सो अन्वयरूप है जैसैं स्थास कोश

कुशूल घट कपालक आदिविषैं माटी अन्वयरूप आकार धरैं द्रव्य है। भावार्थ—माटी क्रमतैं इतने पर्यायरूप परिणया। प्रथम स्थास कहिए पिंडरूप भया बहुरि कोश कहिए वाके ऊपरि ऊभा कीया पिंडरूप भया बहुरि कुशूल कहिए हाथ अगूंठनिकरि कीया आकाररूप भया। बहुरि घट कहिए घडारूप भया बहुरि कपाल कहिए फूट्या घडारूप भया ऐसैं एक माटीरूप व्यक्तिविषैं अनेककालवर्ती पर्याय हो हैं। तिनि सवनिविषैं माटीपना पाइए है। ताकरि सर्वत्र माटी द्रव्य अवलोकिए है। ऐसैं इहां भी अनेक कालवर्ती अनेक अवस्थानिविषैं एकेंद्रिय आदि जीव द्रव्यरूप व्यक्ति सो अन्वयरूप द्रव्य जानना सो याका नाम तद्भवसामान्य वा ऊर्ध्वतासमान्य है। तींहि तद्भवसामान्यकरि उपलक्षणरूप संयुक्त ऐसैं जो सादृश्यसामान्य कहिए तिर्यक्सामान्य ते जीवसमास हैं। सो एककालविषैं नाना व्यक्तिनिकौं प्राप्तभया ऐसा एक जातिरूप अन्वय सो तिर्यक् सामान्य है। याका अर्थ यहु-जो समान धर्मका नाम सादृश्य सामान्य है जैसैं खांडी मूडी सांवरी इत्यादि नानाप्रकारकी व्यक्तिनिविषैं गऊपणा समान धर्म है। भावार्थ—एककालवर्ती खांडी मूडी सांवली इत्यादि अनेक वैल तिनिविषैं वैलपना समान धर्म है सो यहु सादृश्य सामान्य है। तैसैं एककालवर्ती पृथ्वीकायिक आदि नानाप्रकार जीवनिविषैं एकेंद्रिय युक्तपना आदि धर्म हैं ते समान परिणामरूप हैं तातैं इनिकौं सादृश्यसामान्य कहिए ऐसैं जे सादृश्यसामान्य तेई जीवसमास हैं ऐसा तात्पर्य जानना। बहुरि तिनि च्यारि युगलनिकी आठ प्रकृतिनिविषैं एकेंद्रिय जातिनाम कर्मसहित त्रसनामकर्मका उदय विरोधी है। बहुरि द्वींद्रियादिक जातिरूप नामकर्मकी च्यारि प्रकृतिनिका उदयसहित स्थावर सूक्ष्म साधारण नाम प्रकृतिनिका उदय विरोधी है अन्यकर्मका उदय अविरोधी है। बहुरि तैसैं ही त्रसनाम कर्मसहित स्थावर सूक्ष्म साधारण नामकर्मका उदय विरोधी है अन्य कर्मका उदय अविरोधी है। बहुरि स्थावर नाम कर्मसहित त्रसनामकर्मका उदय एकही विरोधी है अवशेष कर्मका उदय अविरोधी है। बहुरि वादरनाम कर्मसहित सूक्ष्म नामकर्मका उदय विरोधी है अवशेष प्रकृतिनिका उदय अविरोधी है। बहुरि सूक्ष्मनामकर्मसहित त्रसवादरनामकर्मका उदय विरोधी है अवशेष कर्मका उदय अविरोधी है।

र्याप्त नाम कर्मसहित अपर्याप्त नाम कर्मका उदय विरोधी है अवशेष सर्वकर्मका उदय अविरोधी है। बहुरि अपर्याप्त नामकर्मका उदय सहित पर्याप्त नामकर्मका उदय विरोधी है अवशेष सर्वकर्मका उदय अविरोधी है। बहुरि प्रत्येकशरीरनामकर्मका उदयसहित साधारण शरीरनामकर्मका उदय विरोधी है अवशेष कर्मका उदय अविरोधी है। बहुरि साधारण शरीरनामकर्मका उदयसहित प्रत्येकशरीरनामकर्मका उदय अर त्रसनामकर्मका उदय विरोधी है अवशेष कर्मका उदय अविरोधी है। ऐसैं अविरोधी प्रकृतिनिका उदयकरि निपजे जे सदृश परिणामरूप धर्म ते जीवसमास हैं ऐसा जानना ॥ ७१ ॥ आगैं संक्षेपकरि जीवसमासके स्थानकनिकौं प्ररूपैं हैं–

**बादरसुहमेइंदियवितिचउरिंदियअसण्णिसण्णी य ।**
**पज्जत्तापज्जत्ता एवं ते चोद्दसा होंति ॥ ७२ ॥**

वादरसूक्ष्मैकेंद्रियद्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिसंज्ञिनश्च ।
पर्याप्तापर्याप्ता एवं ते चतुर्दश भवंति ॥ ७२ ॥

जी० प्र०---एकेंद्रियस्य वादरसूक्ष्माविति द्वौ, विकलत्रयस्य द्वींद्रियत्रींद्रियचतुरिंद्रिया इति त्रयः, पंचेंद्रियस्य असंज्ञिसंज्ञिनाविति द्वौ एवं सप्तजीवभेदाः प्रत्येकं पर्याप्तापर्याप्ताभ्यां गुणिताः संक्षेपेण चतुर्दशजीवसमासा भवंति ॥ ७२ ॥ अथ विस्तरजीवसमासान् प्ररूपयति---

म० प्र०---एकेंद्रिया जीवाः वादराः--स्थूलाः, सूक्ष्माश्च। द्वींद्रियास्त्रींद्रियाश्चतुरिंद्रियाः असंज्ञिसंज्ञिपचेंद्रियाश्च वादरा एव पुनरेते सप्तविधा अपि प्रत्येकं पर्याप्ताः अपर्याप्ताश्च भवंति इत्येव द्वाभ्यां गुणितत्वप्रकारेण चतुर्दशजीवसमासा भवंति । तदालापक्रमोयं--पर्याप्तवादरैकेंद्रियत्वरूपसदृशधर्मयुक्ताः अनंतजीवा पर्याप्तवादरैकेंद्रियाः एको जीवसमासः । अपर्याप्तवादरैकेंद्रियत्वरूपसदृशधर्मयुक्ताः अनंता जीवाः अपर्याप्तवादरैकेंद्रियाः इति द्वितीयो जीवसमासः पर्याप्तसूक्ष्मैकेंद्रियत्वरूपसदृशधर्मयुक्ता अनंता जीवा पर्याप्तसूक्ष्मैकेंद्रियाः, इति तृतीयो जीवसमासः । अपर्याप्तसूक्ष्मैकेंद्रियाः अनंता जीवाः इति चतुर्थो जीवसमासः । एवं पर्याप्तवादरद्वींद्रिया असंख्येया जीवाः पंचमो जीवसमासः इत्याद्युत्तरेऽपि जीवसमासा नेतव्याः ॥७२॥ अथ विशेषजीवसमासप्ररूपणार्थमाह--

सं० चं०—एकेंद्रियके वादर सूक्ष्म ए दोय भेद बहुरि विकलत्रयके द्वींद्रिय १ त्रींद्रिय १ चतुरिंद्रिय १ ए

तीन भेद बहुरि पंचेंद्रियके संज्ञी असंज्ञी ए दोय भेद ऐसैं सात जीव भेद भए ये एक एक भेद पर्याप्त अपर्याप्त रूप हैं। ऐसैं संक्षेपकरि चौदह जीवसमास हो हैं ॥ ७२ ॥ आगैं विस्तारतैं जीवसमासकौं प्ररूपैं हैं—

**भूआउतेउवाऊणिच्चचदुग्गदिणिगोदथूलिदरा ।**
**पत्तेयपदिट्ठिदरा तसपण पुण्णा अपुण्णदुगा ॥ ७३ ॥**

भ्वप्तेजोवायुनित्यचतुर्गतिनिगोदस्थूलेतराः ।
प्रत्येकप्रतिष्ठेतराः त्रसपंच पूर्णा अपूर्णद्विकाः ॥ ७३ ॥

जी० प्र०—भूकायिकाप्कायिकतेजस्कायिकवायुकायिकाः वनस्पतिकायिकेषु नित्यनिगोदसाधारणचतुर्गतिनिगोदसाधारणाविति षड्भेदाः । प्रत्येकं बादरसूक्ष्माविति द्वादश । प्रत्येकशरीरवनस्पतिकायिकस्य प्रतिष्ठिताप्रतिष्ठिताविति द्वौ । द्वींद्रियत्रींद्रियचतुरिंद्रिया इति त्रयः । पंचेंद्रियस्य असंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियाविति द्वौ एवं सर्वे मिलित्वा एकोनविंशतिजीवसमासा भवंति । एते सर्वेऽपि प्रत्येकं पर्याप्तकाः निर्वृत्त्यपर्याप्तका लब्ध्यपर्याप्तकाश्च भवतीति विस्तरतो जीवसमासा सप्तपंचाशद्भेदा भवंति ॥ ७३ ॥ अथैषां सप्तपंचाशज्जीवभेदानां अवांतरविशेषप्रदर्शनार्थं स्थानाद्यधिकारचतुष्टयमाह----

मं० प्र०—भूकायिकाः अप्कायिकाः तेजस्कायिकाः वायुकायिकाः, वनस्पतिकायिकाः द्विधा--साधारणशरीराः प्रत्येकशरीराश्चेति । तत्र साधारणशरीराः निगोदाः ते च द्विविधाः—नित्यनिगोदाश्चतुर्गतिनिगोदाश्चेति एव भूकायिकादयः षडपि प्रत्येकं द्विधा स्थूलेतरे—बादराः सूक्ष्माश्च एवं द्वादश । प्रत्येकशरीराः प्रतिष्ठितप्रत्येका अप्रतिष्ठितप्रत्येकाश्चेति द्विधा एते चतुर्दश स्थावराः । त्रसाः पंच द्वींद्रियाः, त्रींद्रियाः, चतुरिंद्रियाः, असंज्ञिपंचेंद्रियाः, संज्ञिपंचेंद्रियाश्चेति । प्रत्येकशरीरादयः सप्तापि बादरा एव एव एकान्नविंशतिर्विशेषजीवसमासाः । ते च पूर्णाः पर्याप्ताः, अपूर्णद्विकाः द्विधा-अपर्याप्ताः—निर्वृत्त्यपर्याप्ताः लब्ध्यपर्याप्ताश्चेति ॥ ७३ ॥ अथोत्तरोत्तरविशेषजीवसमासप्ररूपणोपायमाह---

सं० चं०—पृथ्वीकायिक, अप्कायिक, तेजः कायिक, वायुकायिक, अर वनस्पतिकायिकनिविषैं दोय भेद नित्यनिगोद साधारण, चतुर्गतिनिगोद साधारण ए छह भेद भए ते एक एक भेद बादर सूक्ष्मकरि दोय दोय भेदरूप हैं ऐसैं बारह भए। बहुरि प्रत्येकशरीररूप वनस्पती कायिकके सप्रतिष्ठित अप्रतिष्ठित ए दोय भेद हैं।

बहुरि विकलेंद्रियके वेइंद्री, तेइंद्री, चौइंद्री, ए तीन भेद बहुरि पंचेंद्रियके संज्ञी पंचेंद्रिय असंज्ञी पंचेंद्रिय ए दोय भेद ए सर्व मिलि सामान्य अपेक्षा उगणीस जीव समास हो हैं। बहुरि ए सर्व ही प्रत्येक पर्याप्तक निर्वृत्ति अपर्याप्तक लब्धि अपर्याप्तक ऐसें तीन तीन भेद लीएं हैं तातैं विस्तारतैं जीवसमास सत्तावन भेद संयुक्त हो है ॥ ७३ ॥ आगें इनि सत्तावन जीवभेदनिके गर्भित विशेष दिखावनेके अर्थि स्थानादिक च्यारि अधिकार कहैं हैं—

**ठाणेहिं वि जोणीहिं वि देहोग्गाहणकुलाण भेदेहिं ।**
**जीवसमासा सव्वे परूविदव्वा जहाकमसो ॥ ७४ ॥**

स्थानैरपि योनिभिरपि देहावगाहनकुलानां भेदैः ।
जीवसमासाः सर्वे प्ररूपितव्या यथाक्रमशः ॥ ७४ ॥

जी० प्र०——स्थानैरपि योनिभिरपि देहावगाहनैरपि कुलानां भेदैरपि सर्वे ते जीवसमासाः, यथाक्रमं–प्रवचनपरिपाट्यनतिक्रमेण प्ररूपयितव्या भवंति ॥ ७४ ॥ अथ यथोद्देशस्तथा निर्देश इति न्यायेन प्रथमोद्दिष्टजीवसमासस्थानाधिकारं गाथाचतुष्टयेनाह——

मं० प्र०——स्थानैरपि--एकद्वित्र्यादिविकल्पैः, योनिभिरपि--उत्पत्त्याधारैः, देहावगाहनैः- सूक्ष्मनिगोदलब्ध्यपर्याप्तकशरीरजघन्यावगाहनं घनांगुलासंख्येयभागप्रमितमादिं कृत्वा महामत्स्यशरीरसंख्यातघनागुलमात्रोत्कृष्टावगाहनपर्यंतैः, कुलानां भेदैः--शरीरभेदोत्पत्तिकारणनोकर्मवर्गणानां प्रकारैः, सर्वे उत्तरोत्तरविशेषविशिष्टा जीवसमासाः यथाक्रमं प्ररूपितव्याः । अस्माभिर्वक्ष्यमाणाः स्थानयोन्यवगाहनकुलकोटीराश्रित्य तत्र तत्र तदनुसारेण विशेषजीवसमासाः प्रवचनपट्टुभिर्व्याख्यातृभिः शिष्येभ्यः प्रतिपादयितव्या इत्यर्थः । अपिशब्दद्वयं स्थानैरपि योनिभिरपि देहावगाहनैरपि कुलाना भेदैरपीति प्रत्येकसमुच्चयसूचनार्थं । न केवलं पूर्वोक्तप्रकारैरेव जीवसमासाः प्ररूप्यंते अपि तु स्थानैरपीति समुच्चयार्थः प्रथमोऽपिशब्दः । इतरः पुनः पूर्वपूर्वसमुच्चयार्थः ॥ ७४ ॥ अथ स्थानान्याश्रित्य जीवसमासप्ररूपणार्थं गाथात्रयमाह–

सं० चं०–स्थानकनिकरि बहुरि योनि भेदनिकरि बहुरि देहकी अवगाहनाके भेदनिकरि बहुरि कुलभेदनिकरि सर्व ही ते जीवसमास यथाक्रम सिद्धांतपरिपाटीका उलंघन जैसैं न होइ तैसैं प्ररूपण करने योग्य हैं ॥७४॥ आगें जैसैं उद्देश कहिए नामका क्रम होइ तैसैं ही निर्देश कहिए स्वरूपनिर्णय क्रमकरि करना इस न्यायकरि प्रथम कह्या जो जीवसमासविषैं स्थानाधिकार ताकौं गाथा च्यारिकरि कहैं हैं–

# सामण्णजीव तसथावरेसु इगिविगलसयलचारिमदुगे ।
# इंदियकाये चरिमस्स य दुतिचदुपणगभेदजुदे ॥ ७५ ॥

सामान्यजीवः त्रसस्थावरयोः एकविकलसकलचरमद्विके ।
इंद्रियकाययोः चरमस्य च द्वित्रिचतुःपंचभेदयुते ॥ ७५ ॥

जी० प्र–तत्रोपयोगलक्षणसामान्यजीवे द्रव्यार्थिकनयेन विषयीकृते जीवसमासस्थानमेकं, संग्रहनयगृहीतार्थभेदकव्यवहारनयविवक्षायां संसारिजीवस्य प्रथमभेदौ त्रसस्थावरावधिकृतौ इति जीवसमासस्थाने द्वे, पुनरन्यप्रकारेण व्यवहारनयविवक्षायां एकेंद्रियविकलेंद्रियसकलेंद्रियजीवानधिकृत्य जीवसमासस्थानानि त्रीणि एवमग्रेऽपि सर्वत्र प्रकारांतरैर्व्यवहारनयविवक्षा ज्ञातव्या । तद्यथा–एकेंद्रियविकलेंद्रियौ तथा अंत्यस्य सकलेंद्रियस्य असंज्ञिसंज्ञिभेदौ च मिलित्वा जीवसमासस्थानानि चत्वारि तथा एकद्वित्रिचतुःपंचेंद्रियभेदजीवसमासस्थानानि पंच । तथा पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतित्रसकायिकभेदात् जीवसमासस्थानानि षट् । तथा पृथिव्यप्तेजोवायुवनस्पतिकायिकाः पंच अंत्यस्य च त्रसकायस्य विकलेंद्रियसकलेंद्रियौ द्वाविति मिलित्वा जीवसमासस्थानानि सप्त । तथा स्थावरकायाः पंच विकलेंद्रियासंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियाश्च त्रय· मिलित्वा जीवसमासस्थानान्यष्टौ । तथा स्थावरकायाः पच द्वित्रिचतुःपचेंद्रियाश्च चत्वार मिलित्वा जीवसमासस्थानानि नव । तथा स्थावरकायाः पंच द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियाश्च पंच मिलित्वा जीवसमासस्थानानि दश ॥ ७५ ॥

म० प्र०–सामान्येन सग्रहात्मकद्रव्यार्थिकनयप्राधान्यात् सर्वससारिजीवाना संसारित्वलक्षणसदृशपरिणामेनैकत्वमुपचर्य कथंचिदेकः संसारिजीवसमासः इति प्रथमं स्थानं, मुक्तजीवानामपि मुक्तत्वलक्षणसदृशपरिणामेनैकत्वमुपचर्य कथचिदेको मुक्तजीवः, संसारिमुक्तजीवाना जीवत्वलक्षणसदृशपरिणामेनैकत्वमुपचर्य कथंचिदेको जीव इति स्याद्वादिभिरभिधीयते । पुनर्व्यवहारनयप्राधान्यात् यः प्रागुक्त एको जीव इति स संसारी मुक्तश्चेति भेदलक्षणयोगाद् द्विधा भिद्यते तथा संसारिजीवश्च य एक इति प्रागुक्त स त्रसः स्थावरश्चेति तयोर्भिन्नयो· सतोर्द्वितीय जीवसमासस्थानं । इद्रियमाश्रित्य स्थावरः एकेंद्रियः, त्रसभेदौ विकलेंद्रियः सकलेंद्रियश्चेति द्वौ इति तृतीय जीवस्थान । तेषु चरमस्य सकलेंद्रियस्य भेदौ असंज्ञिपचेंद्रियः सज्ञिपचेंद्रियश्चेति द्वौ इति चतुर्थं स्थानं । इंद्रियेषु विवक्षितेषु एकेंद्रियो द्वींद्रियस्त्रींद्रियश्चतुरिंद्रियः पचेंद्रियः इति पचम स्थानं । कायमाश्रित्य भूकायिकः अप्कायिकः तेजस्कायिक· वायुकायिकः वनस्पतिकायिकः त्रसकायिकश्चेति षष्ठं स्थान । तेषु चरमस्य त्रसकायिकस्य भेदौ विकलेंद्रिय· सकलेंद्रियश्चेति द्वौ इति सप्तमं स्थान । तस्यैव चरमस्य भेदाः विकलेंद्रियः असंज्ञिपंचेंद्रियः सज्ञिपचेंद्रियश्चेति त्रयः इत्यष्टमं स्थान । तस्यैव चरमस्य भेदाः–द्वींद्रियाः त्रींद्रियाः चतुरिंद्रियाः पंचेंद्रियाश्चेति चत्वार इति नवमं स्थानं । तस्यैव चरमस्य भेदाः द्वीद्रियादयस्त्रयः असज्ञिपचेंद्रियः सज्ञिपचेंद्रियश्चेति पच इति दशम स्थानं ॥ ७५ ॥

सं० चं०—तहां उपयोग लक्षण धरैं सामान्यमात्र जीवद्रव्य सो द्रव्यार्थिक नयकरि ग्रहण कीएं जीवसमासका स्थान एक है। बहुरि संग्रहनयकरि ग्रह्या जो अर्थ ताका भेदकरणहारा जो व्यवहारनय ताकी विवक्षाविषैं संसारी जीवके मुख्यभेद त्रस स्थावर ते अधिकाररूप हैं। ऐसैं जीवसमासके स्थान दोय हैं। बहुरि अन्यप्रकार व्यवहारनयकी विवक्षा होतें एकेंद्रिय, विकलेंद्रिय, सकलेंद्रिय जीवनिकौं अधिकार रूपकरि जीवसमासके स्थान तीन हैं। बहुरि ऐसैंही आगे भी सर्वत्र अन्य अन्य प्रकारनिकरि व्यवहार नयकी विवक्षा जाननी सो कहे हैं—एकेंद्रिय, विकलेंद्रिय दोय तौ ए, अर सकलेंद्रिय जो पंचेंद्रिय ताके असंज्ञी संज्ञी ए दोय भेद ऐसैं मिलि जीवसमासके स्थान च्यारि हो हैं। बहुरि तैसैंही एकेंद्रिय १ वेइंद्री २ तेइंद्री ३ चौइंद्री ४ पंचेंद्री ५ भेदतैं जीवसमासके स्थान पांच हैं। बहुरि तैसैं ही पृथ्वी १ अप् २ तेज ३ वायु ४ वनस्पति ५ त्रस ६ कायिकभेदतै जीवसमासके स्थान छह हैं। बहुरि तैसैंही पृथ्वी १ अप् २ तेज ३ वायु ४ वनस्पति ५ ए पांच स्थावर अर अन्य त्रसकायके विकलेंद्रिय ६ सकलेंद्रिय ७ ए दोयभेद ऐसैं मिलि जीवसमासके स्थानक सप्त हो हैं। बहुरि तैसैं ही पृथ्वी आदि स्थावरकाय पांच, विकलेंद्रिय ६ असंज्ञी पंचेंद्रिय ७ संज्ञी पंचेंद्रिय ८ ए तीन मिलिकरि जीवसमासके स्थान आठ हो हैं। बहुरि स्थावरकाय पांच अर वेंद्री ६ तेइंद्री ७ चौंद्री ८ पंचेंद्री ९ ए च्यारि मिलिकरि जीवसमासके स्थान नव हो हैं। बहुरि तैसैं ही स्थावरकाय पांच ५ अर वेंद्री ६ तेंद्री ७ चौंद्री ८ असंज्ञी पंचेंद्री ९ संज्ञी पंचेंद्री १० ए पांच मिलिकरि जीवसमासके स्थान दश हो हैं॥ ७५॥

**पणजुगले तससहिये तसस्स दुतिचदुरपणगभेदजुदे।**
**छद्दुगपत्तेयह्मि य तसस्स तियचदुरपणगभेदजुदे॥ ७६॥**

पंचयुगले त्रससहिते त्रसस्य द्वित्रिचतुःपंचकभेदयुते।

षड्द्विकप्रत्येके च त्रसस्य त्रिचतुःपंचभेदयुते ॥ ७६ ॥

जी० प्र०–तथा स्थावरकायाः पंचापि बादरसूक्ष्माः त्रसकायश्चेति जीवसमासस्थानान्येकादश । तथा स्थावरकाया दश विकलेंद्रियसकलेंद्रियौ चेति जीवसमासस्थानानि द्वादश । तथा स्थावरकाया दश त्रसकायस्य विकलासंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियास्त्रयः इति जीवसमासस्थानानि त्रयोदश । तथा स्थावरकाया दश त्रसकायस्य द्वित्रिचतुःपंचेंद्रियाश्चत्वारश्चेति जीवसमासस्थानानि चतुर्दश । तथा स्थावरकाया दश त्रसकायस्य द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियाः पंच चेति जीवसमासस्थानानि पंचदश । तथा पृथिव्यप्तेजोवायुकायिकाः साधारणवनस्पतेर्नित्यनिगोदचतुर्गतिनिगोदौ चेति षडपि बादराःसूक्ष्माश्च प्रत्येकवनस्पतिश्चेति स्थावरकायास्त्रयोदश त्रसकायस्य विकलासंज्ञिसंज्ञिनस्त्रयश्चेति जीवसमासस्थानानि षोडश । तथा स्थावरकायास्त्रयोदश त्रसकायस्य द्वित्रिचतुःपंचेंद्रियाश्चत्वारश्चेति जीवसमासस्थानानि सप्तदश । तथा स्थावरकायास्त्रयोदश त्रसकायस्य द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियाःपंच चेति जीवसमासस्थानान्यष्टादश ॥ ७६ ॥

मं० प्र०––पंचानां स्थावरकायिकानां युगलेषु बादरसूक्ष्माविति युग्मेषु त्रसकायिकसहितेषु विवक्षितेषु एकादशजीवसमासा इत्येकादशं स्थानं । तेषु मध्ये त्रसस्य भेदौ विकलेंद्रियसकलेंद्रियौ द्वौ इति द्वादशं स्थानं । तस्यैव त्रसस्य भेदा विकलासंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियास्त्रय इति त्रयोदशं स्थानं । तस्यैव त्रसस्य भेदाः द्वित्रिचतुःपंचेंद्रियाश्चत्वार इति चतुर्दशं स्थानं । तस्यैव त्रसस्य भेदाः द्वित्रिचतुरसंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियाः पंचेति पंचदशं स्थानं । षण्णां भूवप्तेजोवायुकायिकनित्यचतुर्गतिनिगोदानां युगलेषु बादरसूक्ष्मद्वयेषु प्रत्येकवनस्पतिकायिके त्रसस्य भेदेषु विकलासंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियेषु त्रिषु युतेषु षोडशं स्थानं । तस्यैव त्रसस्य भेदेषु द्वित्रिचतुःपंचेंद्रियेषु चतुर्षु युतेषु सप्तदशं स्थानं । तस्यैव त्रसस्य भेदेषु द्वित्रिचतुरसंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियेषु पंचसु युतेषु अष्टादशं स्थानं ॥ ७६ ॥

सं० चं –तैसैंही स्थावरकाय पांच ते प्रत्येक बादर सूक्ष्मभेद संयुक्त ताके दश अर त्रस काय ए मिलि जीवसमासके स्थान ग्यारह हो हैं। बहुरि तैसैं ही स्थावरकाय दश अर विकलेंद्रिय सकलेंद्रिय मिलिकरि जीवसमासके स्थान बारह हो हैं। बहुरि तैसैं ही स्थावरकाय दश अर त्रसकायके विकलेंद्रिय संज्ञी असंज्ञी पंचेंद्रिय ए तीन मिलिकरि जीवसमासके स्थान तेरह हो हैं। बहुरि स्थावरकाय दश अर त्रसकायके बेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्री ए च्यारि भेद मिलि जीवसमासके स्थान चौदह हो हैं। बहुरि तैसैं ही स्थावरकायके दश बहुरि त्रसकायके बेंद्री, तेंद्री, चौंद्री, असंज्ञी पंचेंद्री, संज्ञी पंचेंद्री ए पांच मिलिकरि जीवसमासके स्थान पंद्रह हो हैं। बहुरि तैसैं ही पृथिवी, अप्, तेज, वायु, अर साधारण वनस्पतिके नित्यनिगोद इतरनिगोद, ए दोय भेद मिलि छह भए ते ए जुदे जुदे बादर सूक्ष्म भेद लीएं हैं ताके बारह अर एक प्रत्येकवनस्पती ऐसैं स्थावरकाय तेरह अर त्रसकाय विकलें-

द्रिय असंज्ञी पंचेंद्रिय संज्ञी पंचेंद्रिय ए तीनि मिलि जीवसमासके स्थान सोलह हो हैं। बहुरि तैसें ही स्थावरकायके तेरह अर त्रसकायके वे इंद्री ते इंद्री चौं इंद्री पंचेंद्री ए च्यारि मिलि जीवसमासके स्थान सतरह हो हैं। बहुरि स्थावरकायके तेरह अर त्रसकायके वेंद्री तेंद्री चौंद्री असंज्ञी पंचेंद्री संज्ञी पंचेंद्री ए पांच मिलि जीवसमासके स्थान अठारह हो हैं ॥ ७६ ॥

## सगजुगलह्मि तसस्स य पणभंगजुदेसु होंति उणवीसा।
## एयादुणवीसोत्ति य इगिबितिगुणिदे हवे ठाणा॥ ७७ ॥

सप्तयुगले त्रसस्य च पंचभंगयुतेषु भवंति एकोनविंशतिः।
एकादेकोनविंशतिरिति च एकद्वित्रिगुणिते भवेयुः स्थानानि ॥ ७७ ॥

जी० प्र०-तथा पृथिव्यप्तेजोवायुनित्यचतुर्गतिनिगोदाः षडपि वादराः सूक्ष्माश्च प्रत्येकवनस्पतेः प्रतिष्ठिताप्रतिष्ठितौ द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियाश्चेति जीवसमासस्थानान्येकान्नविंशतिः। एवमुक्तानि सामान्यजीवरूपैकस्थानादीनि एकोनविंशतिभेदस्थानपर्यंतानि एकेन द्वाभ्यां त्रिभिर्गुणितानि यथाक्रमं एकोनविंशतिभेदस्थानानि अष्टात्रिंशद्भेदस्थानानि सप्तपंचाशद्भेदस्थानानि च भवंति ॥ ७७ ॥ अथ एक-द्वित्रिगुणकारकारणं प्ररूपयति--

म० प्र०--सप्ताना भूवप्तेजोवायुकायिकनित्यचतुर्गतिनिगोदानां वादरसूक्ष्मयुग्मेषु प्रत्येकस्य च प्रतिष्ठिताप्रतिष्ठितयुग्मे त्रसस्य भंगेषु भेदेषु द्वित्रिचतुरसंज्ञिसंज्ञिपंचेंद्रियेषु पचसु युतेषु एकान्नविंश स्थान। एव सर्वाण्यपि स्थानानि एकान्नविंशतिर्भवति। जीवसमासा अपि तावंत एव एकाद्येकान्नविंशतिस्थानपर्यंतानि सर्वाणि स्थानानि एकेन द्वाभ्यां त्रिभिश्च गुणितानि यथाक्रमं एकान्नविंशतिः अष्टात्रिंशत् सप्तपंचाशज्जीवस्थानानि भवंति ॥७७॥ अथ एकद्वित्रिगुणकारकारणं प्ररूपयति-

सं० च०—तैसें ही पृथ्वी अप् तेज वायु नित्यनिगोद इतरनिगोद ए छह वादर सूक्ष्म ताके वारह अर प्रत्येक वनस्पतिके सप्रतिष्ठित अप्रतिष्ठित ए दोय अर त्रसके वे इंद्रिय ते इंद्रिय चतुरिंद्रिय असंज्ञि पंचेंद्रिय संज्ञिपंचेंद्रिय ए पांच मिलि जीवसमासके स्थान उगणीस हो हैं। ऐसें कहे जे ऐ सामान्य जीवरूप एक स्थानकौं

आदि देकरि उगणीस भेदरूप स्थानपर्यंत स्थान तिनिकौं एक दोय तीनिकरि गुणें अनुक्रमतैं अंतविषैं उगणीस भेदस्थान अड़तीस भेदस्थान सत्तावनभेदस्थान हो हैं ॥ ७७ ॥

## सामण्णेण तिपंती पढमा विदिया अपुण्णगे इदरे।
## पज्जत्ते लद्धिअपज्जत्तेऽपढमा हवे पंती ॥ ७८ ॥

सामान्येन त्रिपंक्तयः प्रथमा द्वितीया अपूर्णके इतरस्मिन्।
पर्याप्ते लब्ध्यपर्याप्तेऽप्रथमा भवेत् पंक्तिः ॥ ७८ ॥

जी० प्र०—प्रागुक्तैकाद्येकोत्तरैकान्नविंशतिविकल्पस्थानानां तिस्रः पंक्तयोऽधोध कर्तव्याः। तासु प्रथमा पंक्तिः पर्याप्तापर्याप्तादिविवक्षामकृत्वा सामान्यालापेन गुणयितव्या। द्वितीयापंक्तिर्द्वाभ्यां पर्याप्तापर्याप्तभेदाभ्यां गुणयितव्या। अप्रथमा–तृतीया पंक्तिः त्रिभिःपर्याप्तनिर्वृत्त्यपर्याप्तलब्ध्यपर्याप्तभेदैर्गुणयितव्या। द्वितीयतृतीयपंक्त्योरप्रथमत्वेऽपि द्वितीयायाःकंठोक्तत्वेन अप्रथमा इत्यनेन पारिशेष्यात्तृतीयैव गृहीता। तत्र सामान्यप्रथमपंक्तेः मुह १ भूमि १९ जोग २० दले १० पदगुणिदे १०। १९। लब्धयुतिः १९० द्वितीयपंक्तेः मुह २ भूमी ३८ जोग ४० दले २० पदगुणिदे २०। १९ युतिः ३८०। तृतीयपक्तेः मुह ३ भूमी ५७ जोग ६० दले ३० पदगुणिदे ३०×१९ युतिः ५७० ॥ ७८। अथैकेंद्रियविकलत्रयजीवसमासाश्रितपंचेंद्रियगतजीवसमासस्थान् विशेषान् गाथाद्वयेनाह—

मं० प्र०—एतेषा प्रागुक्तानां एकान्नविंशतिजीवसमासाना तिस्र पंक्तयः कर्तव्याः। तासां तिसृणां पंक्तीनां मध्ये प्रथमा पंक्ति सामान्येन पर्याप्तापर्याप्तभेदमकृत्वा जीवसमाससामान्यमाश्रित्य एकेन आत्मप्रमाणेन गुणिता एकान्नविंशतिप्रमितैव। द्वितीया पंक्तिः पूर्णके पर्याप्तके, इतरस्मिन् अपर्याप्तके च वर्तते इति द्वाभ्या गुणिता अष्टात्रिंशत्प्रमिता भवति। पुनरप्रथमा–तृतीया पक्तिः पर्याप्ते लब्ध्यपर्याप्ते निवृत्यपर्याप्ते च वर्तते इति त्रिभिर्गुणिता चत्वारिंशत्प्रमिता भवति। लब्धिशब्देनैव 'नामैकदेशो नाम्नि प्रवर्तते' इति न्यायात् लब्ध्यपर्याप्तको गृह्यते। अपर्याप्तशब्देन अवशिष्टो निवृत्यपर्याप्तको गृह्यते। द्वितीयतृतीययोरप्रथमत्वेऽपि द्वितीयाया उक्तत्वात् अवशिष्टा तृतीया पक्तिरेवाप्रथमाशब्देन गृह्यते ॥७८॥ अथ उत्तरोत्तरजीवसमासविशेषप्ररूपणार्थं गाथाद्वयमाह—

सं० च०—पूर्वैं कहे जे एककौं आदि देकरि एक एक बधते उगणीस भेदरूप स्थान तिनिकी तीनिपंक्ति नीचैं नीचैं करनीं। तिनिविषैं प्रथमपंक्ति तौ पर्याप्तादिककी विवक्षाकौं न करि सामान्य आलापकरि गुणनी। बहुरि दूसरी पंक्ति जे पर्याप्त अपर्याप्त भेद तिनिकरि गुणनी। बहुरि अप्रथमा कहिए तीसरी पंक्ति सो तीन जे

करि गुणें उत्कृष्टभेद होहै बहुरि ताके ऊपरि तैजसशरीरवर्गणा है ताहिविषैं उत्कृष्ट अग्राह्य वर्गणातैं एक परमाणू अधिक भए जघन्य भेद हो है इस जघन्य भेदकौं सिद्धराशिका अनंतवां भाग मात्र अनंतका भाग दीए जो प्रमाण आवै तितने जघन्यतैं अधिक भए उत्कृष्ट भेद हो है। बहुरि ताके ऊपरि अग्राह्य वर्गणा है तीहिविषैं उत्कृष्ट तैजस वर्गणातैं एक परमाणू आधिक भए जघन्य भेद हो है इस जघन्यकौं सिद्धराशिका अनंतवा भागमात्र अनंतकरि गुणें उत्कृष्ट भेद हो है। बहुरि ताके ऊपरि भाषा वर्गणा है तीहिविषैं उत्कृष्ट अग्राह्यवर्गणातैं एक परमाणू अधिक भए जघन्य भेद हो है इस जघन्यकौं सिद्धराशिका अनंतवां भागमात्र अनंतका भाग दीए जो प्रमाण आवै तितने जघन्यतैं अधिक भए उत्कृष्टभेद हो है बहुरि ताके ऊपरि अग्राह्य वर्गणा है तीहिविषैं उत्कृष्टभाषावर्गणातैं एक परमाणू अधिक भए जघन्यभेद होहै। इस जघन्यकौं सिद्धराशिका अनंतवां भागमात्र अनंतकरि गुणें उत्कृष्ट भेद हो है। बहुरि ताके ऊपरि मनोवर्गणा है तीहिंविषैं उत्कृष्ट अग्राह्य वर्गणातैं एक परमाणू अधिक भए जघन्यभेद हो है इस जघन्यकौं सिद्धराशिका अनंतवां भागमात्र अनंतका भागदीएं जो प्रमाण आवै तितने जघन्यतैं अधिक भएं उत्कृष्टभेद होहै। बहुरि ताके ऊपरि अग्राह्य वर्गणा है तीहिंविषैं उत्कृष्ट मनोवर्गणातैं एक परमाणू अधिक भएं जघन्य भेद होहै इस जघन्यकौं सिद्धराशिका अनंतवा भाग प्रमाण अनंतकरि गुणें उत्कृष्ट भेद होहै। बहुरि ताके ऊपरि कार्माणवर्गणा है तीहिविषैं उत्कृष्ट अग्राह्य वर्गणातैं एक परमाणू अधिकभएं जघन्यभेद होहै इस जघन्यकौं सिद्धराशिका अनंतवां भागमात्र अनंतका भागदीए जो प्रमाण आवै तितने जघन्यतैं आधिक भएं उत्कृष्ट भेद हो है। बहुरि ताके ऊपरि ध्रुव वर्गणा है तहां उत्कृष्ट कार्माण वगर्णातैं एक परमाणू अधिक भएं जघन्यभेद होहै। इस जघन्यकौं अनंतगुणां जीव राशिमात्र अनंतकरि गुणें उत्कृष्टभेद होहै। बहुरि ताके ऊपरि सांतर निरंतर वर्गणा है तहां उत्कृष्ट ध्रुववर्गणातैं एक परमाणू अधिक भए जघन्यभेद होहै इस जघन्यकौं अनंतगुणा जीवराशिका प्रमाण करि गुणे उत्कृष्ट भेद होहै। ऐसैं जो ए अणुवर्गणातैं लगाइ पंद्रहवर्गणा कहीं ते सदृश परिमाणकौं लीएं एक एक वर्गणा लोकविषैं अनंत पुद्गलराशिका वर्गमूल प्रमाण पाइए है परि किछू घाटि घाटि क्रमतैं पाइए है। तहां प्रति-

भागहार सिद्धका अनंतवां भागमात्र है सो इस कथनकौं विशेषकरि आगैं कहिएगा। बहुरि ताके ऊपरि शून्यवर्गणा है तहां उत्कृष्ट सांतर निरंतर वर्गणातैं एक एक परमाणू अधिक भए जघन्यभेद हो है इस जघन्यकौं अनंतगुणा जीवराशिका प्रमाणकरि गुणैं उत्कृष्ट भेद होहै ऐसैं सोलह वर्गणा सिद्ध भईं। बहुरि ताके ऊपरि प्रत्येक शरीर वर्गणा है सो एक शरीर एक जीवका होइ ताकौं प्रत्येक कहिए। तहां जो विस्रसोपचय सहित कर्म वा नोकर्म तिनिका एकस्कंध ताकौं प्रत्येक शरीर वर्गणा कहिए। तहां शून्यवर्गणाका उत्कृष्टतैं एक परमाणूकरि अधिक जघन्य भेद होहै सो यहु जघन्यभेद कहां पाइए है? सो कहिए है—

जाका कर्मके अंश क्षयरूप भए हैं ऐसा कोई क्षपितकर्मांश जीव सो कोटि पूर्व वर्ष प्रमाण आयुका धारी मनुष्य होइ अंतर्मुहूर्त अधिक आठ वर्षके ऊपरि सम्यक्त्व अर संयम दोऊ एक काल अंगीकार करि सयोग केवली भया सो किछू घाटि कोटि पूर्व पर्यंत औदारिक शरीर अर तैजस शरीरका जो प्रकार कह्या है तैसे निर्जरा करत संता अर कार्माण शरीरकी गुणश्रेणी निर्जरा करत संता अयोगकेवलीका अंतसमयकौं प्राप्त भया ताकैं आयुकर्म औदारिक तैजस शरीर अधिक नाम गोत्र वेदनीय कर्मके परिमाणूनिका समूह रूप जो औदारिक तैजस कार्माण इनि तीनि शरीरनिका स्कंध सो जघन्य प्रत्येक शरीर वर्गणा है। बहुरि इस जघन्यकौं पल्यका असंख्यातवां भागकरि गुणैं उत्कृष्ट प्रत्येक शरीर वर्गणा हो है सो कहां पाइए? सो कहिए है—

नंदीश्वर नामा द्वीपविषैं अकृत्रिम चैत्यालय है। तहां धूपके घड़े हैं तिनिविषैं वा स्वयंभूरमण द्वीपविषैं उपजे दावानल तिनिविषैं जे वादर पर्याप्त अग्निकायके जीव हैं तहां असंख्यात आवलीका वर्ग प्रमाण जीवनिके शरीरनिका एक स्कंध है। तहां गुणितकर्मांश कहिए जिनके कर्मका संचय बहुत है ऐसे जीव बहुत भी होंइ तौ आवलीका असंख्यातवा भागमात्र होंइ तिनिका विस्रसोपचय सहित औदारिक तैजस कार्माण इनि तीनि शरीरनिका जो एक स्कंध सो उत्कृष्ट प्रत्येक शरीर वर्गणा है। बहुरि ताके ऊपरि ध्रुव शून्य वर्गणा है तहां उत्कृष्ट प्रत्येक शरीर वर्गणातैं एक परमाणू अधिक भएं जघन्य भेद हो है। इस जघन्यकौं सब मिथ्यादृष्टी जीवनिका जो प्रमाण

ताकौं असंख्यात लोकका भाग दीएं जो प्रमाण आवै तीहिकरि गुणें उत्कृष्ट भेद हो है । बहुरि ताके ऊपरि वादर निगोद वर्गणा है सो वादर निगोदिया जीवनिका विस्रसोपचय सहित कर्म नोकर्म परिमाणूनिका जो एक स्कंध ताकौं वादर निगोद वर्गणा कहिए है सो ध्रुवशून्य वर्गणातैं एक परमाणू अधिक जघन्य वादरनिगोदवर्गणा है सो कहां पाइए है ? सो कहैं हैं——

क्षय कीएं हैं कर्म अंश जानैं ऐसा कोई क्षपितकर्मांश जीव सो कोडि पूर्व वर्ष प्रमाण आयुका धारी मनुष्य होइ गर्भतैं अंतर्मुहूर्त अधिक आठ वर्षके ऊपरि सम्यक्त्व अर संयमकौं युगपत अंगीकार करि किछू घाटि कोडि पूर्ववर्ष पर्यंत कर्मनिकी गुणश्रेणी निर्जराकौं करतसंता जब अंतर्मुहूर्त सिद्धपद पावनेका रह्या तब क्षपक श्रेणी चढि उत्कृष्ट कर्मनिर्जराकौं करत संता क्षीणकषाय गुणस्थानवर्ती भया तिसके शरीरविषैं जघन्य वा उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पुलवी एक बधनरूप बधे पाइए हैं जातैं सर्व स्कधानिविषैं पुलवी असंख्यात लोक प्रमाण कहे हैं । बहुरि एक एक पुलवीविषैं असंख्यात लोकप्रमाण शरीर पाइए है । बहुरि एक २ शरीरविषैं सिद्धनितैं अनंतगुणे संसारी राशिके असंख्यातवे भागमात्र जीव पाइए है सो आवलीका असंख्यातवां भागकौं असंख्यात लोककरि गुणैं तहां शरीरनिका प्रमाण भया । ताकौं एक शरीरविषैं निगोद जीवनिका जो प्रमाण ताकरि गुणै जो प्रमाण भया तितना तहां एक स्कंधविषैं वादर निगोद जीवनिका प्रमाण जानना । तिनि जीवनिकै क्षीणकषाय गुणस्थानका पहिला समयविषैं अनन्त जीव स्वयमेव अपना आयुका नाशतैं मरैं है बहुरि दूसरे समय जेते पहिले समय मरे तिनिकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीएं जो प्रमाण आवै तितने पहिले समय मरे जीवनितैं अधिके मरैं हैं । इसही अनुक्रमतैं क्षीणकषायका प्रथम समयतैं लगाइ पृथक्त्व आवलीप्रमाण काल पर्यंत मरैं हैं पीछैं पूर्व पूर्व समय सम्बन्धी मरे जीवनिके प्रमाणकौं आवलीका संख्यातवां भागका भाग दीए जो जो प्रमाण होइ तितने २ पहिले पहिले समयतैं अधिके समय समयतैं मरैं हैं सो क्षीणकषाय गुणस्थानका काल आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण अवशेष रहे तहां ताईं इसही अनुक्रमतैं मरै हैं ताके अनंतर समयविषै पल्यका

असंख्यातवां भागकरि पहिले समयसंबंधी जीवनिकौं गुणें जितने होंहि तितने तितने मरैं हैं तहां पीछैं संख्यात पल्यकरि पूर्व पूर्व समय संबंधी मरे जीवनिकौं गुणैं जो जो प्रमाण होइ तितने तितने मरैं हैं सो ऐसैं क्षीणकषाय गुणस्थानका अंत समय पर्यंत जानना। तहां अंतके समयविषैं जे जुदे जुदे असंख्यातलोक प्रमाण शरीरनिकरि संयुक्त ऐसे आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पुलवी तिनिविषै जे गुणितकर्मांश जीव मरे तिनकरि हीन अवशेष जे अनंतानंत जीव गुणित कर्मांश रहे तिनिका विस्रसोपचयसहित औदारिक तैजस कार्माण तीन शरीरनिके परमाणूनिका जो एक स्कंध सोई जघन्य वादर निगोद वर्गणा है बहुरि इस जघन्यकौं जगच्छ्रेणीका असंख्यातवां भागकरि गुणें उत्कृष्ट वादर निगोद वर्गणा हो है सो कैसें पाइए ? सो कहिए है—

स्वयंभूरमण नामा द्वीपविषैं जे मूलाने आदि देकरि सप्रतिष्ठित प्रत्येक बनस्पती हैं तिनके शरीरनिविषैं एक बंधनविषैं वधे जगच्छ्रेणीका असंख्यातवां भागमात्र पुलवी हैं तिनविषैं तिष्ठते जे गुणितकर्मांश जीव अनंतानंत पाइए हैं तिनिका विस्रसोपचयसहित औदारिक तैजस कार्माण तीन शरीरनिके परमाणूनिका एक स्कंध सोई उत्कृष्ट वादर निगोद वर्गणा है। बहुरि ताके ऊपरि तृतीय शून्यवर्गणा है तहां उत्कृष्ट वादरनिगोदवर्गणातैं एक प्रदेश अधिक भए जघन्य भेद हो है। इस जघन्यकौं सूच्यंगुलका असंख्यातवां भागकरि गुणें उत्कृष्ट भेद हो है बहुरि ताके ऊपरि सूक्ष्मनिगोद वर्गणा है सो सूक्ष्मनिगोदिया जीवनिका विस्रसोपचय सहित कर्म नो कर्म परमाणूनिका एक स्कधंरूप जानना। तहां उत्कृष्ट शून्यवर्गणातैं एक परमाणू अधिक भए जघन्य भेद हो है सो जघन्य भेद कैसें पाइए है ? सो कहिए है—

जल विषैं वा स्थलविषैं वा आकाशविषैं जहां तहां एक बंधनविषैं बंधे ऐसे जे आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पुलवी तिनिविषैं क्षपितकर्मांश अनंतानंत सूक्ष्म निगोदिया जीव हैं तिनिका विस्रसोपचयसहित औदारिक तैजस कार्माण तीन शरीरनिका परमाणूनिका जो एक स्कंध सोई जघन्य सूक्ष्मनिगोद वर्गणा है। इहां प्रश्न—जो वादरनिगोद उत्कृष्ट वर्गणाविषैं पुलवी श्रेणीके संख्यातवे भाग प्रमाण कहे अर जघन्य सूक्ष्मनिगोद

वर्गणाविषैं पुलवी आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण कहे तातैं बादरनिगोद वर्गणाके पहिलें याकौं कहना युक्त था जातैं पुलवीनिका बहुत प्रमाणतैं परमाणूनिका भी बहुत प्रमाण संभवै है? ताका समाधान—जो यद्यपि पुलवी इहां घाटि कहे हैं तथापि बादरनिगोद वर्गणासंबंधी निगोद शरीरनितैं सूक्ष्मनिगोद वर्गणा संबंधी शरीरनिका प्रमाण सूच्यंगुलका असंख्यातवां भाग गुणा है तातैं तहां जीवभी बहुत हैं तिनि जीवनिकै तीन शरीर संबंधी परमाणू भी बहुत हैं तातैं बादरनिगोद वर्गणाके पीछे सूक्ष्मनिगोद वर्गणा कही है। बहुरि जघन्य सूक्ष्मनिगोद वर्गणाकौं पल्यका असंख्यातवां भागकरि गुणैं उत्कृष्ट सूक्ष्मनिगोद वर्गणा हो है सो कैसैं पाइए है? सो कहिए है—

यहां महामत्स्यका शरीरविषैं एक स्कंधरूप आवलीका असंख्यातवां भागप्रमाण पुलवी पाइए है तहां गुणितकर्मांश अनंतानंत जीवनिका विस्रसोपचय सहित औदारिक तैजस कार्माण तीन शरीरनिके परमाणूनिका एक स्कंध सोई उत्कृष्ट सूक्ष्मनिगोद वर्गणा है। बहुरि ताके ऊपरि नभोवर्गणा है तहां उत्कृष्ट सूक्ष्मनिगोद वर्गणातैं एक अधिक भए जघन्यभेद होहै इस जघन्यकौं जगत्प्रतरका असंख्यातवां भागकरि गुणैं उत्कृष्ट भेद होहै। बहुरि ताके ऊपरि महास्कंध है तहां उत्कृष्ट नभोवर्गणातैं एक परमाणू अधिक भए जघन्यभेद होहै बहुरि इस जघन्यकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीए जो प्रमाण आवै ताकौं जघन्यविषैं मिलाए उत्कृष्ट महास्कंधके परमाणूनिका प्रमाण हो है ऐसैं एक पंक्तिकरि तेईस वर्गणा कहीं ॥ ५९४-५९५ ॥ आगैं जो अर्थ कह्या तिसहीकौं संकोचनकरि तिन वर्गणानि हीका उत्कृष्ट जघन्य मध्य भेदनिकौ वा अल्प बहुत्वकौं छह गाथानिकरि कहैं हैं—

**परमाणुवग्गणम्मि ण अवरुक्कस्सं च सेसगे अत्थि ।**
**गेज्झमहक्खंधाणं वरमहियं सेसगं गुणियं ॥ ५९६ ॥**

परमाणुवर्गणायां न अवरोत्कृष्टं च शेषके अस्ति ।
ग्राह्यमहास्कंधानां वरमधिकं शेषकं गुणितम् ॥ ५९६ ॥

जी० प्र०—परमाणुवर्गणायां जघन्योत्कृष्टे न स्तः, अणूनां निर्विकल्पकत्वात् शेषद्वाविंशतिवर्गणानां तु स्तः । तत्र ग्राह्याणां आहारतेजोभाषामनःकार्मणवर्गणानां महास्कंधवर्गणायाश्च उत्कृष्टानि स्वस्वजघन्याद्विशेषाधिकानि शेषषोडशवर्गणानां गुणितानि भवंति ॥ ५९६ ॥

स. च.-परमाणु वर्गणाविषै जघन्य उत्कृष्ट भेद नाहीं है जातैं अणू अभेद है बहुरि अवशेष बाईस वर्गणानिविषैं जघन्य उत्कृष्ट भेद पाइए है। तहां ग्राह्य कहिए जीवके ग्रहण करनेके योग्य ऐसी जे आहार तैजस भाषा मनः कार्मणवर्गणा इहां आहार वर्गणातैं आहार शरीर इंद्री सासोस्वास ए च्यारि पर्याप्ति होहैं। तैजस वर्गणातैं तैजस शरीर हो है। भाषा वर्गणातैं वचन होहै। मनो वगणातैं मन निपजै है। कार्माण वर्गणातैं ज्ञानावरणादिक कर्म हो हैं तातैं इनि पंच वर्गणानिकौं ग्राह्य वर्गणा कही है अर एक महास्कंध इनि छहौ वर्गणानिका उत्कृष्ट तौ अपने अपने जघन्यतैं किछू अधिक प्रमाण लीएं है अर अवशेष सोलह वर्गणानिका उत्कृष्ट भेद अपने अपने जघन्यकौं गुणकार करि गुणिए तब हो है ॥ ५९६ ॥

**सिद्धाणंतिमभागो पडिभागो गेज्झगाण जेट्ठं ।**
**पल्लासंखेज्जदिमं अंतिमखंधस्स जेट्ठं ॥ ५९७ ॥**

सिद्धानंतिमभागः प्रतिभागो ग्राह्याणां ज्येष्ठार्थं ।
पल्यासंख्येयमंतिमस्कंधस्य ज्येष्ठार्थं ॥ ५९७ ॥

जी० प्र०—तत्र पंचग्राह्यवर्गणानां उत्कृष्टनिमित्तं प्रतिभागहारः सिद्धानंतैकभागः, तेन स्वस्वजघन्यं भक्त्वा तत्रैव निक्षिप्ते स्वस्वोत्कृष्टं भवतीत्यर्थः । अंतिममहास्कंधोत्कृष्टनिमित्तं प्रतिभागहारः पल्यासंख्यातैकभागः ॥ ५९७ ॥

स० चं—ग्राह्य पंच वर्गणा तिनिका उत्कृष्टके निमित्त सिद्धराशिका अनंतवां भागमात्र प्रतिभाग है अपने अपने जघन्यकौं सिद्धराशिका अनंतवा भाग दीए जो प्रमाण होइ तितने जघन्यविषैं मिलाएं अपना अपना उत्कृष्ट भेद होहै। बहुरि अतका महास्कंधका उत्कृष्टका निमित्त पल्यका असंख्यातवां भागमात्र प्रतिभाग है महास्कंध

के जघन्यकौं पल्यका असंख्यातवा भागका भागदीए जो प्रमाण होइ तितना जघन्यविषैं मिलैं उत्कृष्ट महास्कंध हो है ॥ ५९७ ॥

**संखेज्जासंखेज्जे गुणगारो सो दु होदि हु अणंते ।**
**चत्तारि अगेज्जेसु वि सिद्धाणमणंतिमो भागो ॥ ५९८ ॥**

संख्यातासंख्यातायां गुणकारः स तु भवति हि अनंतायां ।
चतसृषु अग्राह्यास्वपि सिद्धानामनंतिमो भागः ॥ ५९८ ॥

जी० प्र०—तु-पुनः संख्यातासंख्यातवर्गणायोः उत्कृष्टार्थं स्वस्वजघन्यस्य गुणकारः स संख्यातवर्गणायां स्वजघन्यभक्तस्वोत्कृष्टमात्रसंख्यातः १५/२ असंख्यातवर्गणायां स्वजघन्यभक्तस्वोत्कृष्टमात्रासंख्यातो भवति २५५/१६ ताभ्यां स्वस्वजघन्यं गुणयित्वा २ । १५/२ । १६ । २५५/१६ अपवर्तिते १५ । २५५ खलु स्फुटं तयोरुत्कृष्टे स्यातां इत्यर्थः । अनंतवर्गणायां अग्राह्यवर्गणाचतुष्के च उत्कृष्टार्थं गुणकारः सिद्धानंतैकभागः ॥ ५९८ ॥

स० चं०—संख्याताणुवर्गणा अर असंख्याताणुवर्गणाविषैं अपने अपने उत्कृष्टकौं अपना अपना जघन्य का भाग दीए जो प्रमाण होइ सोई गुणकार जानना इस गुणकारकरि जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट भेद हो है बहुरि अनंताणुवर्गणाविषैं अर जीवकरि ग्रहण योग्य नाहीं ऐसी च्यारि अग्राह्य वर्गणाविषैं गुणकार सिद्धराशिका अनंतवां भागमात्र है इसकरि जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट भेद हो है ॥ ५९८ ॥

**जीवादोणंतगुणो धुवादितिण्हं असंखभागो दु ।**
**पल्लस्स तदो तत्तो असंखलोगवहिदो मिच्छो ॥ ५९९ ॥**

जीवादनंतगुणो ध्रुवादितिसृणामसंख्यभागस्तु ।
पल्यस्य ततस्ततः असंख्यलोकावहिता मिथ्या ॥ ५९९ ॥

जी० प्र०—सर्वजीवराशितोऽनंतगुणो ध्रुवादितिसृणां वर्गणानां उत्कृष्टनिमित्तं गुणकारो भवति । तु पुनः तदुपरितनप्रत्येकशरीरवर्गणोत्कृष्टनिमित्तं पल्यासंख्यातैकभागः । कुतः ? प्रत्येकशरीरस्थकार्मणसमयप्रबद्धानां गुणितकर्मांशजीवप्रतिबद्धत्वेन जघन्यसमयप्रबद्धात् छेदासंख्येयगुणितत्वात् । तत्संदृष्टिः द्वात्रिंशत् । तया जघन्ये गुणिते तदुत्कृष्टं भवतीत्यर्थः । ततः ध्रुवशून्यवर्गणोत्कृष्टनिमित्तं गुणाकारः असंख्यातलोकभक्तसर्वमिथ्यादृष्टिराशिः १३— ≡ a ॥ ५९९ ॥
९ ≡ a१

स० चं०—बहुरि ध्रुवादिक तीन वर्गणानिविषैं जीवराशितैं अनंतगुणा गुणकार है याकरि जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट हो है बहुरि प्रत्येक शरीर वर्गणाविषैं पल्यका असंख्यातवां भागमात्र गुणकार है याकरि जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट हो है । काहेतैं ? सो कहिए है—प्रत्येक शरीर वर्गणाविषैं जो कार्माण शरीर है तातैं समय प्रबद्धगुणितकर्मांश जीव संबंधी है तातैं जघन्य समय प्रबद्धके परमाणूका प्रमाणतैं याका प्रमाण पल्यका अर्धच्छेदनिका असंख्यातवां भाग गुणा है । ताकी सहनानी वत्तीसका अंक है तातैं इहां पल्यका असंख्यातवां भागका गुणकार कह्या है । बहुरि ध्रुव शून्य वर्गणाविषैं असंख्यात लोकका भाग मिथ्यादृष्टी जीवनिकौं दीए जो प्रमाण होइ तितना गुणकार है याकरि जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट हो है ॥ ५९९ ॥

**सेढीसूईपल्लाजगपदरासंखभागगुणगारा ।**
**अप्पप्पणअवरादो उक्कस्से होंति णियमेण ॥ ६०० ॥**

श्रेणी-सूची—पल्य-जगत्प्रतरासंख्यभागगुणकाराः
आत्मात्मनावरादुत्कृष्टे भवंति नियमेन ॥ ६०० ॥

जी० प्र०—श्रेणिसूच्यंगुलपल्यजगत्प्रतराणां असंख्यातैकभागाः क्रमशः बादरनिगोदशून्यसूक्ष्मनिगोदवर्गणोत्कृष्टनिमित्तं गुणकारा भवंति तत्र शून्यवर्गणायां सूच्यंगुलासंख्यातगुणकारस्तु सूक्ष्मनिगोदवर्गणाजघन्ये रूपोने सति तदुत्कृष्टसंभवात् । सूक्ष्मनिगोदवर्गणायां पल्यासंख्यातगुणाकारोऽपि तत्समयप्रबद्धानां गुणितकर्मांशजीवप्रतिबद्धत्वात् । एवं त्रयोविंशतिवर्गणा एकश्रेण्याश्रिताः कथिताः । इदानीं नानाश्रेणीराशिभ्योच्यंते—तद्यथा—परमाणुवर्गणातः सांतरनिरंतरोत्कृष्टावसानवर्गणानां सदृशधनिकानि अनंतपुद्गलवर्गमूलमात्राण्यपि उपर्युपरि विशेषहीनानि भवंति । तत्र

प्रतिभागहारः सिद्धानंतैकभागः प्रत्येकदेहजघन्यसदृशघनिकानि वर्तमानकाले क्षपितकर्मांशलक्षणेनागत्य अयोगिचरमसमये चत्वारि। उत्कृष्टानि स्वयंभूरमणद्वीपस्य दावानल दिषु आवल्यसंख्यातैकभागमात्राणि बादरनिगोदजघन्यानि वर्तमानकाले क्षीणकषायचरमसमये चत्वारि तदुत्कृष्टानि महामत्स्यादिषु आवल्यसंख्यातैकभागः। बादरनिगोदजघन्यानि वर्तमानकाले जले स्थले आकाशे वा आवल्यसंख्यातैकभागः। उत्कृष्टान्यपि महामत्स्येषु तदालापानि। अस्मिन् सचित्तवर्गण त्रये अजघन्यानुत्कृष्टानि वर्तमानकाले असंख्यातलोकमात्राणि भवंति। महास्कंधवर्गणा वर्तमानकाले एका सा तु भवनविमानाष्टपृथ्वीमेरुकुलशैलादीनामेकीभावरूपा। कथं संख्यातासंख्यानयोजनांतरितानामेकत्वं? एकबंधनबद्धसूक्ष्मपुद्गलस्कंधैः समवेतानामंतराभावात् ॥ ६०० ॥

स० चं०—जगच्छ्रेणीका असंख्यातवां भाग बहुरि सूच्यंगुलका असंख्यातवां भाग बहुरि पल्यका असंख्यातवां भाग बहुरि जगत्प्रतरका असंख्यातवां भाग ए अनुक्रमतें बादरनिगोदवर्गणा अर शून्यवर्गणा अर सूक्ष्मनिगोद वर्गणा अर नभोवर्गणा इनिविषैं गुणकार है इनिकरि अपने अपने जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट भेद हो है इहां शून्यवर्गणाविषैं सूच्यंगुलका असख्यातवां भाग गुणकार कह्या है सो सूक्ष्मनिगोद वर्गणाका जघन्य एक घाटि भये उत्कृष्ट शून्यवर्गणा हो है तातैं कह्या है। बहुरि सूक्ष्मनिगोद वर्गणाविषैं पल्यका असंख्यातवां भाग गुणकार कह्या है सो ताके उत्कृष्टका कार्माण संबंधी समयप्रबद्ध गुणितकर्मांश जीवसंबंधी है तातैं कह्या है ऐसैं ए तेईस वर्गणा एक पंक्ति अपेक्षा कहीं। अब नानापंक्ति अपेक्षा कहिए है। नाना पंक्ति कहा? जो ए वर्गणा कहीं ते वर्गणा लोकविषैं वर्तमान कोई एक कालमें केती केती पाइए है ऐसी अपेक्षा करि कहै हैं—

परमाणू वर्गणातैं लगाइ सांतरनिरतरवर्गणापर्यंत पंद्रह वर्गणा समान परमाणूनिका स्कंधरूप लोकविषैं पुद्गलद्रव्यका जो प्रमाण ताका जो वर्गमूल ताका अनंत गुणा कीए जो प्रमाण होइ तितनी तितनी पाइए है तहां इतना विशेष है ऊपरि किछू घाटि घाटि पाइए है। तहां प्रतिभागहार सिद्धराशिका अनंतवा भाग मात्र है सो कहिए है—

अणूवर्गणा लोकविषैं जेती पाइए हैं तिस प्रमाणकौं सिद्धराशिका अनंतवां भागका भाग दीए जो प्रमाण आवैं तितना अणुवर्गणाका परिमाणमें घटाए जो प्रमाण रहै तितनी दोय परमाणूका स्कंधरूप सख्याताणु वर्गणा जगतविषैं पाइए है। इसकौं सिद्धराशिका अनंतवां भागका भाग दीएं जो प्रमाण आवै तितना तिसहीमें

घटाइए जो प्रमाण रहै तितनी तितनी परमाणूका स्कंधरूप संख्याताणु वर्गणा लोकविषैं पाइए है इसही अनुक्रमतैं एक एक अधिक परमाणूका स्कंधका प्रमाण करते जहां उत्कृष्ट संख्याताणुवर्गणा भई तहां जो प्रमाण भया ताकौं सिद्ध राशिका अनंतवां भागका भाग दीए जो प्रमाण होइ तितना तिसहीमैं घटाए जो अवशेष रहै तितना जघन्य असंख्याताणु वर्गणा लोकविषैं पाइए हैं याकौं तैसैंही भाग देइ घटाए जो प्रमाण रहै तितनी मध्य असंख्याताणु वर्गणाका प्रथम भेदरूप वर्गणा लोकविषैं पाइए है सो ऐसैं ही एक एक अधिक परमाणूनिका स्कंधका प्रमाण अनुक्रमतैं सांतर निरंतर वर्गणाका उत्कृष्ट पर्यंत जानना। सामान्यपनैं सर्व जुदी वर्गणानिका प्रमाण अनंत पुद्गल राशिका वर्गमूल मात्र जानना। बहुरि प्रत्येक शरीर वर्गणाका जघन्य तौ पूर्वोक्त अयोग केवलीका अंत समयविषैं पाइए सो उत्कृष्टपनैं च्यारि पाइए है। बहुरि उत्कृष्ट प्रत्येक शरीर वर्गणा स्वयंभूरमण द्वीपका दावानलादिकविषैं पाइए सो उत्कृष्टपनैं आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पाइए है। बहुरि बादर निगोद वर्गणाका जघन्य तौ पूर्वोक्त क्षीण कषाय गुणस्थानका अंत समयविषैं पाइए सो उत्कृष्टपनैं च्यारि पाइए है अर वादर निगोद वर्गणाका उत्कृष्ट महामत्स्यादिक विषैं पाइए सो उत्कृष्टपनैं आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पाइए है। बहुरि सूक्ष्मनिगोद वर्गणा जघन्य तौ वर्तमानकालविषैं जलमैं वा स्थलमैं वा आकाशमैं आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पाइए है अर सूक्ष्मनिगोद वर्गणा उत्कृष्ट भी आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पाइए है। इहां प्रत्येक शरीर वादर निगोद सूक्ष्म निगोद इनि तीन सचित्तवर्गणानिका मध्यभेद वर्तमान कालविषैं असंख्यात लोक प्रमाण पाइए है बहुरि महास्कंध वर्गणा वर्तमान कालमैं जगतविषैं एक ही है सो भवनवासीनिके भवन देवनिके विमान आठ पृथ्वी मेरु गिरि कुलाचल इत्यादिकानिका एक स्कंध रूप है। इहा प्रश्न–जो जिनिकैं असंख्यात संख्यात योजननिका, अन्तर पाइए तिनिका एक स्कंध कैसैं संभवै है ? ताका उत्तर–जो मध्यविषैं सूक्ष्म परमाणूं हैं सो वे विमानादिक अर सूक्ष्म परमाणू तिनि सबनिका एक बंधान है तातैं अंतर नाहीं एक स्कंध है सो ऐसा जो एक स्कंध है ताहीका नाम महास्कंध है ॥ ६०० ॥

**हेट्ठिमउक्कस्सं पुण रूवहियं उवरिमं जहण्णं खु।**
**इति तेवीसावियप्पा पुग्गलदव्वा हु जिणदिट्ठा ॥ ६०१ ॥**

अधस्तनोत्कृष्टं पुनः रूपाधिकमुपरिमं जघन्यं खलु।
इति त्रयोविंशतिविकल्पानि पुद्गलद्रव्याणि हि जिनदिष्टानि ॥ ६०१ ॥

जी० प्र०—त्रयोविंशतिवर्गणासु अणुवर्गणातः शेषाणां अधस्तनवर्गणोत्कृष्टानि रूपाधिकानि भूत्वा तदुपरितनवर्गणानां जघन्यानि भवंति खलु नियमेन इति त्रयोविंशतिवर्गणाविकल्पानि पुद्गलद्रव्याणि जिनैरुक्तानि खलु स्फुटं। तासु प्रत्येकबादरनिगोदसूक्ष्मनिगोदवर्गणाः तिस्रः सचित्ताः। तत्र अयोगिचरमसमये प्रत्येकशरीरजघन्यं स्यादस्ति स्यान्नास्ति? यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन चत्वारि। तथा तद्द्वितीयवर्गणाद्रव्यं स्यादस्ति स्यान्नास्ति। यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन चत्वारि इत्यवस्थितक्रमेणानंतवर्गणा अतीत्य अनंतवर्गणाद्रव्यं स्यादस्ति स्यान्नास्ति। यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन पंच इत्यवस्थितक्रमेण अनंतवर्गणा अतीत्य अनंतवर्गणाद्रव्यं कथंचिदस्ति कथंचिन्नास्ति। यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन षट् अनेन क्रमेण सप्ताष्ट सप्तषट् पंचचतुस्त्रि द्विसदृशधनिकानि भवंति। इयं यवमध्यप्ररूपणा भव्यसिद्धप्रायोग्यस्थानेषु ग्राह्या। अनंतवर्गणा सा संसारिजीवप्रायोग्या तद् द्रव्यं कथंचिदस्ति कथंचिन्नास्ति यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः इत्यवस्थितक्रमेण अनंतवर्गणा अतीत्य अनंतरवर्गणाद्रव्यं कथंचिदस्ति कथंचिन्नास्ति यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः। अयं पूर्वस्मादेकरूपाधिकः- $\frac{१-}{२}$ एवमनंतवर्गणा अतीत्य अनंतरोपरितनवर्गणासु अधस्तनाधस्तनवर्गणाभ्यः एकैकाधिका भवंति। एवं यावत् यवमध्यं तावन्नेतव्यं। यवमध्यवर्गणासदृशधनिकद्रव्यं कचिदस्ति कचिन्नास्ति यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः। अयं ततोऽप्येकरूपाधिकः। एवमनंतवर्गणा अतीत्य अनंतरवर्गणाद्रव्यं स्यादस्ति स्यान्नास्ति, यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः अयं पूर्वस्मादेकरूपहीनः। एवं यावदुत्कृष्टा प्रत्येकवर्गणा तावन्नेयं। तदुत्कृष्टमपि स्यादस्ति स्यान्नास्ति यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः इति प्रत्येकवर्गणा भव्यसिद्धान् अभव्यसिद्धांश्च आश्रित्योक्ता। एवं बादरनिगोदवर्गणायामपि वक्तव्यं, पृथक् कथनं नास्ति सूक्ष्मनिगोदवर्गणायां तु जलस्थलाकाशादिषु सर्वजघन्यं कथंचिदस्ति कथंचिन्नास्ति यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः एवमभव्यसिद्धप्रायोग्यप्रत्येकशरीर-

वन्नेतव्यं यावत् यवमध्यं तावत् । तत्रापि आवल्यसंख्यातैकभागसदृशधनिकानि भवंति । पुनः प्रत्येकवर्गणावन्नेतव्यं यावत्तद्वर्गणोत्कृष्टं तावत् तदपि एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागो भवति तत्र सर्वत्र अभव्यसिद्धप्रायोग्ययवमध्येषु गुणहान्यध्वानं सर्वजीवेभ्योऽनंतगुणं १६ ख नानागुणहानिशलाकायवमध्यादधः उपर्यपि आवल्यसंख्यातैकभागः ८ ॥ ६०१ ॥

a

स. चं.–तेईस वर्गणानिविषैं अणुवर्गणा विना अवशेष वर्गणानिकैं जो नीचेका उत्कृष्ट भेद होइ तामैं एक अधिक भए ताके ऊपरि जो वर्गणा ताका जघन्य भेद हो है। ऐसैं तेईस वर्गणा भेदकौं लीए पुद्गल द्रव्य जिनदेवने कहे हैं इनिविषैं प्रत्येक वर्गणा अर बादरनिगोदवर्गणा अर सूक्ष्मनिगोद वर्गणा ए तीन सचित्त हैं जीव सहित हैं सो इनिका विशेष कहिए है—

अयोग केवलीका अतसमयविषैं पाइए ऐसी जघन्य प्रत्येक वर्गणा सो लोकविषैं होइ भी वा न भी होइ,जो होइ तौ एक ही होइ वा दोइ होइ वा तीन होइ उत्कृष्ट होइ तौ च्यारि होइ । बहुरि जघन्यतैं एक परमाणू अधिक ऐसी मध्य प्रत्येकवर्गणा सो लोकविषै होइ वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन वा उत्कृष्टपनैं च्यारि होइ ऐसैं ही एक एक परमाणूका बंधावतैं इस ही अनुक्रमतैं जब अनंतवर्गणा होंइ तब ताके अनंतर जो एक परमाणू अधिक वर्गणा सो लोकविषैं होइ वा न होइ जो होइ, तौ एक वा दोय वा तीन वा च्यारि वा उत्कृष्टपनैं पांच होइ ऐसैं एक एक परमाणू बंधतैं अनंतवर्गणा पर्यंत पंच ही उत्कृष्टरहैं ताके अनंतरि जो वर्गणा सो होइ वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट छह होइ ऐसैं अनंतवर्गणा पर्यंत उत्कृष्ट छही होंइ । बहुरि इसही अनुक्रमतैं अनंत वर्गणापर्यंत उत्कृष्ट सात आठ सात छह पांच च्यारि तीन दोय वर्गणा जगतविषैं समान परमाणूनिका प्रमाण लीएं हो हैं यहु यवमध्य प्ररूपणा है जैसैं यव नामा अन्नका मध्य मोटा हो है तैसैं इहां मध्यविषैं वर्गणा आठ कहीं पहिले वा पीछैं थोड़ी थोड़ी कहीं तातैं याकौं यवमध्यप्ररूपणा कहिए है । सो यहु प्ररूपणा मुक्तिगामी भव्य जीवनिकी अपेक्षा है ऐसैं प्रत्येक वर्गणा समान संसारी जीवनिकैं न पाइए है इहांतैं आगैं संसारी जीवनिकैं पाइए ऐसी प्रत्येक वर्गणा कहिए है—

सो पूर्वैं कथन कीया ताके अनंतरि पूर्व प्रत्येक वर्गणातैं एक परमाणू अधिकता लीएं जो प्रत्येक वर्गणा सो जगतविषैं होइ, वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन इत्यादि उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भागप्रमाण होइ। ऐसैं ही अनंतवर्गणा भए अनंतरि जो प्रत्येक वर्गणा सो लोकविषैं होइ वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भागप्रमाण पूर्व प्रमाणतैं एक अधिक होइ ऐसैं अनंत अनंत वर्गणा भए एक एक अधिक प्रमाण उत्कृष्टविषैं होता जाय जहां यवमध्य होइ तहां ताईं ऐसैं जानना यवमध्यविषैं जेता परमाणूका स्कंधरूप प्रत्येक वर्गणा भई तितने तितने परमाणूनिका स्कंधरूप प्रत्येक वर्गणा जगतविषैं होइ वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण होइ यहु प्रमाण इसतैं जो पूर्वप्रमाण तातैं एक अधिक जानना। ऐसैं अनंत वर्गणा भएं अनंतरि जो वर्गणा भई सो जगतविषैं होइ वा न होइ जो होइ तो एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भागप्रमाण होइ सो यहु प्रमाण यवमध्य संबंधी पूर्वप्रमाणतैं एक घाटि जानना। ऐसैं एक परमाणूके घटनेतैं एक एक वर्गणा होइ सो अनंत अनंत वर्गणा भए उत्कृष्टविषैं एक एक घटाइए जहां ताईं उत्कृष्ट प्रत्येक वर्गणा होइ तहां ताईं ऐसैं करना। उत्कृष्ट प्रत्येकवर्गणा लोकविषैं होइ वा न होइ जो होय तो एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण होइ ऐसैं प्रत्येक वर्गणा भव्यसिद्ध अभव्य सिद्धनिकी अपेक्षा कही। बहुरि बादरनिगोद वर्गणाका भी कथन प्रत्येक वर्गणावत् जानना किछू विशेष नाहीं। जैसैं प्रत्येक वर्गणाविषैं अयोगीका अंतसमयविषैं संभवती जघन्य वर्गणा ताकौं आदि देकरि भव्य सिद्ध अपेक्षा कथन कीया है तैसैं इहां क्षीणकषायीका अंत समयविषैं संभवती तिसका शरीरके आश्रित जघन्य बादर निगोद वर्गणा ताकौं आदि देकरि भव्य सिद्ध अपेक्षा कथन जानना। बहुरि सामान्य संसारी अपेक्षा दोऊ जायगे समानता संभवै है। बहुरि सूक्ष्मनिगोद वर्गणाका कथन कहिए है—

सो इहां भव्य सिद्ध अपेक्षा तो कथन है नाहीं तातैं जघन्य सूक्ष्म निगोद वर्गणा लोकविषैं होइ वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण होइ। आगै जैसैं संसारीनिकी

अपेक्षा प्रत्येक वर्गणाका कथन कीया तैसैं ही यवमध्य ताईं अनंतानन्त वर्गणा भएं उत्कृष्टविषै एक एक बंधावना पीछे उत्कृष्ट सूक्ष्मवर्गणा पर्यंत एक एक घटावना सामान्यपनैं सर्वत्र उत्कृष्टका प्रमाण आवलीका असंख्यातवां भाग कहिए। इहां सर्वत्र संसारी सिद्धकौं योग्य ऐसी जो ए प्रत्येक वादर सूक्ष्मनिगोद वर्गणा तिनिका यव आकार प्ररूपणाविषैं गुणहानिका गच्छ जीवराशितैं अनन्त गुणा जाननां। नाना गुणहानिशलाकाका प्रमाण यवमध्यतैं ऊपरि वा नीचे आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण जानना। भावार्थ—संसारी अपेक्षा प्रत्येकवर्गणा बादरनिगोदवर्गणा सूक्ष्मनिगोदवर्गणाविषै जो यवमध्य प्ररूपणा कही तहां लोकविषै पावनेकी अपेक्षा जेते एक एक परमाणू वंधने रूप जे वर्गणा भेद तिनि भेदनिका जो प्रमाण सो तो द्रव्य है अर जिनि वर्गणानिविषै उत्कृष्ट पावनेकी अपेक्षा समानता पाइए तिनिका समूह सो निषेक तिनिका जो प्रमाण सो स्थिति है। बहुरि एक गुणहानिविषैं निषेकनिका जो प्रमाण सो गुणहानिका गच्छ है ताका प्रमाण जीवराशितै अनन्त गुणा है। बहुरि यवमध्यके ऊपरि वा नीचे गुणहानिका प्रमाण सो नानागुणहानि है सो प्रत्येक अवलीका असंख्यातवां भागमात्र है। ऐसैं द्रव्यादिक का प्रमाण जानि जैसैं निषेकनिविषैं द्रव्य प्रमाण ल्यावनेका बिधान है तैसैं उत्कृष्ट पावनेकी अपेक्षा समान रूप जे वर्गणा तिनिका प्रमाण यवमध्यतैं ऊपरि वा नीचैं चय घटता क्रम लीए जानना। इहां प्रश्न—जो इहां तो प्रत्येकादिक तीन सचित्त वर्गणानिके अनंते भेद कहे, एक एक भेदरूप वर्गणा लोकविषैं आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण सामान्यपनैं कही बहुरि पूर्वै मध्यभेदरूप सचित्तवर्गणा सर्व असंख्यात लोक प्रमाण ही कही सो उत्कृष्ट जघन्य विना सर्व भेद मध्यभेद विषैं आय गए तहां ऐसा प्रमाण कैसे संभवै? ताका समाधान—इहां सर्वभेदनिविषैं ऐसा कह्या है जो होइ भी न भी होइ। होइ तौ एक वा दोय इत्यादि उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण होइ सो नानाकाल अपेक्षा यहु कथन है बहुरि तहां एक कोई विवक्षित वर्तमान काल अपेक्षा वर्तमान कालविषैं सर्व मध्यभेदरूप प्रत्येकादि वर्गणा असंख्यात लोक प्रमाण ही पाइए है अधिक न पाइए है तिनिविषैं किसी भेदरूप वर्गणानिकी नास्ति ही है। किसी भेदरूप वर्गणा एक आदि प्रमाण लीएं पाइए हैं। किसी भेदरूप वर्गणा उत्कृष्टपनैं प्रमाण लीएं पाइए है। ऐसा समझना। ईह प्रकार तेईस वर्गणाका वर्णन कीया॥ ६०१॥

**पुढवी जलं च छाया चउरिंदियविसयकम्मपरमाणू ।**
**छव्विहभेयं भणियं पोग्गलदव्वं जिणवरेहिं ॥ ६०२ ॥**

पृथ्वी जलं च छाया चतुरिंद्रियविषयकर्मपरमाणवः ।
षड्विधभेदं भणितं पुद्गलद्रव्यं जिनवरैः ॥ ६०२ ॥

जी० प्र०—पृथ्वी जलं छाया चक्षुर्वर्जितशेषचतुरिंद्रियविषयः कर्मपरमाणुश्चेति पुद्गलद्रव्यं षोढा जिनवरैर्भणितं ॥ ६०२ ॥

स० चं०—पृथ्वी अर जल अर छाया अर नेत्र विना च्यारि इन्द्रियनिका विषय अर कार्मांण स्कंध अर परमाणू ऐसैं पुद्गल द्रव्य छह प्रकार जिनेश्वर देवानिकरि कह्या है ॥ ६०२ ॥

**बादरबादर बादर बादरसुहुमं च सुहुमथूलं च ।**
**सुहुमं च सुहुमसुहुमं धरादियं होदि छब्भेयं ॥ ६०३ ॥**

बादरबादरं बादरं बादरसूक्ष्मं च सूक्ष्मस्थूलं च ।
सूक्ष्मं च सूक्ष्मसूक्ष्मं धरादिकं भवति षड्भेदं ॥ ६०३ ॥

जी० प्र०—पृथ्वीरूपपुद्गलद्रव्यं बादरबादरं छेत्तुं भेत्तुं अन्यत्र नेतुं शक्यं तद्बादरबादरमित्यर्थः । जलं बादरं, यच्छेत्तुं भेत्तुमशक्यं, अन्यत्र नेतुं शक्यं तद्बादरमित्यर्थः । छाया बादरसूक्ष्मं यच्छेत्तुं भेत्तुमन्यत्र नेतुमशक्यं तद्बादरसूक्ष्ममित्यर्थः । यः चक्षुर्वर्जितचतुरिंद्रियविषयो बाह्यार्थः तत्सूक्ष्मस्थूलं । कर्म सूक्ष्मं, यद्द्रव्यं देशावधिपरमावधिविषयं तत्सूक्ष्ममित्यर्थः । परमाणुसूक्ष्मसूक्ष्मं यः सर्वावधिविषयं तत्सूक्ष्मसूक्ष्ममित्यर्थः ॥ ६०३ ॥

स० चं०—पृथ्वीरूप पुद्गल द्रव्य बादरबादर है जो पुद्गल स्कंध छेदनेकौं भेदनेकौं और जायगें लेजानेकौं समर्थ हूजै तिस स्कंधकौं बादरबादर कहिए । बहुरि जल है सो बादर है जो छेदनेकौं भेदनेकौं समर्थ न हूजै अर और जायगे लेजानेकौं समर्थ हूजै सो स्कंध बादर जानने । बहुरि छाया बादर सूक्ष्म हैं जो छेदने भेदने और जा-

यगे लेजानेकौं समर्थ न हूजै सो वादरसूक्ष्म है। बहुरि नेत्र विना च्यारि इंद्रियनिका विषय सूक्ष्म स्थूल है। बहुरि कार्माणके स्कंध सूक्ष्म हैं जो द्रव्य देशावधि परमावधिके गोचर होइ सो सूक्ष्म है। बहुरि परमाणू सूक्ष्मसूक्ष्म है जो सर्वावधिके गोचर होइ सो सूक्ष्मसूक्ष्म है इहां एक एक वस्तुका उदाहरण कह्या है सो पृथ्वी काष्ठ पाषाण इत्यादि बादरबादर हैं। जल तैल दुग्ध इत्यादि बादर है। छाया आतप चांदनी इत्यादि वादरसूक्ष्म है। शब्द गंधादिक सूक्ष्म वादर है। इंद्रियगम्य नाही देशावधि परमावधिगम्य होंहि ते स्कंध सूक्ष्म हैं। परमाणू सूक्ष्मसूक्ष्म है ऐसें जानने ॥ ६०३ ॥

**खंधं सयलसमत्थं तस्स य अद्धं भणंति देसोत्ति।**
**अद्धद्धं च पदेसो अविभागी चेव परमाणू ॥ ६०४ ॥**

स्कंधं सकलसमर्थं तस्य चार्धं भणंति देश मिति।
अर्द्धार्द्धं च प्रदेशमविभागिनं चैव परमाणुं ॥ ६०४ ॥

जी० प्र०--स्कंधं सर्वांशसंपूर्णं भणंति तदर्धं च देशं, अर्धस्यार्धं प्रदेशं अविभागिभूतं परमाणुं ॥ ६०४ ॥ इति स्थानस्वरूपाधिकारः।

स० चं०—जो सर्व अंशकरि संपूर्ण होइ ताकौं स्कंध कहिए। ताका आधाकौं देश कहिए। तिस आधाके आधाकौं प्रदेश कहिए। जाका भाग न होइ ताकौं परमाणू कहिए। भावार्थ—विवक्षित स्कंधविषैं संपूर्णतैं एक परमाणू अधिक अर्ध पर्यंत तौ स्कंध संज्ञा है। अर्धतैं लगाइ एक परमाणू अधिक चौथाई पर्यंत देश संज्ञा है। चौथाईतैं लगाइ दोय परमाणूका स्कंध पर्यंत प्रदेश संज्ञा है। अविभागीकौं परमाणू संज्ञा है ॥६०३॥ इति स्थानाधिकारः

**गदिठाणोग्गहकिरियासाधणभूदं खु होदि धम्मतियं।**
**वत्तणकिरियासाहणभूदो णियमेण कालो दु ॥ ६०५ ॥**

**गतिस्थानावगाहक्रियासाधनभूतं खलु भवतिं धर्मत्रयं ।**
**वर्तनाक्रियासाधनभूतो नियमेन कालस्तु ॥ ६०५ ॥**

जी० प्र०—देशांतरप्राप्तिहेतुर्गतिः । तद्विपरीतं स्थानं । अवकाशदानं अवगाहः । गतिक्रियावतोर्जीवपुद्गलयोः तत्क्रियासाधनभूतं धर्मद्रव्यं मत्स्यानां जलमिव । स्थानक्रियावतोर्जीवपुद्गलयोः तत्क्रियासाधनभूतमधर्मद्रव्यं पथिकानां छायेव । अवगाहनक्रियावतां जीवपुद्गलादीनां तत्क्रियासाधनभूतमाकाशद्रव्यं तिष्ठतो वसतिरिव । ननु क्रियावतोरवगाहिजीवपुद्गलयोरेवावकाशदानं युक्तं धर्मादीनां तु निष्क्रियाणां नित्यसंबद्धानां तत् कथं ? इति तन्न उपचारेण तत्सिद्धेः । यथा गमनाभावेऽपि सर्वगतमाकाशमित्युच्यते सर्वत्र सद्भावात् तथा धर्मादीनां अवगाहनक्रियाया अभावेऽपि सर्वत्र व्याप्तिदर्शनात् अवगाह इत्युपचर्यते ॥

अथ यदि अवकाशदान आकाशस्य स्वभावस्तदा वज्रादिभिर्लोष्टादीनां भित्त्यादिभिर्गवादीनां च व्याघातो माभूत्, दृश्यते च व्याघातः । तेन आकाशस्य अवगाहनदानं हीयते इति नाशंकनीयं, वज्रलोष्ठादीनां स्थूलत्वाद् व्याघातेऽपि अवगाहिनामेव व्याघातात् तस्य अवगाहनदानसामर्थ्यह्रासाभावात् । सूक्ष्मपुद्गलानां परस्परं प्रत्यवकाशदानकारणात् । यद्येवं तर्हि आकाशस्य तदसाधारणलक्षणं न इतरद्रव्याणामपि तत्सद्भावात् इति न मंतव्यं, सर्वपदार्थानां साधारणावगाहनहेतुत्वस्यैव आकाशस्यासाधारणलक्षणत्वात् । तर्हि अलोकाकाशे अवगाहनदानाभावात् अभावः स्यात् ? तदपि न, स्वभावपरित्यागाभावात् । तु-पुनः द्रव्याणां वर्तनाक्रियासाधनभूतं नियमेन कालद्रव्यं भवति ॥

स० चं०—क्षेत्रतें क्षेत्रांतर प्राप्त होनेकौं कारण सो गति कहिए। गतिका अभाव रूप स्थान कहिए। अवकाशविषैं रहनेकौं अवगाह कहिए। तहां जैसे मत्स्यनिके गमन करनेका साधनभूत जल द्रव्य है तैसैं गति क्रियावान जे जीव पुद्गल तिनकैं गतिक्रियाका साधनभूत धर्मद्रव्य है। बहुरि जैसैं पंथी जनानिकैं स्थान करनेका साधन भूत छाया है तैसैं स्थान क्रियावान जे जीव पुद्गल तिनके स्थान क्रियाका साधन भूत अधर्म द्रव्य है। बहुरि जैसैं वास करनेवालोंके साधनभूत वसतिका है तैसैं अवगाह क्रियावान जे जीव पुद्गलादिक तिनिकैं अवगाह क्रियाका साधन भूत आकाश द्रव्य है। इहां प्रश्न—जो अवगाह क्रियावान तौ जीव पुद्गल हैं तिनिकौं अवकाश देना युक्त कह्या है बहुरि धर्मादिक द्रव्य तौ निष्क्रिय हैं नित्य सम्बन्धकौं धरैं हैं नवीन नाहीं आए जिनिकौं अवकाश देना संभवै ऐसैं इहां कैसैं कहिए सो कहौ ? ताका समाधान—जो उपचार करि कहिए है जैसैं गमनका अभाव होतें संतैं भी सर्वत्र सद्भावकी अपेक्षा आकाशकौं सर्वगत कहिए है तैसैं धर्मादिक द्रव्यनिकैं अवगाह क्रियाका अभाव

होते संते भी लोक विषैं सर्वत्र सद्भाव की अपेक्षा अवगाहका उपचार कीजिए है। बहुरि प्रश्न—जो अवकाश देना आकाशका स्वभाव है तौ वज्रादिककरि पाषाणादिकका अर भीति इत्यादिककरि गऊ इत्यादिकनिका रोकना कैसें हो है। सो रोकना तौ देखि रहे हैं तातैं आकाश तौ तहां भी था पाषाणादिककौं अवकाश न दीया तब आकाशका अवगाह देना स्वभाव न रह्या? तहां उत्तर—जो आकाश तो अवगाह देइ परतु पूर्वैं तहां अवगाह करि तिष्ठे ते वज्रादिक स्थूल हैं तातैं परस्पर रोकै हैं। यामैं आकाशका अवगाह देनेका स्वभाव गया नाही जातैं तहां ही अनंत सूक्ष्म पुद्गल हैं ते परस्पर अवगाह देवैं हैं। बहुरि प्रश्न—जो ऐसैं हैं तो सूक्ष्म पुद्गलादिकनिकैं भी अवगाहहेतुत्व स्वभाव आया। आकाश हीका असाधारण लक्षण कैसैं कहिए है? तहां उत्तर—जो सर्व पदार्थनिकौं साधारण अवगाहहेतुत्व इस आकाश हीका असाधारण लक्षण है और द्रव्य सर्व द्रव्यनिकौं अवगाह देनेकौं समर्थ नाहीं। बहुरि प्रश्न—जो अलोकाकाश तौ सर्व द्रव्यनिकौं अवगाह देता नाहीं तहां ऐसा लक्षण कैसे संभवै? ताका समाधान—जो स्वभावका परित्याग होइ नाहीं। तहां कोई द्रव्य होता तौ अवगाह देता कोई द्रव्य तहां गमनादि न करै तौ अवगाह कौनकौं देवै तिसका तौ अवगाह देने का स्वभाव पाइए है बहुरि सर्व द्रव्यनिकौं वर्तना क्रियाका साधनभूत नियमकरि काल द्रव्य है॥ ६०४॥

## अण्णोण्णुवयारेण य जीवा वट्टंति पुग्गलाणि पुणो।
## देहादीणिव्वत्तणकारणभूदा हु णियमेण॥ ६०६॥

अन्योन्योपकारेण च जीवा वर्तंते पुद्गलाः पुनः।
देहादिनिर्वर्तनकारणभूता हि नियमेन॥ ६०६॥

जी० प्र०—अन्योन्यं उपकारिणो जीवा वर्तंते यथा स्वामी भृत्यं वित्तत्यागादिना, भृत्यस्तं हितप्रतिपादनाहितप्रतिषेधादिना, आचार्यः शिष्यं उभयलोकफलप्रदोपदेशक्रियानुष्ठानाभ्यां, शिष्यस्तं आनुकूल्यवृत्त्युपकाराधिकारैः, चशब्दात् अनुपकारानुभयाभ्यामपि वर्तंते। पुद्गलाः पुनः देहा-

दीनां कर्मनोकर्मवाङ्मनउच्छ्वासनिश्वासानां निर्वर्तनकारणभूताः खलु नियमेन भवंति । ननु कर्मापौद्गलिकं अनाकारत्वात्—आकारवतामौदारिकादीनामेव तथात्वं युक्तमिति तन्न, कर्मापि पौद्गलिकमेव लगुडकंटकादिमूर्तद्रव्यसंबंधेन पच्यमानत्वात् । उदकादिमूर्तद्रव्यसंबंधेन व्रीह्यादिवत् । वाक् द्वेधा द्रव्यभावभेदात् । तत्र भाववाग् वीर्यांतरायमतिश्रुतावरणक्षयोपशमांगोपांगनामकर्मलाभनिमित्तत्वात् पौद्गलिका तदभावे तद्वृत्त्यभावात् । तत्पामर्थ्योपेतत्वेन क्रियावतात्मना प्रेर्यमाणपुद्गलाः वाक्त्वेन परिणमंते इति द्रव्यवागपि पौद्गलिकैव श्रोत्रेंद्रियविषयत्वात् । इतरेंद्रियविषयापि कुतो न स्यात् तद्ग्रहणायोग्यत्वात् घ्राणग्राह्ये गंधद्रव्ये रसन वानुपलब्धिवत् । अमूर्ता वाग् इत्यप्ययुक्तं मूर्तैर्ग्रहणावरोधव्याघाताभिभवादिदर्शनात् मूर्तत्वसिद्धेः । मनोऽपि तथा द्वेधा । तत्र भावमनः लब्ध्युपयोगलक्षणं पुद्गलालंबनात् पौद्गलिकं । द्रव्यमनोऽपि ज्ञानावरणवीर्यांतरायक्षयोपशमांगोपांगनामकर्मलाभप्रत्ययगुणदोषविचारस्मरणादिप्रणिधानाभिमुखस्यात्मनोऽनुग्राहकपुद्गलानां तथात्वेन परिणमनात् पौद्गलिकं । कश्चिदाह—मनः द्रव्यांतरं रूपादिपरिणमनविरहितमणुमात्रं, पौद्गलिकं न । आचार्य आह-तेन आत्मनः संबंधः स्यात् न वा ? यदि न, तन्न आत्मनः उपकारेण भाव्यं तन्नोपकुर्वीत, इंद्रियस्य साचिव्यं सचिवत्वं न कुर्यात् । अथ स्यात्, तदा एकदेशसंबंधेन सोऽणुः इतरप्रदेशेषु नोपकुर्यात् । अथादृष्टवशेन तस्य लातचक्रवत्परिभ्रमणं तदप्यसंभाव्यं, अणुमात्रस्य तत्सामर्थ्याभावात्, अमूर्तस्य आत्मनो निष्क्रियस्य अदृष्टगुणः अन्यत्र क्रियारंभे समर्थो न । वायुद्रव्यं हि क्रियावत् स्पर्शवत् प्राप्तं वनस्पतौ परिस्पंदहेतुः तद्विपरीतलक्षणोऽयमणुस्तादृक् क्रियाहेतुर्न स्यात् । वीर्यांतरायज्ञानावरणक्षयोपशमांगोपांगनामोदयापेक्षेणात्मनोदस्यमानकंठ्यवायुः उच्छ्वासलक्षणः स प्राणः । तेनैव वायुना आत्मनो बाह्यवायुरभ्यंतरीक्रियमाणो निश्वासलक्षणः अपानः । तौ च आत्मनोऽनुग्राहिणौ जीवितहेतुत्वात्, ते च मनःप्राणापाना मूर्तिमतः, मनसः प्रतिभयहेत्वशनिपातादिभिः प्राणापानयोश्च श्वादिपूतिगंधिप्रतिभयेन हस्ततलपुटादिभिरास्यसंवरणेन श्लेष्मणा वा प्रतिघातदर्शनात्, अमूर्तस्य मूर्तिमद्भिस्तदसंभवाच्च । तत एव प्राणापानादिव्यापारादात्मनोऽस्तित्वसिद्धिः प्रयोक्तुरभावे प्रतिमाचेष्टितस्येव आत्माभावे तदघटनात् । तथा सदसद्वेद्योदयांतरंगहेतौ सति बाह्यद्रव्यादिपरिपाकनिमित्तवशेन उत्पद्यमानप्रीतिपरितापरूपपरिणामौ सुखदुःखे । आयुरुदयेन भवस्थितिं बिभ्रतः प्राणापानक्रियाविशेषाव्युच्छेदो जीवितं, तदुच्छेदो मरणं । तान्यपि पौद्गलिकानि मूर्तिमद्धेतुसन्निधाने सति तदुत्पत्तिसंभवात् । न केवलं जीवशरीरादीनामेव निर्वर्तनकारणभूताः पुद्गलाः पुद्गलादीनामपि कांस्यादीनां भस्मादिभिः जलादीनां कतकादिभिः अयःप्रभृतीनां जलादिभिश्च उपकारदर्शनात् एवमौदारिकवैक्रियिकाहारकनामकर्मोदयात् आहारवर्गणायातानि त्रीणि शरीराणि उच्छ्वासनिश्वासौ च । तैजसनामकर्मोदयात् तेजोवर्गणया तैजसशरीरं । कार्मणनामकर्मोदयात् कार्मणवर्गणया कार्मणशरीरं । स्वरनामकर्मोदयाद् भाषावर्गणया वचनं, नोइंद्रियावरणक्षयोपशमोपेतसंज्ञिनोंगोपांगनामकर्मोदयात् मनोवर्गणया द्रव्यमनश्च भवतीत्यर्थः ॥ ६०६ ॥ अमुमेवार्थं सूत्रद्वयेनाह—

स० च—बहुरि जीव द्रव्य हैं ते परस्पर उपकार करि प्रवर्तें हैं जैसें स्वामी तौ चाकरकौं धनादिक देवै है अर चाकर स्वामीका जैसें हित होइ अर अहितका निषेध होइ तैसें करै है सो ऐसें परस्पर उपकार है । बहुरि आचार्य तौ शिष्यकौं इहलोक परलोकविषैं फलकौं देनेहारा उपदेश क्रियाका आचरण करावना ऐसें उपकार करै है शिष्य

उन आचार्यनिकी अनुकूलवृत्तिकरि सेवा करै है ऐसैं परस्पर उपकार है ऐसैं ही अन्यत्र भी जानना। बहुरि चकारतैं जीव परस्पर अनुपकार जो बुरा करना तिसरूप भी प्रवर्तै हैं वा उपकार अनुपकार दोऊरूप नाहीं प्रवर्त हैं। बहुरि पुद्गल हैं सो देहादिक जे कर्म नोकर्म वचन मन स्वासोस्वास इनिके निपजावनेका नियमकरि कारणभूत है सो ए पुद्गलके उपकार हैं। इहां प्रश्न—जो जिनिका आकार देखिए ऐसे औदारिकादि शरीर तिनिकौं पुद्गल कहौ, कर्म तौ निराकार हैं पुद्गलीक नाही। तहां उत्तर—जैसैं गोधूमादिक अन्न जलादिक मूर्तीक द्रव्यके संबंधतैं पचै हैं ते गोधूमादिक पुद्गलीक हैं तैसैं कर्म नील गुड कंटकादिक मूर्तीक द्रव्यके सबंधतैं उदय अवस्थारूप होइ पचैं हैं तातैं पुद्गलीक ही हैं।

वचन दोय प्रकार है—एक द्रव्यबचन १ एक भावबचन २ तहां भाववचनतौ वीर्यांतराय मति श्रुत आवरण का क्षयोपशम अर अंगोपांग नामा नामकर्मका उदयके निमित्ततैं हो है तातैं पुद्गलीक है पुद्गलके निमित्त विना भाववचन होता नाहीं बहुरि भाव वचनकी सामर्थ्यकौं धरै ऐसा क्रियावान जो आत्मा ताकरि प्रेरित हुवा पुद्गल बचनरूप परिणवै है सो द्रव्यबचन कहिए सो भी पुद्गलीक ही है जातैं सो द्रव्यवचन कर्ण इंद्रियका विषय है जो इंद्रियनिका विषय है सो पुद्गल हो है। इहां प्रश्न—जो कर्णविना अन्य इंद्रियनिका विषय क्यों न होइ ? तहां उत्तर—जो जैसैं गंध नासिका ही का विषय है सो रसनादिक करि ग्रह्या न जाइ तैसैं शब्द कर्णहीका विषय है अन्य इंद्रियनिकरि योग्य नाहीं। इहां तर्क—जो वचन अमूर्तीक है तहां कहिए है ऐसा कहना भी अयुक्त है जातैं वचन मूर्तीककरि ग्रह्या जाइ है वा मूर्तीक द्रव्यकरि रुकै है वा नष्ट हो है तातैं मूर्तीक ही है। बहुरि द्रव्य भावके भेदतैं मन भी दोय प्रकार है तहां भावमन तौ लब्धि उपयोग रूप है सो क्षयोपशमादिक पुद्गलीक निमित्ततैं होहै तातैं पुद्गलीक ही है बहुरि ज्ञानावरण वीर्यांतरायका क्षयोपशम अर अंगोपांग नामा नाम कर्मका उदय इनिके निमित्ततैं गुण दोषका विचार स्मरण इत्यादिकरूप सन्मुख भया जो आत्मा ताकौं उपकारी जे पुद्गल सो मनरूप होइ परिणवैं हैं तातैं द्रव्यमन भी पुद्गलीक है। इहां कोऊ कहै कि मन तौ एक जुदा ही द्रव्य है रूपादिकरूप न परि-

णवै है अणूमात्र है तहां आचार्य कहैं हैं—तींहि मनस्यौं आत्माका संबंध है कि नाहीं है ? जो संबंध नाहीं है तो आत्माकौं उपकारी न होइ, इंद्रियनिविषैं प्रधानताकौं न धरै और जो संबंध है तो वह तो अणुमात्र है सो एकदेशविषै उपकार करेगा अन्य प्रदेशानिविषैं कैसें उपकार करै है। तहां तार्किक कहैं है—कि अमूर्तीक निष्क्रिय आत्माका एक अदृष्टनामा गुण है सो अदृष्ट जो कर्म ताका वशकरि तिस मनका कुँभारका चक्रवत् परिभ्रमण करै है सो ऐसा कहना भी अयुक्त है अणूमात्र जो होइ ताकैं भ्रमणकी समर्थता नाहीं। वहुरि अमूर्तीक निष्क्रियका अदृष्ट गुण कह्या सो औरनिकैं क्रियाका आरंभ करावनेकौं समर्थ न होइ जैसैं पवन आप क्रियावान है सो स्पर्शकरि वनस्पतीकौं चंचल करै है सो यह तौ अणूमात्र निष्क्रियका गुण सो आप क्रियावान नाहीं अन्यकौं कैसे क्रियावान प्रवर्तावै है ? तातैं मन पुद्गलीक ही है। वहुरि वीर्यांतराय अर ज्ञानावरणका क्षयोपशम अर अंगोपांगनामा नामकर्मके उदय तींहिकरि संयुक्त जो आत्मा ताकै निकसतौ जो कंठसंबंधी उस्वासरूप पवन सो प्राण कहिए वहुरि तींहिं पवनकरि वाह्य पवनकौं अभ्यंतर करता निस्वासरूप पवन सो अपान कहिए। ते प्राण अपान जीवितव्यकौं कारण हैं तातैं उपकारी हैं सो मन अर प्राणापान ए मूर्तीक हैं जातैं भयके कारण वज्रपातादिक मूर्तीक तिनितैं मनका रुकना देखिए है वहुरि भयके कारण दुर्गंधादिक तींहिकरि वा हस्तादिकतैं मुखके आच्छादन करि वा श्लेष्मादिककरि प्राण अपानका रुकना देखिये है तातैं दोऊ मूर्तीक ही हैं। अमूर्तीक होइ तौ मूर्तीककरि रुकना न संभवै है वहुरि ताहीतैं आत्माका अस्तित्वकी सिद्धि हो है जैसैं कोई काष्ठादिक करि निपज्या प्रतिबिंब सो चेष्टा करै तौ तहां जानिए यामैं तौ स्वयं शक्ति नाहीं चेष्टा करानेवाला कोई पुरुष है तैसैं अचेतन जड शरीरविषैं जो प्राणापानादिक चेष्टा हो है तिस चेष्टाका प्रेरक कोई आत्मद्रव्य अवश्य हैं ऐसें आत्माका अस्तित्वकी सिद्धि हो है वहुरि सुख दुःख जीवित मरण एभी पुद्गल द्रव्य हीं के उपकार हैं तहां साता असाता वेदनीयका उदय तौ अंतरंग कारण अर वाह्य इष्ट अनिष्ट वस्तुका संयोग इनिके निमित्ततैं जो प्रीतिरूप वा आतापरूप होना सो सुख दुःख है। वहुरि आयुकर्मके उदयतैं पर्यायकी स्थितिकौं धारता जीवकैं प्राणापान क्रिया विशेषका नाश न होना सो

जीवित कहिए। प्राणापान क्रियाविशेषका उच्छेद होना सो मरण कहिए सो सुख दुःख जीवित मरण मूर्तीक द्रव्यका निमित्त निकट होत संतैं ही हो है तातैं पुद्गलीक ही है। बहुरि पुद्गल है सो केवल जीवहीकौं उपकारी नाहीं पुद्गलकौं भी पुद्गल उपकारी है जैसैं कांसी इत्यादिककौं भस्मी इत्यादिक अर जलादिकौं कतक फलादिक अर लोहादिककौं जलादिक उपकारी देखिए है ऐसैं और भी जानिए है। बहुरि औदारिक वैक्रियिक आहारक नामा नामकर्मके उदयतैं आहार वर्गणाकरि निपजे तीन शरीर हैं अर सासोस्वास है बहुरि तैजस नामा नाम कर्मके उदयतैं तैजस वर्गणातैं निपज्या तैजस शरीर है। बहुरि कार्माण नामा नामकर्मके उदयतैं कार्माण वर्गणाकरि निपज्या कार्माण शरीर है। बहुरि स्वर नामा नामकर्मके उदयतैं भाषावर्गणातैं निपज्या वचन है। बहुरि नोइंद्रियावरणका क्षयोपशम करि संयुक्त सैनी जीवकैं अंगोपांग नामा नामकर्मके उदयतैं मन वर्गणातै निपज्या द्रव्य मन है ऐसैं ए पुद्गलके उपकार हैं ॥६०५॥ इसही अर्थकौं दोय सूत्रनिकरि कहैं हैं—

**आहारवग्गणादो तिण्णि सरीराणि होंति उस्सासो।**
**णिस्सासोवि य तेजोवग्गणखंधादु तेजंगं ॥ ६०७॥**

आहारवर्गणातः त्रीणि शरीराणि भवन्ति उच्छ्वासः।
निश्वासोपि च तेजोवर्गणास्कन्धात्तेजोङ्गम् ॥ ६०७॥

जी० प्र०—औदारिकवैक्रियिकाहारकनामानि त्रीणि शरीराणि उच्छ्वासनिश्वासौ च आहारवर्गणया भवंति। तेजोवर्गणास्कंधैः तेजःशरीरं भवति ॥ ६०७॥

स० चं०—तेईस जातिकी वर्गणानिविषैं आहारक वर्गणातैं औदारिक वैक्रियिक आहारक तीन शरीर हो हैं अर उस्वास निश्वास हो है। बहुरि तैजस वर्गणाका स्कंधनिकरि तैजस शरीर हो है॥ ६०७॥

**भासमणवग्गणादो कमेण भासा मणं च कम्मादो।**

**अट्ठविहकम्मदव्व होदित्ति जिणेहिं णिद्दिट्ठं ॥ ६०८ ॥**

भाषामनोवर्गणातः क्रमेण भाषा मनश्च कार्मणतः ।
अष्टविधद्रव्यं भवतीति जिनैर्निर्दिष्टम् ॥ ६०८ ॥

जी० प्र०—भाषावर्गणास्कंधैश्चतुर्विधभाषा भवंति । मनोवर्गणास्कंधैः द्रव्यमनः, कार्मणवर्गणास्कंधैरष्टविधं कर्मेति जिनैर्निर्दिष्टं ॥ ६०८ ॥

स० चं०—भाषावर्गणाका स्कंधनिकरि च्यारि प्रकार भाषा हो है। मनोवर्गणाका स्कंधनिकरि द्रव्य मन हो है। कार्माण वर्गणाका स्कंधनिकरि आठ प्रकार कर्म हो है ऐसैं जिनदेवने कह्या है ॥ ६०८ ॥

**णिद्धत्तं लुक्खत्तं बंधस्स य कारणं तु एयादी ।**
**संखेज्जासंखेज्जाणंतविहा णिद्धलुक्खगुणा ॥ ६०९ ॥**

स्निग्धत्वं रूक्षत्वं बन्धस्य च कारणं तु एकादयः ।
सख्येयासंख्येयानन्तविधाः स्निग्धरूक्षगुणाः ॥ ६०९ ॥

जी० प्र०—बाह्याभ्यंतरकारणवशात् स्नेहपर्यायाविर्भावेन स्निह्यतेस्मेति स्निग्धः, तस्य भावः स्निग्धत्वं चिक्कणत्वमित्यर्थः। रूक्षणात् रूक्षः, तस्य भावो रूक्षत्वं चिक्कणत्वाद्विपरीततेत्यर्थः। स्निग्धत्वं तोयाजागोमहिष्युष्ट्रिकाक्षीरघृतादिषु, रूक्षत्वं च पांशुकणिकाशर्करादिषु प्रकर्षापकर्षभावेन दृश्यते तथा परमाणुष्वपि। ते स्निग्धत्वरूक्षत्वे द्व्यणुकादिपर्यायपरिणमनरूपबंधस्य चशब्दाद्विश्लेषस्य च कारणे भवतः। स्निग्धगुणपरिणतपरिमाणोः रूक्षगुणपरिणतपरिमाणोः स्निग्धरूक्षगुणपरिणतपरमाण्वोश्च परस्परश्लेषलक्षणे बंधे सति द्व्यणुकस्कंधो भवतीत्यर्थः। एवं संख्येयासंख्येयानंतप्रदेशस्कंधोऽपि योज्यः। तत्र स्नेहगुणः एकद्वित्रिचतुःसंख्येयासंख्येयानंतविकल्पो भवति तथा रूक्षगुणोऽपि ॥ ६०९ ॥

स० चं०—बाह्य अभ्यंतर कारणके वशतैं जो स्निग्ध पर्यायका प्रगटपनाकरि चिकणास्वरूप होइ सो स्निग्ध है ताका भाव सो स्निग्धत्व कहिये। बहुरि रूखारूप होइ सो रूक्ष है ताका भाव सो रूक्षत्व कहिए। सो जल वा छेलीका दूध वा गायका दूध वा भैंसिका दूध वा ऊटणीका दूध घृत इनिविषैं स्निग्धगुणकी अधिकता वा हीनता

देखिए है अर धूलि वालू रेत वा तुच्छ पाषाणदिक इनिविषैं रूक्षगुणकी अधिकता वा हीनता देखिये है तैसैं ही परमाणू विषैं भी स्निग्ध रूक्षगुणकी अधिकता हीनता पाइए है। ते स्निग्ध रूक्ष गुण द्व्यणुकादि स्कंधपर्यायका परिणमनका कारण हो हैं बहुरि चकारतैं स्कंधतैं विछुरनेके भी कारण हो हैं । स्निग्धरूप दोय परमाणूनिका वा रूक्षरूप दोय परमाणूका एक रुक्ष वा एक स्निग्ध परमाणूका परस्पर जुडनेरूप बंध होतैं द्व्यणुक स्कंध हो है ऐसैं संख्यात असंख्यात अनते परिमाणूनिका स्कंध भी जानना । तहां स्निग्ध गुण वा रूक्षगुण अंशनिकी अपेक्षा संख्यात असंख्यात अनंत भेदकौं लीए है ॥ ६०९ ॥

**एयगुणं तु जहण्णं णिद्धत्तं बिगुणतिगुणसंखेज्जाऽ।**
**संखेज्जाणंतगुणं होदि तहा रुक्खभावं च ॥ ६१० ॥**

एकगुणं तु जघन्यं स्निग्धत्वं द्विगुणत्रिगुणसंख्येयाऽ-।
संख्येयानन्तगुणं भवति तथा रूक्षभावं च ॥ ६१० ॥

जी० प्र०—स्निग्धगुणावल्यां तु पुनः एकगुणं स्निग्धत्वं जघन्यं स्यात् । तदादिं कृत्वा द्विगुणत्रिगुणसंख्येयासंख्येयानंतगुणं भवति तथा रूक्षत्वमपि ॥ ६१० ॥

स० चं०—स्निग्ध गुण जो एक गुण है सो जघन्य है जाके एक अंश होइ ताकौं एक गुण कहिए ताकौं आदि देकरि द्विगुण त्रिगुण संख्यातगुण असंख्यातगुण अनंतगुणरूप स्निग्ध गुण जानना। तैसैं ही रूक्षगुण भी जानना । केवलज्ञानगम्य सबतैं थोरा जो स्निग्धत्व वा रूक्षत्व ताकौं एक अंश कलिप तिस अपेक्षा स्निग्धरूक्ष गुणके अंशनिका इहां प्रमाण जानना ॥ ६१० ॥

**एवं गुणसंजुत्ता परमाणू आदिवग्गणम्मि ठिया ।**

# जोग्गदुगाणं बंधे दोण्हं बंधो हवे णियमा ॥ ६११ ॥

एवं गुणसंयुक्ताः परमाणव आदिवर्गणायां स्थिताः ।
योग्यद्विकयोः, बन्धे द्वयोर्बन्धो भवेन्नियमात् ॥ ६११ ॥

जी० प्र०—एवं स्निग्धरूक्षगुणसंयुक्ताः परमाणवः अणुवर्गणायां तिष्ठति योग्यद्विकानां बंधस्थाने तयोरेव द्वयोर्बंधो नियमेन भवति ॥ ६११ ॥ स्निग्धरूक्षगुणनिमित्तं बंधस्याविशेषेण प्रसक्तावनिष्टगुणनिवृत्तिपूर्वकं विधिं करोति—

स० चं०—ऐसैं स्निग्ध रूक्षगुणकरि संयुक्त परमाणू ते प्रथम अणु वर्गणाविषैं तिष्ठैं हैं सो यथायोग्य दोयका बंध स्थानविषैं तिनही दोय परमाणूनिका बंध हो है नियमकरि ॥ ६११ ॥ स्निग्ध रूक्ष गुणके निमित्ततैं सर्वत्र बंध हो है किछू विशेष नाहीं ऐसैं कोऊ जानैगा तातैं जहां बंध होने योग्य नाहीं ऐसा निषेध पूर्वक जहां बध होने योग्य है तिस विधिकौं कहै हैं।

# णिद्धणिद्धा ण बज्झंति रुक्खरुक्खा य पोग्गला ।
# णिद्धलुक्खा य बज्झंति रूवारूवी य पोग्गला ॥ १२ ॥

स्निग्धास्निग्धा न बध्यन्ते रूक्षरूक्षाश्च पुद्गलाः ।
स्निग्धरूक्षाश्च बध्यन्ते रूप्यरूपिणश्च पुद्गलाः । ६१२ ॥

जी० प्र०—स्निग्धगुणपुद्गलैः स्निग्धगुणपुद्गलाः न बध्यंते । तथा रूक्षगुणपुद्गलैः रूक्षगुणपुद्गला न बध्यंते, अयमुत्सर्गविधिः । विशेषविधेर्वक्ष्यमाणत्वात् । स्निग्धगुणपुद्गलैः रूक्षगुणपुद्गलाः बध्यंते ते च पुद्गलाः रूपीत्यरूपीतिनामानो भवति ॥ ६१२ ॥ तानेव लक्षयति—

स० चं०—स्निग्ध गुणयुक्त पुद्गलनिकरि स्निग्ध गुणयुक्त पुद्गल बंधै नाहीं। बहुरि रूक्षगुणयुक्त पुद्गलनिकरि रूक्षगुणयुक्त पुद्गल बंधै नाहीं सो यहु कथन सामान्य है। बंध भी हो है। सो विशेष आगैं कहेंगे। बहुरि स्निग्धगुणयुक्त पुद्गलनिकरि रूक्षगुणयुक्त पुद्गल बंधै हैं बहुरि तिनि पुद्गलनिकी दोय संज्ञा है एक रूपी एक अरूपी ॥ ६१२ ॥ तिनि संज्ञानिकौं कहैं हैं—

णिद्धिदरोलीमज्झे विसरिसजादिस्स समगुणं एक्कं ।
रूवित्ति होदि सण्णा सेसाणं ता अरूवित्ति ॥ १३ ॥

स्निग्धेतरावलीमध्ये विसदृशजातेः समगुण एकः ।
रूपीति भवति संज्ञा शेषाणां ते अरूपिण इति ॥ ६१३ ॥

जी० प्र०—स्निग्धरूक्षगुणावल्योर्मध्ये विसदृशजातेः समानगुणः एकः रूपीतिसंज्ञो भवति । शेषाः सर्वे अरूपीतिसंज्ञा भवंति ॥ ६१३ ॥ तदेवोदाहरति—

स० चं०—स्निग्ध रूक्षगुणनिकी पंकति तिनकै विषैं विसदृश जाति कहिए । स्निग्धकैं अर रूक्षकैं परस्पर विसदृश जाति है ताकैं जो कोई एक समान गुण होइ ताकौं रूपी असी संज्ञाकरि कहिए है अर समान गुण बिना अवशेष रहे तिनिकौं अरूपी असी संज्ञाकरि कहिए है ॥ ६१३ ॥ ताहीकौं उदाहरण करि कहैं हैं—

दोगुणणिद्धाणुस्स य दोगुणलुक्खाणुगं हवे रूवी ।
इगितिगुणादि अरूवी रुक्खस्स वि तंव इदि जाणे ॥ ६१४ ॥

द्विगुणस्निग्धाणोश्च द्विगुणरूक्षाणुको भवेत् रूपी ।
एकत्रिगुणादिः अरूपी रूक्षस्यापि तद् व इति जानीहि ॥ ६१४ ॥

जी० प्र०—द्वितीयो गुणो द्वौ गुणौ वा यस्य यस्मिन् वा द्विगुणः तस्य द्विगुणस्य स्निग्धाणोः द्विगुणरूक्षाणुः रूपीतिनामा भवेत् । शेषैकत्रिगुणादयः सर्वे रूक्षाणवः अरूपीतिनामानो भवंति । एवं द्विगुणरूक्षाणोर्द्विगुणस्निग्धाणुः रूपी शेषैकत्रिगुणादिसर्वस्निग्धाणवः अरूपीतिनामानः इति जानीहि ॥ ६१४ ॥

स० चं०—दूसरा है गुण जाकैं वा दोय हैं गुण जाकैं असा जो द्विगुण स्निग्ध परमाणू ताकैं द्विगुणरूक्ष पर-

माणू रूपी कहिए अवशेष एक तीन च्यारि इत्यादि गुणधारक परमाणू अरूपी कहिए असैं ही द्विगुणरूक्षाणुके द्विगुण स्निग्ध रूपी कहिए अवशेष एक तीन इत्यादिक गुणधारक परमाणू अरूपी कहिए ॥ ६१४ ॥

**णिद्धस्स णिद्धेण दुराहिएण लुक्खस्स लुक्खेण दुराहिएण ।**
**णिद्धस्स लुक्खेण हवेज्ज बंधो जहण्णवज्जे विसमे समे वा ॥६१५॥**

स्निग्धस्य स्निग्धेन द्व्यधिकेन रूक्षस्य रूक्षेण द्व्यधिकेन ।
स्निग्धस्य रूक्षेण भवेद्बन्धो जघन्यवर्ज्ये विषमे समे वा ॥ ६१५ ॥

जी० प्र०—स्निग्धाणोः द्विगुणाधिकस्निग्धाणुना बंधो भवति तथा रूक्षाणोः द्विगुणाधिकरूक्षाणुना बंधो भवति । स्निग्धाणोः द्विगुणाधिकरूक्षाणुना बधो भवति । तत्र स्निग्धरूक्षगुणपरमाणुषु जघन्यं एकगुणपरमाणुं वर्जयित्वा शेषाणां समस्निग्धरूक्षधारयोर्विषमस्निग्धरूक्षधारयोश्च स्वस्वतदनंतरोपरितनद्व्यधिकस्निग्धरूक्षाणूनां बंधो भवति । अत्र सदृशगुणरूपिणा रूपिणः, समगुणानां विषमगुणैश्च बंधो नेति विशेषो ज्ञातव्यः, तेषु द्व्यधिकगुणत्वाभावात् ॥ ६१५ ॥

स० च०—स्निग्ध अणूका आपतैं दोय गुण अधिक स्निग्ध अणू सहित बंध होइ । बहुरि रूक्ष अणूका आपतैं दोय गुण अधिक रूक्ष अणूसहित बंध होइ । बहुरि स्निग्ध अणूका आपतैं दोय गुण अधिक रूक्ष अणूसहित बंध होइ । तहां एक गुण सहित जघन्य स्निग्ध अणू वा रूक्ष अणू ताकैं तीन गुण युक्त परमाणू सहित बंध नाहीं । यद्यपि दोय अंश अधिक है तथापि एक अंशयुक्त परमाणू बधने योग्य नाहीं तातैं बंध नाहीं हो है । स्निग्ध वा रूक्ष परमाणूनिका समधाराविषैं वा विषमधाराविषैं दोय अधिक अंश होतैं बंध होहै तहां दोय च्यारि छह आठ इत्यादिक दोय दोय बंधता अंश जहां होइ तहां समधाराविषैं कहिये । बहुरि तीन पांच सात नव इत्यादिक दोय दोय बंधता अंश जहां होई तहां विषमधाराविषैं कहिए । सो समधाराविषैं दोय अंश परमाणू अर च्यारि अंश परमाणूका बंध होइ । च्यारि अंश परमाणू अर छह अंश परमाणूका बंध होइ इत्यादिक दोय अंश अधिक

होतैं बंध होहै। बहुरि विषमधाराविषैं तीन अंश परमाणूका पंच अंश परमाणू सहित बंध होइ पंच अंश परमाणूका सप्त अंश परमाणू सहित बंध होहै। ऐसैं दोय अंश अधिक होतैं बंध होहै। बंध होनेका अर्थ यहु जो एकस्कंधरूप होहै। बहुरि समान गुण धरैं ऐसे जे रूपी परमाणू तिनिकैं परस्पर बंध नाहीं है जैसैं दोय अंश एककै भी होइ, दोय अंश दूसरेकै भी होइ तौ बंध न होइ। बहुरि समगुण धारक परमाणू अर विषम गुणधारक परमाणू बंधै नाहीं जैसैं दोय अंशयुक्त परमाणूका पंच अंशयुक्त परमाणू सहित बंध न होइ जातैं इहां दोय अधिक अंशका अभाव है ॥ ६१५॥

**णिद्धिदरे समविसमा दोत्तिगआदी दुउत्तरा होंति।**
**उभयेवि य समविसमा सरिसिदरा होंति पत्तेयं ॥६१६॥**

स्निग्धेतरयोः समविषमा द्वित्र्यादयः द्व्युत्तरा भवन्ति।
उभयेपि च समविषमा सदृशेतरे भवन्ति प्रत्येकम् ॥ ६१६॥

जी० प्र०—स्निग्धरूक्षगुणानां समपंक्तिद्व्यांकाः विषमपंक्तिद्व्यांकाश्च प्रत्येकं द्वित्र्यादिद्व्युत्तरा भवंति। ते उभयेऽपि अंकाः समविषमाः रूप्यरूपिणः सदृशांकाः असदृशांका भवंति। यथा स्निग्धरूक्षसमांकपंक्तयोः द्व्यस्य द्वयं चतुष्कस्य चतुष्कं षट्कस्य षट्कं अष्टकस्य अष्टकं दशकस्य दशकं द्वादशकस्य द्वादशकं एवमादिसंख्यातासंख्यातानंतगुणायुताः, तद्विषमांकपंक्तयोः त्रयस्य त्रयं पंचकस्य पंचकं सप्तकस्य सप्तकं नवकस्य नवकं एकादशकस्य एकादशकं त्रयोदशकस्य त्रयोदशकं एवमादिसंख्यातासंख्यातानंतगुणायुताश्च परस्परं रूपिणः। शेषाः द्विचतुःषडष्टदशद्वादशादिसंख्यातासंख्यातानंताः। त्रिपंचसप्तनवैकादशत्रयोदशादिसंख्यातासंख्यातानंताश्चारूपिणः। प्रत्येकं स्निग्धे रूक्षे च रूपिणां बंधो नास्ति तत्त्वार्थेऽपि 'गुणसाम्ये सदृशानां' इति तथैव वचनात्। अरूपिणां बधः स्यात् स्वस्थाने परस्थानेऽपि ॥ ६१६॥ अमुमेवार्थं प्रकारांतरेणाह—

स० चं०—स्निग्ध रूक्षविषैं दोय आदि दोय बंधता तौ समपंक्तिविषैं गुण जानना। दोय च्यारि छह आठ इत्यादिक जानने। अर विषमपंक्तिविषैं तीन आदि दोय दोय बंधता जानना तीन पांच सात नव इत्यादिक जानना। ते सम अर विषम रूपी भी हो हैं अर अरूपी भी हो है। जहां दोनोंके समान गुण होई सो रूपी जहां समान

गुण न होंइ सो अरूपी कहिए। जैसैं स्निग्ध रूक्षकी समपंक्तिविषैं दोय गुणके दोय गुण रूपी हैं, च्यारि गुणके च्यारि गुण रूपी है छह गुणके छह गुण रूपी है इत्यादि संख्यात असंख्यात अनंतगुण पर्यंत जानने। बहुरि दोय गुणके दोय गुण विना अर एक तीन च्यारि पांच इत्यादिक अरूपी हैं। भावार्थ—एक परमाणू दोय गुण धारक है अर दूसरा परमाणू भी दोय गुण धारक है तौ तहां तिनकौं परस्पर रूपी कहिए और हीनाधिक गुण धारक परमाणूकौं अरूपी ऐसी संज्ञा कहिए ऐसैं ही च्यारि छह इत्यादिकविषैं जानना। बहुरि विषम पंक्तिविषैं तीन गुणकैं तीन गुण पंच गुणकैं पंच गुण इत्यादिक संख्यात असंख्यात अनंत पर्यंत समान गुणधारक परमाणू परस्पर रूपी हैं अवशेष हीनाधिक गुण धारक हैं ते परस्पर अरूपी हैं ऐसी संज्ञा करि कहिए है। सो सम अर विषम दोऊ पंक्तिनिविषैं ही समान गुण धारक रूपी परमाणू तिनकैं परस्पर बंध न हो है। तत्त्वार्थसूत्रविषैं भी कह्या है—'गुणसाम्ये सदृशानां' याका अर्थ यहु ही—गुणनिकी समानता होतैं सदृश परमाणूनिकैं परस्पर बंध न हो है बहुरि अरूपी परमाणुनिकै यथोचित स्वस्थान वा परस्थानविषैं बंध हो है। स्निग्ध अर स्निग्धका बहुरि रूक्ष अर रूक्षका बंध सो स्वस्थान बंध कहिए। स्निग्ध अर रूक्षका बंध होइ सो परस्थानबंध कहिए॥ ६१६॥ आगैं इसही अर्थकौं और प्रकार करि कहैं हैं—

**दोत्तिगपभवदुउत्तरगदेसणंतरदुगाण बंधो दु।**
**णिद्धे लुक्खे वि तहावि जहण्णुभयेवि सव्वत्थ॥ ६१७॥**

द्वित्रिप्रभवद्व्युत्तरगतेष्वनन्तरद्विकयोः बन्धस्तु।
स्निग्धे रूक्षेपि तथापि जघन्योभयेपि सर्वत्र॥ ६१७॥

जी० प्र०—स्निग्धे रूक्षेऽपि द्वित्रिप्रभवद्व्युत्तरक्रमेण गच्छंति तेषु उपरितनानंतरद्विकानां स्निग्धचतुष्कस्य रूक्षचतुष्कस्य च स्निग्धद्वये रूक्षद्वये

च बंधः स्यात्। स्निग्धपंचकस्य रूक्षपंचकस्य च स्निग्धत्रये रूक्षत्रये च बंधः स्यात्। एवं जघन्यगुणाणुतेऽपि बंधप्रसक्तौ जघन्यवर्जिते उभयत्र स्निग्धरूक्षद्वये सर्वत्र बंधो ज्ञातव्य इत्यर्थः ॥ ६१७ ॥

स० चं०—स्निग्धविषैं वा रूक्षविषैं समपंक्तिविषैं दोय आदि दोय दोय बंधना अर विषम पंक्तिविषैं तीन आदि दोय दोय बंधता अंश क्रमकरि पाइए है तहां अनंतर द्विकानिका बंध होइ। कैसैं ? स्निग्ध का च्यारि अंश वा रूक्षका च्यारि अंश सहित पुद्गलकैं दोय अंश सहित रूक्ष पुद्गल सहित बंध होइ वा पंच अंश स्निग्धका वा रूक्षका सहित पुद्गलकैं स्निग्ध तीन अंशयुक्त पुद्गल सहित बंध होइ। ऐसैं दोय अधिक भएं बंध जानना। परंतु एक अंशरूप जघन्य गुण युक्तविषैं बंध न हो है। अन्यत्र स्निग्ध रूक्षविषैं सर्वत्र बंध जानना ॥ ६१७ ॥

**णिद्धिदरवरगुणाणू सपरट्ठाणेवि णेदि बंधट्ठं।**
**बहिरंतरंगहेदुहि गुणंतरं संगदे एदि ॥ ६१८ ॥**

स्निग्धेतरावरगुणाणुः स्वपरस्थानेऽपि नैति बंधार्थम्।
बहिरंतरंगहेतुभिर्गुणांतरं संगते एति ॥ ६१८ ॥

जी० प्र०—स्निग्धजघन्यगुणाणुः रूक्षजघन्यगुणाणुश्च स्वस्थाने परस्थानेपि बंधाय योग्यो न, बाह्याभ्यंतरहेतुभिर्गुणांतरं प्राप्तस्तु योग्यः स्यात् तत्त्वार्थेऽपि 'न जघन्यगुणानां' इत्युक्तत्वात् ॥ ६१८ ॥

स० चं०—स्निग्ध वा रूक्ष तौ जघन्य एक गुण युक्त परमाणू होइ सो स्वस्थान वा परस्थान विषै बंधके अर्थि योग्य नाही है। बहुरि सो परमाणू जो बाह्य अभ्यंतर कारणतैं दोय आदि और अंशनिकौं प्राप्त होइ जाइ तो बंध योग्य होइ तत्त्वार्थ सूत्रविषैं भी कह्या है 'न जघन्यगुणानां' याका अर्थ यहु ही जो जघन्य गुण धारक पुद्गलनिकैं परस्पर बंध न हो हैं ॥ ६१८ ॥

**णिद्धिदरगुणा अहिया हीणं परिणामयंति बंधम्मि।**

## संखेज्जासंखेज्जाणंतपदेसाण खंधाणं ॥ ६१९ ॥

स्निग्धेतरगुणा अधिका हीनं परिणामयंति वंधे ।
संख्येयासंख्येयानंतप्रदेशानां स्कंधानाम् ॥ ६११ ॥

जी० प्र०—संख्यातासंख्यातानंतप्रदेशस्कंधानां मध्ये स्निग्धगुणस्कंधाः रूक्षगुणस्कंधाश्च द्विगुणाधिकाः ते बंधे हीनगुणस्कंधं परिणामयंति । तत्त्वार्थेऽपि "बंधेऽधिकौ पारिणामिकौ च" इत्युक्तत्वात् ॥ ६११ ॥ इति फलाधिकारः । अथ पचास्तिकायानाह—

स० चं०—संख्यात असंख्यात अनंत प्रदेशनिके जे स्कंध तिनिविषें स्निग्ध गुण स्कंध वा रूक्ष गुण स्कंध जे दोय गुण अधिक होंइ ते बंधकौं होत संतैं हीन स्कंधकौं परिणमावैं हैं। जैसें दोय स्कंध हैं एक स्कंधविषें स्निग्धका वा रूक्षका पचास अंश हैं अर एकमें वावन अंश हैं अर तिनि दोऊ स्कंधनिका एक स्कंध भया तौ तहां पचास अंश वालेकौं वावन अंश रूप परिणमावै है। ऐसैं सर्वत्र जानना। तत्त्वार्थ सूत्रविषें भी कह्या है—'बंधेधिकौ पारिणामिकौ च' याका अर्थ यहु ही जो वंध होतैं अधिक अंश हैं सो हीन अंशनिकौं अपनेरूप परिणमावन हारे हैं ॥६१९॥ इति फलाधिकारः। ७। ऐसैं सात अधिकारनिकरि पद् द्रव्य कहे आगें पंचस्तिकायनिकों कहैं हैं—

## दव्वं छक्कमकालं पंचत्थीकायसण्णिदं होदि ।
## काले पदेसपचयो जम्हा णत्थित्ति णिद्दिट्ठं ॥ ६२० ॥

द्रव्यं षट्कमकालं पंचास्तिकायसंज्ञितं भवति ।
काले प्रदेशप्रचयो यस्मात् नास्तीति निर्दिष्टम् ॥ ६२० ॥

जी० प्र०—प्रागुक्तद्रव्यषट्कं अकालं कालद्रव्यरहितं पंचास्तिकायसंज्ञकं भवति, कुतः? कालद्रव्ये प्रदेशप्रचयो यतो नास्ति ततः कारणात् इति प्रदेशप्रचययुता अस्तिकाया इत्युक्तं परमागमे ॥ ६२० ॥ अथ नवपदार्थानाह—

स० चं०—पूर्वें जे पद् द्रव्य कहे ते अकालं कहिए काल द्रव्य रहित पंचास्तिकाय नाम पावै हैं जातैं कालकैं

प्रदेशप्रचय नाहीं है। काल एक प्रदेश मात्र ही है अर पुद्गलवत् परस्पर मिले नाहीं तातैं कालकैं कायपणां नाही है। जे प्रदेशनिका प्रचय जो समूह ताकरि युक्त हौंहि ते अस्तिकाय हैं ऐसा परमागमविषैं कह्या है॥ ६२० ॥
आगैं नव पदार्थनिकौं कहैं है—

**णव य पदत्था जीवाजीवा ताणं च पुण्णपावदुगं ।**
**आसवसंवरणिज्जरबंधा मोक्खो य हौंतित्ति ॥ ६२१ ॥**

नव च पदार्था जीवाजीवाः तेषां च पुण्यपापद्विकम् ।
आस्रवसंवरनिर्जराबंधा मोक्षश्च भवंतीति ॥ ६२१ ॥

जी० प्र०—जीवा अजीवाः तेषां पुण्यपापद्वयं आस्रवः संवरो निर्जरा बंधो मोक्षश्चेति नवपदार्था भवंति। पदार्थशब्दः सर्वत्र संबंधनीयः,-जीवपदार्थः अजीवपदार्थः। इत्यादिः ॥ ६२१ ॥

स० चं०—जीव अर अजीव ए तौ दोय मूल पदार्थ अर तिनहींके पुण्य अर पाप दो ए पदार्थ हैं अर पुण्य पापहीका आस्रव बंध संवर निर्जरा मोक्ष ए पांच पदार्थ ऐसैं सर्व मिले हुए ए नव पदार्थ हैं। पदार्थ शब्द सर्वत्र लगावना। जीव पदार्थ अजीव पदार्थ इत्यादि जानना ॥ ६२१ ॥

**जीवदुगं उत्तट्ठं जीवा पुण्णा हु सम्मगुणसहिदा ।**
**वदसहिदावि य पावा तव्विवरीया हवंतित्ति ॥ ६२२ ॥**

जीवद्विकमुक्तार्थं जीवाः पुण्या हि सम्यक्त्वगुणसहिताः ।
व्रतसहिता अपि च पापास्तद्विपरीता भवंतीति ॥ ६२२ ॥

जी० प्र०—जीवाजीवपदार्थौ द्वौ पूर्वं जीवसमासे षड्द्रव्याधिकारे चोक्तार्थौ। पुण्यजीवाः सम्यक्त्वगुणयुक्ता व्रतयुक्ताश्च स्युः। तद्विपरीतलक्षणाः पापजीवाः खलु-नियमेन ॥ ६२२ ॥ चतुर्दशगुणस्थानेषु जीवसंख्यां मिथ्यादृष्टिसासादनौ च पापजीवाविति आह—

स० चं०—जीव पदार्थ अर अजीव पदार्थ तौ पूर्वै जीवसमास अधिकार विषैं वा इहां षट् द्रव्य अधिकार विषैं कहैं हैं बहुरि जे सम्यक्त्व गुणयुक्त होंइ अर व्रत युक्त होंइ ते पुण्य जीव कहिए। बहुरि इनिस्यौं विपरीत स-म्यक्त्व व्रत रहित जीव ते पाप जीव जानने नियमकरि ॥ ६२२॥ तहां गुणस्थाननिविषैं जीवनिकी संख्या कहिए है तिनिविषैं मिथ्या दृष्टी अर सासादन ए तौ पाप जीव हैं ऐसा कहैं हैं—

**मिच्छाइट्ठी पावा णंताणंता य सासणगुणावि।**
**मल्लासंखेज्जदिमा अणअण्णदरुदयमिच्छगुणा ॥६२३॥**

मिथ्यादृष्टयः पापा अनतानंताश्च सासनगुणा अपि।
पल्यासख्येया अनन्यतरोदयमिथ्यात्वगुणाः ॥ ६२३ ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्टयः पापाः—पापजीवाः ते चानंतानंता एव इतरगुणस्थानजीवसंख्योनसंसारिमात्रत्वात् १३— सासादनगुणा अपि पापाः अनंतानुबंध्यन्यतमोदयेन प्राप्तमिथ्यात्वगुणत्वात् पल्यासंख्यातैकभागमात्रा भवंति प ॥ ६२३ ॥
a a ४

स० चं०—मिथ्या दृष्टी पापी जीव हैं ते अनंतानंत हैं जातैं संसारी राशिमैं अन्य गुण स्थानवालोंका प्रमाण घटाए मिथ्या दृष्टी जीवनिका प्रमाण हो है। बहुरि सासादन गुणस्थान वाले भी पाप जीव है जाते अनंनानु बंधी की चौकड़ी विषैं किसी एक प्रकृतिका उदयकरि मिथ्यात्व सदृश गुणकौं प्राप्त हो है ते सासादन वाले जीव पल्यके असंख्यातवे भाग प्रमाण हैं ॥ ६२३ ॥

**मिच्छा सावयसासणमिस्सा विरदा दुवारणंता य।**
**पल्लासंखेज्जदिममसंखगुणं संखसंखगुणं ॥६२४॥**

मिथ्याः श्रावकसासनमिश्राविरता द्विवारानंताश्च ।
पल्यासंख्येयमसंख्यगुणं संख्यासंख्यगुणम् ॥ ६२४ ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्टयः किंचिदूनसंसारित्व दनंतानंताः १३– । देशसंयताः त्रयोदशकोटिमनुष्याधिकतिर्यंचः पल्यासंख्यातैकभागमात्राः– प धन १३ को । तेभ्यः द्विपंचाशत्कोटिमनुष्याधिकेतरत्रिगतिसासादनाः असंख्यातगुणाः प धन ५२ को । तेभ्यः चतुरुत्तरशतकोटिमनुष्याधिकत्रि-
a a ४ a a a a
गतिमिश्राः संख्यातगुणाः प धन १०४ को । तेभ्यः सप्तशतकोटिमनुष्याधिकत्रिगत्यसंयता असंख्यातगुणा प धन ७०० को ॥ ६२४ ॥
a a a

मिथ्यादृष्टी किंचित् ऊन संसारी राशि प्रमाण है तातै अनंतानंत हैं । बहुरि देशसंयत गुणस्थानवाले जीव तेरह कोडि मनुष्यनिकरि अधिक तिर्यंच पल्यके असंख्यातवे भाग प्रमाण हैं इहां अन्य गुण स्थान कथनकी अपेक्षा पल्यकौं तीनवार असंख्यात अर एकवार संख्यातका भाग जानना । बहुरि सासादन गुणस्थानवर्ती जीव बावन कोडि मनुष्यनिकरि अधिक इतर तीन गतिके जीव देशसंयमी तिर्यंचानिस्यों असंख्यात गुणे जानने । इहां पल्यकौं दोयवार असंख्यात अर एकवार संख्यातका भाग जानना । बहुरि मिश्र गुणस्थानवर्ती एकसो च्यारि कोडि मनुष्यनिकरि सहित इतर तीन गतिके जीव सासादन वालोंतैं संख्यातगुणे जानने । इहां पल्यकौं दोयवार असंख्यातका भाग जानना । बहुरि अविरत गुणस्थानवर्ती जीव सातसै कोडि मनुष्यनिकरि सहित इतर तीन गतिके जीव मिश्रवालोंतैं असंख्यात गुणे जानने । इहां पल्यकौं एकवार असंख्यातका भाग जानना ॥ ६२४ ॥

**तिरधियसयणवणउदी छण्णउदी अप्पमत्त वे कोडी ।**
**पंचेव य तेणउदी णवट्ठबिसयच्छउत्तरं पमदे ॥६२५॥**

त्र्यधिकशतनवनवतिः षण्णवतिः अप्रमत्ते द्वे कोटी ।
पंचैव च त्रिनवतिः नवाष्टद्विशतषडुत्तरं प्रमत्ते ॥ ६२५ ॥

जी० प्र०—प्रमत्ते पंचकोट्यः त्रिनवतिलक्षाण्यष्टानवतिसहस्राणि द्विशतं षट् च भवंति । ५, ९ ३, ९ ८, २०६ । अप्रमत्ते द्विकोटिषण्णवतिलक्षनवनवतिसहस्रैकशतत्रयो भवंति । २, ९६, ९९, १०३ ॥ ६२५ ॥

स० च०—प्रमत्तगुणस्थानविषैं जीव पांच कोडि तिराणवै लाख अठ्याणवै हजार दोयसै छह ५९३९८२०६ हैं । बहुरि अप्रमत्त गुणस्थानविषैं जीव तीन अधिक एक सो अर निन्याणवै हजार अर छिनवै लाख अर दोय कोडी २९६९९१०३ इतने हैं । गाथाविषैं पहिलैं अप्रमत्तकी संख्या कहि प्रमत्तकी संख्या छंद मिलनेके अर्थि कही है ॥ ६२५ ॥

**तिसयं भणंति केई चउरुत्तरमत्थपंचयं केई ।**
**उवसामगपरिमाणं खवगाणं जाण तद्दुगुणं ॥ ६२६ ॥**

त्रिशतं भणंति केचित् चतुरुत्तरमस्तपंचकं केचित् ।
उपशामकपरिमाणं क्षपकाणां जानीहि तद्द्विगुणम् ॥ ६२६ ॥

जी० प्र०—केचिदुपशमकप्रमाणं त्रिशतं भणंति । केचिच्च चतुरुत्तरत्रिशतं भणंति । केचित् पुनः पंचोनचतुरुत्तरत्रिशतं भणंति । एकोनत्रिशतमित्यर्थः । क्षपकप्रमाणं ततो द्विगुणं जानीहि ॥ ६२६ ॥ अत्र प्रवाहयोपदेशसंख्यां निरंतराष्टसमयेषु विभजति—

स० चं०—आठवै नवै दशवै ग्यारहै गुणस्थान उपशम श्रेणावाले जीवनिका प्रमाण केई आचार्य तीनसै कहैं है । केई तीनसै च्यारि कहैं है । केई पांच घाटि अर च्यारि अधिक तीनसै कहैं है ताके एक घाटि तीनसै भए । बहुरि आठवै नवै दशवै वारहै गुणस्थानी क्षपक जीवनिका प्रमाण उपशमकवालौंतैं दूणा हे शिष्य ? तू जानि । ॥ ६२६ ॥ इहां तीनसै च्यारि उपशम श्रेणीवाले जीवनिकी संख्याका निरंतर आठ समयनिविषैं विभाग करैं हैं ॥

**सोलसयं चउवीसं तीसं छत्तीस तह य बादालं ।**
**अडदालं चउवण्णं चउवण्णं होंति उवसमगे ॥ ६२७ ॥**

षोडशकं चतुर्विंशतिः त्रिंशत् षट्त्रिंशत् तथा च द्वाचत्वारिंशत् ।
अष्टचत्वारिंशत् चतुःपचाशत् चतुःपचाशत् भवंति उपशमके ॥ ६२७ ॥

जी० प्र०—उपशमके षोडश चतुर्विंशतिः त्रिंशत् षट्त्रिंशत् द्वाचत्वारिंशत् अष्टचत्वारिंशत् चतुःपंचाशत् चतुः पंचाशत् निरंतराष्टसमयेषु भवंति । १६ । २४ । ३० । ३६ । ४२ । ४८ । ५४ । ५४ ॥ ६२७ ॥

स० चं—वीचिमें अंतराल न पडै अर उपशम श्रेणीकौं जीव माडैं तौ आठ समयनिविषैं उत्कृष्टपनैं एते जीव उपशम श्रेणी माडैं पहिला समयतैं लगाइ आठवा समय पर्यंत अनुक्रमतैं सोलह चौईस तीस छतीस वियालीस अठतालीस चौवन चौवन जीव निरंतर अष्ट समयनिविषैं होंहि । १६ २४ ३० ३६ ४२ ४८ ५४ ५४ ॥ ६२७ ॥

**बत्तीसं अडदालं सट्ठी बावत्तरी य चुलसीदी ।**
**छण्णउदी अट्ठुत्तरसयमट्ठुत्तरसयं च खवगेसु ॥ २८ ॥**

द्वात्रिंशदष्टचत्वारिंशत् षष्टिः द्वासप्ततिश्च चतुरशीतिः ।
षण्णवतिः अष्टोत्तरशतमष्टोत्तरशतं च क्षपकेषु ॥ ६२८ ॥

जी० प्र०—क्षपके निरंतराष्टसमयेषु उपशमकेभ्यो द्विगुणत्वात् द्वात्रिंशत् अष्टचत्वारिंशत् षष्टिः द्वासप्ततिः चतुरशीतिः षण्णवतिः अष्टोत्तरशतं अष्टोत्तरशतं भवंति । इमामेव संख्यां निरतराष्टसमयेषु समीकरणविधानेन आदिः ३४ उत्तरः १२ गच्छः ८ पदमेगेण विहीणमित्यादिनानीतधनं । क्षपका अष्टोत्तरषट्छतं भवंति । ६०८ । उपशमका आदिः १७ उत्तरः ६ गच्छः ८ धनं चतुरुत्तरत्रिशतं ३०४ भवति ॥ ६२८ ॥

स० चं—बहुरि निरंतर अष्ट समयनिविषैं क्षपक श्रेणीको माडैं ऐसे जीव श्रेणीवालोंतैं दूणे जानने तहां पहिला समयतैं लगाइ अनुक्रमतैं बत्तीस अठतालीस साठि बहत्तरि चउरासी छिनवै एकसौ आठ एकसौ आठ ३२ ४८ ६० ७२ ८४ ९६ १०८ १०८ जीव निरंतर अष्ट समयनिविषैं होहैं। इसही संख्याको घाटि बाधिकैं बरोवरि करि पहिलैं चौंतीस माडै पीछैं आठ समयताईं बारह बारह अधिक माडैं तहां आदि चौतीस ३४ उत्तर बारह १२

गच्छ आठ ८ याका 'पदमेगेण विहीणं' इत्यादिक सूत्रकरि जोड़ दीजिए तहां गच्छ आठ तामैं एक घटाएं सात रहे, दोयका भाग दीएं साढातीन रहे उत्तरकरि गुणैं बियालीस भए, आदिकरि युक्त कीएं छिहंतरि भए, गच्छकरि गुणें छहसै आठ भए, सो निरंतर आठ समयनिविषैं क्षपक श्रेणी माडिकरि जीव एकठे होहिं तिनिका प्रमाण छहसै आठ जानना। बहुरि उपशमकनिविषैं आदि सतरह १७ उत्तर छह ६ गच्छ आठ ८ जोड दीए तीनसैं च्यारि भए सो प्रमाण जानना ॥ ६२८ ॥

## अट्ठेव सयसहस्सा अट्ठाणउदी तहा सहस्साणं।
## संखा जोगिजिणाणं पंचसयबिउत्तरं वंदे ॥ २९ ॥

अष्टैव शतसहस्राणि अष्टानवतिस्तथा सहस्राणाम्।
संख्या योगिजिनानां पञ्चशतद्व्युत्तरं वन्दे ॥ ६२९ ॥

जी० प्र०—सयोगिजिनसंख्या अष्टलक्षाष्टनवतिसहस्रद्व्युत्तरपंचशतानि ८, ९८, ५०२ तान् सदा वंदे। अत्र निरंतराष्टसमयेषु संचितसयोगिजिनाः आचार्यांतरापेक्षया सिद्धांतवाक्ये--वसुसुद्धसमयेसु तिण्णि तिण्णि जीवा केवलमुप्पाययंति, दोसु समयेसु दो दो जीवा केवलमुप्पाययंति एवमट्ठसमयसंचिदजीवा बावीसा हवंतीति विशेषकथने त्रैराशिकषट्कं। तद्यथा–प्र के २२। फ का $\frac{८}{६}$। इ के ८, ९८, ५०२। ल का ४०८४१, $\frac{८}{६}$। पुनः प्र का $\frac{८}{६}$। फ स ८। इ का ४०८४१, $\frac{८}{६}$। ल स ३, २६, ७२८। पुनः प्र स ८। फ के २२। इ ३, २६, ७२८ ल। के ८, ९८, ५०२। तथा प्र स ८। फ के ४४। इ ३, २६, ७२८। ल के ८, ९८, ५०२ तथा प्र स ८। फ के ८८। इ ३, २६, ७२८। ल के ८, ९८, ५०२। तथा प्र स ८। फ के १७६। इ ३, २६, ७२८। ल के ८, ९८, ५०२। इदमेकपक्षांतरं ॥ ६२९ ॥ अथैकसमये युगपत्संभवतीं क्षपकोपशमकविशेषसंख्यां गाथात्रयेणाह—

स० च—सयोग केवली जिननिकी संख्या आठ लाख अट्याणवे हजार पांचसै दोय ८९८ ५०२ है तिनिकौं मैं सदाकाल बंदौ हैं। इहां निरंतर आठ समयनिविषैं एकठे भए संयोगी जिन अन्य आचार्य अपेक्षा सिद्धांतविषैं ऐसैं कहैं है।

छसु सुद्धसमयेसु तिण्णि तिण्णि जीवा केवलमुप्पाययंति दोसु समयेसु दो दो जीवा
केवलमुप्पाययंति एवमट्ठसमयेसु संचिदजीवा बावीसा हवंति ॥ १ ॥

याका अर्थ छह शुद्ध समयनिविषैं तीन तीन जीव केवलज्ञानकौं उपजावैं हैं, दोय समयनिविषैं दोय दोय जीव केवलज्ञानकौं उपजावैं हैं ऐसैं आठ समयनिविषैं एकठे भए जीव बावीस होहैं। भावार्थ—केवलज्ञान उपजनेका छह महिनेका अंतराल होइ तब वीचिमें अंतराल न पड़े ऐसैं निरंतर आठ समयनिविषैं वाईस जीव केवलज्ञान उपजावैं हैं। सो इहां विशेष कथनविषैं छह त्रैराशिक होहैं—

**छहत्रैराशिककायंत्र**

| प्रमाणराशि | फलराशि | इछाराशि | लब्धप्रमाण |
|---|---|---|---|
| केवली २२ | काल मास ६ समय ८ | केवली ८९८५०२ | काल ४०८४१ छहमास आठ समय गुणा |
| काल मास ६ समय ८ | समय ८ | काल ४०८४१ छह मास आठ समय गुणा प्रमाण | समय ३२६७२८ |
| समय ८ | केवलो २२ | समय ३२६७२८ | केवलो ८९८५०२ |
| समय ८ | केवली ४४ | समय ३२६७२८ २ आधा | केवली ८९८५०२ |
| समय ८ | केवली ८८ | समय ३२६७२८ ४ चौथाई | केवली ८९८५०२ |
| समय ८ | केवली १७६ | समय ३२६७२८ ८ आठवां भाग | केवली ८९८५०२ |

तहां बाईस केवलज्ञानी आठ समय अधिक छह मासमात्र कालविषैं होइ तो आठलाख अठ्याणवै हजार पांचसै दोय केवलज्ञानी केते कालविषैं होंइ ? ऐसैं त्रैराशिक कीएं चालीस हजार आठसै इकतालीसकों छहमास आठ समयनिकरि गुणैं जो प्रमाण होइ तितना कालका प्रमाण आवै है। बहुरि आठ समय अधिक छहमास

कालविषैं निरंतर केवल उपजनेके आठ समय हैं तौ पूर्वोक्त काल प्रमाणविषैं केते समय हैं ऐसैं त्रैराशिक कीएं तीन लाख छबीस हजार सातसै अठाईस समय आवै हैं। बहुरि आठ समयनिविषैं आचार्यनिके मतनिकी अपेक्षा बाईस वा चवालीस वा अठ्यासी वा एकसौ छिहंतरि केवलज्ञान उपजावै तौ पूर्वोक्त समयनिका प्रमाणविषैं वा तिसतैं आधाविषैं वा चौथाईविषैं वा आठवां भागविषैं केते केवलज्ञान उपजावै ऐसैं चारिप्रकार त्रैराशिक कीए केवलानिका प्रमाण आठ लाख अठ्याणवै हजार पाचसै दोय आवै है ऐसैं जानना ॥ ६२९ ॥ आगैं एक समय-विषैं युगपत् संभवती ऐसी क्षपक वा उपशमक जीवनिकी विशेषसंख्या गाथा तीनिकरि कहैं हैं—

**होंति खवा इगिसमये बोहियबुद्धा य पुरिसवेदा य ।**
**उक्कस्सेणट्ठुत्तरसयप्पमा सग्गदो य चुदा ॥ ६३० ॥**
**पत्तेयबुद्धतित्थयरत्थिणउंसयमणोहिणाणजुदा ।**
**दसछक्कवीसदसवीसट्ठावीसं जहाकमसो ॥ ६३१ ॥**
**जेट्ठावरबहुमज्झिमओगाहणगा दु चारि अट्ठेव ।**
**जुगवं हवंति खवगा उवसमगा अद्धमेदेसिं ॥ ६३२ ॥ विसेसयं ।**

भवन्ति क्षपका एकसमये बोधितबुद्धाश्च पुरुषवेदाश्च ।
उत्कृष्टेनाष्टोत्तरशतप्रमाः स्वर्गतश्च च्युताः ॥ ६३० ॥
प्रत्येकबुद्धतीर्थकरस्त्रीपुंनपुंसकमनोवधिज्ञानयुताः ।
दशषड्विंशतिदशविंशत्यष्टाविंशो यथाक्रमशः ॥ ६३१ ॥

ज्येष्ठावरबहुमध्यामावगाहा द्वौ चत्वारः अष्टैव ।
युगपद् भवन्ति क्षपका उपशमका अर्द्धमेतेषाम् ॥ ६३२ ॥ विशेषकम् ।

जी० प्र०—युगपदुत्कृष्टेन एकसमये बोधितबुद्धाः पुंवेदिनः स्वर्गच्युताश्च प्रत्येकं क्षपकाः अष्टोत्तरशतं। उपशमकास्तदर्धं भवंति । पुनः प्रत्येकबुद्धाः तीर्थकराः स्त्रीवेदिनः नपुंसकवेदिनः मनःपर्ययज्ञानिनः अवधिज्ञानिनः उत्कृष्टावगाहाः जघन्यावगाहाः बहुमध्यमावगाहाश्च क्षपकाः क्रमशः दश षट् विंशतिः दश विंशतिः अष्टाविंशतिः द्वौ चत्वारः अष्टौ, उपशमकाः तदर्धं भवंति। सर्वे मिलित्वा क्षपकाः ४३२। उपशमकाः २१६ ॥ ६३०–६३२
अथ सर्वसंयमसंख्यामाह—

स० चं—युगपत् एक समयविषैं क्षपक श्रेणीवाले जीव ऐसैं उत्कृष्टताकरि पाइए हैं—बोधित बुद्धतौ एकसौ आठ, पुरुषवेदी एकसौ आठ, स्वर्गतैं चयकरि मनुष्य होइ क्षपक भए ऐसे एकसौ आठ, प्रत्येक बुद्धि ऋद्धिके धारक दश, तीर्थंकर छह, स्त्रीवेदी वीस, नपुंसक वेदी दश, मनःपर्ययज्ञानी वीस, अवधिज्ञानी अठाईस, मुक्तहोने योग्य शरीरकी उत्कृष्ट अवगाहनाके धारक दोय, जघन्य अवगाहनाके धारक च्यारि, सर्व अवगाहनाके मध्यवर्ती ऐसी अवगाहनाके धारक आठ ऐसैं ए सर्व मिले हूवे च्यारिसै वत्तीस भए। बहुरि उपशमक इनितैं आधे सर्व पाइए तातैं सर्व मिले हुवे दोयसै सोलह भए। पूर्वैं गुणस्थाननिविषैं एकठे भए जीवनिकी संख्या कही थी इहां ऐसा कह्या है जो श्रेणीविषै युगपत् उत्कृष्ट होंइ तौ पूर्वोक्तजीव पूर्वोक्त प्रमाण होंइ अधिक न होंइ ॥ ६३०–६३२ ॥ आगै सर्वसंयमी जीवनिकी संख्या कहैं हैं ॥

**सत्तादी अट्ठंता छण्णवमज्झा य संजदा सव्वे ।**
**अंजलिमौलियहत्थो तियरणसुद्धे णमंसामि ॥ ६३३ ॥**

सप्तादय अष्टान्ताः षण्णवमध्याश्च संयताः सर्वे ।
अंजलिमौलिकहस्तस्त्रिकरणशुद्धया नमस्यामि ॥ ६३३ ॥

जी० प्र०—आदौ सप्तांकं अंतेऽष्टांकं च लिखित्वा तयोर्मध्ये च षट्सु नवांकेषु लिखितेषु संजनितत्र्यष्टनवकोटिसंख्या...

जलिमौलिकहस्तोहं मनोवाक्कायशुद्ध्या नमस्यामि । ८९९९९९७ । अत्र च प्रमत्तादिसयोग्यवसानसंख्यायां ८९९९९३९९ । अपनीतायां शेषं द्व्यूनषट्छतं अयोगिसंख्या भवति । ५९८ ॥ ६३३ ॥ अथ चतुर्गतिमिथ्यादृष्टिसासादनमिश्रासंयतसंख्यासाधकपल्यभागहारविशेषानाह—

स० चं—सातका अंक आदि अर आठका अंक अंत अर मध्यविषै छह नवके अंक ८९९९९९७ ऐसैं लिखैं भई तीन घाटि नव कोडि संख्या तिहि प्रमाण जे संयमी छठे गुणस्थानतै लगाइ चौदहवां गुणस्थान पर्यंत हैं तिनिकौं अंजुलीकरि मस्तक हस्त लगावतौ संतौ मन वचन कायरूप त्रिकरण शुद्धताकरि नमस्कार मैं करौं हौ। तहां प्रमत्तवाले ५९३९८२०६ अप्रमत्तवाले २९६९९१०३ च्यार्‍यो गुणस्थानवर्ती उपशम श्रेणावाले ११९६ च्यार्‍यो गुणस्थान वर्ती क्षपक श्रेणीवाले २३९२ संयोगी जिन ८९८५०२ मिले हूवे जे ८९९९९३९९ भए ते नव कोडि तीन घाटिविषैं घटाएं अवशेष पांचसै अठ्याणवै रहे ते अयोगी जिन जानने ॥ ६३३ ॥ आगैं च्यारि गतिनिका मिथ्यादृष्टी सासादन मिश्र अविरत गुणस्थानवर्ती तिनकी संख्याका साधक पल्यके भागहारका विशेष कहैं हैं—जाका भाग दीजिए ताकौं भागहार कहिए सो आगैं जो जो भागहारका प्रमाण कहैं हैं तिस तिसका पल्यकौं भाग दीए जो जो प्रमाण आवै तितना तितना तहां जीवनिका प्रमाण जानना। जहां भागहारका प्रमाण थोरा होइ तहां जीवनिका प्रमाण बहुत जानना। जहां भागहारका प्रमाण बहुत होइ तहां जीवनिका प्रमाण थोरा जानना। ऐसैं एक हजारकौं पांचका भागदीए दोयसै पावै दोयसैका भाग दीए पांच ही पावै ऐसैं जानना सो अब भागहार कहैं हैं—

**ओघासंजदमिस्सयसासणसम्माण भागहारा जे ।**
**रूऊणावलियासंखेज्जेणिह भजिय तत्थ णिक्खित्ते ॥६३४॥**
**देवाणं अवहारा होंति असंखेण ताणि अवहरिय ।**
**तत्थेव य पक्खित्ते सोहम्मीसाणअवहारा ॥ ६३५ ॥ जुम्मं ।**

ओघा असंयतमिश्रकसासनसमीचां भागहारा ये।
रूपोनावलिकासंख्यातेनेह भक्त्वा तत्र निक्षिप्ते ॥ ६३४ ॥
देवानामवहारा भवंति असंख्येन तानवहृत्य ।
तत्रैव च प्रक्षिप्ते सौधर्मैशानावहाराः ॥ ६३५ ॥

जी० प्र०—गुणस्थानोक्ताः असंयतसम्यग्मिथ्यादृष्टिसासादनानां ये पल्यासंख्यातप्रविष्टभागहाराः अ $a$ मि $a\ a$ सा $a\ a$ ४ एतेषु रूपोनावल्यसंख्यातेन $a-1$ भक्त्वा एतेष्वेव निक्षिप्तेषु देवौघे स्वस्वभागहारा भवंति । अ $\frac{a\ a}{a-1}$ मि $\frac{a\ a\ a}{a-1}$ सा $\frac{a\ a\ ४\ a}{a-1}$ एतान् पुनः रूपोनावल्यसंख्यातेन भक्त्वा एकैकभागे स्वस्वहारे प्रक्षिप्ते सौधर्मैशानासंयतमिश्रसासादनानां भागहारा भवंति $\frac{a\ a\ a}{a-1,\ a-1}$ $\frac{a\ a\ a\ a}{a-1,\ a-1}$ $\frac{a\ a\ ४\ a\ a}{a-1,\ a-1}$ ॥ ६३४–६३५ ॥

स० चं०—गुणस्थान संख्याविषैं पूर्वै जो असंयत मिश्र सासादनकी संख्याविषैं जो पल्यकौं भाग हार कह्या है तिनकौं एक घाटि आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीएं जो प्रमाण आवै तितना तितना भाग हारानिमैं मिलाए देवगतिविषैं भागहार हो है। तहां पूर्वै असयत गुणस्थानविषैं भागहारका प्रमाण एकवार असंख्यात कह्या था ताकौं एक घाटि आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए जो प्रमाण आवै तितने तिस भागहारमैं मिलाइए जो प्रमाण होइ तितना देवगति सम्बन्धी असंयत गुणस्थानविषैं भागहार जानना। इस भागहारका भाग पल्यकौं दीए जो प्रमाण होइ तितने देवगतिविषैं असंयत गुणस्थानवर्ती जीव हैं ऐसै ही आगैं भी पल्यके भागहार जानने। बहुरि मिश्रविषैं दोयवार असंख्यात रूप अर सासादनविषैं दोयवार असंख्यात अर एक वार

संख्यात रूप पूर्वै जो भागहारका प्रमाण कह्या था तिसका एक घाटि आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीएं जो जो प्रमाण आवै तितना तितना तहां मिलाए देवगति संबंधी मिश्रविषैं वा सासादनविषैं भागहारका प्रमाण हो है। बहुरि देवगति सबंधी असंयत वा मिश्र वा सासादन विषैं जो जो भागहारका प्रमाण कह्या तिस तिसकौं एक घाटि आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीएं जो जो प्रमाण आवै तितना २ तिस तिस भागहारमें मिलाए जो जो प्रमाण होइ सो सो सौधर्म ईशान संबंधी अविरत वा मिश्र वा सासादनबिषैं भागहार जानना। जो देवगति संबंधी अविरतविषैं भागहार कह्या था ताकौं एक घाटि आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीएं जो प्रमाण होइ तितना तिस भागहार विषै मिलाए सौधर्म ईशान स्वर्ग संबंधी असंयतविषैं भागहार हो है । इसही प्रकार मिश्रविषै वा सासादनविषैं भागहार जानना॥ ६३४–६३५ ॥

**सोहम्मसाणहारमसंखेण य संखरूवसंगुणिदे।**
**उवरि असंजदमिस्सयसासणसम्माण अवहारा॥ ६३६ ॥**

सौधर्मेशानहारमसंख्येन च संख्यरूपसंगुणिते।
उपरि असंयतमिश्रकसासनसमीचामवहाराः॥ ६३६ ॥

जी० प्र०—तत्सौधर्मद्वयसासादनहारे $\frac{a\ a\ a\ a\ 4}{a-1-a-1}$ असंख्यातेन चशब्दात् पुनरसंख्यातेन संख्यातरूपैश्च गुणिते यथासंख्यमुपरिसानत्कुमारद्वये असंख्यातमिश्रसासादनहारा भवंति। $\frac{a\ a\ a\ a\ 4\ a}{a-1\ a-1}$ $\frac{a\ a\ a\ a\ 4\ a\ a}{a-1\ a-1}$ $\frac{a\ a\ a\ a\ 4\ a\ a\ 4}{a-1-a-1}$ ॥ ६३६ ॥ अथास्य गुणितक्रमस्य व्याप्तिमाह—

स० चं०—बहुरि ताके ऊपरि सनत्कुमार माहेंद्र स्वर्ग है तहां असंयतविषैं सौधर्म ईशान संबंधी सासादनका भागहारतैं असंख्यात गुणा भागहार जानना। इस असंयतका भागहारतैं चकारकरि असंख्यात गुणा मिश्रविषैं

भागहार जानना। यातैं संख्यात गुणा सासादनविषै भागहार जानना ॥ ६३६ ॥ आगै इस गुणनेका अनुक्रमकी व्याप्ति दिखावै हैं—

## सोहम्मादासारं जोइसिवणभवणतिरियपुढवीसु।
## अविरदामिस्से संखं संखासंखगुण सासणे देसे ॥ ६३७॥

सौधर्मादासहस्रारं ज्योतिषिवनभवनातिर्यक्पृथ्वीषु।
अविरतमिश्रेऽसंख्यं संख्यासंख्यगुणं सासने देशे ॥ ६३७ ॥

जी० प्र०—सौधर्माद्दुपरि सानत्कुमारादिसहस्रारपर्यंतं पंचयुग्मेषु ज्योतिष्कव्यानभावनतिर्यक्सप्तपृथ्वीषु चेति षोडशस्थानेषु अविरते मिश्रे वा असंख्येयगुणितक्रमः सासादने संख्यातगुणितक्रमः, तिर्यग्देशसंयते असंख्यातगुणितक्रमश्च भवति। तथाहि—उक्तसानत्कुमारद्वयसासादनहारात् ब्रह्मद्वयस्य असंयतहारः असंख्यातगुणः। ततो मिश्रहारोसंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः सख्य तगुणः। अत्र संख्यातस्य संदृष्टिश्चतुरंकः। ततः लांतवद्वये असंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततः शुक्रद्वयेऽसंयतहारः असंख्यातगुणः। ततो मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततः शतारद्वये असंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः सख्यातगुणः। ततः ज्योतिष्कासंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततः व्यंतरासंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततः भवनवास्यसंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततस्तिर्यगसंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। सासादनहारः संख्यातगुणः। ततस्तिर्यग्देशसंयतहारः असंख्यातगुणः। अयमेव प्रथमपृथिव्यसंयतस्यापि हारः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततः द्वितीयपृथिव्यसंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततः तृतीयपृथिव्यसंयतहारः असंख्यातगुणः ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततः चतुर्थपृथ्व्यसंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततः पंचमधरासंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततः षष्ठधरासंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः। ततः सप्तमधरासंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः मिश्रहारः असंख्यातगुणः। ततः सासादनहारः संख्यातगुणः ॥ ६३७ ॥ अथानतादिषु गाथात्रयेणाह—

स० चं०—सौधर्म ईशानके ऊपरि सानत्कुमार माहेंद्रतै लगाइ शतार सहस्रारपर्यंत पंच युगल अर ज्योतिषी अर व्यंतर अर भवनवासी अर तिर्यंच अर सात नरककी पृथ्वी इनि सोलह स्थानका संबंधी अविरतविषैं अर मिश्रविषैं असंख्यात गुणा अनुक्रम जानना अर सासादनविषैं संख्यात गुणा अनुक्रम जानना अर तिर्यंच संबंधी देशसंयतविषैं असंख्यात गुणा अनुक्रम जानना सो इस कथनकौं दिखाइए है—

सनत्कुमार माहेंद्रविषैं जो सासादनका भागहार कह्या तींहिस्यों ब्रह्म ब्रह्मोत्तरविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। संख्यातकी सहनानी च्यारिका अंक।४। है॥ बहुरि यातैं लांतव कापिष्ठविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। बहुरि यातैं शुक्र महा शुक्रविषै असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है बहुरि यातैं शतार सहस्रारविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। बहुरि यातैं ज्योतिषीनिविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। बहुरि यातैं व्यंतरनिविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। बहुरि यातै भवनवासीनिविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। बहुरि यातैं तिर्यंचनिविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। यातैं तिर्यंचविषैं ही देशसंयतका भागहार असंख्यात गुणा है सो जो देशसंयतविषैं जो भागहारका प्रमाण है सोई प्रथम नरक पृथ्वीविषै असंयतका भागहार है यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। बहुरि यातैं दूसरी नरकपृथ्वीविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भाग-

हार असंख्यात गुणा है यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। बहुरि यातैं तीसरी नरक पृथ्वीविषैं असंख्यातका भागहार असंख्यात गुणा हैं। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। बहुरि यातैं चौथी नरक पृथ्वीविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भाग हार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। बहुरि यातैं पंचम नरक पृथ्वीविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यातगुणा है। बहुरि यातैं षष्ठम पृथ्वीविषैं असंयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यातगुणा है। यातैं सासादनका भागहार संख्यात गुणा है। बहुरि यातैं सप्तम नरक पृथ्वीविषैं असयतका भागहार असंख्यात गुणा है। यातैं मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है। यातै सासादनका भागहार संख्यातगुणा है ॥६३७॥

आगैं आनतादि विषैं तीनि गाथानिकरि कहैं हैं—

**चरमधरासणहारा आणदसम्माण आरणप्पहुदिं।**
**अंतिमगेवेज्जंतं सम्माणमसंखसंखगुणहारा ॥ ६३८ ॥**

चरमधरासनहारादानतसमीचामारणप्रभृति।
अंतिमग्रैवेयकांतं समीचामसंख्यसंख्यगुणहाराः ॥ ६३८॥

जी० प्र०—तत्सप्तमपृथ्वीसासादनहारात् आनतद्वयासंयतहारः असंख्यातगुणः। ततः आरणाद्वयाद्यंतिमग्रैवेयकांतदशपदासंयतानां दशहाराः संख्यातगुणक्रमाः स्युः। अत्र संख्यातस्य संदृष्टिः पञ्चांकः ॥ ६३८ ॥

स० च —तीहि सप्तम पृथ्वी संबंधी सासादनके भागहारतैं आनत प्राणत संबंधी अविरतका भागहार असंख्यात गुणा है। बहुरि यातैं आरण अच्युततैं लगाइ नवमां ग्रैवेयक पर्यंत दश स्थानक निविषैं असंयतका भाग हार अनुक्रमतैं संख्यात गुणा संख्यात गुणा जानना। इहां संख्यातकी सहनानी पांचका अंक है ॥ ६३८ ॥

**तत्तो ताणुत्ताणं वामाणमणुद्दिसाण विजयादी ।**
**सम्माणं संखगुणो आणदमिस्से असंखगुणो ॥ ६३९ ॥**

ततस्तेषामुक्तानां वामानामनुदिशानां विजयादि ।
समीचां संख्यगुण आनतमिश्रे असंख्यगुणः ॥ ६३९ ॥

जी० प्र०—ततोऽतिमग्रैवेयकासंयतहारात् आनतद्वयादितदुक्तैकादशपदमिथ्यादृष्टीनां एकादशहाराः संख्यातगुणितक्रमाः । अत्र संख्यातस्य संदृष्टिःषडंकः । ततः तदतिमग्रैवेयकवामहारात् नवानुदिशविजयादिचतुर्विमानासंयतहारौ द्वौ संख्यातगुणक्रमौ । अत्र संख्यातस्य संदृष्टिः सप्तांकः । ततः विजयाद्यसंयतहारादानतद्वयमिश्रहारः असंख्यातगुणः ॥ ६३९ ॥

सं० चं०—तीहि अंतिम ग्रैवेयक संबंधी असंयतका भागहारतैं आनत प्राणत युगलतैं लगाइ नवमा ग्रैवेयक पर्यंत ग्यारह स्थानकनिविषैं वामे जे मिथ्यादृष्टी जीव तिनिका संख्यात गुणा संख्यात गुणा भागहार अनुक्रमतैं जानना । इहां संख्यातकी सहनानी छहका अंक है । बहुरि तीहि अंतिम ग्रैवेयक सम्बन्धी मिथ्यादृष्टीका भाग हारतैं नवानुदिश विमान वा विजयादिक च्यारि विमान इनि दोऊ स्थानकनिविषैं असंयतका भागहार संख्यात गुणा संख्यातगुणा क्रमतैं जानना । इहां संख्यातकी सहनानी सातका अंक है । बहुरि विजयादिक सम्बन्धी असंयतका भागहारतैं आनत प्राणत सम्बन्धी मिश्रका भागहार असंख्यात गुणा है ॥ ६३९ ॥

**तत्तो संखेज्जगुणो सासणसम्माण होदि संखगुणो ।**
**उत्तट्ठाणे कमसो पणछस्सत्तट्ठचदुरसंदिट्ठी ॥ ४० ॥**

ततः संख्येयगुणः सासनसमीचां भवति संख्यगुणः ।
उक्तस्थाने क्रमशः पंचषट्सप्ताष्टचतुःसंदृष्टिः ॥ ३४० ॥

जी० प्र०—तदानतद्वयमिश्रहारात् आरणाद्वयादितद्दशपदमिश्रहाराः संख्यातगुणक्रमाः । अतः संख्यातस्य संदृष्टिः अष्टांकः । ततः तदंतग्रैवेयकमिश्रहारात् आनतायेकादशपदानां सासादनहाराः संख्यातगुणक्रमाः अत्र संख्यातस्य संदृष्टिश्चतुरंकः । एतेपूक्तपंचस्थलेषु संख्यातानां संदृष्टयः क्रमशः पंचषट्सप्ताष्टचतुरंका ज्ञातव्याः ॥ ६४० ॥

स० चं०—तीहि आनत प्राणत सम्बन्धी मिश्रका भागहारतें आरण अच्युततें लगाइ नवमा ग्रैवेयक पर्यंत दश स्थानकनिविषैं मिश्र गुणस्थान सम्बन्धी भागहार अनुक्रमतें संख्यात गुणा संख्यात गुणा जानना तहां नवमां ग्रैवेयक पर्यंत ग्यारह स्थानकनिविषैं सासादनका भागहार अनुक्रमतें संख्यात गुणा संख्यात गुणा जानना। इहां संख्यातकी सहनानी च्यारिका अक । ४ । है । ए कहे पंच स्थानक तिनिविषैं संख्यातकी सहनानी क्रमतें पांच छह सात आठ च्यारिका अंक जानना सो कहते ही आए है ॥ ६४० ॥

**सगसगअवहारेहिं पल्ले भजिदे हवंति सगरासी ।**
**सगसगगुणपडिवण्णे सगसगरासीसु अवणिदे वामा ॥४१॥**

स्वस्वकावहारैः पल्ये भक्ते भवंति स्वकराशयः ।
स्वकस्वकगुणप्रतिपन्नेषु स्वकस्वकराशिषु अपनीतेषु वामाः ॥ ६४१ ॥

जीं० प्र०—प्रागुक्तैः स्वस्वहारैः पल्ये भक्ते सति स्वस्वराशयो भवंति। स्वस्वस्थानस्य गुणप्रतिपन्नेषु सासादनमिश्रासंयतदेशसंयततेषु मेलयित्वा स्वस्वराशावपनीतेषु शेषस्वस्वस्थाने मिथ्यादृष्टयो भवंति। तत्र सामान्ये किंचिदूनसंसारी १३– देवौघे किंचिदूनतद्राशिः— १——— =१– ४ । ६५=१ ॥ सौधर्मद्वये किंचिदूना घनांगुलतृतीयमूलजगच्छ्रेणिः। सनत्कुमारद्वयादिपंचयुग्मेषु किंचिदूना क्रमशो निजैकादशमनवमसप्तमपंचमचतुर्थमूलभक्तजगच्छ्रेणिः, ऊनतात्र हाराधिका ज्ञेया। ज्योतिष्के पणट्ठिप्रमितरांगुलभक्तः व्यंतरसंख्यातप्रतरांगुलभक्तश्च जगत्प्रतरः किंचिदूनः । भवनवासिषु किंचिदूना घनांगुलप्रथममूलहतजगच्छ्रेणिः। तिर्यक्षु किंचिदूनः सर्वतिर्यग्राशिः १३–। प्रथमपृथिव्यां किंचिदूना घनांगुलद्वितीयमूलगुणहतजगच्छ्रेणिः साधिक-

द्वादशांशोना $-\frac{२=१}{१२}$ । द्वितीयादिपृथ्वीषु किंचिदूना क्रमशो निजद्वादशदशमाष्टमषष्ठतृतीयमूलभक्तजगच्छ्रेण्यः । आनतादिषु कंठोक्तयोक्ता ।
सर्वार्थसिद्धावहमिंद्रा असंयता एव । ते च मानुषीप्रमाणात्त्रिगुणाः सप्तगुणा वा भवंति ॥ ६४१ ॥ मनुष्यगतावाह—

स० चं—पूर्वै कह्या जो अपना अपना भागहार तिनिका भाग पल्यकौं दीएं जो जो प्रमाण आवै तितने तितने जीव तहां जानने । बहुरि अपना अपना सासादन मिश्र असंयत अर देशसंयत गुणस्थाननिविषैं जो जो प्रमाण भया तिनिका जोड दीएं जो जो प्रमाण होइ तितना तितना प्रमाण अपना अपना राशिका प्रमाणमें घटाएं जो जो अवशेष प्रमाण रहै तितने तितने जीव तहां मिथ्यादृष्टी जानने । तहां सामान्यपनै मिथ्यादृष्टी किंचित् ऊन संसारी राशि प्रमाण हैं। सामान्यपनैं देवगतिविषैं किंचित् ऊन देवराशिप्रमाण मिथ्यादृष्टी जानने । सौधर्मादिक विषैं जो जो जीवनिका प्रमाण कह्या है तहां द्वितीयादि गुणस्थान सबधी प्रमाण घटावनेके निमित्त किंचित् ऊनता कीएं जो जो प्रमाण रहै तितने तितने मिथ्यादृष्टी हैं सो सौधर्मादिकविषैं जीवनिका प्रमाण कितना कितना है? सो गति मार्गणाविषैं कह्या ही है इहां भी किछू कहिए है—

सौधर्म ईशानवाले घनांगुलका तृतीय वर्गमूलकरि जगच्छ्रेणीकौं गुणै जो प्रमाण होइ तितने हैं। सनत्कुमार युगल आदिक पंच युगलनिविषैं क्रमतैं जगच्छ्रेणीका ग्यारव्हां नवमां सातवां पांचवा चौथा वर्गमूलका भाग जगच्छ्रेणीकौं दीएं जो जो प्रमाण आवै तितने तितने हैं। ज्योतिषी पण्णट्ठि प्रमाण प्रतरांगुलका भाग जगत्प्रतरकौं दीएं जो प्रमाण आवै तितने हैं। व्यंतर संख्यात प्रतरांगुलका भाग जगत्प्रतरकौं दीएं जो प्रमाण आवै तितने हैं। भवनवासी घनांगुलके प्रथम वर्गमूलकरि जगच्छ्रेणीकौं गुणै जो प्रमाण आवै तितने हैं। तिर्यंच किंचित् ऊन संसारी राशि प्रमाण है। प्रथम पृथ्वीविषैं नारकी घनांगुलका द्वितीयवर्गमूलकरि साधिक वारव्हां भागकरि हीन जो जगच्छ्रेणी ताकौं गुणैं जो प्रमाण होइ तितने हैं। द्वितीयादिक पृथ्वीविषैं क्रमतैं जगच्छ्रेणीका बारव्हां दशवां आठवां छठा तीसरा दूसरा वर्गमूलका भाग जगच्छ्रेणीकौं दीए जो जो प्रमाण होइ तितने तितने जानने। इनि सबनि-

विषैं अन्य गुणस्थानवालोंका प्रमाण घटावनेके अर्थि किंचित् ऊन कीएं मिथ्यादृष्टी जीवनिका प्रमाण हो है। बहुरि आनतादिकविषैं मिथ्यादृष्टी जीवनिका प्रमाण इहां ही पूर्वै कह्या है। बहुरि सर्वार्थसिद्धिविषै अहमिंद्र सर्व असंयत हो हैं ते द्रव्य स्त्री मनुष्यणी तिनितैं तिगुणे वा कोई आचार्यके मतकरि सात गुणे कहे हैं ॥ ६४१ ॥ आगै मनुष्य गतिविषैं संख्या कहैं है—

**तेरसकोडी देसे बावण्णं सासणे मुणेदव्वा।**
**मिस्सावि य तद्दुगुणा असंजदा सत्तकोडिसयं ॥ ६४२ ॥**

त्रयोदशकोट्यो देशे द्वापंचाशत् सासने मंतव्याः।
मिश्रा अपि च तद्द्विगुणा असंयताः सप्तकोटिशतं ॥ ६४२ ॥

जी० प्र०—देशसंयते त्रयोदशकोट्यो मंतव्याः। १३ को। सासादने द्विपंचाशत् कोट्यः ५२ को। मिश्रे ततो द्विगुणाः १०४ को। असंयते सप्त शतकोट्यः ७०० को। प्रमत्तादीनां संख्या तु प्रागुक्ता ॥ ६४२ ॥

स. चं.—मनुष्य जीव देशसंयतविषैं तेरह कोडि है। बावन कोडि सासादनविषैं जानने। मिश्रविषैं तिनतैं दुगुणे एक सौ च्यारि कोडि जानने। असंयतविषैं सातसै कोडि जानने और प्रमत्तादिककी संख्या पूर्वै कही है सोई जाननी। ऐसै गुणस्थाननिविषैं जीवनिका प्रमाण कह्या है ॥ ६४२ ॥

**जीविदरे कम्मचये पुण्णं पावोत्ति होदि पुण्णं तु।**
**सुहपयडीणं दव्वं पावं असुहाण दव्वं तु ॥ ६४३ ॥**

जीवेतरास्मिन् कर्मचये पुण्यं पापमिति भवति पुण्यं तु।
शुभप्रकृतीनां द्रव्यं पापं अशुभप्रकृतीनां द्रव्यं तु ॥ ६४३ ॥

जी० प्र०—जीवपदार्थप्रतिपादनसामान्येन गुणस्थानेषु मिथ्यादृष्टयः सासादनाश्च पापजीवाः । मिश्राः पुण्यपापमिश्रजीवाः सम्यक्त्वमिथ्यात्वमिश्रपरिणामपरिणतत्वात् । असंयताः सम्यक्त्वेन, देशसंयताः सम्यक्त्वेन देशव्रतेन च युक्तत्वात् पुण्यजीवा एव इत्युक्त्वा अनंतरं अजीवपदार्थप्ररूपणो कर्मचये—कार्मणस्कंधे पुण्यं पापमिति अजीवपदार्थो द्वेधा । तत्र शुभप्रकृतीनां सद्वेद्यशुभायुर्नामगोत्राणां द्रव्यं पुण्यं । अशुभानां असद्वेद्यादिसर्वाप्रशस्तप्रकृतीनां द्रव्य तु पुनः पापं भवति ॥ ६४३ ॥

स० चं—जीवपदार्थ संबंधी प्रतिपादनविषैं सामान्यपनैं गुणस्थाननिविषैं मिथ्यादृष्टी अर सासादन एतौ पापजीव हैं बहुरि मिश्र हैं ते पुण्य पापरूप मिश्रजीव हैं जातैं युगपत् सम्यक्त्व अर मिथ्यात्वरूप परिणए हैं बहुरि असंयत तौ सम्यक्त्वकरि संयुक्त है अर देश संयत सम्यक्त्व अर देशव्रतकरि संयुक्त हैं अर प्रमत्तादिक सम्यक्त्व अर सकलव्रतकरि संयुक्त हैं तातैं ए पुण्यजीव हैं ऐसे कहि याके अनंतरि अजीवपदार्थ संबंधी प्ररूपणा करैं हैं—

तहां कर्मचय कहिए कार्माणस्कध तिसविषैं पुण्य पापरूप दोय भेद हैं तातैं अजीव दोय प्रकार है तहां साता वेदनी नरक विना तीन आयु शुभ नाम उच्चगोत्र ए शुभ प्रकृति हैं तिनिकौं द्रव्य पुण्य कहिए बहुरि घातिया कर्मनिकी सर्व प्रकृति असाता वेदनी नरक आयु अशुभ नाम नीच गोत्र ए अशुभ प्रकृति हैं तिनिकौं द्रव्य पाप कहिए ॥ ६४३ ॥

**आसवसंवरदव्वं समयपबद्धं तु णिज्जरादव्वं ।**
**तत्तो असंखगुणिदं उक्कस्सं होदि णियमेण ॥ ६४४ ॥**

आस्रवसंवरद्रव्यं समयप्रबद्धं तु निर्जराद्रव्यं ।
ततोऽसंख्यगुणितमुत्कृष्टं भवति नियमेन ॥ ६४४ ॥

जी० प्र०—आस्रवद्रव्यं संवरद्रव्यं च समयप्रबद्धः । निर्जराद्रव्यं तु पुनः उत्कृष्टं समयप्रबद्धान्नियमेनासंख्यातगुणं भवति ॥ ६४४ ॥

स० चं—बहुरि आस्रव द्रव्य अर संवर द्रव्य समय प्रबद्ध प्रमाण है जातैं एकसमयविषैं आस्रव समय प्रबद्ध प्रमाण पुद्गल परमाणूनिहीका हो है । बहुरि संवर होइ तौ तितने ही कर्मनिका आस्रव न होइ तातैं द्रव्य संवर भी

तितना ही कह्या। बहुरि उत्कृष्ट निर्जरा द्रव्य समय प्रबद्धतैं असंख्यात गुणा नियमकरि जानना जातैं गुण श्रेणी निर्जराविषैं उत्कृष्टपनैं एक समयविषैं असंख्यात समय प्रबद्धनिकी निर्जरा करै है ॥ ६४४ ॥

**बंधो समयपबद्धो किंचूणदिवड्ढमेत्तगुणहाणी ।**
**मोक्खो य होदि एवं सद्दहिदव्वा दु तच्चट्ठा ॥ ६४५ ॥**

बंधः समयप्रबद्धः किंचिदूनद्व्यर्धमात्रगुणहानिः ।
मोक्षश्च भवत्येवं श्रद्धातव्यास्तु तत्त्वार्थाः ॥ ६४५ ॥

जी० प्र०तु-पुनः बंधोऽपि समयप्रबद्ध एव। मोक्षद्रव्यं किंचिदूनद्व्यर्धगुणहानिमात्रसमयप्रबद्धं भवतीति एवं तत्त्वार्थाः श्रद्धातव्याः ॥६४५॥

अथ सम्यक्त्वभेदमाह—

स० चं—बहुरि बंध द्रव्य भी समय प्रबद्ध प्रमाण है जातैं एक समयविषैं समय प्रबद्ध प्रमाण कर्म परमाणूनिहीका बंध होहै। बहुरि मोक्षद्रव्य किंचिदून द्व्यर्धगुणहानिकरि गुणित समय प्रबद्ध प्रमाण कहे जातैं अयोगीकैं चरमसमयविषैं द्व्यर्धगुण हानिकरि गुणित समय प्रबद्ध प्रमाण सत्ता पाइए तिसहीका मोक्ष हो है इसप्रकार तत्त्वार्थ हैं ते श्रद्धान करणे, इस तत्त्वार्थ श्रद्धानहीका नाम सम्यक्त्व है ॥ ६४५ ॥ आगैं सम्यक्त्वके भेद कहैं हैं—

**खीणे दंसणमोहे जं सद्दहणं सुणिम्मलं होई ॥**
**तं खाइयसम्मत्तं णिच्चं कम्मक्खवणहेदु ॥ ६४६ ॥**

क्षीणे दर्शनमोहे यच्छ्रद्धानं सुनिर्मलं भवति ।
तत्क्षायिकसम्यक्त्वं नित्यं कर्मक्षपणहेतुः ॥ ६४६ ॥

जी० प्र०—मिथ्यात्वसम्यग्मिथ्यात्वसम्यक्त्वप्रकृतित्रये अनंतानुबंधिचतुष्टये च करणलब्धिपरिणामसामर्थ्यात् क्षीणे सति यच्छ्रद्धानं सुनिर्मलं

भवति तत्क्षायिकसम्यग्दर्शनं नाम । तच्च नित्यं स्यात् प्रतिपक्षप्रक्षयोत्पन्नात्मगुणत्वात् । पुनः प्रतिसमयं गुणश्रेणिनिर्जराकारणं भवति । तथा चोक्तं—

दंसणमोहे खविदे सिज्झदि एक्केव तदियतुरियभवे ।
णादिक्कदि तुरियभवं ण विणस्सदि सेससम्मं च ॥

दर्शनमोहे क्षपिते सिध्यति एकस्मिन्नेव तृतीयतुरीयभवे ।
नातिक्रामति तुरीयभवं न विनश्यति शेषसम्यक्त्वं च ॥ १ ॥

दर्शनमोहे क्षपिते सति तस्मिन्नेव भवे वा तृतीयभवे वा चतुर्थभवे कर्मक्षयं करोति चतुर्थभवं नातिक्रामति । शेषसम्यक्त्ववन्न विनश्यति । तेन नित्यमित्युक्तं । साद्यक्षयानंतमित्यर्थः । अमुमेवार्थमाह—

स० चं—मिथ्यात्व मोहनी सम्यग्मिथ्यात्व मोहनी सम्यक् मोहनी अर अनंतानुबंधीकी चौकड़ी इनि सात प्रकृतिनिका करणलब्धिरूप परिणामनिका बलतैं नाश होत संते जो अति निर्मल श्रद्धान होइ सो क्षायिक सम्यक्त्व है सो प्रतिपक्षी कर्मका नाशकरि आत्माका गुण प्रगट भया है तातैं नित्य है बहुरि समय समय प्रति गुणश्रेणि निर्जराकौं कारण है तातैं कर्मक्षयका हेतु है । उक्तं च—

दंसण मोहे खविदे सिज्झदि एकेव तदिय तुरियभवे ।
णादिकदि तुरियभवं ण विणस्सदि सेस सम्मं च ॥ १ ॥

दर्शन मोहका क्षय होतैं तीहिं भवविषैं वा देवायुका बंध भएं तीसरा भवविषैं वा पहिलैं मिथ्यात्वदशाविषैं मनुष्य तिर्यंच आयुका बंध भया होइ तौ चौथा भवविषै सिद्ध पदकौं प्राप्त होइ, चौथा भवकौं उलंघै नाहीं । बहुरि अन्य सम्यक्त्ववत् यह क्षायिक सम्यक्त्व विनशै भी नाहीं तीहिस्यों नित्य कह्या है सादि अक्षयानंत है आदि सहित अविनाशी अंत रहित है यह अर्थ जानना ॥ ६४६ ॥ इसही अर्थकौं कहैं हैं—

**वयणेहिं वि हेदूहिं वि इंदियभयआणएहिं रूवेहिं ।**

**बीभच्छजुगंछाहिं य तेलोक्केणवि ण चालेज्जो ॥ ६४७॥**

वचनैरपि हेतुभिरपि इंद्रियभयानीतैः रूपैः ।
वीभत्स्यजुगुप्साभिश्च त्रैलोक्येनापि न चाल्यः ॥ ६४७ ॥

जी० प्र०—कुत्सितोक्तिभिः कुहेतुदृष्टांतैः इंद्रियभयोत्पादकविकृतवेषैः वीभत्स्यवस्तूत्पन्नजुगुप्साभिः किं बहुना त्रैलोक्येनापि क्षायिकसम्यक्त्वं न चालयितुं शक्यं ॥ ६४७ ॥ तत्सम्यग्दर्शनं कस्य भवेत् ? इति चेदाह—

स० चं–श्रद्धान नष्ट होनेकौं कारण ऐसे कुत्सित वचननिकरि वा कुत्सित हेतु दृष्टांतनिकरि वा इंद्रियनिकौं भयकारी ऐसे विकाररूप अनेक भेष आकारनिकरि वा ग्लानिकौं कारण ऐसी वस्तुतैं निपज्या जुगुप्सा तिनकरि क्षायिक सम्यक्त्व चलै नाही बहुत कहा कहिये तीन लोक मिलिकरि क्षायिक सम्यक्त्वकौं चलाया चाहैं तौ क्षायिक सम्यक्त्व चलावनेकौं समर्थ न होइ ॥६४७॥ सो क्षायिक सम्यक्त्व कौनकैं हो है ? सो कहैं हैं—

**दंसणमोहक्खवणापट्ठवगो कम्मभूमिजादो हु ।**
**मणुसो केवलिमूले णिट्ठवगो होदि सव्वत्थ ॥ ६४८ ॥**

दर्शनमोहक्षपणाप्रस्थापकः कर्मभूमिजातो हि ।
मनुष्यः केवलिमूले निष्ठापको भवति सर्वत्र ॥ ६४८ ॥

जी० प्र०—दर्शनमोहक्षपणाप्रारंभकः कर्मभूमिज एव सोऽपि मनुष्य एव तथापि केवलिश्रीपादमूले एव भवति । निष्ठापकस्तु सर्वत्र चतुर्गतिषु भवति ॥ ६४८ ॥ अथ वेदकसम्यक्त्वस्वरूपमाह—

स० चं–दर्शन मोहकी क्षपणाका प्रारंभक तौ कर्मभूमिका उपज्या मनुष्य ही केवलीके पादमूलविषैं ही हो है अर निष्ठापक सर्वत्र च्यार्‍यो गतिविषैं हो है। भावार्थ जो दर्शन मोहका क्षय होनेका विधान है तिसका प्रारंभ तौ केवली वा श्रुतकेवलीके निकट कर्मभूमिया मनुष्य ही करै है। बहुरि सो विधान होतैं होतैं मरण हो जाय तौ जहां

संपूर्ण दर्शन मोहके नाशका कार्य होइ निवरै तहां ताकौं निष्ठापक कहिए सो च्यार्‍यो गति विषैं हो है ॥ ६४८ ॥
आगैं वेदक सम्यक्त्वका स्वरूप कहै हैं—

**दंसणमोहुदयादो उप्पज्जइ जं पयत्थसद्दहणं ।**
**चलमलिणमगाढं तं वेदयसम्मत्तमिदि जाणे ॥ ६४९ ॥**

दर्शनमोहोदयादुत्पद्यते यत्पदार्थश्रद्धानं ।
चलमलिनमगाढं तद् वेदकसम्यक्त्वमिति जानीहि ॥ ६४९ ॥

जी० प्र०—दर्शनमोहनीयस्य सम्यक्त्वप्रकृतेः उदये सति यत्तत्त्वार्थश्रद्धानं चलं मलिनं अगाढं वा उत्पद्यते तद्वेदकसम्यक्त्वमिति जानीहि ॥ ६४९ ॥ अथोपशमसम्यक्त्वस्वरूपं तत्सामग्रीविशेषं च गाथात्रयेणाह—

स० चं०—दर्शनमोहका भेद सम्यक्त्वमोहनी ताका उदयकरि जो तत्त्वार्थ श्रद्धान चल वा मल वा अगाढ होइ सो वेदक सम्यक्त्व है ऐसा तू जानि। चल मलिन अगाढका लक्षण पूर्वै गुणस्थानप्ररूपणाविषैं कह्या है ॥६४९॥
आगैं उपशम सम्यक्त्वका स्वरूप अर तिसहीकी सामग्रीका विशेष तीन गाथानिकरि कहैं हैं—

**दंसणमोहुवसमदो उप्पज्जइ जं पयत्थसद्दहणं ।**
**उवसमसम्मत्तमिणं पसण्णमलपंकतोयसमं ॥६५०॥**

दर्शनमोहोपशमादुत्पद्यते यत्पदार्थश्रद्धानं ।
उपशमसम्यक्त्वमिदं प्रसन्नमलपंकतोयसमं ॥ ६५० ॥

जी० प्र०—अनंतानुबंधिचतुष्कस्य दर्शनमोहत्रयस्य च उदयाभावलक्षणाऽप्रशस्तोपशमेन प्रसन्नमलपंकतोयसमानं यत्पदार्थश्रद्धानमुत्पद्यते तदिदमुपशमसम्यक्त्वं नाम ॥ ६५० ॥

स० चं०—अनंतानुबंधीकी चौकडी अर दर्शन मोहका त्रिक इनि सात प्रकृतिनिके उदयका अभाव है लक्षण जाका ऐसा प्रशस्त उपशम होनेतें जैसें कतकफलादिकतें मल कर्दमके नीचें बैठनेकरि जल प्रसन्न हो है तैसें जो तत्त्वार्थ श्रद्धान उपजे सो यहु उपशम नामा सम्यक्त्व है ॥ ६५० ॥

**खयउवसमियविसोही देसणपाउग्गकरणलद्धीय ।**
**चत्तारि वि सामण्णा करणं पुण होदि सम्मत्ते ॥६५१॥**

क्षायोपशमिकविशुद्धी देशना प्रायोग्यकरणलब्धी च ।
चतस्रोऽपि सामान्याः कारणं पुनर्भवति सम्यक्त्वे ॥ ६५१ ॥

जी० प्र०—क्षायोपशमिकविशुद्धिदेशनाप्रायोग्यताकरणनाम्न्यः पंचलब्धयः उपशमसम्यक्त्वे भवंति । तत्र आद्याः चतस्रोऽपि सामान्याः भव्याभव्ययोः संभवात् । करणलब्धिस्तु भव्य एव स्यात् तथापि सम्यक्त्वग्रहणे चारित्रग्रहणे च ॥ ६५१ ॥ क्षयोपशमसम्यक्त्वग्रहणयोग्यजीवमाह—

स० चं०—सम्यक्त्वके पूर्वं जैसा कर्मका क्षयोपशम चाहिए तैसा होना सो क्षयोपशमिक लब्धि, बहुरि जैसी विशुद्धता चाहिए तैसी होनी सो विशुद्धि लब्धि. बहुरि जैसा उपदेश चाहिए तैसा पावना सो देशनालब्धि, बहुरि पंचेंद्रियादिक रूप योग्यता जैसी चाहिए तैसी होनी सो प्रायोग्यलब्धि बहुरि अधः अपूर्व अनिवृत्तिकरणरूप परिणामनिका होना सो करणलब्धि जाननी । तहां च्यारि लब्धि तो सामान्य हैं भव्य अभव्य सर्वकैं हो हैं बहुरि करण लब्धि है सो भव्यकैं ही हो है सो भी सम्यक्त्व अर चारित्रका ग्रहणविषैं ही हो है । भावार्थ—च्यारि लब्धि तौ संसारविषैं अनेकवार हो हैं बहुरि करणलब्धिकी प्राप्ति भएं सम्यक्त्व वा चारित्र अवश्य हो है ॥ ६५१ ॥ आगें उपशमसम्यक्त्के ग्रहणेको योग्य जो जीव ताका स्वरूप कहै हैं—

**चदुगदिभव्वो सण्णी पज्जत्तो सुज्झगो य सागारो ।**

## जागारो सल्लेस्सो सलद्धिगो सम्ममुवगमई ॥६५२॥

चतुर्गतिभव्यः संज्ञी पर्याप्तश्च शुद्धकश्च साकारः।
जागरूकः सल्लेश्यः सलब्धिकः सम्यक्त्वमुपगच्छाति ॥ ६५२

जी० प्र०—यः चतुर्गतिभव्यः सञ्ज्ञी पर्याप्तकः विशुद्धः आकारेण भेदग्रहणेन सहितः स्त्यानगृद्ध्य दिनिद्रात्रयरहितः भावशुभलेश्यात्रये अन्यतमलेश्यः करणलब्धिपरिणतः स जीवो यथासंभवं सम्यक्त्वमुपगच्छाति ॥ ६५२ ॥

स० चं०—जो जीव च्यारिगतिमें कोई एक गतिविषैं प्राप्त ऐसा भव्य होइ, सैनी होइ पर्याप्त होइ मंदकषाय परिणामता विशुद्धता होइ स्त्यानगृद्ध्यादिक तीन निद्रातैं रहित होनेतैं जागता होइ भावित शुभ तीन लेश्यानिविषैं कोई एक लेश्याका धारक होइ करणलब्धिरूप परिणया होइ ऐसा जीव यथासंभव सम्यक्त्वकौं प्राप्त हो है॥६५२॥

## चत्तारिवि खेत्ताइं आउगबंधेण होइ सम्मत्तं।
## अणुवदमहव्वदाइं ण लहइ देवाउगं मोत्तुं॥६५३॥

चत्वार्यपि क्षेत्राणि आयुष्कबंधेन भवति सम्यक्त्वं।
अणुव्रतमहाव्रतानि न लभते देवायुष्कमुक्त्वा ॥ ६५३ ॥

जी० प्र०—चतुर्णां परभवायुषां एकसंबंधेन जातबद्धायुष्कस्य सम्यक्त्वं भवत्यत्र दोषो नास्ति। अणुव्रतमहाव्रतानि तु एकं बद्धदेवायुष्कं मुक्त्वा नान्ये लभंते ॥ ६५३ ॥

स० चं०—च्यारि आयुविषै किसी ही परभवका आयु बंध कीया होइ तिस बद्धायु जीवकैं सम्यक्त्व उपजै इहां किछू दोष नाहीं। बहुरि अणुव्रत अर महाव्रत जिसके देवायुका बंध भया होइ तिसहीकैं होइ जो पहिलैं नारक तिर्यंच मनुष्यायुका बंध मिथ्यात्वमें भया होइ तौ पीछे अणुव्रत महाव्रत होइ नाहीं। यह नियम है॥६५३॥

**ण य मिच्छत्तं पत्तो सम्मत्तादो य जो य परिवडिदो ।**
**सो सासणोत्ति णेयो पंचमभावेण संजुत्तो ॥६५४॥**

न च मिथ्यात्वं प्राप्तः सम्यक्त्वतश्च यश्च परिपतितः ।
स सासन इति ज्ञेयः पंचमभावेन संयुक्तः ॥ ६५४ ॥

जी० प्र०—यो जीवः सम्यक्त्वात्पतितो मिथ्यात्वं यावन्न प्राप्तः तावत् सासादन इति ज्ञेयं स च दर्शनमोहनीयस्यैवापेक्षया पारिणामिकभावेन सहितः, चारित्रमोहनीयापेक्षया तस्यौदयिकभावसद्भावात् ॥ ६५४ ॥

स० चं०—जो जीव सम्यक्त्वतैं पड्या अर मिथ्यात्वकौं यावत् प्राप्त न भया तावत् काल सासादन है ऐसा जानना सो दर्शन मोहहीकी अपेक्षा पांचवां पारणामिक भावकरि संयुक्त है जातैं चारित्र मोहकी अपेक्षा अनंतानुवंधीके उदयतैं सासादन हो है तातैं इहां औदयिक भाव है। यहु सासादन जुदी ही जातिका श्रद्धान रूप सम्यक्त्व मार्गणाका भेद जानना ॥ ६५४ ॥

**सद्दहणासद्दहणं जस्स य जीवस्स होइ तच्चेसु ।**
**विरयाविरयेण समो सम्मामिच्छोत्ति णायव्वो ॥ ६५५ ॥**

श्रद्धानाश्रद्धानं यस्य च जीवस्य भवति तत्त्वेषु ।
विरताविरतेन समः सम्यग्मिथ्य इति ज्ञातव्यः ॥ ६५५ ॥

जी० प्र०—जीवादिपदार्थेषु यस्य जीवस्य श्रद्धानमश्रद्धानं च युगपदेव देशसंयतस्य संयमासंयमवद्भवति स जीवः सम्यग्मिथ्यादृष्टिरिति ज्ञातव्यः ॥ ६५५ ॥

स० च०—जिस जीवकैं जीवादि पदार्थनिविषै श्रद्धान वा अश्रद्धान एक कालविषैं होइ जैसैं देश संयतकैं

संयम वा असंयम एक काल हो है तैसैं होइ सो जीव सम्यग्मिथ्यादृष्टी है ऐसा जानना। यहु सम्यक्त्व मार्गणा का मिश्र नामा भेद कह्या है ॥ ६५५ ॥

**मिच्छाइट्ठी जीवो उवइट्ठं पवयणं ण सद्दहदि।**
**सद्दहदि असब्भावं उवइट्ठं वा अणुवइट्ठं ॥ ६५६ ॥**

मिथ्यादृष्टिर्जीवः उपदिष्टं प्रवचनं न श्रद्दधाति।
श्रद्दधाति असद्भावं उपदिष्टं वा अनुपदिष्टं ॥ ६५६ ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्टिर्जीवः उपदिष्टान् आप्तागमपदार्थान् न श्रद्दधाति। उपदिष्टान् अनुपदिष्टांश्च असद्भावान् अनाप्तागमपदार्थान् श्रद्दधाति ॥ ६५६ ॥ अथ सम्यक्त्वमार्गणायां जीवसंख्यां गाथात्रयेणाह—

स० चं०—मिथ्यादृष्टी जीव जिन करि उपदेशित ऐसे आप्त आगम पदार्थ तिनिका श्रद्धान करै नाहीं बहुरि कुदेवादिककरि उपदेश्या वा अनुपदेश्या झूठा आप्त आगम पदार्थ तिनिका श्रद्धान करै है यहु सम्यक्त्व मार्गणा का मिथ्यात्व नामा भेद कह्या। ऐसैं सम्यक्त्व मार्गणाके छह भेद कहे। उपशम क्षायिक सम्यक्त्वका विशेष विधान लब्धिसार नामा ग्रंथविषैं कह्या है ताके अनुसारि इहां भाषा टीकाविषैं आगैं किछू लिखेंगे तहां जानना ॥६५६॥ आगैं सम्यक्त्व मार्गणाविषैं जीवनिकी संख्या तीनि गाथानिकरि कहै हैं—

**वासपुधत्ते खइया संखेज्जा जइ हवंति सोहम्मे।**
**तो संखपल्लठिदिये केवदिया एवमणुपादे ॥ ६५७ ॥**

वर्षपृथक्त्वे क्षायिकाः संख्येया यदि भवंति सौधर्मे।
तर्हि संख्यपल्यस्थितिके कति एवमनुपाते ॥ ६५७ ॥

जी० प्र०—यदि वर्षपृथक्त्वे क्षायिकसम्यग्दृष्टयः संख्याताः सौधर्मद्वये उत्पद्यंते तर्हि संख्यातपल्यस्थितिके कति इत्यनुपाते त्रैराशिके कृते प्र-वर्ष ७ फ क्षा = १ । इ प १ लब्धाः ॥ ६५७ ॥

स० चं०—क्षायिक सम्यक्त्वी वहुत कल्पवासी देव हो हैं। वहुरि कल्पवासी देव वहुत सौधर्म ईशान विषैं है तातैं कहैं हैं—जो पृथक्त्व वर्षविषैं क्षायिक सम्यक्त्वी सौधर्म ईशानविषै संख्यात प्रमाण उपजै तौ संख्यात पल्यकी स्थितिविषैं कितने उपजैं? ऐसा त्रैराशिक करना। इहां प्रमाण राशि पृथक्त्व वर्ष प्रमाण, काल फलराशि संख्यात जीव इच्छा राशि संख्यात पल्य प्रमाण, कालसो फलतैं इच्छाकौं गुणें प्रमाणका भाग दीएं जो लब्धि राशि भया सो कहैं हैं ॥ ६५७ ॥

**संखावलिहिदपल्ला खइया तत्तो य वेदमुवसमया।**
**आवलिअसंखगुणिदा असंखगुणहीणया कमसो ॥ ५८ ॥**

संख्यावलिहितपल्याः क्षायिकास्ततश्च वेदमुपशमकाः।
आवल्यसंख्यगुणिता असंख्यगुणहीनकाः क्रमशः ॥ ६५८ ॥

जी० प्र०—संख्यातावलिभक्तपल्यमात्रकाः क्षायिकसम्यग्दृष्टयो भवंति प / २ १ । तेभ्यः वेदकोपशमसम्यग्दृष्टयः क्रमेण आवल्यसंख्यातगुणितासंख्यतगुणहीना भवंति । वे = प a / २ १ उ = प / २ १ । a ॥ ६५८ ॥

स० चं०—सो लब्ध राशिका प्रमाण संख्यात आवलीका भाग पल्यकौं दीएं जो प्रमाण होइ तितना आया सो तितने ही क्षायिक सम्यग्दृष्टी जानने। वहुरि इनिकौं आवलीका असंख्यातवां भागकरि गुणै जो प्रमाण होइ तितने वेदक सम्यग्दृष्टी जानने। वहुरि क्षायिक जीवांका परिमाणहीतैं असंख्यात गुणा घाटि उपशम सम्यग्दृष्टी जीव जानने ॥ ६५८ ॥

**पल्लासंखेज्जदिमा सासणमिच्छा य संखगुणिदा हु।**
**मिस्सा तेहिं विहीणो संसारी वामपरिमाणं ॥ ५९॥**

पल्यासंख्याताः सासनमिथ्याश्च सं॰ गुणिता हि।
मिश्रास्तैर्विहीनः संसारी वामपरिमाणं ॥ ६५९॥

जी॰ प्र॰—पल्यासंख्यातैकभागमात्राः सासादनमिथ्यारुचयः प / a a ४ तेभ्यः सम्यग्मिथ्यादृष्टयः संख्यातगुणाः प / a a स्फुटं एतद्राशिद्वयोन-संसारराशिर्वामपरिमाणं भवति वा १३— नवपदार्थप्रमाणमुच्यते—

जीवाः १६ अजीवेषु पुद्गलाः सर्वजीवराशितोऽनंतगुणाः १६ ख। धर्मद्रव्यमेकं। अधर्मद्रव्यमेकं। आकाशद्रव्यमेकं। कालद्रव्यं जगच्छ्रेणिघनमात्रं। ≡। (३ / ≡) (a / १—)

एवमजीवपदार्थौ मिलित्वा साधिकपुद्गलराशिमात्रः १६ ख। पुण्यजीवा असंयतदेशसंयतान्मेलयित्वा तत्र प्रमत्तादीनां संख्याते युते एतावंतः प / a a ४ / a a a ४

अजीवपुण्यं द्व्यर्धगुणहानिसंख्यातैकभागः स a १२— / ७ १ पापजीवाः साधिकपुण्यजीवसिद्धराशिविहीनसंसारिराशिः १३—। अजीवपापं द्व्यर्धगुण-हानिसंख्यातबहुभागः स a १२— / ७ (१ २ / ७) आस्रवपदार्थः समयप्रबद्धः स a। संवरद्रव्यं समयप्रबद्धः स a। निर्जराद्रव्यमेतावत्— स a १२— । ६४ / ऊ प ८५ / a

बंधद्रव्यं समयप्रबद्धः स a। मोक्षद्रव्यं किंचिदूनद्व्यर्धगुणहानिः स a १२— ॥ ६५९ ॥

इत्याचार्यश्रीनेमिचंद्रसिद्धांतचक्रवर्तिविरचितायां गोम्मटसारापरनामपंचसंग्रहवृत्तौ जीवतत्त्वप्रदीपिकाख्यायां जीवकांडे विंशतिप्ररूपणासु सम्यक्त्वमा-र्गणाप्ररूपणानाम सप्तदशोऽधिकारः ॥ १७ ॥

स० चं०—पल्यके असंख्यातवे भाग प्रमाण सासादन तेई मिथ्याती सामान्य हैं तिनिका परिमाण है तिनतैं संख्यात गुणे सम्यग्मिथ्यादृष्टी जीव है। बहुरि इन पंच सम्यक्त्व संयुक्त जीवानिका मिलाया हूवा परिमाणकौं संसारी राशिमें घटाएं जो प्रमाण अवशेष रहे तितने वाम कहिए मिथ्यादृष्टी तिनिका परिमाण है ॥ ६५९ ॥ अव इहां नव पदार्थनिका परिमाण कहिए है—

जीवद्रव्य तौ द्विरूपवर्गधाराविषैं कहे अपने प्रमाण लीए हैं। बहुरि अजीवविषैं पुद्गल द्रव्य जीवराशितैं अनंत गुणे है। धर्मद्रव्य एक है। अधर्मद्रव्य एक है। आकाशद्रव्य एक है। कालद्रव्य जगच्छ्रेणीका घन जो लोक तीहिं प्रमाण है सो पुद्गलका परिमाणविषैं धर्म अधर्म आकाशका परिमाण मिलाएं अजीव पदार्थका परिमाण हो है। बहुरि असंयत अर देश संयतका परिमाण मिलाएं तिनविषैं प्रमत्तादिकानिका प्रमाण संख्यात मिलाएं जो प्रमाण होइ तितने पुण्यजीव हैं। बहुरि किंचिदून द्व्यर्द्धगुण हानिकरि गुणित समय प्रबद्ध प्रमाण कर्म परमाणूनिकी सत्ता है ताके संख्यातवे भागिमात्र शुभ प्रकृतिरूप अजीव पुण्य है। बहुरि मिश्र अपेक्षा किछू अधिक जो पुण्य जीवनिका प्रमाण ताकौं संसारी राशिमें घटाएं जो प्रमाण रहे तितने पाप जीव हैं। बहुरि द्व्यर्धगुणहानिकरि गुणित समयप्रबद्धकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां एक भाग विना अवशेष भाग प्रमाण अशुभ प्रकृतिरूप अजीव पाप हैं। बहुरि आस्रव पदार्थ समयप्रबद्ध प्रमाण है। संवर पदार्थ समय प्रबद्ध प्रमाण है। निर्जराद्रव्य गुण श्रेणी निर्जराविषैं उत्कृष्टपनैं जितनी निर्जरा होइ तीहि प्रमाण है। बंध पदार्थ समयप्रबद्ध प्रमाण है। मोक्षद्रव्य द्व्यर्ध गुणहानि गुणित समय प्रबद्ध प्रमाण है ॥ ५५९ ॥

इति आचार्य श्रीनेमिचंद्र विरचित गोम्मटसार द्वितीय नाम पंचसंग्रह ग्रंथकी जीवतत्त्वप्रदीपिका नाम संस्कृतटीकाके सम्यग्ज्ञानचंद्रिका अनुसारि नामा भाषाटीकाविषैं जीवकांडविषैं प्ररूपित जे बीस प्ररूपणा तिनविषैं सम्यक्त्वमार्गणा प्ररूपणानाम सतरहवां अधिकार संपूर्ण भया ॥ १७ ॥

# अथ संज्ञिमार्गणा । १८ ।

जी० प्र०—

निरस्तारिरजोविघ्नो व्यक्तानंतचतुष्टयः ।
शतेंद्रपूज्यपादाब्जः श्रियं दद्यादरो जिनः ॥ १८ ॥

अथ संज्ञिमार्गणामाह—

स० चं०—

अरि रजविघ्न बिनाशकर अमित चतुष्टय थान ।
शत इंद्रनिकरि पूज्य पद द्यो श्री अर भगवान ॥ १८ ॥

आगें संज्ञी मार्गणा कहैं हैं ॥ ६६० ॥

**णोइंदियआवरणखओवसमं तज्जबोहणं सण्णा ।**
**सा जस्स सो दु सण्णी इदरो सेसिंदिअवबोहो ॥ ६० ॥**

नोइंद्रियावरणक्षयोपशमस्तज्जबोधनं संज्ञा ।
सा यस्य स तु संज्ञी इतरः शेषेंद्रियावबोधः ॥ ६६० ॥

जी० प्र०—नोइंद्रियं मनः तदावरणक्षयोपशमः तज्जनितबोधनं वा संज्ञा सा विद्यते यस्य स संज्ञी इतरः असंज्ञी शेषेंद्रियज्ञानः ॥ ६६० ॥

नो इंद्रिय जो मन ताके आवरणका जो क्षयोपशम तींहिकरि उत्पन्न भया जो बोधन ज्ञान ताकौं संज्ञा कहिए सो संज्ञा जाकैं पाइए ताकौं संज्ञी कहिए है। मन ज्ञानकरि रहित अवशेष यथासंभव इंद्रियनिका ज्ञानकरि संयुक्त जो जीव सो असंज्ञी है ॥ ६६० ॥

**सिक्खाकिरियुवदेसालावग्गाही मणोवलंवेण ।**
**जो जीवो सो सण्णी तव्विवरीओ असण्णी दु ॥ ६१ ॥**

देव नारकी भोगभूमियां अनुपक्रमायुष्क हैं। सो सोपक्रमायुष्क हैं ते पूर्वोक्त रीतिकरि परभवका आयुकौं बांधै हैं। तहां पूर्वोक्त आठ अपकर्षनिविषैं आयुके बंध होनेकौं योग्य जो परिणाम तिनकरि केई जीव आठवार केई जीव सातवार केई छहवार केइ पांच वार केई च्यारि वार केई तीनवार केई दोवार केई एकवार परिणमैं है। आयुके बध योग्य परिणाम अपकर्षनिविषैं ही होंइ सो ऐसा कोई स्वभाव सहज ही है। अन्य कोई कारण नाहीं। तहां तीसरा भागका प्रथम समयविषैं जिन जीवनिकरि परभवके आयुका बंध प्रारंभ किया ते अंतर्मुहूर्त हीविषैं निष्ठापन करैं अथवा दूसरी वार आयुका नवमा भाग अवशेष रहैं तहां तिस बंध होनेकौं योग्य होंइ। अथवा तीसरी वार आयुका सत्ताईसवां भाग अवशेष रहै तहां तिस बंध होनेकौं योग्य होइ ऐसें आठवां अपकर्ष पर्यंत जानना। ऐसा किछू नियम है नाही जो इनि अपकर्षनिविषैं आयुका बंध होइ ही होइ। इनिविषैं आयुके बंध होनेकौं योग्य होइ। जो बंध होइ तो होइ, न होइ तौ न होइ। ऐसें आयुके बंधका विधान कह्या। जैसें अन्यकालविषैं समय समय प्रति समयप्रबद्ध बंधै है सो आयुकर्म विना सातकर्मरूप होइ परिणमै है तैसें आयुकर्मका बध जेता कालमें होइ तितने कालविषैं जे समय समय प्रति समय प्रबंद्धबंधै ते आठो ही कर्मरूप होइ परिणमैं हैं ऐसें जानना। बहुरि जिस समयविषैं पहिलैं ही जिसका बंध होइ तहां तिसका प्रारंभ कहिए बहुरि समय समय तिस प्रकृतिका बंध हूवा करै तहां बंध होइ निवरै तहां निष्ठापक कहिए। बहुरि देव नारकीनिके छह महिना आयुका अवशेष रहै तब आयुके बध करनेकौं योग्य होइ पहिलैं न होइ तहां छह महिना ही विषैं त्रिभाग त्रिभागकरि आठ अपकर्ष हो हैं तिनविषैं आयुके बध करने योग्य हो है। बहुरि एक समय अधिक कोटि पूर्व वर्षतैं लगाइ तीन पल्य पर्यंत असंख्यात वर्षमात्र आयुके धारी भोगभूमियां तिर्यंच वा मनुष्य ते भी निरुपक्रमायुष्क हैं इनकैं आयुका नव मास अवशेष रहैं आठ अपकर्षनिकरि परभवके आयुका बंध होनेका योग्यपना हो है। बहुरि इतना जानना जिस गतिसंबंधी आयुका बंध प्रथम अपकर्षविषैं होइ पीछैं जो द्वितियादि अपकर्षनिविषैं आयुका बंध होइ तौ तिसही गति संबंधी आयुका बंध होइ। बहुरि जो प्रथम अपकर्षविषैं आयुका बंध न होइ तौ अर दूसरे अपकर्षविषैं जिस

किसी आयुका वंध होइ तौ तृतीयादि अपकर्षनिविषें आयुका जो वंध होइ तौ तिस ही गतिसम्बन्धी आयुका वन्ध होइ ऐसें ही आगै जानना। ऐसे कई एक जीवनिके तो आयुका वन्ध एक अपकर्ष ही विषें होइ केई जीवनिके दोय अपकर्षनिकरि होइ. केई जीवनिके तीन वा च्यारि वा पांच वा छह वा सात वा आठ अपकर्षनिकरि हो है। तहां आठ अपकर्षनिकरि परभवकी आयुके वन्ध करनहारे जीव स्तोक हैं तिनतें संख्यातगुणे सात अपकर्षनिकरि वन्ध करने वाले हैं तिनतें संख्यात गुणे छह अपकर्षनिकरि वंध करनेवाले हैं ऐसें संख्यात गुणे पांच च्यारि तीन दोय अपकर्षनिकरि वंध करनेवाले जीव जानने। वहुरि आठ अपकर्षनिकरि आयुकों वांधता जीव तिसकें आठवां अपकर्षविषें आयु वंधनेका जघन्य काल स्तोक है। तिसतें विशेष अधिक ताका उत्कृष्ट काल है। वहुरि आठ अपकर्षनिकरि आयुकों वांधता जीवकें सातवां अपकर्षविषें जघन्य काल तिसतें संख्यातगुणा है उत्कृष्ट तिसतें विशेष अधिक है। वहुरि सात अपकर्षनिकरि आयुकों वांधता जीवकें सातवां अपकर्षविषें आयुवंधनेका जघन्यकाल तिसतें संख्यातगुणा है उत्कृष्ट तिसतें विशेष अधिक है। वहुरि आठ अपकर्षनिकरि आयुवांधता जीवके छठा अपकर्षविषें आयु वंधनेका जघन्य काल तिसतें संख्यात गुणा है। उत्कृष्ट विशेष अधिक है। वहुरि सात अपकर्षनिकरि आयुकों वांधता जीवकें छठा अपकर्षविषें आयुका वंधनेका जघन्य काल तिसतें संख्यातगुणा है उत्कृष्ट विशेष अधिक है। वहुरि छह अपकर्षनिकरि आयुकों वांधता जीवकें छठा अपकर्षविषें आयु वंधनेका जघन्य काल तिसतें संख्यातगुणा है उत्कृष्ट किछू अधिक है। ऐसें एक अपकर्षकरि आयुकों वांधता जीवकें तीहि अपकर्षके उत्कृष्ट काल पर्यंत वहत्तरि '७२ भेद हो हैं। तहां जघन्यतें उत्कृष्ट तौ विशेष जानना सो तिस विवक्षित जघन्यकों संख्यातका भाग दीएं जो पावै सो विशेषका प्रमाण जानना। ताकों जघन्यमें जोड़ें उत्कृष्टका प्रमाण हो है। वहुरि उत्कृष्टतें आगला जघन्य संख्यात गुणां जानना। ऐसें यद्यपि सामान्यपनें सवनिविषें काल अंतर्मुहूर्त मात्र है तथापि हीनाधिकपना जाननेकों अनुक्रम कह्या है जो अपकर्षनिविषें आयुका वंध होइ तौ इतने कालमात्र समयप्रवद्धनिकरि वंध हो है ॥

| आठ अपकर्षनि करि आयु बंधने की रचना | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | जघन्य | उत्कृष्ट | सात अपकर्षनि करि आयु बंधने की रचना | | | | | | | | | | | | | | | | | | | | |
| ८ | ८ | ८ | ० | जघन्य | उत्कृष्ट | छह अपकर्षनि करि आयु बंधने की रचना | | | | | | | | | | | | | | | | | |
| ८ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ० | जघन्य | उत्कृष्ट | पांच अपकर्षनि करि आयु बंधने की रचना | | | | | | | | | | | | | | |
| ८ | ६ | ६ | ७ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ० | जघन्य | उत्कृष्ट | च्यारि अपकर्षनि करि आयु बंधने की रचना | | | | | | | | | | | |
| ८ | ५ | ५ | ७ | ५ | ५ | ६ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ० | जघन्य | उत्कृष्ट | तीन अपकर्षनि करि आयु बंधने की रचना | | | | | | | | |
| ८ | ४ | ४ | ७ | ४ | ४ | ६ | ४ | ४ | ५ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ० | जघन्य | उत्कृष्ट | दोय अपकर्षनि करि आयु बंधने की रचना | | | | | |
| ८ | ३ | ३ | ७ | ३ | ३ | ६ | ३ | ३ | ५ | ३ | ३ | ४ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ० | जघन्य | उत्कृष्ट | एक अपकर्षनि करि आयु बंधने की रचना | | |
| ८ | २ | २ | ७ | २ | २ | ६ | २ | २ | ५ | २ | २ | ४ | २ | २ | ३ | २ | २ | २ | २ | २ | ० | ज० | उ० |
| ८ | १ | १ | ७ | १ | १ | ६ | १ | १ | ५ | १ | १ | ४ | १ | १ | ३ | १ | १ | १ | १ | १ | [illegible] | १ | १ |

यह वहत्तरी भेदनिकी रचना है तहां आठ अपकर्षनिकरि आयु बंधनेकी रचना विषैं पहिली पंक्तिके कोठा निविषैं जो आठ आठका अंक है ताका तौ यह अर्थ जानना जो आठ अपकर्षनिकरि आयु बांधनेवालेका इहां ग्रहण है बहुरि दूसरी तीसरी पंक्तिनिविषै आठ सात आदि अंक है तिनिका यह अर्थ जो तिनिं आठ अपकर्षनिकरि बंधकरने वाले जीवके आठवां आदि अपकर्षनिका ग्रहण है तहां दूसरी पंक्तिविषैं जघन्य काल अपेक्षा ग्रहण जानना। तीसरी पंक्तिविषैं उत्कृष्ट काल अपेक्षा ग्रहण जानना। ऐसें ही सात छह पांच च्यारि तीन दोय एक अपकर्षनिकरि आयु बंधनेकी रचनाविषैं अर्थ जानना। आठौं रचनानिकी दूसरी तीसरीपंक्तिनिके सर्वकोठे वहत्तरि हो है इनि वहत्तरि स्थाननिविषै आयुबंधनके कालका अल्प वहुत्व जानना। मध्य भेदनिके ग्रहणनिमित्त जघन्य उत्कृष्टके वीचि बिंदीकी सहनानी जाननी।

ऐसें आयुकौं बंधनेके योग्य लेश्यानिका मध्य आठ अंश तिनकी आठ अपकर्षनिकरि उत्पत्तिका अनुक्रम कह्या ॥ ५१८ ॥

**सेसट्ठारसअंसा चउगइगमणस्स कारणा होंति।**
**सुक्कुक्कस्संसमुदा सव्वट्ठं जांति खलु जीवा ॥ ५१९ ॥**

शेषाष्टादशांशाश्चतुर्गतिगमनस्य कारणानि भवन्ति।
शुक्लोत्कृष्टांशमृताः सर्वार्थं यान्ति खलु जीवाः ॥ ५१९ ॥

जी० प्र०—तेभ्यो मध्यांशेभ्यः शेषाः अष्टादशांशाः चतुर्गतिगमनकरणानि भवंति। तेषु मध्ये शुक्ललेश्योत्कृष्टांशेन मृता जीवाः सर्वार्थसिद्धीन्द्रके यांति—उत्पद्यंते खलु नियमेन ॥ ५१९ ॥

स० च०—तिन मध्यम अंशनितैं अवशेष रहैं जे लेश्यानिके अठारह अंश ते च्यारि गतिविषैं गमनकौं कारण हैं मरण इनि अठारह अशनिकरि सहित होइ सो मरणकरि यथायोग्य गतिकौं जीव प्राप्त हो है तहां शुक्ललेश्याका उत्कृष्ट अंशकरि सहित मरैं ते जीव सर्वार्थसिद्धि नामा इंद्रके विमानकौं प्राप्त हो हैं ॥ ५१९ ॥

**अवरंसमुदा होंति सदारदुगे मज्झिमंसगेण मुदा ।**
**आणदकप्पादुवरिं सव्वट्ठाइल्लगे होंति ॥ ५२० ॥**

अवरांशमृता भवन्ति शताराद्विके मध्यमांशकेन मृताः ।
आनतकल्पादुपरि सर्वार्थादिमे भवन्ति ॥ ५२० ॥

जी० प्र०—शुक्ललेश्याजघन्यांशेन मृता जीवाः शतारसहस्रारकल्पद्विके भवंति—उत्पद्यते । शुक्ललेश्यामध्यमांशेन मृता जीवाः आनतकल्पादुपरि सर्वार्थसिद्धींद्रकस्यादिमविजयादिविमानपर्यंतेषु यथासंभवमुत्पद्यंते ॥ ५२० ॥

स० चं०—शुक्ल लेश्याका जघन्य अंशकरि मरैं ते जीव शतार सहस्रार स्वर्ग विषैं उपजैं हैं बहुरि शुक्ल लेश्या का मध्यम अंशकरि मरैं ते जीव आनत स्वर्गके ऊपरि सर्वार्थसिद्धि इंद्रकका विजयादिक विमान पर्यंत यथासंभव उपजैं हैं ॥ ५२० ॥

**पम्मुक्कस्संसमुदा जीवा उवजांति खलु सहस्सारं ।**
**अवरंसमुदा जीवा सणक्कुमारं च माहिंदं ॥ ५२१ ॥**

पद्मोत्कृष्टांशमृता जीवा उपयान्ति खलु सहस्रारम् ।
अवरांशमृता जीवाः सनत्कुमारं च माहेन्द्रम् ॥ ५२१ ॥

जी० प्र०—पद्मलेश्योत्कृष्टांशेन मृता जीवाः सहस्रारकल्पमुपयांति खलु स्फुटं । पद्मलेश्याजघन्यांशेन मृता जीवाः सनत्कुमारं माहेंद्रं चोपयांति ॥५२१॥

स० चं०—पद्म लेश्याका उत्कृष्ट अंशकरि मरैं ते जीव सहस्रार स्वर्गकौं प्राप्त हो हैं बहुरि पद्म लेश्याका जघन्य अंशकरि मरैं ते जीव सनत्कुमार माहेंद्र स्वर्गकौं प्राप्त हो हैं ॥ ५२१ ॥

**मज्झिमअंसेण मुदा तम्मज्झं जांति तेउजेट्ठमुदा ।**

**साणक्कुमारमाहिंदंतिमचक्किंदसेढिम्मि ॥**

मध्यमांशेन मृताः तन्मध्यं यांति तेजोज्येष्ठमृताः ।
सानत्कुमारमाहेन्द्रान्तिमचक्रेन्द्रश्रेण्याम् ॥ ५२२ ॥

जी० प्र०—पद्मलेश्यामध्यमांशेन मृता जीवाः सहस्रारकल्पादधः सानत्कुमारमाहेंद्रद्वयादुपरि यथासंभवमुत्पद्यंते । तेजोलेश्योत्कृष्टांशेन मृता जीवाः सानत्कुमारमाहेंद्रकल्पयोश्चरमपटलचक्रेंद्रकसंबंधिगतश्रेणीबद्धविमानेषूत्पद्यंते ॥ ५२२ ॥

स० चं०—पद्मलेश्याका मध्यम अंशकरि मरैं ते जीव सहस्रार स्वर्गके नीचैं अर सनत्कुमार माहेंद्रके ऊपरि यथासंभव उपजैं हैं । बहुरि तेजो लेश्याका उत्कृष्ट अंशकरि मरैं ते सनत्कुमार माहेंद्र स्वर्गका अंतका पटलविषैं चक्र नामा इंद्रकके संबंधी श्रेणीबद्ध विमान तिनिविषैं उपजैं हैं ॥ ५२२ ॥

**अवरंसमुदा सोहम्मीसाणादिमउडम्मि सेढिम्मि ।**
**मज्झिमअंसेण मुदा विमलविमाणादिबलभद्दे ॥ ५२३ ॥**

अवरांशमृताः सौधर्मैशानादिमर्तौ श्रेण्याम् ।
मध्यमांशेन मृता विमलविमानादिबलभद्रे ॥ ५२३ ॥

जी० प्र०—तेजोलेश्याजघन्यांशेन मृताः जीवाः सौधर्मैशानकल्पयोरादिभूतर्त्विंद्रके श्रेणीबद्धे चोत्पद्यंते । तेजोलेश्यामध्यमांशेन मृता जीवाः सौधर्मैशानकल्पद्वितीयपटलस्येंद्रकं विमलनामकमादिं कृत्वा सानत्कुमारमाहेंद्रद्विचरमपटलस्येंद्रकं बलभद्रनामकं तत्पर्यंतं उत्पद्यंते ॥ ५२३ ॥

स० चं०—तेजोलेश्याका जघन्य अंशकरि मरैं ते जीव सौधर्म ईशानका पहिला रितु(ऋजु)नामा इंद्रक वा श्रेणीबद्ध विमान तिनिविषैं उपजैं हैं । बहुरि तेजोलेश्याका मध्यम अंशकरि मरैं ते जीव सौधर्म ईशानका दूसरा पटलका विमल नामा इंद्रकतैं लगाइ सनत्कुमार महेंद्रका द्विचरम पटलका बलभद्र नामा इंद्रक पर्यंत विमानविषैं उपजैं हैं ॥ ५२३ ॥

तिस विषैं उपजैं हैं। बहुरि कापोत लेश्याका मध्यम अंशकरि मरैं ते जीव पहिला पृथ्वीका सीमंत इंद्रकतैं नीचैं बारह पटलनिविषैं बहुरि मेघा तीसरी पृथ्वीका द्विचरम संज्वलित इंद्रकतैं ऊपरि सात पटलनिविषैं बहुरि दूसरी पृथ्वीका ग्यारह पटल तिनविषैं यथायोग्य उपजैं हैं ॥ ५२६ ॥

## किण्हचउक्काणं पुण मज्झंसमुदा हु भवणगादितिये ।
## पुढवीआउवणप्फदिजीवेसु हवंति खलु जीवा ॥

कृष्णचतुष्काणां पुनः मध्यांशमृता हि भवनकादित्रये ।
पृथिव्यब्वनस्पतिजीवेषु भवन्ति खलु जीवाः ॥ ५२७ ॥

जी० प्र०—अत्र पुनःशब्दो विशेषप्ररूपकोऽस्ति। तेन कृष्णादित्रिलेश्यामध्यमांशमृताः कर्मभूमितिर्यग्मनुष्यमिथ्यादृष्टयः तेजोलेश्यामध्यमांशमृताः भोगभूमितिर्यग्मनुष्यमिथ्यादृष्टयश्च भवनत्रये खलु उत्पद्यंते इति ज्ञातव्यं। तु पुनः, कृष्णादिचतुर्लेश्यामध्यमांशमृततिर्यग्मनुष्यभवनत्रयसौधर्मैशानमिथ्यादृष्टयः बादरपर्याप्तपृथ्व्यप्कायिकेषु पर्याप्तवनस्पतिकायिकेषु चोत्पद्यंते। भवनत्रयाद्यपेक्षया अत्रापि तेजोलेश्यासंभवो बोद्धव्यः ॥ ५२७ ॥

स० चं०—पुनः कहिए यहु विशेष है—कृष्ण नील कपोत तीन लेश्या तिनके मध्यम अंशकरि मरैं ऐसे कर्मभूमियां मिथ्यादृष्टी तिर्यंच वा मनुष्य अर तेजो लेश्याका मध्य अंशकरि मरैं ऐसे भोगभूमिया मिथ्यादृष्टी तिर्यंच वा मनुष्य ते भवनवासी व्यंतर ज्योतिषी देवनिविषैं उपजे हैं। बहुरि कृष्ण नील कपोत पीत इन च्यारि लेश्यानिके मध्य अंशनिकरि मरे ऐसे तिर्यंच वा भवनवासी व्यंतर ज्योतिषी वा सौधर्म ईशान स्वर्गके वासी देव मिथ्यादृष्टी ते बादर पर्याप्तक पृथ्वीकायिक अप्कायिक वनस्पती कायिकविषैं उपजे हैं। भवनत्रयादिककी अपेक्षा इहां पीत लेश्या जाननी, तिर्यंच मनुष्य अपेक्षा कृष्णादि तीन लेश्या जाननी ॥ ५२७ ॥

## किण्हतियाणं मज्झिमअंसमुदा तेउवाउवियलेसु ।

कृष्णलेश्याजघन्यांशेनापि मृताः केचिज्जीवाः उत्पद्यंते। इति विशेषो ज्ञातव्यः। नीललेश्य जघन्यांशेन मृता जीवाः वालुकाप्रभान्तपटलेषु चरमपटलस्य संप्रज्वलितेंद्रके जायंते। नीललेश्यामध्यांशेन मृताः जीवाः तृतीयपृथ्वीनवमपटलस्य संप्रज्वलितेंद्रकादधश्चतुर्थपृथ्वीपटलसप्तके पंचमपृथ्वीचतुर्थपटलस्यांध्रेंद्रकादुपरि यथायोग्यं जायंते ॥ ५२५ ॥

स० चं०—नील लेश्याका उत्कृष्ट अंशकरि मरें ते जीव पंचम पृथ्वीका द्विचरम पटलका अंध्र नामा इंद्रकविषें उपजे हैं। केई पांचवां पटलविषें भी उपजे हैं। अरिष्ट पृथ्वीका अतका पटलविषें कृष्णलेश्याका जघन्य अंशकरि मरे हुए भी केई जीव उपजें हैं इतना विशेष जानना। वहुरि नीललेश्याका जघन्य अंशकरि मरें ते जीव वालुका पृथ्वीका अतका पटलविषें संप्रज्वलित नामा इंद्रकविषें उपजें हैं। वहुरि नील लेश्याका मध्यम अंशकरि मरें ते जीव वालुका पृथ्वीके संप्रज्वलित इंद्रकतें नीचें अर चौथी पृथ्वीका सातो पटल अर पंचमी पृथ्वीका अंध्र इंद्रकके ऊपरि यथायोग्य उपजें हैं॥ ५२५ ॥

**वरकाओदंसमुदा संजलिदं जांति तदियणिरयस्स।**
**सीमंतं अवरमुदा मज्झे मज्झेण जायंते॥ ५२६ ॥**

वरकापोतांशमृताः संज्वलितं यान्ति तृतीयनिरयस्य।
सीमन्तमवरमृता मध्ये मध्येन जायन्ते ॥ ५२६ ॥

जी० प्र०—कापोतलेश्योत्कृष्टांशेन मृता जीवाः तृतीयपृथ्वीनवपटलेषु द्विचरमाष्टमपटलस्य संज्वलितेंद्रके उत्पद्यते। केचित् चरमसंप्रज्वलितेंद्रकेपीति विशेषोऽवगंतव्यः। कापोतलेश्याजघन्यांशेन मृता जीवाः धर्माप्रथमपटलस्य सीमंतेंद्रके उत्पद्यंते। कापोतलेश्यामध्यमांशेन मृता जीवाः सीमंतेंद्रकादधस्तनद्वादशपटलेषु मेघाया द्विचरमसंज्वलितेंद्रकादुपरितनसप्तमपटलेषु द्वितीयपृथ्व्येकादशपटलेषु च यथायोग्यमुत्पद्यंते ॥ ५२६ ॥

स० चं०—कपोत लेश्याका उत्कृष्ट अंशकरि मरें ते जीव तीसरी पृथ्वीका आठवां द्विचरम पटल ताके संज्वालित नामा इंद्रकविषें उपजें हैं। केई अंतका पटलसंवंधी संप्रज्वलित नामा इंद्रकविषें भी उपजे हैं इतना विशेष जानना। वहुरि कापोत लेश्याका जघन्य अंशकरि मरें ते जीव पहिली पृथ्वीका पहिला धर्मा सीमंतक नामा इंद्रक

**किण्हवरंसेण मुदा अवधिट्ठाणम्मि अवरअंसमुदा ।**
**पंचमचरिमतिमिस्से मज्झे मज्झेण जायन्ते ॥ ५२४ ॥**

कृष्णवरांशेन मृता अवधिस्थाने अवरांशमृताः ।
पञ्चमचरमतिमिस्रे मध्ये मध्येन जायन्ते ॥ ५२४ ॥

जी० प्र०—कृष्णलेश्योत्कृष्टांशेन मृता जीवाः सप्तमपृथिव्यामेकमेव पटलं तस्यावधिस्थानेंद्रके जायंते । कृष्णलेश्याजघन्यांशेन मृता जीवाः पंचमपृथ्वीचरमपटलस्य तिमिस्रेंद्रके जायंते । कृष्णलेश्यामध्यमांशेन मृता जीवाः तदवधिस्थानेंद्रकस्य चतुःश्रेणीबद्धेषु षष्ठपृथ्वीपटलत्रये पंचमपृथ्वीचरमपटले च तत्तद्योग्यतया जायंते ॥ ५२४ ॥

स० चं०—कृष्णलेश्याका उत्कृष्ट अंशकरि मरैं ते जीव सातवी नरक पृथ्वीका एकही पटल है ताका अवधि स्थानक नामा इंद्रक विलविषैं उपजै हैं। बहुरि कृष्णलेश्याका जघन्य अंशकरि मरैं ते जीव पंचम पृथ्वीका अंत पटलका तिमिस्र नामा इंद्रकविषैं उपजै हैं। बहुरि कृष्ण लेश्याका मध्यम अंशकरि मरैं ते जीव अवधिस्थान इंद्रकका च्यारि श्रेणीबद्ध विल तिनिविषैं वा छठा पृथ्वीका तीनौं पटलनिविषैं वा पांचवी पृथ्वीका चरम पटलविषैं यथायोग्य उपजै हैं ॥ ५२४ ॥

**नीलुक्कस्संसमुदा पंचमअंधिंदयम्मि अवरमुदा ।**
**वालुकसंपज्जलिदे मज्झे मज्झेण जायंते ॥ ५२५ ॥**

नीलोत्कृष्टांशमृताः पञ्चमान्धेन्द्रके अवरमृताः ।
वालुकासंप्रज्वालिते मध्ये मध्येन जायन्ते ॥ ५२५ ॥

जी० प्र०—नीललेश्योत्कृष्टांशेन मृता जीवाः पंचमपृथ्वीद्विचरमपटलस्यांध्रेंद्रके जायंते । केचित् पंचमपटलेऽपि जायंते । तयोऽरिष्टाचरमपटले

**सुरणिरया सगलेस्सहिं णरतिरियं जांति सगजोग्गं ॥ ५२८ ॥**

कृष्णत्रयाणां मध्यमांशमृता तेजोवायुविकलेषु ।
सुरनिरयाःस्वकलेश्याभिः नरतिर्यञ्चं यान्ति स्वकयोग्यम् ॥ ५२८ ॥

जी० प्र०—कृष्णाद्यशुभलेश्यात्रयस्य मध्यमांशमृततिर्यग्मनुष्याः तेजोवायुविकलत्रयासंज्ञिसाधारणवनस्पतिजीवेषु उत्पद्यंते । भवनत्रयादि सर्वार्थसिद्धयंतसुराः धर्माद्यवधिस्थानांतनारकाश्च स्वस्वलेश्यानुगं नरतिर्यक्त्वं यांति ॥ ५२८ ॥ इति गत्यधिकारः ॥ अथ स्वाम्यधिकारं गाथासप्तकेनाह—

स० चं०—कृष्ण नील कपोतके मध्य अंशकरि मरैं ऐसे तिर्यंच वा मनुष्य ते तेजःकायिक वा वातकायिक विकलत्रय असैनी पंचेंद्री साधारण वनस्पती इनिविषैं उपजै हैं। बहुरि भवनत्रय आदि सर्वार्थसिद्धि पर्यंत देव अर धम्मादि सात पृथ्वीसंबंधी नारकी ते अपनी अपनी लेश्याके अनुसारि यथायोग्य मनुष्यगति वा तिर्यंचगतिकौं प्राप्त हो हैं। इहां इतना जानना। जिस गतिसंबंधी पूर्वैं आयु बध्या होइ तिस ही गतिविषैं जो मरण होतैं लेश्या होइ ताके अनुसारि उपजै है जैसैं मनुष्यके पूर्वैं देवायुका बंध भया बहुरि मरण होते कृष्णादि अशुभ लेश्या होइ तौ भवनत्रिकविषैं ही उपजै है ऐसैं ही अन्यत्र जानना ॥ ५२८ ॥ इति गत्यधिकारः । ७ । आगैं स्वामी अधिकार सात गाथानिकरि कहैं हैं—

**काऊ काऊ काउ, णीला णीला य णीलकिण्हा य ।**
**किण्हा य परमकिण्हा लेस्सा पढमादिपुढवीणं ॥ ५२९ ॥**

कपोता कपोता कपोता नीला नीला च नीलकृष्णे च ।
कृष्णा च परमकृष्णा लेश्या प्रथमादिपृथिवीनाम् ॥ ५२९ ॥

जी० प्र०—प्रथमादिपृथ्वीनारकाणां लेश्योच्यते—तत्र घर्मायां कपोतजघन्यांशः। वंशायां कपोतमध्यमांशः। मेघायां कापोतोत्कृष्टांशनीलजघन्यांशौ। अंजनायां नीलमध्यमांशः। अरिष्टायां नीलोत्कृष्टांशकृष्णजघन्यांशौ। मघव्यां कृष्णमध्यमांशः। माघव्यां कृष्णोत्कृष्टांशः॥ ५२९॥

स० चं०—इहां भावलेश्या अपेक्षा कथन है तहां नारकी जीवनिके कहिए है-तहां घम्मा नामा पहिली पृथ्वीविषैं कपोत लेश्याका जघन्य अंश है। वंशा दूसरी पृथ्वीविषैं कपोतका मध्यम अंश है। मेघा तीसरी पृथ्वीविषैं कपोतका उत्कृष्ट अंश अर नीलका जघन्य अंश है। अंजना चौथी पृथ्वीविषैं नीलका मध्यम अंश है। अरिष्टा पांचवी पृथ्वीविषैं नीलका उत्कृष्ट अंश है अर कृष्णका जघन्य अंश है। मघवी पृथ्वीविषैं कृष्णका मध्यम अंश है। माघवी सातवीं पृथ्वीविषैं कृष्णका उत्कृष्ट अंश है॥ ५२९॥

## णरतिरियाणं ओघो इगिविगले तिण्णि चउ असण्णिस्स।
## सण्णिअपुण्णगमिच्छे सासणसम्मेवि असुहतियं॥

नरतिरश्चामोघ एकविकले तिस्रः चतस्रः असंज्ञिनः।
संज्ञ्यपूर्णकमिथ्यात्वे सासादनसम्यक्त्वेपि अशुभत्रिकम्॥ ५३०॥

जी० प्र०—नरतिरश्चां प्रत्येकं ओघः सामान्योत्कृष्टषड्लेश्याः स्युः। तत्र एकेंद्रियविकलत्रयजीवेषु तिस्रः कृष्णाद्यशुभलेश्या एव। असंज्ञिपर्याप्तस्य तत्त्रयं तेजोलेश्या च, कुतः? तस्य कपोतमृतस्य घर्मायां तेजोमृतस्य भवनव्यंतरयोरशुभत्रयमृतस्य संज्ञिनरतिर्यग्गत्योश्च उत्पादात्। संज्ञिलब्ध्यपर्याप्तकतिर्यग्मनुष्यमिथ्यादृष्टौ अपिशब्दादसंज्ञिलब्ध्यपर्याप्तके तिर्यग्मनुष्यभवनत्रयनिर्वृत्त्यपर्याप्तकसासादने च कृष्णाद्यशुभत्रयमेव। तिर्यग्मनुष्योपशमसम्यग्दृष्टीनां सम्यक्त्वकालाभ्यंतरे सुष्ठु संक्लेशेपि देशसंयतवत् तत्त्रयं नास्ति तथापि तद्विराधकसासादनापर्याप्तानामस्तीति ज्ञातव्यं॥ ५३०॥

स० चं०—मनुष्य अर तिर्यंचनिके 'ओघ' कहिए सामान्यपनै कहीं ते सर्व छहौ लेश्या पाइए है। तहां एकेंद्री अर विकलत्रय इनकै कृष्णादिक तीन अशुभलेश्या पाइए है। बहुरि असैनी पचेंद्री पर्याप्तककै कृष्णादि च्यारि लेश्या पाइए है जातैं असैनी पंचेंद्री कपोतलेश्या सहित मरैं तौ पहिले नरक उपजैं। तेजोलेश्या सहित मरैं तौ भवनवासी अर व्यंतर देवनिविषैं उपजै। कृष्णादि तीन अशुभलेश्या सहित मरै तौ यथायोग्य मनुष्य तिर्यंचविषैं

उपजें तातैं ताके च्यारि लेश्या हैं। बहुरि सैनी लब्धि अपर्याप्तक तिर्यंच वा मनुष्य मिथ्यादृष्टी बहुरि अपिशब्दतैं असैनी लब्धि पर्याप्तक तिर्यंच मनुष्य मिथ्यादृष्टी बहुरि सासादन गुणस्थानवर्ती निर्वृति अपर्याप्तक तिर्यंच वा मनुष्य वा भवनत्रिक देव इनिविषैं कृष्णादिक तीन अशुभ लेश्या ही हैं। तिर्यंच अर मनुष्य जो उपशम सम्यग्दृष्टी होइ ताके अति संक्लेश परिणाम होंइ तौ भी देशसंयमीवत् कृष्णादिक तीन लेश्या न होंइ । तथापि जो उपशम सम्यक्त्वी विराधनाकरि सासादन होइ ताकैं अपर्याप्त अवस्थाविषैं तीन अशुभ लेश्या ही पाइए हैं ॥ ५३० ॥

**भोगापुण्णगसम्मे काउस्स जहण्णियं हवे णियमा ।**
**सम्मे वा मिच्छे वा पज्जत्ते तिण्णि सुहलेस्सा ॥**

भोगाऽपूर्णकसम्यक्त्वे कापोतस्य जघन्यकं भवेन्नियमात्।
मिथ्यात्वे वा सम्यक्त्वे वा पर्याप्ते तिस्रः शुभलेश्याः ॥ ५३१ ॥

जी० प्र०—भोगभूमौ निर्वृत्यपर्याप्तकसम्यग्दृष्टौ कपोतलेश्याजघन्यांशो भवति। कुतः ? कर्मभूमिनरतिरश्चां प्राग्बद्धायुषां क्षायिकसम्यक्त्वे वा वेदकसम्यक्त्वे वा स्वीकृते तदन्यजघन्येन तत्रोत्पत्तिसंभवात्—तद्योग्यसंक्लेशपरिणामपरिणता इत्यर्थः। तस्यां पर्याप्तिरुपरि सम्यग्दृष्टौ मिथ्यादृष्टौ वा शुभलेश्यात्रयमेव ॥ ५३१ ॥

स० चं०—भोगभूमिविषैं निर्वृति अपर्याप्तक सम्यग्दृष्टी जीवविषैं कपोत लेश्याका जघन्य अंश पाइए है। जातैं कर्मभूमिया मनुष्य वा तिर्यंच पहिलैं मनुष्य वा तिर्यंच आयुका बंध कीया पीछैं क्षायिक वा वेदक सम्यक्त्वकौं अंगीकारकरि मरैं तिस सहित ही तहां भोगभूमिविषैं उपजै तहां तिस योग्य संक्लेश परिणाम कपोतका जघन्य अंश तिसरूप परिणाम है। बहुरि भोगभूमिविषैं पर्याप्त अवस्थाविषैं सम्यग्दृष्टी वा मिथ्यादृष्टी जीवके पीतादिक तीन शुभलेश्या ही पाइए है ॥ ५३१ ॥

**अयदोत्तिछलेस्साओ सुहतियलेस्सा हु देसविरदतिये ।**

**तत्तो सुक्का लेस्सा अजोगिठाणं अलेस्सं तु ॥ ५३२ ॥**

असंयत इति षड् लेश्याः शुभत्रयलेश्या हि देशविरतत्रये ।
ततः शुक्ला लेश्या अयोगिस्थानमलेश्यं तु ॥ ५३२ ॥

जी० प्र०——असंयतांतचतुर्गुणस्थानेषु षड्लेश्याः खलु । देशविरतादित्रये शुभलेश्यात्रयमेव । ततः उपरि सयोगपर्यंतं षड्गुणस्थानेषु एका शुक्ललेश्यैव । अयोगिगुणस्थानं अलेश्यं लेश्यारहितं तत्र योगकषाययोरभावात् ॥ ५३२ ॥

स० चं०——असंयत पर्यंत च्यारि गुणस्थाननिविषैं छहौ लेश्या हैं। देशविरत आदि तीन गुणस्थाननिविषैं पीतादिक तीन शुभलेश्या ही हैं। तातैं ऊपरि अपूर्वकरणतैं लगाइ सयोगी पर्यंत छह गुणस्थाननिविषैं एक शुक्ल लेश्या ही है। अयोगी गुणस्थान लेश्यारहित है-जातैं तहां योग कषायका अभाव है ॥ ५३२ ॥

**णट्ठकसाये लेस्सा उच्चदि सा भूदपुव्वगदिणाया।**
**अहवा जोगपउत्ती मुक्खोत्ति तहिं हवे लेस्सा ॥ ५३३ ॥**

नष्टकषाये लेश्या उच्यते सा भूतपूर्वगतिन्यायात्।
अथवा योगप्रवृत्तिः मुख्येति तत्र भवेल्लेश्या ॥ ५३३ ॥

जी० प्र०——उपशांतकषायादिनष्टकषायगुणस्थानत्रये कषायोदयाभावेऽपि या लेश्या उच्यते सा भूतपूर्वगतिन्यायादेव । अथवा योगप्रवृत्तिर्लेश्येति योगप्रवृत्तिप्राधान्येन तत्र लेश्या भवति ॥ ५३३ ॥

स० चं०——उपशांत कषायादिक जहां कषाय नष्ट होइ गए ऐसै तीन गुणस्थाननिविषैं कषायका अभाव होतैं भी लेश्या कहिए है सो भूतपूर्वगाति न्यायतैं कहिए है। पूर्वै योगनिकी प्रवृत्ति कषायसहित होती थी तहां लेश्याका सद्भाव था इहां योग पाइए है तातैं उपचारकरि इहां भी लेश्याका सद्भाव कह्या। अथवा योगनिकी प्रवृत्ति सोई लेश्या ऐसा भी कथन है सो योग इहां है ही, ताकी प्रधानताकरि तहां लेश्या है॥ ५३३ ॥

**तिण्हं दोण्हं दोण्हं छण्हं दोण्हं च तेरसण्हं च।**
**एत्तो य चोद्दसण्हं लेस्सा भवणादिदेवाणं॥ ५३४ ॥**
**तेऊ तेऊ तेउ, पम्मा पम्मा य पम्मसुक्का य ।**
**सुक्का य परमसुक्का भवणतिया पुण्णगे असुहा॥५३५ ॥**

त्रयाणां द्वयोर्द्वयोः षण्णां द्वयोश्च त्रयोदशानां च ।
एतस्माच्च चतुर्दशानां लेश्या भवनादिदेवानाम् ॥ ५३४ ॥
तेजस्तेजस्तेजः पद्मा पद्मा च पद्मा शुक्ला च ।
शुक्ला च परमशुक्ला भवनात्रिकाः अपूर्णके अशुभाः ॥ ५३५ ॥

जी० प्र०—भवनत्रयादिदेवानां लेश्योच्यते तत्र पर्याप्तापेक्षया भवनत्रयस्य तेजोजघन्यांशः । सौधर्मैशानयोः तेजोमध्यमांशः । सानत्कुमारमाहेंद्रयोः तेजउत्कृष्टांशपद्मजघन्यांशौ । ब्रह्मब्रह्मोत्तरादिषट्कस्य पद्ममध्यमांशः । शतारसहस्रारयोः पद्मोत्कृष्टांशशुक्लजघन्यांशौ । आनतादिचतुर्णां नवग्रैवेयकाणां च शुक्लमध्यमांशः । अत उपरि अनुदिशानुत्तरचतुर्दशविमानानां शुक्लोत्कृष्टांशो भवति । भवनत्रयदेवाः अपर्याप्तकाले अशुभत्रिलेश्या एव, अनेन वैमानिकाः अपर्याप्तिकाले स्वस्वलेश्या एवेति सूचितं ज्ञातव्यं ॥५३४–५३५॥ इति स्वाम्यधिकारोऽष्टमः ॥ अथ साधनाधिकारमाह—

स० चं०—देवनिके लेश्या कहिए है तहां पर्याप्त भवनवासी व्यंतर ज्योतषी इनि भवनत्रिककैं तेजोलेश्याका जघन्य अंश है। सौधर्म ईशान दोय स्वर्गवालोकैं तेजोलेश्याका मध्यम अंश है। सनत्कुमार माहेंद्र दोय स्वर्गवालोकैं तेजोलेश्याका उत्कृष्ट अंश अर पद्मलेश्याका जघन्य अंश है। ब्रह्म आदि छह स्वर्गवालोंकैं पद्मलेश्याका मध्यम अंश है। शतार सहस्रार दोय स्वर्गवालोंकैं पद्मलेश्याका उत्कृष्ट अंश अर शुक्ललेश्याका जघन्य अंश है। आनत आदि च्यारि स्वर्ग अर नव ग्रैवेयक इनि तेरह वालौंकैं शुक्ललेश्याका मध्यम अंश है। ताके ऊपरि नव

अनुदिश अर पंच अनुत्तर इनि चौदह विमान वालोंकैं शुक्ललेश्याका उत्कृष्ट अंश है। बहुरि भवनत्रिक देवनिकैं अपर्याप्त अवस्थाविषैं कृष्णादि तीन अशुभलेश्या ही पाइए है याहीतैं यहु जानिए है जो वैमानिक देवनिकैं पर्याप्त वा अपर्याप्त अवस्थाविषैं लेश्या समान ही है ऐसैं जिस जीवकैं जो लेश्या पाइए सो जीव तिस लेश्याका स्वामी जानना ॥ ५३४–५३५ ॥ इति स्वाम्यधिकारः। आगैं साधन अधिकार कहैं हैं—

**वण्णोदयसंपादिदसरीरवण्णो दु दव्वदो लेस्सा।**
**मोहुदयखओवसमोवसमखयजजीवफंदणं भावो ॥५३६॥**

वर्णोदयसंपादितशरीरवर्णस्तु द्रव्यतो लेश्या।
मोहोदयक्षयोपशमोपशमक्षयजजीवस्पन्दो भावः ॥ ५३६ ॥

जी० प्र०—वर्णनामकर्मोदयेन सपादितः-सजनितः शरीरवर्णो द्रव्यलेश्या भवति। असंयतांतगुणस्थानचतुष्के मोहस्य उदयेन, देशविरतत्रये क्षयोपशमेन, उपशमके उपशमेन क्षपके क्षयेण च संजनितसंस्कारो जीवस्पंदनसंज्ञः स भावलेश्या जीवपरिणामप्रदेशस्पंदनेन कृतेत्यर्थः। तेन कारणेन योगकषायाभ्यां भावलेश्येत्युक्तं ॥ ५३६ ॥ इति साधन धिकारो नवमः ॥ अथ संख्याधिकारं गाथाषट्केनाह—

स० चं०—वर्ण नामा नामकर्मके उदयतैं उत्पन्न भया जो शरीरका वर्ण सो द्रव्यलेश्या है तातैं द्रव्यलेश्याका साधन वर्ण नामा नामकर्मका उदय है बहुरि असंयतपर्यंत च्यारि गुणस्थाननिविषैं मोहनीय कर्मका उदयतैं, देश विरतादिक तीन गुणस्थाननिविषैं मोहनिय कर्मका क्षयोपशमतैं, उपशम श्रेणीविषैं मोहनीयकर्मका उदयतैं, क्षपक श्रेणीविषैं मोहनीय कर्मका क्षयतैं उत्पन्न भया जो जीवका स्पंद सो भाव लेश्या है। स्पंद काहिए जीवके परिणामनिका चंचल होना वा जीवके प्रदेशनिका चंचल होना सो भावलेश्या है। तहां परिणामका चंचल होना कषाय है। प्रदेशनिका चंचल होना योग है। तीहिं कारणकरि योग कषायनिकरि भावलेश्या कहिए है। तातैं भावलेश्याका साधन मोहनीय कमका उदय वा क्षयोपशम वा उपशम वा क्षय जानना ॥५३६॥ इति साधनाधिकारः ॥ ९ ॥ आगैं सख्याधिकार छह गाथानिकरि कहैं हैं—

# किण्हादिरासिमावलिअसंखभागेण भजिय पविभत्ते ।
# हीणकमा कालं वा अस्सिय दव्वा दु भजिदव्वा ॥ ५३७ ॥

कृष्णादिराशिमावल्यसंख्यभागेन भक्त्वा प्रविभक्ते ।
हीनक्रमाः कालं वा आश्रित्य द्रव्याणि तु भक्तव्यानि ॥ ५३७ ॥

जी० प्र०—कृष्णाद्यशुभलेश्यात्रयजीवसामान्यराशिं शुभलेश्यात्रयजीवराशिहीनसंसारिराशिमात्रं १३– आवल्यसंख्यातेन भक्त्वा १३–बहु-<br>९
भागः १३– ८ त्रिभिर्भक्तः त्रिस्थाने देयः १३– ८, १३– ८, १३– ८, शेषैकभागे पुनरावल्यसंख्यातेन भक्ते बहुभागः कृष्णलेश्यायां देयः ।<br>९      ९ । ३, ९ । ३, ९ । ३,
शेषैकभागे पुनरावल्यसंख्यातेन भक्ते बहुभागो नीललेश्यायां देयः । शेषैकभागे कपोतलेश्यायां दत्ते त्रयो राशयोऽमी—
१३–८, १३– ८, १३– ८, समच्छेदेन मिलिताः— कृ १३– ८६४, नी १३– । ६७२, क १३– । ६५१, किंचिदूनक्रमा<br>९ । ३, ९ । ३, ९ । ३,      ९ । ९ । ९ । ३, ९ । ९ । ९ । ३, ९ । ९ । ९ । ३,<br>१३–८, १३–८ । १३–१<br>९ । ९ । ९ । ९ । ९ । ९९९
भवंति— कृ १३– । नी १३– । क १३– इति कृष्णादित्रिलेश्याजीवानां द्रव्यतः प्रमाणमुक्तं । पुनः—वा अथवा कालमाश्रित्य द्रव्याणि भक्त-<br>। ॥<br>३– ३– ३–
व्यानि । तद्यथा—कृष्णनीलकपोतलेश्याः संस्थाप्य तासां कालो मिलित्वापि अंतर्मुहूर्तः २ १ आवल्यसंख्यातेन भक्ते बहुभागः त्रिभिर्भक्त्वा प्रत्येकं देयः । शेषैकभागे पुनरावल्यसंख्यातेन भक्ते बहुभागः कृष्णलेश्यायां देयः । शेषैकभागे पुनः आवल्यसंख्यातेन भक्ते बहुभागो नीललेश्यायां देयः। शेषैकभागे कपोतलेश्यायां दत्ते त्रयो राशय एवं— कृ २ १ । ८६४, नी २ १ । ६७२, क २ १ । ६५१, येषां योगः २ १ । २१८७<br>९ । ९ । ९ । ३, ९ । ९ । ९ । ३, ९ । ९ । ९ । ३, ९ । ९ । ९ । ३
अपवर्तितः २ १ । अधुना त्रैराशिकं प्र २ १ । फ १३–इ २ १ । ८६४ लब्धं कृष्णलेश्याजीवप्रमाणं १३—८६४ अपवर्तिते किंचिदूनत्रिभागो<br>९ । ९ । ९ । ३      ९ । ९ । ९ । ३

भवति । एवं नीलकपोतयोरपि ज्ञातव्यं । कृ १३– । नी १३– । क १३– । इति कालसंचयमाश्रित्य द्रव्यतः प्रमाणमुक्तं ॥ ५३७ ॥

| ||

३– ३– ३–

स०चं०—कृष्णादिक अशुभ तीन लेश्यावाले जीवनिका प्रमाण है सो तीन शुभलेश्यावालोंका प्रमाणकौं संसारी जीवनिका प्रमाणमैंस्यों घटाए जितना रहे तितना जानना सो किंचिदून संसारी राशिमात्र भया । ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एक भाग विना अवशेष बहुभाग रहे तिनके तीन भाग करिए सो एक एक भाग एक एक लेश्यावालोंका समान रूप जानना । बहुरि जो एक भाग रह्या ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग देइ तहां एक भाग जुदा राखि अवशेष बहुभाग रहैं सो पूर्वैं समान भागनिविषैं जो कृष्ण लेश्यावालोंका वट था तिसविषै जोडि दीए जो प्रमाण होइ तितने कृष्णलेश्यावाले जीव जानने । बहुरि जो ह एक भाग रह्या था ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग देइ तहां एक भागकौं जुदा राखि अवशेष बहुभाग रहै ते पूर्वैं समान भागविषैं नील लेश्यावालोंका वट था तिसविषैं जोडि दीए जो प्रमाण होइ तितने नील लेश्यावाले जीव जानने । बहुरि जो वह एक भाग रह्या था सो पूर्वैं समान भागविषैं कपोत लेश्यावालोंका वट था तिसविषै जोडैं जो प्रमाण होइ तितने कपोत लेश्यावाले जीव जानने । ऐसैं कृष्णलेश्यादिक तीन लेश्यावालोंका द्रव्यकरि प्रमाण कह्या सो क्रमतैं किछू किछू घटता जानना । अथवा काल अपेक्षा द्रव्यका परिमाण कीजिए है कृष्ण नील कपोत तीनों लेश्यानिका काल मिलाए जो कोई अंतर्मुहूर्त मात्र होइ ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एक भागकौं जुदा राखि अवशेष बहुभाग रहै तिनिका तीन भाग कीजिए तहां एक एक समान भाग एक एक लेश्याकौं दीजिए । बहुरि जो एक भाग रह्या ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीजिये तहां एक भागकौं जुदा राखि बहुभाग रहे सो पूर्वोक्त कृष्ण लेश्याका समान भाग विषैं मिलाइए बहुरि अवशेष जो एक भाग रह्या ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एक भागकौं जुदा राखि अव-

शेष बहुभाग पूर्वोक्त नीललेश्याका समान भागविषैं मिलाइए । बहुरि जो एक भाग रह्या सो पूर्वोक्त कपोत लेश्याका समान भागविषै मिलाइए ऐसैं मिलाए जो जो प्रमाण भया सो सो कृष्णादि लेश्यानिका काल जानना । अब इहां त्रैराशिक करना । तहां तीनू लेश्यानिका काल जोडें जो प्रमाण भया सो तौ प्रमाणराशि बहुरि अशुभ लेश्यावाले जीवनिका जो किंचित् ऊन संसारी जीव मात्र प्रमाण सो फलराशि बहुरि कृष्णलेश्याका जो प्रमाण सोई इच्छाराशि तहां फलकरि इच्छाकौं गुणें प्रमाणका भागदीए लब्ध राशि किंचित् ऊन तीनका भाग अशुभ लेश्यावाले जीवनिका प्रमाणकौं दीए जो प्रमाण भया तितने कृष्णलेश्यावाले जीव जानने । ऐसैं ही प्रमाणराशि फलराशि पूर्वोक्त इच्छाराशि अपना २ कालकरि नील वा कपोत लेश्याविषै भी जीवनिका प्रमाण जानना । ऐसैं काल अपेक्षा द्रव्यकरि अशुभलेश्यावाले जीवनिका प्रमाण कह्या है ॥ ५३७ ॥

## खेत्तादो असुहतिया अणंतलोगा कमेण परिहीणा ।
## कालादोतीदादो अणंतगुणिदा कमा हीणा ॥ ५३८ ॥

क्षेत्रतः अशुभत्रिका अनंतलोकाः क्रमेण परिहीनाः ।
कालादतीतादनंतगुणिताः क्रमाद्धीनाः ॥ ५३८ ॥

जी० प्र०—क्षेत्रप्रमाणेन अशुभत्रिलेश्याजीवाः अनंतलोका अपि क्रमेण परिहीनाः किंचिदूनक्रमा भवंति। कृ ≡ ख। नी ≡ ख-। क ≡ ख= अत्र त्रैराशिकं म ≡ फ श १ । इ १३– लब्धशलाकाः ख पुनः म । श १ । फ ≡ । इ श ख लब्धं ≡ ख । कालप्रमाणेनाशुभत्रिले-
३–
श्या जीवा अतीतकालादनंतगुणिता अपि क्रमहीना भवंति । का कृ अ ख । नी अ ख– । क अ ख = अत्रापि त्रैराशिकं—
म अ फ श । १ । इ १३– लब्धशलाकाः । ख । पुनः म श १ । फ अ । इ श ख लब्धं अ ख ॥ ५३८ ॥
३–

स० चं०—क्षेत्र प्रमाणकरि अशुभ तीन लेश्यावाले जीव अनंतलोकमात्र जानने लोकाकाशके प्रदेशनितें अनंत गुणे है तहां क्रमतें हीनक्रम जानने। कृष्णलेश्यावालोंतें किछू घाटि नीललेश्यावालोंका प्रमाण है। नील लेश्यावालौतें किछू घाटि कपोत लेश्यावालोंका प्रमाण है। बहुरि इहां प्रमाणराशि लोक फलराशि एक शलाका इच्छाराशि अपने अपने जीवनिका प्रमाण कीए लब्धिराशिमात्र अनत शलाका भईं। बहुरि प्रमाण एक शलाका फल एक लोक इच्छा अनंत शलाका कीएं लब्धराशि अनंत लोकमात्र कृष्णादि लेश्यावाले जीवनिका प्रमाण हो है। वहुरि कालप्रमाणकरि अशुभ तीन लेश्यावाले जीव अतीत कालके समयनिका प्रमाणतें अनंतगुणे हैं इहां भी पूर्वोक्त हीन क्रम जानना। बहुरि इहां प्रमाणराशि अतीत काल फलराशि एक शालाका इच्छाराशि अपने अपने जीवनिका प्रमाण कीए लब्धराशिमात्र अनत शलाका भईं बहुरि प्रमाण एक शलाका फल एक अतीत काल इच्छा अनंत शलाका कीएं लब्ध राशि अनंत अतीत कालमात्र कृष्णादि लेश्यावाले जीवनिका प्रमाण हो है॥ ५३८॥

## केवलणाणाणंतिमभागा भावादु किण्हतियजीवा।
## तेउतियासंखेज्जा संखासंखेज्जभागकमा॥५३९॥

केवलज्ञानानंतिमभागा भावात्तु कृष्णत्रिकजीवाः।
तेजस्त्रिका असंख्येयाः संख्यासंख्येयभागक्रमाः॥ ५३९॥

जी० प्र०—भावप्रमाणेन कृष्णादिलेश्या जीवाः प्रत्येकं केवलज्ञानानंतैकभागमात्राः अपि किंचिदूनक्रमा भवंति। भा कृ के। नी के-। क के = 
ख ख ख

अत्रापि त्रैराशिकं प्र १३– । फ श १। इ के। लब्धं के अपवर्तिते ख। पुनः प्र श ख। फ के। इ श १। लब्धं के। तेजोलेश्यादित्रयजीवाः द्रव्य-
३–                  १३–                                                            ख
                    ३–

प्रमाणेन असंख्याता अपि संख्यातासंख्यातभागक्रमा भवंति। ते ≡ a ७। प ≡ a। शु a॥ ५३९॥

स० चं०—बहुरि भावमानकरि अशुभ तीन लेश्यावाले जीव केवल ज्ञानके अविभाग प्रतिच्छेदनिका प्रमाणके अनंतवे भाग प्रमाण हैं इहां भी पूर्ववत् ही क्रम जानना। बहुरि इहां प्रमाण राशी अपने अपने लेश्यावाले जीवनिका प्रमाण, फल एक शलाका इच्छा केवलज्ञान कीए लब्ध राशिमात्र अनन्त प्रमाण भया इसकौं प्रमाणराशि करि फलराशि एक शलाका, इच्छाराशि केवलज्ञान कीए केवलज्ञानके अनन्तवें भाग मात्र कृष्णादि लेश्यावाले जीवनिका प्रमाण हो है। बहुरि तेजोलेश्या आदि तीन शुभलेश्यावालोंका प्रमाण असंख्यात है तथापि तेजोलेश्यावालोंके सख्यातवें भाग पद्मलेश्यावाले हैं। पद्मलेश्यावालोंके असंख्यातवें भाग शुक्ल लेश्यावाले हैं ऐसें द्रव्य करि शुक्ललेश्यावालोंका प्रमाण कह्या॥ ५३९॥

## जोइसियादो अहिया तिरक्खसण्णिस्स संखभागोदु।
## सूइस्स अंगुलस्स य असंखभागं तु तेउतियं॥५४०॥

ज्योतिष्कतोऽधिकाः तिर्यक्संज्ञिनः संख्यभागस्तु।
सूचेरंगुलस्य च असख्यभागं तु तेजस्त्रिकं॥ ५४०॥

जी० प्र०—तेजोलेश्याजीवाः ज्योतिष्कजीवराशितः साधिका भवंति। === ‍१।‍ ‍४।६५=१ कथं ? पण्णट्ठिप्रतरांगुलभक्तजगत्प्रतरमात्रज्योतिष्क— = ४।६५ = घनांगुलप्रथममूलगुणितजगच्छ्रेणिभावन—१ त्रिशतयोजनकृतिभक्तजगत्प्रतरमात्रव्यंतर = ४।६५=८१।१० ० घनांगुलतृतीयमूलगुणित जगच्छ्रेणिमात्रसौधर्मद्वयज — २ पंचसंख्यातगुणपण्णट्ठीप्रतरांगुलभक्तजगत्प्रतरमात्रतादृक्संज्ञितिर्यक् = ४।६५=१११११ तादृशसंख्यातमनुष्याणां मिलितत्वात्। पद्मलेश्याजीवाः तेजोलेश्येभ्यः संख्यातगुणहीनत्वेऽपि संज्ञितिर्यक्तेजोलेश्येभ्योऽपि संख्यातगुणहीना भवंति। पद्मलेश्यातिर्यग्राशौक-

ल्पजमनुष्यैः साधिकमात्रत्वात् संदृष्टिः— == ॥
४ । ६५ = ११११११
गमात्रा भवंति । २ सू इति तेजस्त्रयजीवाः क्षेत्रप्रमाणेनोक्ताः ॥ ५४० ॥ शुक्ललेश्या जीवाः सूच्यंगुलासंख्यातैकभा-
a १

स० चं०——तेजो लेश्यावाले जीव ज्योतिष्क राशितैं किछू अधिक हैं कैसैं ? सो कहिए है—पैसठि हजार पांचसै छत्तीस प्रतरांगुलका भाग जगत्प्रतरकौं दीए जो प्रमाण होइ तितने तौ ज्योतिषी देव बहुरि घनांगुलका प्रथमवर्गमूलकरि जगच्छ्रेणीकौं गुणैं जो प्रमाण होइ तितने भवनवासी बहुरि तीनसै योजनके वर्गका भाग जगत्प्रतरकौं दीए जो प्रमाण होइ तितने व्यंतर बहुरि घनांगुलका तृतीयवर्गमूलकरि जगच्छ्रेणीकौं गुणैं जो प्रमाण होइ तितने सौधर्म ईशान स्वर्गके वासी देव बहुरि पांचवार संख्यातकरि गुणित पणट्ठी प्रमाण प्रतरांगुलका भाग जगत्प्रतरकौं दीए जो प्रमाण होइ तितने तेजो लेश्यावाले तिर्यंच बहुरि संख्यात तेजोलेश्यावाले मनुष्य इनि सवनिका जोड दीए जो प्रमाण होइ तितने जीव तेजोलेश्यावाले जानने । बहुरि पद्मलेश्यावाले जीव तेजोलेश्यावाले जीवनितैं संख्यातगुणे घाटि हैं तथापि तेजोलेश्यावाले संज्ञी तिर्यंचानितैं भी संख्यात गुणे घाटि हैं जातैं पद्मलेश्यावाले पंचेंद्री सैनी तिर्यंचनिका प्रमाणविषैं पद्मलेश्यावाले कल्पवासी देव अर मनुष्य तिनिका प्रमाण मिलाए जो जगत्प्रतरका असंख्यातवें भागमात्र प्रमाण भया तितने पद्मलेश्यावाले जीव हैं । बहुरि शुक्ललेश्यावाले जीव सूच्यंगुलके असंख्यातवें भाग प्रमाण हैं ऐसैं क्षेत्र प्रमाणकरि तीन शुभ लेश्यावाले जीवनिका प्रमाण कह्या ॥ ५४० ॥

**बेसदछप्पण्णंगुलकदिहिदपदरं तु जोइसियमाणं ।**
**तस्स य संखेज्जदिमा तिरिक्खसण्णीणपरिमाणं ॥ ५४१ ॥**

द्विशतषट्पंचाशदंगुलकृतिहितप्रतरं तु ज्योतिष्कमानं ।

तस्य च संख्येयतमं तिर्यक्संज्ञिनां परिमाणं ॥ ५४१ ॥

जी० प्र०—प्रागुक्तं तेजःपद्मलेश्याजीवप्रमाणं स्पष्टीकर्तुमाह–ज्योतिष्कप्रमाणं वेसदछप्पण्णंगुलकृतिभक्तजगत्प्रतरमात्रं = संज्ञितिर्यक्प्रमाणं च तत्संख्येयभागः = ॥५४१॥ ४।६५ = ४।६५ = १

स० चं०—पूर्वे जो तेजोलेश्यावालोंका प्रमाण ज्योतिषी देवराशितैं साधिक कह्या अर पद्मलेश्याका प्रमाण संज्ञी तिर्यचनिके संख्यातवे भागमात्र कह्या सो दोयसे छप्पनका वर्ग पणट्ठी तींहि प्रमाण प्रतरांगुलका भाग जगत्प्रतरकौं दीएं जो प्रमाण होइ तितने ज्योतिषी जानने। बहुरि इनिके संख्यातवे भाग प्रमाण सैनी तिर्यंचनिका प्रमाण जानना ॥ ५४१ ॥

## तेउदु असंखकप्पा पल्लासंखेज्जभागया सुक्का।
## ओहिअसंखेज्जदिमं तेउतिया भावदो होंति ॥५४२॥

तेजोद्वया असंख्यकल्पाः पल्यासंख्येयभागकाः शुक्लाः
अवध्यसंख्येयाः तेजस्त्रिका भावतो भवति ॥ ५४२ ॥

जी० प्र०—तेजोद्वयजीवाः प्रत्येकमसंख्येयकल्पा अपि तेजोलेश्येभ्यः पद्मलेश्या संख्यातगुणहीनाः ते क a १ । प क a शुक्ललेश्याः पल्यासंख्यातैकभागमात्रा भवंति प/a इति कालप्रमाणेन शुभलेश्यात्रयजीवा उक्ताः। तेजस्त्रयजीवाः प्रत्येकं अवधिज्ञानविकल्पानामसंख्येयभागाः तथापि संख्यातासंख्यातगुणहीना भवंति ते ओ/a प ओ/a१ शु ओ/a१a इति भावप्रमाणेन शुभलेश्यात्रयजीवा उक्ताः ॥ ५४२ ॥ इति संख्याधिकारः ॥ अथ क्षेत्राधिकारमाह—

स० चं०—तेजोलेश्या पद्मलेश्यावाले जीव प्रत्येक असंख्यात कल्प प्रमाण हैं तथापि तेजोलेश्यावालोंके संख्यातवैं भागमात्र पद्मलेश्यावाले हैं। कल्पकालका प्रमाण जितने बीस कोड़ाकोड़ि सागरके समय होंहि तितना जा

नना। बहुरि शुक्ललेश्यावाले पल्यके असंख्यातवे भाग प्रमाण हैं ऐसैं काल प्रमाणकरि तीन शुभलेश्यावाले जीवनिका प्रमाण कह्या बहुरि अवधिज्ञानके जितने भेद हैं तिनके असंख्यातवे भागप्रमाण प्रत्येक तीन शुभलेश्यावाले जीव हैं तथापि तेजोलेश्यावालोंके संख्यातवें भागमात्र पद्मलेश्यावाले हैं। पद्मलेश्यावालोंके असंख्यातवे भागमात्र शुक्ललेश्यावाले हैं। ऐसैं भ.व प्रमाणकरि तेज पद्म शुक्ल लेश्यावालोंका प्रमाण कह्या ॥५४२॥ इति संख्याधिकारः ॥

आगै क्षेत्राधिकार कहै हैं—

**सट्ठाणसमुग्घादे उववादे सव्वलोयमसुहाणं।**
**लोयस्सासंखेज्जदिभागं खेत्तं तु तेउतिये ॥५४३॥**

स्वस्थानसमुदघाते उपपादे सर्वलोकमशुभानां।
लोकस्यासंख्येयभागं क्षेत्रं तु तेजस्त्रिके ॥ ५४३ ॥

जी० प्र०—विवक्षितलेश्याजीवैर्वर्तमानकाले त्रिविवक्षितपदत्रिशिष्टत्वेनावष्टब्धाकाशः क्षेत्र। तच्च स्वस्थाने समुद्घाते उपपादे च त्र्यशुभलेश्यानां सर्वलोकः ≡ तेजोलेश्यादित्रयस्य तु पुनः लोकस्यासख्यातैकभागः सामान्येन भवति विशेषेण तु तत्र दशपदेषूच्यते। तत्र तावत् उत्पन्नपुरग्रामादिक्षेत्रं तत् स्वस्थानस्वस्थानं, विवक्षितपर्यायपरिणतेन परिभ्रमितुमुचितक्षेत्रं तद्विहारवत्स्वस्थानमिति स्वस्थानं द्वेधा। वेदनादिवशेन निजशरीराज्जीवप्रदेशानां बहिःप्रदेशे तत्प्रायोग्यविसर्पणं समुद्घातः। स च वेदनाकषायवैक्रियिकमारणांतिकतैजसाहारककेवलिभेदात् सप्तधा। परित्यक्तपूर्वभवस्य उत्तरभवप्रथमसमये प्रवर्तनमुपपाद इति दशपदानि। तेषु स्वस्थानस्वस्थाने वेदनासमुद्घाते कषायसमुद्घाते मारणांतिकसमुद्घाते उपपादे चेति पंचपदेषु कृष्णलेश्याजीवक्षेत्रं सर्वलोकः ≡ तत्र कृष्णलेश्याजीवराशिं १३— / ३— संख्यातेन भक्त्वा बहुभागः १३-। ४ / ३—।५। स्वस्थानस्वस्थाने देयः। शेषैकभागस्य संख्यातभक्तबहुभागः १३—। ४ / ३—।५।५ वेदनासमुद्घाते देयः। शेषैकभागस्य संख्यातभक्तबहुभागः —१३—। ४ / ३-५। ५।५। कषायसमुद्घाते देयः। शेषैकभागं फलराशिं कृत्वा, १३-१ / ३—५ ५। ५ एकनिगोदभवायुरुच्छ्वासाष्टादशैकभागान्तर्मुहूर्तं २ १ प्रमाणराशिं कृत्वा एकसमयं इच्छाराशिं कृत्वा प्र २ १ फ इ स १ लब्धमुपपादपदे देयं १३— / ३-५।५।५।२१ एतस्मिन्नेव पुनः

मारणांतिकसमुद्घातकालांतर्मुहूर्तेन गुणिते प्र स १। फ १३–। इ २ ७ । लब्धं मूलराशिसंख्यातैकभागं मारणांतिकसमुद्घाते
३–।५।५ ५।२७

दद्यात् १३— पुनः कृष्णलेश्यात्रयं सपर्याप्तराशिं = ४।३– संख्यातेन भक्त्वा बहुभागः– = ४ ४।३–५। स्वस्थानस्वस्थानेऽस्तीति देयः। शेषैकभा-
३–७ ५– ५–

गस्य संख्यातभक्तबहुभागो == ४ ४।३-५।५ विहारवत्स्वस्थाने देयः। शेषैकभागः = १ ४।३ ५।५ शेषपदेषु यथायोग्यं पतितोऽस्तीति ज्ञातव्यः। त्रस-
५– ५–

पर्याप्तमध्यमावगाहनं संख्यातघनांगुलं फलराशिं कृत्वा विहारवत्स्वस्थानकृष्णलेश्याजीवराशिमिच्छां कृत्वा– प्र १। फ ६ ७। इ = ४ ४।३–५५ लब्ध-
५–

मपवर्तितं संख्यातसूच्यंगुलगुणितजगत्प्रतरो विहारवत्स्वस्थाने क्षेत्रं भवति = सू २ ७। पुनः पल्यासंख्यातमात्रघनांगुलगुणितजगच्छ्रेणि
कृष्णलेश्यावैक्रियिकराशिं – ६ प संख्यातेन भक्त्वा बहुभागं – ६ प ४ स्वस्थानस्वस्थाने दत्त्वा शेषशेषस्य संख्यातबहुभागसंख्यातबहु-
३– a ३–a।५

भागो विहारवत्स्वस्थाने — ६ प ४ वेदनासमुद्घाते – ६ प ४ कषायसमुद्घाते च ६। प ४ पतितोऽस्तीति ज्ञात्वा शेषैकभागो वैक्रियिक-
३– a ५५ ३– a ५५५ ३–a५५५५

समुद्घाते देयः — ६ प। १ अयमेत्र यथायोग्यवैगुर्वणावगाहनोत्पन्नसंख्यातघनांगुलैर्गुणितः– घनांगुलवर्गगुणितासंख्यातश्रेणिमात्रं वैक्रि-
३– a ५५५५

यिकसमुद्घाते क्षेत्रं भवति — a ६। ६। पुनः सामान्याध ऊर्ध्वतिर्यग्मनुष्यलोकान् पंच संस्थाप्यालापः क्रियते—

तद्यथा—कृष्णलेश्याजीवाः स्वस्थानस्वस्थानवेदनाकषायमारणांतिकोपपादपदेषु कियत्क्षेत्रे तिष्ठंति ? सर्वलोके तिष्ठंति। विहारवत्स्वस्थान-
पदे पुनः सामान्यादिलोकत्रयस्यासंख्यातैकभागे तिर्यग्लोकस्य लक्षयोजनोत्सेधादेकजीवशरीरोत्सेधस्य संख्यातगुणहीनत्वात् संख्यातैकभागे
मनुष्यलोकादसंख्यातगुणे च क्षेत्रे तिष्ठन्ति। वैक्रियिकसमुद्घातपदे च सामान्यादिचतुर्लोकानामसंख्यातैकभागे मनुष्यलोकादसंख्यातगुणे च
क्षेत्रे तिष्ठंति। कुतः ? असंख्यातघनांगुलवर्गमात्रजगच्छ्रेणीनां तत्क्षेत्रत्वात्। एवं नीलकपोतयोरपि वक्तव्यं। पुनस्तेजोलेश्याजीवराशिं

।।। १!–
= ७ संख्यातेन भक्त्वा भक्त्वा बहुभागं बहुभागं स्वस्थानस्वस्थाने—
४। ६५ = ७

नपनेतुं पल्यासंख्यातेन भक्त्वैकभागं त्यक्त्वा शेषबहुभागो मारणांतिकसमुद्घातजीवराशिर्भवति— =

१ ॒ १ ॒
प प
a a ०
४ । ६५ = ८१ । १० a ṛ ṛ प प
a a

अत्र समीपमारणांतिकसमुद्घातजीवानपनेतुं पल्यासंख्यातेन भक्त्वा बहुभागं त्यक्त्वा एकभागो दूरमारणांतिकजीवराशिर्भवति —

१ ॒ १ ॒
= प प १
a a ०
४ । ६५ = ८१ ॥ १० । a ṛ ṛ प प प
a a a

अस्मिन्मारणांतिकसमुद्घातकालांतर्मुहूर्तसंभविशुद्धशलाकाभिः a ṛ संगुणय एकसमयेन भवते सर्व-दूरमारणांतिकसमुद्घातजीवप्रमाणं भवति ।

१ ॒ १ ॒
प प १ । a ṛ
= a a ०
४ । ६५ = ८१ । १० । a ṛ ṛ प प प
a a a

अस्मिन् रज्जुसंख्यातैकभागायामसूच्यंगुलसंख्यातैकभागविष्कंभोत्सेधक्षेत्रस्य २ । २ ṛ । ṛ / ७ । ṛ घनफलेन प्रतरांगुलसंख्यातैकभागगुणितजगच्छ्रेणिसंख्यातैकभागेन — ४ / ७ । ṛ । ṛ गुणिते दूरमारणांतिकसमुद्घातस्य क्षेत्रं भवति— =

१ ॒ १ ॒
प । प । १ । a ṛ । — ४ / ७ । ṛ ṛ
a a ०
४ । ६५ = ८१ । १० । a ṛ ṛ । प प प
a a a

पुनर्द्वादशयोजनायामनवयोजनविष्कंभसूच्यंगुलसंख्यातैक-

भागोत्सेध २ । ९ यो क्षेत्रघनफलं संख्यातघनांगुलप्रमितं ६ ७ संख्यातजीवैर्गुणितं तैजससमुद्घातक्षेत्रं भवति । ६ । ७ । ७ । पुनः सूच्यंगुल-
७ ।
यो १२
संख्यातैकभागविष्कंभोत्सेधसंख्यातयोजनायामक्षेत्रस्य २ । २ घनफलं संख्यातघनांगुलप्रमितं ६ ७ संख्यातजीवैर्गुणितं आहारकसमुद्घातक्षेत्रं
७ । ७
यो ७
भवति ६ ७ । ७ ॥ ५४३ ॥

स० चं०—विवक्षित लेश्यावाले जीव वर्तमान कालविषैं विवक्षित स्वस्थानादि विशेष लीएं जितने आकाश विषैं पाइए ताका नाम क्षेत्र है। सो कृष्ण आदि तीन अशुभ लेश्यानिका क्षेत्र स्वस्थानविषैं वा समुद्घातविषैं वा उपपादविषैं सर्वलोक है। बहुरि तेजोलेश्या आदि तीन शुभलेश्यानिका क्षेत्र लोकके असंख्यातवे भाग प्रमाण है ऐसैं संक्षेपकरि क्षेत्र कह्या। बहुरि विशेषकरि दश स्थानकनिविषैं कहिए है। तहां स्वस्थानकनिके तौ दोय भेद एक स्वस्थानस्वस्थान १ एक विहारवत् स्वस्थान २ तहां विवक्षित लेश्यावाले जीव जिस नरक स्वर्ग नगर ग्रामादि क्षेत्रविषैं उपजे होंहि सो तौ स्वस्थानस्वस्थान है बहुरि विवक्षित लेश्यावाले जीवनिकौं विहार करनेके योग्य जो क्षेत्र होइ सो विहारवत्स्वस्थान है। बहुरि अपने शरीरतैं केते इक आत्मप्रदेशनिका बाह्य निकासि यथायोग्य फैलना सो समुद्घात कहिए ताके सात भेद—वेदना १ कषाय २ वैक्रियिक ३ मारणांतिक ४ तैजस ५ आहारक ६ केवल ७ तहां जो बहुत पीडाके निमित्ततैं प्रदेशनिका निकसना सो वेदना समुद्घात है। बहुरि क्रोधादि कषायके निमित्ततैं प्रदेशनिका निकसना सो कषायसमुद्घात है। विक्रियाके निमित्ततैं प्रदेशनिका निकसना सो वैक्रियिक समुद्घात है। मरण होतैं पहिलैं जो नवीन पर्यायके धरनेका क्षेत्रपर्यंत प्रदेशनिका निकसना सो मारणांतिक समुद्घात है। अशुभरूप वा शुभरूप तैजस शरीरनिकरि नगरादिककौं जलावै वा भला करै ताकी साथि जो प्रदेशनिका निकसना सो तैजस समुद्घात है। प्रमत्त गुणस्थानवालेकैं आहारक शरीरकी साथि प्रदेशनिका

निकसना सो आहारक समुद्घात है। केवलज्ञानीके दंड कपाटादि क्रिया होतैं प्रदेशनिका निकसना केवल समुद्घात है। ऐसैं समुद्घातके सात भेद हैं। वहुरि पहलैं जो पर्याय धरता था ताकौं छोडि पहिले समय अन्य पर्याय रूप होइ अतरालविषैं जो प्रवर्तना सो उपपाद कहिए। याका एक भेद हो है। ऐसैं ए दशस्थान भए। तहां कृष्ण लेश्यावाले जीवनिका स्वस्थानस्वस्थान, वेदनासमुद्घात, कषायसमुद्घात, मारणांतिकसमुद्घात, उपपाद इनि पंच पदनिविषैं क्षेत्र सर्वलोक जानना। अब इनि जीवनिका प्रमाण कहिए है—

कृष्ण लेश्यावालोंका जो पूर्वैं परिमाण कह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां वहुभाग प्रमाण तौ स्वस्थान स्वस्थानवाले जीव हैं। भाग देइकरि तहां एक भागकौं तौ जुदा राखिए अवशेष जो रहे ताकौं वहुभाग कहिए यहु सर्वत्र जानना। वहुरि जो एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां वहुभाग प्रमाण वेदनासमुद्घातवाले जीव हैं। वहुरि जो एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां वहुभाग प्रमाण कषाय समुद्घातवाले जीव हैं। वहुरि एक भाग रह्या ताकौं फलराशि करिए वहुरि एक निगोदियाका आयु सांसके अठारह्वां भाग तिस प्रमाण अंतर्मुहूर्तके जेते समय होंइ सो प्रमाण राशि करिए वहुरि एक समयकौं इच्छाराशि करिए तहां फलकौं इच्छाराशिकरि गुणि प्रमाणका भाग दीएं जेता प्रमाण आवै तितना जीव उपपादवाले हैं। वहुरि इस उपपादवाले जीवनिके प्रमाणकौं मारणांतिक समुद्घातकाल अंतर्मुहूर्त ताके जेते समय होंहि तिनकरि गुणैं जो प्रमाण होइ तितने जीव मूलराशिके संख्यातवे भागमात्र मारणांतिक समुद्घातवाले जानने। ऐसैं ए जीव सर्वलोकविषै पाइए तातैं इनिका क्षेत्र सर्वलोक है। वहुरि विहारवत्स्वस्थानविषैं क्षेत्र संख्यात सूच्यंगुलनिकरि जगत्प्रतरकौं गुणं जो प्रमाण होइ तितना जानना। कैसैं? सो कहिए है—

कृष्ण लेश्यावाले पर्याप्त त्रस जीवनिका जो प्रमाण पर्याप्त त्रस राशिके किंचिदून त्रिभागमात्र है ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां वहुभाग प्रमाण स्वस्थान स्वस्थानविषैं है अवशेष एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां वहुभाग प्रमाण विहारवत्स्वस्थानविषैं जीव जानने। अवशेष एक भाग रह्या सो अवशेष य-

थायोग्य स्थानविषैं जानना । अब इहां त्रसपर्याप्त जीवनिकी जघन्य मध्यम अवगाहना अनेकप्रकार है सो हीनाधिक बरोबरिकरि संख्यात घनांगुल प्रमाण मध्यम अवगाहना मात्र एक जीवकी अवगाहनाका ग्रहण कीया सो इस अवगाहनाका प्रमाणकौं फल राशि करिए, पूर्वै जो विहारवत्स्वस्थान जीवनिका प्रमाण कह्या ताकौं इच्छाराशि करिए. एक जीवकौं प्रमाणराशी करिए। तहां फलकरि इच्छाकौं गुणि प्रमाणका भाग दीए जो संख्यात सूच्यंगुलकरि गुण्या हूवा जगत्प्रतर प्रमाण भया सो विहारवत् स्वस्थानविषैं क्षेत्र जानना । बहुरि वैक्रियिक समुद्घातविषैं क्षेत्र घनांगुलका वर्गकरि असंख्यात जगच्छ्रेणीकौं गुणें जो प्रमाण होइ तितना जानना । कैसें ? सो कहिए है—

कृष्ण लेश्यावाले वैक्रियिक शक्तिकरि युक्त जीवनिका जो प्रमाण वैक्रियिक योगी जीवनिका किंचिदून त्रिभागमात्र है ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभागप्रमाण स्वस्थान स्वस्थानविषैं जीव हैं। अवशेष एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिये तहां बहु भाग प्रमाण विहारवत्स्वस्थानविषैं जीव हैं। अवशेष एकभाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण वेदना समुद्घातविषैं जीव हैं। अवशेष एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण कषायसमुद्घातविषैं जीव हैं। अवशेष एक भागप्रमाण वैक्रियिक समुद्घातविषैं जीव प्रवर्तें हैं ऐसें जो वैक्रियिक समुद्घातवाले जीवनिका प्रमाण कह्या ताकौं हीनाधिक बरोबरिकरि एक जीवसंबंधी वैक्रियिक समुद्घातका क्षेत्र संख्यात घनांगुल प्रमाण है तिसकरि गुणैं जो घनांगुलका वर्गकरि गुण्या हूवा असंख्यात श्रेणीमात्र प्रमाण भया सो वैक्रियिक समुद्घातका क्षेत्र जानना । बहुरि इनहीका सामान्यलोक १ अधोलोक २ ऊर्ध्वलोक ३ तिर्यक्लोक ४ मनुष्यलोक ५. इनि पंच लोकनिकी अपेक्षा व्याख्यान कीजिए है—

समस्त जो लोक सो सामान्यलोक है। मध्यलोकतैं नीचैं सो अधोलोक है। मध्यलोकके ऊपरि ऊर्ध्वलोक है। मध्यलोकविषैं एक राजू चौडा लाख योजन ऊंचा तिर्यक्लोक है। पैंतालीस लाख योजन चौडा लाख योजन ऊंचा मनुष्यलोक है। तहां कृष्ण लेश्यावाले स्वस्थानस्वस्थान वेदनासमुद्घात कषायसमुद्घात मारणांतिक-

समुद्घात उपपाद इनिविषैं प्रवर्तते जीव कितने क्षेत्रविषैं तिष्ठैं हैं ? तहां उत्तर-जो सामान्यादिक पांचप्रकार सर्वलोकविषैं तिष्ठैं हैं। बहुरि विहारवत् स्वस्थानविषैं प्रवर्तते जीव सामान्यलोक अधोलोक ऊर्ध्वलोकका तौ असंख्यातवां भाग प्रमाण क्षेत्रविषै तिष्ठैं हैं अर तिर्यक्लोक ऊंचा लाख योजन प्रमाण है अर एक जीवकी उंचाई वाके संख्यातवे भाग प्रमाण है तातैं तिर्यक् लोकके संख्यातवें भागप्रमाण क्षेत्रविषैं तिष्ठैं हैं अर मानुषोत्तर पर्वतके मध्यवर्ती जो मनुष्यलोक तातैं असंख्यातगुणा क्षेत्रविषैं तिष्ठैं हैं। बहुरि वैक्रियिक समुद्घातविषैं प्रवर्तते जीव सामान्यादिक च्यारिलोक तिनके असंख्यातवां भाग प्रमाण क्षेत्रविषैं तिष्ठैं हैं अर मनुष्य लोकतैं असंख्यात गुणा क्षेत्रविषैं तिष्ठै हैं जातैं वैक्रियिक समुद्घातवालोंका क्षेत्र असख्यात गुणा घनांगुलका वर्गकरि गुणित जगच्छ्रेणीमात्र है ऐसैं सात स्थाननिविषैं व्याख्यान कीया बहुरि तैजस समुद्घात आहारकसमुद्घात केवलीसमुद्घात इन लेश्यावाले जीवनिकैं होता नाहीं तातैं इनिका कथन न कीया। इसप्रकार जैसैं कृष्णलेश्याका व्याख्यान कीया तैसैंही नीललेश्या कपोतलेश्याका व्याख्यान जानना विशेष इतना जहां कृष्णलेश्याका नाम कह्या है तहां नीललेश्या वा कपोतलेश्याका नाम लेना। अब तेजोलेश्याका क्षेत्र कहिए हैं—

तहां प्रथम ही जीवनिका प्रमाण कहिए है-तेजोलेश्यावाले जीवनिका संख्या अधिकार विषैं जो प्रमाण कह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग स्वस्थानस्वस्थानविषैं जानना। एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग विहारवत्स्वस्थानविषैं जानना। बहुरि जो एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग वेदनासमुद्घात विषै जानना। बहुरि जो एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग कषाय समुद्घातविषैं जानना। बहुरि एकभाग वैक्रियिक समुद्घातविषैं जानना। ऐसैं जीवनिका परिमाण कह्या। अब तेजोलेश्या मुख्यपनैं भवनत्रिक आदि देवनिकैं पाइए है तिनिविषैं एक देवका शरीरका अवगाहनाका प्रमाण मुख्यताकरि सात धनुष ऊंचा अर सात धनुषके दशवें भाग मुखकी चौडाई है प्रमाण जाका ऐसा है सो याका क्षेत्र फल कीजिए है—

वासोत्ति गुणो परिही वास चउत्थाहदो दु खेत्तफलं।
खेत्तफलं वेहगुणं खादफलं होदि सव्वत्थ ॥

इस करणसूत्रकरि क्षेत्र फल करना। गोल क्षेत्रविषैं चौडाईके प्रमाणतैं तिगुण तौ परिधि होइ। इस परिधिकौं चौडाईका चौथा भागतैं गुणैं क्षेत्र फल होइ। इस क्षेत्रफलकौं ऊँचाइ रूप जो बेध ताके प्रमाणकरि गुणै घनरूप क्षेत्रफल हो है। सो इहां सात धनुषका दशवां भागमात्र चौडाई ताकौं तिगुणी कीए परिधि होइ। याकौं चौडाईका चौथा भाग करि गुणे क्षेत्र फल हो है। याकौं बेध सात धनुषकरि गुणें घनरूप क्षेत्र फल हो है। बहुरि जो घनरा।ि होइ ताके गुणकार भागहार घन रूपही होंइ तातैं इहां अंगुल करनेके निमित्त एक धनुषका छिनवै अंगुल होइ, सो जो धनुषरूप क्षेत्रफल भया ताकौं छिनवेका घनकरि गुणिए बहुरि इहां तो कथन प्रमाणांगुलतैं हैं अर देवनिके शरीरका प्रमाण उत्सेधांगुलतैं है तातैं पांचसैका घनका भाग दीजिए ऐसैं करतैं प्रमाणरूप घनांगुलके संख्यातवें भाग प्रमाण एक देवका शरीरकी अवगाहना भई। इसकरि पूर्वें जो स्वस्थानस्वस्थानविषैं जीवनिका प्रमाण कह्या था ताकौं गुणै जो प्रमाण होइ तितना क्षेत्र स्वस्थानस्वस्थानविषैं जानना। बहुरि वेदनासमुद्घातविषैं वा कषायसमुद्घातविषैं प्रदेश मूल शरीरतैं बाह्य निकसैं सो एक प्रदेश क्षेत्रकौं रोकैं वा दोयप्रदेशमात्र क्षेत्रकौं रोकैं ऐसैं एक एक प्रदेश बंधता जो उत्कृष्ट क्षेत्र रोकैं तो मूल शरीरतैं चौडाईविषैं तिगुणा क्षेत्र रोके अर उंचाई मूल शरीर प्रमाण ही है सो याका घनरूप क्षेत्रफल कीएं मूलशरीरके क्षेत्र फलतैं नव गुणा क्षेत्र भया सो जघन्य एकप्रदेश अर उत्कृष्ट मूलशरीरतैं नव गुणा क्षेत्र भया सो हीनाधिककौं बरोबरि कीएं एक जीवकैं मूलशरीरतैं साढा च्यारिगुणा क्षेत्र भया सो शरीरका प्रमाण पूर्वैं घनांगुलके संख्यातवे भाग प्रमाण कह्या था ताकौं साढा च्यारिगुणा कीजिए तब एक जीव संबधी क्षेत्र भया इसकरि वेदना समुद्घातवाले जीवनिका प्रमाणकौं गुणिए तब वेदना समुद्घातविषैं क्षेत्र होइ। बहुरि कषायसमुद्घातवाले जीवनिका प्रमाणकौं गुणिए तब कषायसमुद्घातविषैं क्षेत्र होइ। बहुरि विहार करते देवनिकैं मूल शरीरतैं बाह्य आत्माके प्रदेश फैलैं ते प्रदेश एक जीवकी अपेक्षा संख्यात योजन प्रमाण तौ लंबा अर

सूच्यंगुलका संख्यातवां भाग प्रमाण चौडा वा ऊंचा क्षेत्रकों रोकै सो इसका क्षेत्रफल संख्यात घनांगुल प्रमाण भया इसकरि जो पूर्वं विहारवत्स्वस्थानविषें जीवनिका प्रमाण कह्या था ताकौं गुणिए तव सर्व जीवसंवंधी विहारवत् स्वस्थानविषें क्षेत्रका परिमाण होइ। इहां ऐसा अर्थ जानना-जो देवनिकैं मूल शरीर तौ अन्यक्षेत्रविषें तिष्ठै है अर विहार करि विक्रियारूप शरीर अन्य क्षेत्रविषें तिष्ठै है तहां दोऊनिकै वीचि आत्माके प्रदेश सूच्यंगुलका संख्यातवां भागमात्र प्रदेश ऊंचे चौडे फैलें हैं अर इहां मुख्यताकी अपेक्षा संख्यात योजन लंवे कहे हैं। वहुरि देव अपनी अपनी इच्छातैं हस्ती घोटक इत्यादिक रूप विक्रिया करैं ताकी अवगाहना एक जीवकी अपेक्षा संख्यात घनांगुल प्रमाण है इसकरि पूर्वं जो वैक्रियिक समुद्घातविषें जीवनिका प्रमाण कह्या ताकौं गुणिए तव सर्व जीव संवंधी वैक्रियिकसमुद्घातविषें क्षेत्रका परिमाण होइ। वहुरि पीतलेश्यावालेनिविषें व्यंतरदेव घने मरै हैं तातैं इहां व्यंतरनिकी मुख्यताकरि मारणांतिक समुद्घात कहिए है। जितना व्यंतर देवनिका प्रमाण है ताकौं व्यंतरनिकी मुख्यपनैं दश हजार वर्ष आदि संख्यात वर्ष प्रमाण स्थितिके जेते समय होंइ तिनिका भाग दीए जेता प्रमाण आवै तितना जीव एक समयविषें मरणकौं प्राप्त हो हैं। वहुरि इनि मरनेवाले जीवनिकैं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिये तहां एक भाग प्रमाण जीवनिकै ऋजु गति कहिये समयरूप गति हो है वहुरि वहु भाग प्रमाण जीवनिकै विग्रह गति कहिये वक्रता लीए परलोककौं गति हो है। वहुरि विग्रहगति जीवनिके प्रमाणकौं पल्यके असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एक भाग प्रमाण जीवनिकैं मारणांतिकसमुद्घात न हो है। वहुरि वहुभाग जीवनिकैं मारणांतिक समुद्घात हो है। वहुरि इस मारणांतिक समुद्घातवाले जीवनिके प्रमाणकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां वहुभाग प्रमाण समीप थोरेसे क्षेत्रवर्ती मारणांतिक समुद्घातवाले जीव हैं। एक भाग प्रमाण दूर वहुत क्षेत्रवर्ती मारणांतिक समुद्घातवाले जीव हैं सो एक समयविषें दूर मारणांतिक समुद्घात करनेवाले जीवनिका यह प्रमाण कह्या अर मारणांतिक समुद्घातका काल अंतर्मुहूर्तमात्र है तातैं अंतर्मुहूर्तके जेते समय होंहि तिनकरि तिस प्रमाणकौं गुणें जो प्रमाण होइ तितने एकठे भए

दूर मारणांतिक समुद्घातवाले जीव जानने। तहां एक जीवके दूरि मारणांतिक समुद्घातविषैं शरीरतैं बाह्य प्रदेश फैलैं ते मुख्यपनैं एक राजूके संख्यातवें भाग प्रमाण लंबे अर सूच्यंगुलके संख्यातवें भाग प्रमाण चौडे वा ऊंचे क्षेत्रकौं रोकैं। याका घनरूप क्षेत्रफल कीजिए तब प्रतरांगुलका सख्यातवां भागकरि जगच्छ्रेणीका सख्यातवां भागकौं गुणें जो प्रमाण होइ तितना क्षेत्र भया। इसकरि दूरि मारणांतिक जीवनिका प्रमाणकौं गुणिये तब सर्व जीव संबंधी दूर मारणांतिक समुद्घातका क्षेत्र हो है। अन्य मारणांतिक समुद्घातका क्षेत्र स्तोक है तातैं मुख्य ग्रहण तिसहीका कीया। बहुरि तैजस समुद्घातविषैं शरीरतैं बाह्य प्रदेश निकसैं ते वारा योजन लंबा नव योजन चौडा सूच्यंगुलका सख्यातवां भाग प्रमाण ऊचा क्षेत्रकौं रोकै सो याका घनरूप क्षेत्रफल संख्यात घनांगुल प्रमाण भया इसकरि तैजस समुद्घात करनेवालोंका प्रमाण संख्यात है तिसकौं गुणै जो प्रमाण होइ तितना तैजस समुद्घातविषैं क्षेत्र जानना। बहुरि आहारक समुद्घातविषैं एक जीवकैं शरीरतैं वाह्य निकसे प्रदेश ते संख्यात योजन प्रमाण लंबा अर सूच्यंगुलका संख्यातवां भाग प्रमाण चौडा ऊंचा क्षेत्रकौं रोकैं याका घनरूप क्षेत्र फल संख्यात घनांगुल प्रमाण भया। इसकरि आहारक समुद्घातवाले जीवनिका संख्यात प्रमाण है ताकौं गुणैं जो प्रमाण होइ तितना आहारक समुद्घातविषैं क्षेत्र जानना। मूल शरीरतैं निकसि आहारक शरीर जहां जाइ तहां पर्यंत लंबी आत्माके प्रदेशनिकी श्रेणी सूच्यगुलका संख्यातवां भाग प्रमाण चौडी अर ऊंची आकाशविषैं ही है ऐसा भावार्थ जानना। ऐसैं ही मारणांतिक समुद्घातादिकविषैं भी भावार्थ जानि लेना।

**मरदि असंखेज्जदिमं तस्सासंखा य विग्गहे होंति।**
**तस्सासंखं दूरे उववादे तस्स खु असंखं ॥ ५४४ ॥**

म्रियते असंख्येयं तस्यासंख्याश्च विग्रहे भवंति।
तस्यासंख्यं दूरे उपपादे तस्य खलु असंख्यं ॥ ५४४ ॥

णांतिकसमुद्घातजीवप्रमाणं — प १ २ १ २ प १ / ११ a a / प प प प / a a a a पुनः पल्यासंख्यातभक्तैकभाग उपपाददंडस्थितजीवप्रमाणं — १ २ १ २ प प / ११ a a / प प प प प / a a a a a

अत्र दूरमारणांतिकराशौ त्रिरज्ज्वायतसूच्यंगुलसंख्यातभागविष्कंभोत्सेधस्य सनत्कुमारद्वयदेवैः क्रियमाणमारणांतिकदंडस्य घनफलेन प्रतरांगुलसंख्यातैकभागगुणितरज्जुत्रयेण — ३ । ४ / ७ ०१ गुणिते तत्क्षेत्रं स्यात् — १ २ १ २ — प प ७ । ३ । ४ / ११ a a ०१ / प प प प / a a a a पुनः उपपाददंडराशौ त्रिरज्ज्वायतसंख्यातसूच्यंगुलविष्कंभोत्सेधस्य सनत्कुमारद्वयं प्रति तिर्यग्जीवमुक्तोपपाददंडस्य घनफलेन संख्यातप्रतरांगुलहतत्रिरज्जुमात्रेण — ३ । ४ ०१ / ७ गुणिते तत्क्षेत्रं भवति-

— १ २ १ २ प प — ३ । ४ ०१ / ११ । a a ७ / प प प प प / a a a a a तैजसाहारकसमुद्घातयोः क्षेत्रं तेजो लेश्यावत्संख्यातघनांगुलगुणितसंख्यातजीवराशिर्भवति—

०१ ६ ०१ । ०१ ६ ०१ पुनः शुक्ललेश्यायां तज्जीवराशिं पल्यासंख्यातभागं संख्यातेन भक्त्वा भक्त्वा बहुभागबहुभागं स्वस्थानस्वस्थाने प ४ / a ५ विहारवत्स्वस्थाने प । ४ / a ५५ वेदनासमुद्घाते प ४ / a ५ ५ ५ कषायसमुद्घाते च प ४ / a ५ ५ ५ ५ दत्वा शेषैकभागं वैक्रियिकसमुद्घाते दद्यात्-

प १ / a ५ ५ ५ ५, अत्र प्रथमराशौ त्रिहस्तोत्सेधतद्दशमभागमुखव्यासैकदेवावगाहनस्य वासोचि गुणो परिहीत्याद्यानीत ह ३ । ३ ह । ३ ह ३ / १० । १० । ४ । घनफलेन घनांगुलसंख्यातैकभागेन ६ / ०१ पुनस्तृतीयराशौ नवार्धघनांगुलसंख्यातभागेन ६ । ६ / ०१ । २ पुनश्चतुर्थराशौ तावतैव च ६ । ६ / ०१ । २ गुणिते सति क्रमेण

स्वस्थानस्वस्थानवेदनासमुद्घातकषायसमुद्घातक्षेत्राणि भवंति—स्व = प । ४ । ६ वेद = प ४ । ६ । ९ कषा = प ४
३ ५ । १ ३ ५५५ १ । २ ३५५५५

द्वितीयराशौ संख्यातयोजनायामसूच्यंगुलसंख्यातभागविष्कंभोत्सेध— २ १ । २ १ क्षेत्रघनफलसंख्यातघनांगुलैः ६ १ गुणिते विहारव-
यो १

त्स्वस्थाने क्षेत्रं भवति प । ४ । ६ १ पुनः पंचमराशौ स्वस्वयोग्यतया विकुर्वितशरीरावगाहलब्धसंख्यातघनांगुलैः ६ १ गुणिते वैक्रियिक
३ ५ ५ ।

समुद्घातपदे क्षेत्रं भवति प । ६ १
३ ५ । ५ । ५ । ५

पुनः रज्जुषट्कायामसूच्यंगुलसंख्यातभागविष्कंभोत्सेध २ । २ क्षेत्रघनफलमेकजीवप्रतिबद्धं भवति— ६ । ४ अस्मिन्नानतादिदेवानां मनु-
१ १ — ७ । १
७ ६

ष्येष्वेवोत्पत्तेस्तत्र संख्यातैरेव म्रियमाणैर्गुणिते मारणांतिकसमुद्घातक्षेत्रं भवति १ । ७ ६ । ४ तैजसाहारकसमुद्घातक्षेत्रं पद्मलेश्यावत् ।—
१

तै १ । ६ १ आ १ । ६ १ केवलिसमुद्घातः दंडकवाटप्रतरलोकपूरणभेदाच्चतुर्धा । दंडसमुद्घातः स्थितोपविष्टभेदाद्द्वेधा । कवाटसमुद्घा-
तोऽपि पूर्वाभिमुखोत्तराभिमुखभेदाभ्यां स्थितः उपविष्टश्चेति चतुर्धा । प्रतरलोकपूरणसमुद्घातावेकैकावेव । तत्र वातवलयरहितत्वात् किंचिदूनचतुर्दशर-
ज्जूत्तुंगद्वादशांगुलवृत्तक्षेत्रस्य वासोत्रिगुणो परिधिरित्यागतं १२ । ३ । १२ । —१४—षोडशाभ्यधिकद्विशतप्रतरांगुलगुणितजगच्छ्रेणिमात्र —४ । २१ ६
४ ७

जीवगुणकारेण ४० गुणितं, अष्टसहस्रषट्शतचत्वारिंशत्प्रतरांगुलगुणितजगच्छ्रेणिमात्रं स्थितदंडसमुद्घातक्षेत्रं —४ । ८६४० एतदेव नवगुणितं
सप्तसप्ततिसहस्रसप्तशतषष्टिप्रतरांगुलहतजगच्छ्रेणिमात्रमुपविष्टदंडसमुद्घातक्षेत्रं भवति — ४ । ७७७६० किंचिदूनचतुर्दशरज्ज्वायामसप्तरज्जु-
विष्कंभद्वादशांगुलरुद्धक्षेत्रफलं जीवगुणकारेण ४० गुणितं नवशतषष्टिसूच्यंगुलहतजगत्प्रतरं पूर्वाभिमुखस्थितकवाटसमुद्घातक्षेत्रं भवति
= सू २ । ९६० एतदेव त्रिगुणितं द्विसहस्राष्टशताशीतिसूच्यंगुलहतजगत्प्रतरं निषण्णपूर्वाभिमुखकवाटसमुद्घातक्षेत्रं भवति = सू २ । २८८०
किंचिदूनचतुर्दशरज्जुदीर्घस्य पूर्वापरेण एकैकपंचैकरज्जुविष्कंभस्य मुख — १ भूमि — जोग — ८ दले — ४ पद — गुणिदे = ४९ पदे-
७ ७ ७ ७ ७ ७ ३

घथा होदीत्यधोलोकफलं = ४ मुख — १ भूमि — ५ जोग — ६ दले — ३ पद — गुणिदे = २१ पदवधां होदीस्यपवर्त्य = ३ (हर: ७, ७, ७, ७, ७, ७ ७ २, ७ ७ । २, ७ २)

द्विहते ऊर्ध्वलोकफलं = ३ (हर: ७) अरिमन्नधोलोकफले मिलिते जगत्प्रतरद्वादशांगुलरुंद्रेण गुणितः = १२ एकजीवप्रतिवद्धं तदेव जीवगुणकारेण ४० गुणितं चतुःशताशीतिसूच्यंगुलहतजगत्प्रतरमुत्तराभिमुखस्थितकवाटसमुद्घातक्षेत्रं भवति = सू २ । ४८० एतदेव त्रिहतं एकसहस्रचतुःशतचत्वारिंशत्सूच्यंगुलहतजगत्प्रतरमुत्तराभिमुखासीनकवाटसमुद्घातक्षेत्रं भवति = सू २ । १४४० प्रतरसमुद्घातस्य वहिर्वातत्रयाभ्यंतरे सर्वलोके व्याप्तत्वात् तद्वातक्षेत्रफलेन लोकासंख्यातैकभागेन ≡ । १ ऊनं लोकमात्रमेकजीवप्रतिवद्धक्षेत्रं भवति ≡ (१ ८ / a) लोकपूरणसमुद्घाते एकजीवप्रतिवद्धक्षेत्रं सर्वलोको भवति ≡ अत्र आरोहकावरोहकदंडद्वयकवाटचतुष्के प्रत्येकमुत्कृष्टतो विंशतिविंशतिजीवसंभवाज्जीवगुणकारः ४० चत्वारिंशत् ।

स. चं–इस सूत्रका अभिप्राय उपपाद क्षेत्र ल्यावनेका है सो पीत लेश्यावाले सौधर्म ईशानवर्ती जीव मध्यलोकतैं दूर क्षेत्रवर्ती हैं सो तिनके कथनमें क्षेत्रका परिमाण बहुत आवै । बहुत प्रमाणमें स्तोक प्रमाण गर्भित करिए है तातैं तिनकी मुख्यताकरि उपपाद क्षेत्रका कथन कीजिए है—

सौधर्म ईशान स्वर्गकेवासी देव घनांगुलका तृतीय वर्गमूलकरि जगच्छ्रेणीकौं गुणिए तितने प्रमाण हैं। इस प्रमाणकौं पल्यका असख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एक भागप्रमाण एक एक समयविषैं मरणेवाले जीवनिका प्रमाण हो है। इस प्रमाणकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण विग्रहगति करनेवालोंका प्रमाण हो है। याकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण मारणांतिक समुद्घातवाले जीवनिका प्रमाण हो है। याकौं पल्यका असख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एक भाग प्रमाण दूर मारणांतिक समुद्घातवाले जीवनिका प्रमाण हो है। याकौं द्वितीय दीर्घ दंडविषैं स्थित मारणांतिक समुद्घात ताके पूर्वै भया ऐसा उपपादताकरि युक्त जीवनिके प्रमाण ल्यावनेकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए

तहां एक भाग प्रमाण उपपाद जीवनिका प्रमाण है । तहां तिर्यंच उपजनेकी मुख्यताकरि एक जीवसंबंधी प्रदेश फैलनेकी अपेक्षा डेढराजू लंबा संख्यात सूच्यंगुल प्रमाण चौडा ऊंचा क्षेत्र है याका घन क्षेत्र फल संख्यात प्रतरांगुलकरि डेढ राजूकौं गुणैं जो प्रमाण भया तितना जानना इसकरि उपपाद जीवनिके प्रमाणकौं गुणै जो प्रमाण होइ तितना उपपादविषैं क्षेत्र जानना । बहुरि केवलि समुद्घात इस लेश्याविषैं है नाहीं तातैं कथन न कीया । ऐसैं पीत लेश्याविषैं क्षेत्र है । आगैं पद्मलेश्याविषैं क्षेत्र कहिए है—

संख्याधिकारविषैं पद्मलेश्यावाले जीवनिका जो प्रमाण कह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिये तहां बहुभाग स्वस्थान स्वस्थानविषैं जानना । अवशेष एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग विहारवत् स्वस्थानविषैं जानना । अवशेष एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग वेदना समुद्घातविषैं जानना । अवशेष एक भाग रह्या सो कषायसमुद्घातविषैं जानना । ऐसैं जीवनिका प्रमाण कह्या । अब यहां पद्मलेश्यावाले तिर्यंच जीवनिका अवगाहना प्रमाण बहुत है तातैं तिनकी मुख्यताकरि कथन कीजिए है—

तहां स्वस्थान स्वस्थानविषैं अर विहारवत्स्वस्थानविषैं एक तिर्यंच जीवकी अवगाहना मुख्यपनैं कोस लबी अर ताके नवमे भाग मुखका विस्तार सो याका क्षेत्र फल 'वासोत्तिगुणो परिही' इत्यादि सूत्रकरि करिए तब संख्यात घनांगुल प्रमाण होइ इसकरि स्वस्थान स्वस्थानवाले जीवनिका प्रमाणकौं गुणैं स्वस्थान स्वस्थानविषैं क्षेत्र होइ अर विहारवत्स्वस्थानवाले जीवनिका प्रमाणकौं गुणैं विहारवत्स्वस्थानविषैं क्षेत्र हो है । बहुरि पूर्वोक्त तिर्यंच शरीरकी अवगाहनातैं पूर्वोक्त प्रकार साढा च्यारि गुणा वेदना अर कषाय समुद्घातविषैं एक जीवकी अपेक्षा क्षेत्र है। इसकरि पूर्वोक्त वेदना समुद्घातवाले जीवनिका प्रमाणकौं गुणिए तब वेदना समुद्घातविषैं क्षेत्र होइ, कषाय समुद्घातवाले जीवनिके प्रमाणकौं गुणैं कषायसमुद्घातविषैं क्षेत्रका परिमाण होइ । बहुरि वैक्रियिक समुद्घातविषैं पद्मलेश्यावाले जीव सनत्कुमार माहेंद्रविषैं बहुत हैं तातैं तिनकी अपेक्षा कथन करैं हैं—

सनत्कुमार माहेंद्रविषैं देव जगच्छ्रेणीका ग्यारह्वां वर्गमूलका भाग जगच्छ्रेणीकौं दीएं जो प्रमाण होइ तितने

हैं। इस राशिकौं संख्यातका भाग दीजिए तब बहुभाग स्वस्थानस्वस्थानविषैं जीव जानने। अवशेष एकभाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण विहारवत् स्वस्थानविषैं जीव जानने। अवशेष एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण वेदनासमुद्घातविषैं जीव जानने। अवशेष एक भाग रह्या ताकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण कषायसमुद्घातविषैं जीव जानने। अवशेष एक भाग रह्या तीहिं प्रमाण वैक्रियिक समुद्घातविषैं जीव जानने। इस वैक्रियिक समुद्घातवाले जीवनिका प्रमाणकौं एक जीवसंबंधी विक्रियारूप हस्तिघोटकादिकनिकी संख्यात घनांगुल प्रमाण अवगाहना तिसकरि गुणें जो प्रमाण होइ सोई वैक्रियिक समुद्घातविषैं क्षेत्र जानना बहुरि मारणांतिक समुद्घात वा उपपादविषैं भी क्षेत्र सनत्कुमार माहेंद्र अपेक्षा बहुत है तातैं सानत्कुमार माहेंद्रकी अपेक्षा कथन कीजिए है—

मरदि असंखेज्जादिमं तस्सासंखा य विग्गहे होंति।
तस्सासंखं दूरे उववादे तस्स खु असंखं ॥

जो सनत्कुमार माहेंद्रवासी जीवनिका प्रमाण कह्या ताकौं असंख्य कहिए पल्यका असंख्यातवां भाग ताका भाग दीजिए तहां एक भाग प्रमाण समय २ जीव मरणकौं प्राप्त हो हैं। बहुरि इस राशिकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण विग्रह गतिवालोंका प्रमाण है। बहुरि इस राशिकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण मारणांतिक समुद्घातवाले जीव हैं। बहुरि इसकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एकभाग प्रमाण दूरमारणांतिक समुद्घात वाले जीव हैं। बहुरि इसकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिये तहां एक भाग प्रमाण उपपादका दंडविषैं स्थित जीव हैं। तहां एक जीव अपेक्षा मारणांतिक समुद्घातविषैं क्षेत्र तीन राजू लंबा सूच्यंगुलका संख्यातवां भागमात्र चौडा वा ऊंचा है। इन सनत्कुमार माहेंद्रवासी देवनिकरि कीया मारणांतिक दंडका घनरूप क्षेत्रफल प्रतरांगुलका संख्यातवां भागकरि तीन राजूकौं गुणें जो प्रमाण होइ तितना है। इसकरि दूर मारणांतिक समुद्घातवाले जीवनिका प्रमाण कह्या था ताकौं गुणिए

तत्र मारणांतिक समुद्घातविषैं क्षेत्रका प्रमाण होइ, बहुरि उपपाद विषै तिर्यंच जीवनिकरि कीया सनत्कुमार माहेंद्र प्रति उपपाद रूप दंड सो तीन राजू लंबा संख्यात सूच्यंगुल प्रमाण चौडा वा ऊंचा है। ताका क्षेत्र फल संख्यात प्रतरांगुलकरि गुण्या हूवा तीन राजू प्रमाण एक जीव अपेक्षा क्षेत्र हो है, इसकरि उपपाद वालोंके प्रमाणकौं गुणैं उपपादविषैं क्षेत्रका प्रमाण हो है। बहुरि तैजस अरु आहारक समुद्घातविषैं क्षेत्र जैसैं तेजोलेश्याके कथनविषैं कह्या है तैसे इहां भी संख्यात घनांगुलकरि संख्यात जीवनिकौं गुणै जो प्रमाण होइ तितना जानना। बहुरि केवल समुद्घात इस लेश्याविषैं होता ही नाही ऐसैं पद्मलेश्याका क्षेत्र कह्या। आगैं शुक्ललेश्याविषैं क्षेत्र कहिए है—

सख्या अधिकार विषैं जो शुक्ललेश्यावालोंका प्रमाण कह्या ताकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण स्वस्थान स्वस्थानविषैं जीव हैं। अवशेष एक भाग रह्या ताकौं पल्यका असख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण विहारवत्स्वस्थान विषैं जीव हैं। अवशेष एक भाग रह्या ताकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण वेदनासमुद्घातविषैं जीव हैं अवशेष एक भाग रह्या ताकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां बहुभाग प्रमाण कषायसमुद्घातविषैं जीव हैं अवशेष एक भाग रह्या तिस प्रमाण वैक्रियिक समुद्घातविषैं जीव हैं। तहां शुक्ललेश्यावाले देवनिकी मुख्यताकरि एक जीवका शरीरकी अवगाहना तीन हाथ ऊंची इसके दशवे भाग मुखकी चौडाई याका "वासो त्ति गुणो परिही" इत्यादि सूत्रकरि क्षेत्र फल कीजिए तव संख्यात घनांगुल प्रमाण होइ इसकरि स्वस्थान स्वस्थानवाले जीवनिका प्रमाणकौं गुणिए तव स्वस्थान स्वस्थानविषै क्षेत्रका परिमाण होइ। बहुरि मूल शरीरकी अवगाहनातैं साढा च्यारि गुणा एक जीवके वेदना अर कषाय समुद्घातविषैं क्षेत्र है। इस साढा च्यारि गुणा घनांगुलका सख्यातवां भागकरि वेदना समुद्घातवाले जीवनिका प्रमाणकौं गुणिए तव वेदना समुद्घातविषैं क्षेत्र हो है अर कषाय समुद्घातवाले जीवनिका प्रमाणकौं गुणैं कषायसमुद्घातविषैं क्षेत्र हो है। बहुरि एक देवके विहार करतैं अपने मूल शरीरतैं बाह्य निकसि उत्तर विक्रियाकरि निपजाया शरीर पर्यंत आत्माके प्रदेश संख्यात योजन लंबा अर सूच्यंगुलके संख्यातवे भाग

चौड़ा वा ऊंचा क्षेत्रकौं रोकैं याका घनरूप क्षेत्रफल संख्यात घनांगुल प्रमाण भया इसकरि पूर्वोक्त विहारवत्स्वस्थानवाले जीवनिका प्रमाणकौं गुणें विहारवत्स्वस्थानविषें क्षेत्र हो है। वहुरि अपने अपने योग्य विक्रियारूप वनाया गजादिक शरीरनिकी अवगाहना संख्यात घनांगुल प्रमाण तिसकरि वैक्रियिक समुद्घात वाले जीवनिका प्रमाणकौं गुणें वैक्रियिक समुद्घातविषें क्षेत्र हो है। वहुरि शुक्ल लेश्या आनतादिक देवलोकनिविषें पाइए सो तहांतै मुख्यपनैं आरण अच्युत अपेक्षा मध्यलोक छह राजू है तातैं मारणांतिक समुद्घातविषै एक जीवके प्रदेश छह राजू लंवे अर सूच्यंगुलके संख्यातवे भाग चौड़े ऊंचे होंइ सो याका जो क्षेत्र फल एक जीव संवंधी भया ताकौं संख्यातकरि गुणिए जातैं आनतादिकतैं मरिकरि मनुष्य ही होइ तातैं मारणांतिक समुद्घातवाले संख्याते ही जीव हैं तातैं संख्यातकरि गुणिए ऐसै गुणें जो होइ सो मारणांतिक समुद्घातविषें क्षेत्र जानना। वहुरि तैजस आहारक समुद्घातविषैं जैसैं पद्मलेश्याविषैं क्षेत्र कह्या था तैसै इहां भी जानना। अव केवलसमुद्घातविषें क्षेत्र कहिए है—

कवल समुद्घात च्यारि प्रकार दंड १ कपाट २ प्रतर ३ लोक पूरण ४। तहां दंड दोय प्रकार एक स्थिति दंड १ एक उपविष्ट दंड २। वहुरि कपाट च्यारि प्रकार पूर्वाभिमुख स्थित कपाट १ उत्तराभिमुखस्थित कपाट २ पूर्वाभिमुख उपविष्ट कपाट ३ उत्तराभिमुख उपविष्ट कपाट ४ वहुरि प्रतर अर लोक पूरण एक एक ही प्रकार है। तहां स्थिति दंड समुद्घातविषैं एक जीवके प्रदेश वातवलय विना लोककी ऊंचाइ किंचित् ऊन चौदह राजू प्रमाण है सो इस प्रमाणतैं लंवे वहुरि वारह अंगुल प्रमाण चौडे गोल आकार प्रदेश हो हैं सो- वासोत्ति गुणो परिही, इत्यादि सूत्रकरि याका क्षेत्रफल दोयसै सोला प्रतरांगुलनिकरि जगच्छ्रेणीकौं गुणें जो प्रमाण होइ तितना हो है जातैं वारह अंगुल गोल क्षेत्रका क्षेत्रफल एकसौ आठ प्रतरांगुल होइ ताकौं उंचाई दोय श्रेणीकरि गुणनकरैं इतना ही हो है। वहुरि एक समयविषें इस समुद्घातवाले जीव चालीस होंइ तातैं तिसकौं चालीसकरि गुणिए तव आठ हजार छसै चालीस प्रतरांगुलनिकरि जगच्छ्रेणीकौं गुणें जो प्रमाण होइ तितना स्थिति दंडविषैं क्षेत्र हो है। वहुरि इस स्थिति दंडके क्षेत्रकौं नवगुणा कीजिए तव उपविष्ट-दंडविषैं क्षेत्र हो है जातैं स्थितिदंडविषैं वारह

अंगुल प्रमाण चौडाई कही इहां तिसतैं तिगुणी छत्तीस अंगुल चौडाई है सो क्षेत्रफलविषैं नव गुणा क्षेत्र भया तातैं नव गुणा कीया ऐसैं करतैं सतहत्तर हजार सातसै साठि प्रतरांगुलनिकरि जगच्छ्रेणीकौं गुणैं जो प्रमाण भया तितना उपविष्ट दंडविषैं क्षेत्र जानना । बहुरि पूर्वाभिमुख स्थित कपाट समुद्घातविषैं एक जीवके प्रदेश वातवलय विना लोक प्रमाण तो लंबे हो हैं सो किंचित् ऊन चौदह राजू प्रमाण तौ लंबे हो हैं बहुरि उत्तर दक्षिण दिशाविषैं लोककी चौडाई प्रमाण चौडे हो हैं सो उत्तर दक्षिण दिशाविषैं लोक सर्वत्र सात राजू चौडा है तातैं सात राजू प्रमाण चौडे हो हैं । बहुरि बारह अंगुल प्रमाण पूर्व पश्चिमविषैं ऊंचे हो हैं सो याका क्षेत्रफल भुज कोटि वेधका परस्पर गुणनकरि चौईस अंगुल गुणा जगत्प्रतर प्रमाण भया ताकौं एकसमयविषैं इस समुद्घातवाले जीवनिका प्रमाण चालीस है तातैं चालीसकरि गुणिये तब नवसै साठि सूच्यंगुलनिकरि जगत्प्रतरकौं गुणैं जो प्रमाण होइ तितना पूर्वाभिमुख स्थित कपाटविषैं क्षेत्र हो है बहुरि स्थित कपाटविषैं बारह अंगुलकी ऊंचाई कही उपविष्ट कपाटविषैं तिगुणा छत्तीस अंगुलकी ऊंचाई हो है तातैं पूर्वाभिमुख स्थित कपाटके क्षेत्रतैं तिगुणा अठाइससै असी सूच्यंगुलनिकरि जगत्प्रतरकौं गुणैं जो प्रमाण होइ तितना पूर्वाभिमुख उपविष्ट कपाटविषैं क्षेत्र जानना । बहुरि उत्तराभिमुख स्थित कपाटविषैं एक जीवके प्रदेश वातवलयविना लोक प्रमाण लंबे हो हैं सो किंचित् ऊन चौदह राजू प्रमाण तो लंबे हो हैं बहुरि पूर्व पश्चिम दिशाविषैं लोककी चौडाईके प्रमाण चौडे हो हैं । सो लोक अधोलोकके तो नीचे सात राजू चौडा है अर अनुक्रमतैं घटता घटता मध्य लोकविषैं एक राजू चौडा है याका क्षेत्रफल निमित्त सूत्र कहिए है— 'मुहभूमी जोगदले पदगुणिदे पदधणं होदि ॥' मुख कहिए अंत अर भूमि कहिए आदि इनिका जोग कहिए जोड तिनिका दल कहिए आधा तिसका पद कहिए गच्छका प्रमाण तिसकौं गुणैं पदधन कहिए सर्व गच्छका जोड्या हूआ प्रमाण सो हो है । सो इहां मुख तो एक राजू १ अर भूमि सात राजू ७ जोडिए तब आठ भये इनिका आधा च्यारि भया इसका अधोलोककी ऊंचाई सात राजू सो गच्छका प्रमाण सात राजूनिकरि गुणै जो अठाईस राजू प्रमाण भया तितना अधोलोक संबंधी प्रतररूप क्षेत्रफल जानना ।

वहुरि मध्यविषैं लोक एक राजू चौडा सो वंधता वंधता ब्रह्मस्वर्गके निकट पांच राजू भया सो इहां मुख एक राजू भूमि पांच राजू मिलाए छह हूआ ताका आधा तीन, वहुरि ब्रह्मस्वर्ग साढा तीन राजू ऊंचा सो गछका प्रमाण साढा तीनकरि गुणिये तब आधा ऊर्ध्व लोकका क्षेत्रफल साढा दश राजू हुआ । वहुरि ब्रह्मस्वर्गके निकट पांच राजू सो घटता घटता ऊपरि एक राजूका रह्या सो इहां भी मुख एक राजू भूमि पांच राजू मिलाएं छह हुआ आधा तीन सो ब्रह्मस्वर्गके ऊपरि लोक साढा तीन राजू है सो गच्छ भया ताकरि गुणे आधा उर्ध्व लोकका क्षेत्रफल साढा दश राजू हो है ऐसैं उर्ध्वलोक अर अधोलोकका सर्व क्षेत्रफल जोडे जगत्प्रतर भया सो ऐसैं लंबाई चौडाई तो जगत्प्रतर प्रमाण प्रदेश हो हैं । वहुरि वारह अंगुल प्रमाण उत्तर दक्षिण दिशाविषै ऊंचा हो है सो जगत्प्रतरकौं वारह सूच्यंगुलनिकरि गुणें एक जीव संबंधी क्षेत्र वारह अंगुलगुणा जगत्प्रतर प्रमाण हो है । वहुरि इस समुद्घातवाले जीव चालीस हो हैं तातैं चालीसकरि तिस क्षेत्रकौं गुणै च्यारिसै अस्सी सूच्यंगुलनिकरि गुण्या हूआ जगत्प्रतर प्रमाण उत्तराभिमुख कपाटविषैं क्षेत्र हो है । वहुरि स्थितिविषैं वारह अंगुलकी उंचाई कही । उपविष्टविषैं तातै तिगुणी छतीस अंगुलकी ऊंचाई है तातैं पूर्वोक्त प्रमाणतैं तिगुणा चौदासै चालीस सूच्यंगुलनिकरि गुण्या हूवा जगत्प्रतर प्रमाण उत्तराभिमुख उपविष्ट कपाटविषैं क्षेत्र जानना । वहुरि प्रतर समुद्घातविषैं तीन वात वलय विना सर्वलोकविषैं प्रदेश व्याप्त हो हैं तातैं तीन वात वलयका क्षेत्र फल लोकके असंख्यातवे भाग प्रमाण है सो यह प्रमाण लोकका प्रमाणविषैं घटाएं अवशेष रहे तितना एक जीव संबंधी प्रतर समुद्घातविषैं क्षेत्र जानना । वहुरि लोक पूरणविषैं सर्वलोकाकाशविषैं प्रदेश व्याप्त हो हैं तातैं लोकप्रमाण एक जीव संबंधी लोकपूरणविषैं क्षेत्र जानना । सो प्रतर अर लोक पूरणके वीस जीव तौ करनेवाले अर वीस जीव समेटनेवाले ऐसैं एक समयविषैं चालीस पाइए परंतु पूर्वोक्त क्षेत्र ही विषैं एक क्षेत्रावगाहरूप सर्व पाइए तातैं क्षेत्र तितना ही जानना । वहुरि दंड अर कपाटविषैं भी वीस जीव करनेवाले वीस समेटनेवालेनिकी अपेक्षा चालीस जीव हैं सो ए जीव जुदे जुदे क्षेत्रकौं भी रोकैं तातैं दण्ड अर कपाटविषैं चालीसका गुणकार कह्या । यह जीवनिका प्रमाण उत्कृष्टताकी अपेक्षा है ।

## सुक्कस्स समुग्घादे असंखभागा य सव्वलोगो य ।

शुक्लायाः समुद्घाते असंख्यभागाश्च सर्वलोकश्च ।

जी० प्र०—इति सूत्रार्थेन केवलिसमुद्घातापेक्षया लोकस्यासंख्यातबहुभागाः लोकश्च शुक्ललेश्याक्षेत्रमुक्तं रज्जुषट्कायामसंख्यातसूच्यंगुलविष्कंभोत्सेधैश्च तिर्यग्गमतिबद्धोपपाददंडक्षेत्रफलं संख्यातप्रतरांगुलहतरज्जुषट्कमात्रं । अच्युतकल्पे संख्यातानामेव मरणात् तावतामेव तत्रोत्पत्तेः संख्यातेन गुणितं उपपादपदसर्वक्षेत्रं भवति ७ — । ६ । ४ ७ अत्रापि प्राग्वत् सर्वत्र गुणाकारभागहारानपवर्त्य पंचलोकान् संस्थाप्य आलापः ७ कर्तव्यः ॥ ५४४ ॥ इति क्षेत्राधिकारः ॥ अथ स्पर्शाधिकारं सार्धगाथाषट्केनाह—

स. चं. इस आधा सूत्रकरि शुक्ललेश्याका क्षेत्र लोकके असंख्यात भागनिविषैं एक भाग विना अवशेष बहुभाग प्रमाण वा सर्वलोक प्रमाण कह्या है सो केवल समुद्घात अपेक्षा जानना। बहुरि उपपादविषैं मुख्यपनैं अच्युत स्वर्ग अपेक्षा एक जीवके प्रदेश छह राजू लंबे अर संख्यात सूच्यंगुल प्रमाण चौडे वा ऊंचे प्रदेश हो हैं सो इस क्षेत्र फलकौं अच्युत स्वर्गविषैं एक समयविषैं संख्यात ही मरैं तातैं तहां संख्यात ही उपजैं तातैं संख्यातकरि गुणैं जो प्रमाण भया तितना उपपादविषैं क्षेत्र जानना। इहां भी पूर्वोक्त प्रकार पांच प्रकार लोककी अपेक्षा जैसा भागहार गुणकार संभवै तैसैं जानि लेना ऐसैं शुक्ललेश्याविषैं क्षेत्र कह्या। इहां छह लेश्यानिका क्षेत्रका वर्णन दश स्थानविषैं कीया तहां ऐसा जानना। जो जिस अपेक्षा क्षेत्रका प्रमाण आवै तिस अपेक्षा मुख्यपनैं क्षेत्र वर्णन कीया है तहां संभवता अन्य स्तोक क्षेत्र अधिक जानि लेना ऐसैं ही आगैं स्पर्शनविषैं भी अर्थ समझना ॥ इति क्षेत्राधिकारः। आगैं स्पर्शनाधिकार साढा छह गाथानिकरि कहैं हैं—

## फासं सव्वं लोयं तिट्ठाणे असुहलेस्साणं ॥ ५४५ ॥

स्पर्शः सर्वो लोकस्त्रिस्थाने अशुभलेश्यानां ॥ ५४५ ॥

जी० प्र०—अशुभलेश्यात्रयस्य स्वस्थानसमुद्घातोपपादसामान्यस्थानत्रये स्पर्शः विवक्षितपदपरिणतैर्वर्तमानक्षेत्रसहितातीतकालस्पृष्टक्षेत्रलक्षणः सर्वलोकः ≡ विशेषेण तु दशपदेषु उच्यते। तत्र कृष्णलेश्याजीवानां स्वस्थानस्वस्थानवेदनाकषायमारणांतिकोपपादेषु पंचपदेषु सर्वलोकः ≡ विहारवत्स्वस्थाने संख्यातसूच्यंगुलोत्सेधरज्जुप्रतर २ ७ – तिर्यग्लोकक्षेत्रफलं संख्यातसूच्यंगुलहतजगत्प्रतरं स्यात् = सू २ ७ वैक्रियिकसमुद्घाते
– ४९
७

सुरशैलमूलादारभ्य सहस्रारपर्यंतत्रसनाल्यां वातपुद्गलानां संच्छन्नरूपेण अवस्थानात्। तत्र सर्वत्रातीतकाले बादरवातकायिकानां विकुर्वणाद् रज्जुव्यासायामपंचरज्जूदय – – क्षेत्रफलं लोकसंख्यातभागमात्रं भवति ≡ ५ अत्र तैजसाहारककेवलिसमुद्घाताः पुनः न संभवंति। अत्रापि पंच
७।५।७ ३४३
–
७

लोकान् संस्थाप्य आलापः कर्तव्यः। एवं नीलकपोतयोरपि वक्तव्य ॥ ५४५ ॥ अथ तेजोलेश्यायां गाथाद्वयेनाह—

स० चं०—क्षेत्रविषै तौ वर्तमानकालविषैं जेता क्षेत्र रोकै तिसहीका ग्रहण कीया बहुरि इहां वर्तमान काल विषैं जेता क्षेत्र रोके तीहि सहित जो अतीतकालविषैं स्वस्थानादिक विशेणको धरे जीव जेता क्षेत्र रोकि आया होइ तिस क्षेत्र हीका नाम स्पर्श जानना सो कृष्णादिक तीन अशुभ लेश्याका स्पर्श स्वस्थानविषैं वा समुद्घातविषैं वा उपपादविषैं सामान्यपनैं सर्वलोक जानना। विशेषकरि दश स्थानकनिविषै कहिए है तहां कृष्णलेश्यावाले जीवनिकैं स्वस्थान स्वस्थानविषैं वा वेदना अर कषाय अर मारणांतिक समुद्घातनिविषैं वा उपपादविषैं सर्वलोक प्रमाण स्पर्श जानना। बहुरि विहारवत्स्वस्थानविषैं एक राजू लंबा वा चौडा अर संख्यात सूच्यंगुल प्रमाण ऊंचा तिर्यकलोक क्षेत्र है। याका क्षेत्रफल संख्यात सूच्यंगुलनिकरि गुण्या हुवा जगत्प्रतर प्रमाण भया सोई विहारवत्स्वस्थानविषैं स्पर्श जानना। जातैं कृष्णलेश्यावाले गमन क्रिया युक्त त्रस जीव तिर्यगलोकही विषैं पाइए है। बहुरि वैक्रियिक समुद्घातविषै मेरुगिरिके मूलतैं लगाइ सहस्रार नामा स्वर्गपर्यंत ऊंचा त्रसनाली प्रमाण लंबा चौडा क्षेत्रविषैं पवन कायरूप पुद्गल सर्वत्र आच्छादित रूप भरि रहे हैं। बहुरि पवन कायिक जीवनिकै विक्रिया पाइए है सो अतीत काल अपेक्षा तहां सर्वत्र विक्रियाका सद्भाव है। ऐसा कोऊ क्षेत्र तिसविषैं रह्या नाहीं जहां वि-

क्रिया रूप न प्रवर्तै तातैं एक राजू लंबा वा चौडा अर पांच राजू ऊंचा क्षेत्र भया ताका क्षेत्र फल लोकके संख्यात-वे भाग प्रमाण भया सोई वैक्रियक समुद्घातविषैं स्पर्श जानना। बहुरि तैजस अर आहारक अर केवल समुद्घात इस लेश्याविषैं होता ही नाहीं इहां भी पंच प्रकार लोकका स्थापन करि यथा संभव गुणकार भागहार जानना। बहुरि जैसे कृष्णलेश्याविषैं कथन कीया तैसैं ही नीललेश्या कपोतलेश्याविषैं भी कथन जानना ॥ ५४५ ॥ आगें तेजोलेश्याविषैं कहै हैं—

**तेउस्स य सट्ठाणे लोगस्स असंखभागमेत्तं तु।**
**अडचोद्दसभागा वा देसूणा होंति णियमेण ॥ ५४६ ॥**

तैजसश्च स्वस्थाने लोकस्य असंख्यभागमात्रं तु।
अष्ट चतुर्दशभागा वा देशोना भवंति नियमेन ॥ ५४६ ॥

जी० प्र०—तेजोलेश्यायाः स्वस्थाने स्पर्शः स्वस्थनात् स्वस्थानापेक्षया लोकस्यासंख्येय भागः। तु—पुनः, अष्टचतुर्दशभागाः अथवा किंचिदूना भवंति नियमेन विहारवत्स्वस्थानापेक्षया ॥ ५४६ ॥

स० चं०—तेजोलेश्याका स्वस्थानविषैं स्पर्श स्वस्थान स्वस्थान अपेक्षा तौ लोकका असंख्यातवां भागमात्र जानना। बहुरि विहारवत्स्वस्थान अपेक्षा त्रसनालीके चौदह भागनिविषैं आठ भाग किछू घाटि प्रमाण स्पर्श जानना ॥ ५४६ ॥

**एवं तु समुग्घादे णव चोद्दसभागयं च किंचूणं।**
**उववादे पढमपदं दिवड्ढचोद्दस य किंचूणं ॥ ५४७ ॥**

एवं तु समुद्घाते नवचतुर्दशभागश्च किंचिदूनः।

उपपादे प्रथमपदं द्व्यर्धचतुर्दश च किंचिदूनं ॥ ५४७ ॥

जी० प्र०—समुद्घाते स्वस्थानवत् किंचिदूनाष्टचतुर्दशभागः । किंचिदूननवचतुर्दशभागश्च स्पर्शो भवति मारणांतिकसमुद्घातापेक्षया । उपपादपदे द्व्यर्धचतुर्दशभागः किंचिदूनः इति सामान्येन तेजोलेश्यायास्त्रिस्थाने स्पर्श उक्तः । विशेषेण तु दशपदेषु उच्यते—तिर्यग्लोकस्य रज्जुप्रतरस्य क्षेत्रे — जलेचरसहितलवणोदककालोदकस्वयंभूरमणसमुद्रेभ्यः शेषसर्वसमुद्रक्षेत्रफलेऽपनीते शेषं शुभत्रयलेश्यास्वस्थानस्वस्थाने स्पर्शो

□ ७ —
७

भवति । तद्यथा जंबूद्वीपादयः स्वयंभूरमणसमुद्रपर्यंताः सर्वे द्वीपसमुद्राः द्विगुणद्विगुणविस्ताराः संति । तत्र लक्षयोजनविष्कंभो जंबूद्वीपः तस्य सूक्ष्मक्षेत्रफलं—

सत्तणवसुण्णपंचयछण्णवचउरेकपंचसुण्णं च ।

इत्येतावत् ७९०५६९४१५० इदमेकखंडं कृत्वा लवणसमुद्रे तादृशानि चतुर्विंशतिः २४ धातकीखंडे शतचतुश्चत्वारिंशत् १४४ कालोदके समुद्रे षट्शतद्वासप्ततिः ६७२ । पुष्करद्वीपे द्विसहस्राष्टशताशीतिः ।२८८०। तत्समुद्रे एकादशसहस्रनवशतचत्वारि ११९०४ । वारुणीद्वीपे अष्टचत्वारिंशत्सहस्रत्रिशतचतुरशीतिः ४८३८४ । तत्समुद्रे एकलक्षपंचनवतिसहस्रद्वासप्ततिः १९५०७२ क्षीरवरद्वीपे सप्तलक्षत्र्यशीतिसहस्रत्रिशतषष्टिः ७८३३६० । तदर्णवे एकत्रिंशल्लक्षैकोनचत्वारिंशत्सहस्रपंचशतचतुरशीतिः ३१३९५८४ एवं स्वयंभूरमणसमुद्रपर्यंतमानेतव्यानि । तदानयनसूत्रमिदं वाहिरसूई ५ ल, वग्गं ५ ल ५ ल, गुणिते पञ्चीस ल ल, अब्भंतरसूई १ ल, वग्ग १ ल १ ल, गुणिते लल परिहीणं २४ ल ल, जंबूवास १ ल ल, विभक्ते २४ । ल ल अपवर्तिते

१ ^     १ ^     १ । ल ल

तत्तियमेत्ताणि खंडाणि २४ रूऊणसला २ वारस १२ सलाग २ । गुणिदे दु २ १२ । २ वलयखंडाणि २४ । वाहिरसूई सलागा ५ कदी २५ तदंताखिलाखंडा वहिरसूई ५ ल वलयव्वासू २ ल, णा ३ ल, चउगुणिद्व्वास ४२ ल, हदा २४ ल ल, इगिलक्खवग्गभजिदा २४ लल जंबूसमवलयखंडाणि २४ अत्र सर्वद्वीपखंडानि त्यक्त्वा सर्वसमुद्रखंडेषु जंबूद्वीपसमचतुर्विंशतिखंडैर्भक्तेषु लवणसमुद्रे लवणसमुद्रसमखंड-
१ लल

मेकं १ । कालोदकखंडेषु भक्तेषु ६७२/२४ अष्टाविंशतिः २८ पुष्करसमुद्रखंडेषु भक्तेषु ११९०४/२४ चतुःशतषण्णवतिः ४९६ वारुणीसमुद्रखंडेषु भक्तेषु-

१९५०७२/२४ अष्टसहस्रैकशताष्टाविंशतिः ८१२८ । क्षीरसमुद्रखंडेषु भक्तेषु ३१३९५८४/२४ एकलक्षत्रिंशत्सहस्राष्टशतषोडश १३०८१६ एवं स्वयंभू-

रमणसमुद्रपर्यंतं गंतव्यं १३०८१६ पुनरत्र सर्वत्रैकादिचतुर्गुणोत्तरक्रमेण ऋणे प्रक्षिप्ते द्व्यादिषोडशोत्तरगुणसंकलितक्रमो भवति—

८१२८
४९६
२८
१

वि– १ छे छे २ | ० ३
३ २

वि– १ छे छे ३ | ० ३
३

० ० ०

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | १६ | १६ | १६ | १६ | १ | ४ | ४ | ४ | ४ | क्षी |
| २ | १६ | १६ | १६ | | १ | ४ | ४ | ४ | | वा |
| २ | १६ | १६ | | | १ | ४ | ४ | | | पु |
| २ | १६ | | | | १ | ४ | | | | का |
| २ | १ | | | | १ | | | | | ल |
| धन | | | | | ऋण | | | | | |

अत्र प्रकृतक्षेत्रफलोत्पत्तिनिमित्तं पुष्करसमुद्रस्य द्विगुणषोडशवर्गखंडाने आदिः षोडशगुणोत्तरस्वयंभूरमणसमुद्रसंख्यार्थं समुद्रत्रयशलाकोनं गच्छः धनमानीयते । पदमेत्ते गुणयारे अण्णोण्णं गुणिय, अत्र गच्छो द्वीपसागरसंख्यार्धमिति गुणोत्तरस्य १६ मूलं ४ गृहीत्वा गच्छमात्रद्विकद्वयेषु परस्परं गुणितेषु रज्जुवर्गः स्यात् । = रूवपरिहीणे १ − रूऊणगुणेण हिये १ − मुहेण गुणयम्मि गुणगणियं = २ । १६ । १६ पुनरिदं-
७ । ७ = ७ । ७ = ७ ७ । १५ ७ । ७ । १५

चतुर्विंशतिजंबूद्वीपक्षेत्रफलयोजनांगुलवर्गप्रतरांगुलैः संगुणय पश्चात्—

विरलिदरासीदो पुण जेत्तियमेत्ताणि हीणरूवाणि
तेसिं अण्णोण्णहदी हारो उप्पण्णरासिस्स ।

इति लक्षयोजनछेदमात्रद्विकद्वयैर्जातलक्षयोजनवर्गेण एकयोजनांगुलछेदमात्रद्विकद्वयैर्जनितैकयोजनांगुलवर्गेण मेरुमध्यरूछेदस्य द्विकवर्गेण जलचरसमुद्रशलाकात्रयस्य गुणोत्तरधनेन च १६ । १६ । १६ हतप्रतरांगुलेन भक्त्वा भाज्यभागहारान् निरीक्ष्य

= ४ । २ । १६ । १६ । २४ । ७९०५६९४१५० । ७६८००० । ७६८०००
४ । ७ । ७ । १५ । १ । ल । १ ल । ७६८००० । ७६८०० । ४ १६ । १६ । १६

अपवर्त्य = ७९०५६९४१५० / ७ । ७ । १ ल । १ ल । ४ । ५ हारान् परस्परं गुणयित्वा = ७९०५६९४१५० / ९८०००००००००० भक्ते साधिकधगरयभक्तजगत्प्रतरं स्यात् = १/१२३९ अत्रत्य ऋणमानीयते 'पदमेते गुणयारे अण्णोण्णं गुणिये' अत्रापि गच्छार्धत्वाद् गुणोत्तरचतुष्कस्य मूलं गृहीत्वा गच्छमात्रद्विकेषु परस्परं गुणितेषु रज्जुः — १/७ रूपपरिहीणे — १/७ रूऊण गुणेण हिये — १/७ २ मुहेण १६ । गुणयम्मि गुणगणियं — १/७ २।१६ इदं चतुर्विंशतिखंडजंबूद्वीपक्षेत्र-फलैक योजनांगुलवर्गप्रतरांगुलैः संगुण्य पश्चात्—

> विरलिदरासीदोपुण जेत्तियमेत्ताणि हीणरूवाणि ।
> तेसिं अण्णोण्णहदी हारो उप्पण्णरासिस्स ॥

इति लक्षयोजनैरेकयोजनांगुलैर्वैर्लच्छेदस्य द्विकेन समुद्रशलाकात्रयजगुणोत्तरधनेन च । ४ । ५ । ४ । हतसूच्यंगुलेन भक्त्वा—

— १/७ । १६/३ । ४/२ । २४/१ ल । ७९०५६९४१५०/७६८००० । ७६८०००/२ । ७६८०००/४ । ४ । ४ । अपवर्तिते संख्यातसूच्यंगुलभाजितजगच्छ्रेणिमात्रं भवति — २ ७ अनेन किंचिदूनितं = १/१२३९ पूर्वोक्तं साधिकधगरयभक्तजगत्प्रतरमात्रं ऋणक्षेत्रं सिद्धं । इदं रज्जुप्रतरे = /४९ समच्छेदेनापनीय = ११९० / ४९ । १२३९ अपवर्तनार्थं भाज्येन भागहारं भक्त्वा सातिरेकमाप ५१ भक्तजगत्प्रतरं विवक्षितक्षेत्रस्य तलस्पर्शो भवति = १/५१ इदमूर्ध्वस्पर्शग्रहणार्थं जीवोत्सेधजनितसंख्यात-सूच्यंगुलैर्गुणितं शुभलेश्यानां स्वस्थानस्वस्थानस्पर्शो भवति = २ ७/५१ इदं दृष्ट्वा तेजोलेश्यायाः स्वस्थानस्वस्थानापेक्षया लोकासंख्येयभागः स्पर्शः इत्युक्तं । विहारवत्स्वस्थाने वेदनाकषायवैक्रियिकसमुद्घाते च तेजोलेश्याया अष्टचतुर्दशभागः किंचिदूनः स्यात् । ८/१४ — कुतः ? सनत्कुमारमाहेंद्र-

जानां तेजोलेश्योत्कृष्टांशानां उपर्यधोऽच्युतां तृतीयपृथ्व्यंतं विहारसंभवात् । पृथ्वीपटलरहिताधस्तनयोजनानामपनयनात् म $\equiv$ १४/३४३ फ श १ इ $\equiv$ ८–इति त्रैराशिकलब्धस्य च तत्प्रमाणत्वात् । अथवा भवनत्रयस्य उपर्यत्रः स्वैरं सौधर्मद्वयतृतीयपृथ्व्यंतं देवप्रयोगेन अच्युतांतं च विहार-/३४३ सद्भावात् तावान् संभवति । मारणांतिकसमुद्घाते तेजोलेश्यायाः किंचिदूननवचतुर्दशभागः भवनत्रयसौधर्मचतुष्कजानां तृतीयपृथिव्यां स्थित्वा अष्टप-पृथ्वीसंबंधिबादरपर्याप्तपृथ्वीकायेषु उत्पत्तुं मुक्ततत्समुद्घातदंडानां संभवति । ९ – तैजसाहारकसमुद्घाते संख्यातघनांगुलानि ६ ७ केवलिसमुद्घा-/१४ तोऽत्र न संभवति । उपपादपदे किंचिदूनद्व्यर्धचतुर्दशभागः । ननु तेजोलेश्यतत्पदपरिणतैः सानत्कुमारमाहेंद्रांतं क्षेत्रे स्पृष्टे त्रिरज्जूत्सेधात् किंचिदून-त्रिचतुर्दशभागः कथं नोच्यते सौधर्मद्वयादुपरि संख्यातयोजनानि गत्वा सानत्कुमारद्वयप्रारंभो द्व्यर्धरज्जूदये परिसमाप्तिः तच्चरमे च तेजोलेश्या ना-स्तीति केषां चिदुपदेशाश्रयणात् चित्रास्थिततिर्यग्मनुष्याणां ईशानपर्यंतमुपपादसंभवाद्वा । चशब्दात्तेजोलेश्योत्कृष्टांशभूतानां सनत्कुमारमाहेंद्रांतिम-चक्रेंद्रकश्रेणिबद्धे उत्पादं वदतां आचार्याणां मते यथासंभवं तस्यापि संभवादनियमः ॥ ५४७ ॥

स० चं०—बहुरि समुद्घातविषैं ऐसैं स्वस्थानवत् किछू घाटि त्रसनालीके चौदह भागनिविषैं आठ भाग प्रमाण स्पर्श जानना वा मारणांतिक समुद्घात अपेक्षा किछू घाटि त्रसनालीके चौदह भागनिविषैं नवभाग प्रमाण स्पर्श जानना । बहुरि उपपादविषैं त्रसनालीके चौदह भागनिविषैं किछू घाटि ड्योढ भाग प्रमाण स्पर्श जानना ऐसैं सामान्यपनैं तेजोलेश्याका तीनौं स्थानकनिविषैं स्पर्श कह्या बहुरि विशेषकरि दश स्थानकनि विषैं स्पर्श कहिए है तिर्यग्लोक एक राजूका लंबा चौडा है तिसविषै लवणोद कालोदक स्वयंभूरमण इनि तीनि समुद्रनिविषैं जलचर जीव पाइए है अन्य समुद्रनिविषै जलचर जीव नाहीं सो जिनिविषैं जलचर जीव नाहीं तिनि समुद्रनिका जेता क्षेत्र फल होइ सो तिस तिर्यग्लोकरूप क्षेत्रविषै घटाए अवशेष जेता क्षेत्र रहे तितना पीतपद्म शुक्ललेश्यानिका स्वस्थान स्वस्थानविषैं स्पर्श जानना जातैं एकेंद्रियादिककैं शुभलेश्यानिका अभाव है सोई कहिए है—

जंबूद्वीपतैं लगाइ स्वयंभूरमण समुद्र पर्यंत सर्वद्वीप समुद्र दूणां दूणां बिस्तारकौं धरैं हैं तहां जंबूद्वीप लाख योजन विस्तारकौं धरैं हैं याका सूक्ष्म तारतम्य रूप क्षेत्र फल कहिए है—

सत्त णव सुण्ण पंच य छण्णव चउरेक पंच सुण्णं च ।

याका अर्थ—सात नव बिंदी पांच छह नव च्यारि एक पांच बिंदी इतने अंकनिकरि जो प्रमाण भया तितना जंबूद्वीपका सूक्ष्म क्षेत्र फल है । ७ ९० ५६ ९४ १ ५० सो एतावन्मात्र एक खण्ड कल्पना कीया बहुरि ऐसे ऐसे लवण समुद्र विषैं खण्ड कल्पिए तब चौबीस २४ होंइ । धातकीखंडविषैं एकसौ चवालीस १४४, होंइ कालोद-समुद्रविषैं छसै बहत्तरि ६७२ होंइ । पुष्कर द्वीपविषैं अठाइससे असी २८८० होंइ पुष्कर समुद्रविषैं ग्यारह हजार नवसै च्यारि ११९०४ होंइ । वारुणी द्वीपविषैं अड़तालीस हजार तीनसै चौरासी ४८३८४ होंइ । वारुणी समुद्र-विषैं एक लाख पिचाणवे हजार बहत्तरि १९५०७२ होंइ । क्षीरवर द्वीपविषैं सातलाख तियासी हजार तीनसै साठि ७८३३६० होंइ । क्षीरवर समुद्रविषैं इकतीस लाख गुणतालीस हजार पांचसै चउरासी ३१३९५८४ होंइ । ऐसैं स्वयंभूरमण समुद्र पर्यंतविषैं खंड साधन करना इनि खंडनिके प्रमाणका ज्ञान होनेके निमित्त सूत्र कहिए है—

बाहिर सूईवग्गं अब्भंतर सूइवग्ग परिहीणं ।
जंबूवासविहत्ते तेत्तियमेत्ताणि खंडाणि ॥

बाह्य सूचीका वर्गविषैं अभ्यंतर सूचीका प्रमाण घटाए जो प्रमाण रहै ताकौं जंबूद्वीपका व्यासके वर्गका भाग दीए जो प्रमाण आवै तितने जंबूद्वीप समान खंड जानने । अंततैं लगाइ वाके सन्मुख अंत पर्यंत जेता सूधा क्षेत्र होइ ताकौं बाह्य सूची कहिए । बहुरि आदितैं लगाइ वाके सन्मुख आदि पर्यंत जेता सूधा क्षेत्र होइ ताकौं अभ्यंतर सूची कहिए । सो इहां लवणसमुद्रविषैं उदाहरण करि कहिये है—

लवण समुद्रकी बाह्य सूची पांच लाख योजन ताका वर्ग कीजिये तब लाख गुणां पचीस लाख भया । बहुरि तिसहीकी अभ्यंतर सूची एक लाख योजन ताका वर्ग लाख गुणा लाख योजन सो घटाये अवशेष लाख गुणा चौबीस लाख ताका जंबूद्वीपका व्यास लाख योजन ताका वर्ग लाख गुणां लाख योजन ताका भाग दीजिये

तव चौईस रहे सो जंबूद्वीप समान चौवीस खंड लवणसमुद्रविषैं जानने। ऐसें ही सर्व द्वीप समुद्रनिविषैं साधने इस साधनके अर्थि और भी प्रकार कहै हैं—

रूऊण सला वारस सलागगुणिदे दु वलयखंडाणि।
वाहिरसूइ सलागा कदी तदंताखिला खंडा॥

इहां व्यासविषैं जितना लाख कह्या होइ तितने प्रमाण शलाका जानना। सो एक घाटि शलाकाकौं बारह शलाकाकरि गुणैं जंबूद्वीप प्रमाण वलयखंड हो हैं। जैसे लवणसमुद्रनिविषैं व्यास दोय लाख योजन है तातैं शलाकाका प्रमाण दोय तामें एक घटाएं एक ताका बारह शलाकाका प्रमाण चौईसकरि गुणैं चौईस खंड हो हैं। बहुरि बाह्य सूची संबंधी शलाकाका वर्ग प्रमाण तीहिं पर्यंत खंड हो है। जैसैं लवणसमुद्रविषैं बाह्य सूची पांच लाख योजन है तातैं शलाकाका प्रमाण च्यारि ताका वर्ग पचीस सोई लवण समुद्रपर्यंत सर्व खंडनिका प्रमाण हो है। जंबूद्वीपविषैं एक खंड अर लवणसमुद्रविषैं चौवीस खंड मिलिकरि पचीस खंड हो हैं बहुरि और भी विधान कहै हैं—

वाहिरसूईवलयव्वासूणा चउगुणिद्दवासहदा।
इकलक्खवग्गभजिदा जंबूसमवलयखंडाणि॥ १॥

बाह्य सूचीविषैं वलयका व्यास घटाएं जो रहै ताका चौगुणा व्यासतैं गुणिए एक लाखके वर्गका भाग दीजिये तब जंबूद्वीपके समान गोलाकार खंडनिका प्रमाण हो है। उदाहरण—जैसैं लवणसमुद्रकी बाह्य सूची पांचलाख योजन तिसमें व्यास दोय लाख योजन घटाइए तब तीन लाख योजन भये। याकौं चौगुणा व्यास आठ लाख योजन करि गुणिये तब लाख गुणा चौईस लाख भये। याकौं एक लाखका वर्गका भाग दीजिये तब चौईस पाये तितने ही जंबूद्वीप समान लवण समुद्रविषैं खंड हैं ऐसैं सूत्रानितैं साधनकरि खंड ज्ञान करना। बहुरि इहां द्वीप संबंधी खंडानिकौं छोडि सर्व समुद्रसंबंधी खंडनिका ही ग्रहण कीजिये तब जंबूद्वीप समान चौईस खंडनिका भाग समुद्रखंडनिकौं दीए जो प्रमाण आवै तितना सर्व समुद्रनिविषैं लवणसमुद्र समान खंड जानने सो लवण

समुद्रके खंडनिकौं चौईस भाग दीए एक पाया सो लवण समुद्र समान एक खंड भया। कालोद समुद्रके छसै बहत्तरि खंडनिकौं चौवीसका भाग दिये अट्ठाईस पाये सो कालोद समुद्रविषैं लवणसमुद्र समान अठाईस खंड हो हैं। ऐसैं ही पुष्कर समुद्रके खंडानिकौं भाग दीये च्यारिसै छिनवै खंड हो हैं। वारुणी समुद्रके खंडनिकौं भाग दीये आठ हजार एकसौ अठाइस खंड हो हैं। क्षीरसमुद्रके खंडनिकौं भाग दिये एक लाख तीस हजार आठसै सोलह खंड हो हैं ऐसैं ही स्वयंभूरमण समुद्र पर्यंत जानना। सो जाननेका उपाय कहै हैं—

यहु लवलसमुद्रसमान खंडनिका प्रमाण ल्यावनेकी रचना है।

| धनराशि | | | | | ऋणराशि | | | | | समुद्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | १६ | १६ | १६ | १६ | १ | ४ | ४ | ४ | ४ | क्षीरवर |
| २ | १६ | १६ | १६ | | १ | ४ | ४ | ४ | | वारुणीवर |
| २ | १६ | १६ | | | १ | ४ | ४ | | | पुष्कर |
| २ | १६ | | | | १ | ४ | | | | कालोद |
| २ | १ | | | | १ | | | | | लवणोद |

दोय आदि सोलह सोलहगुणां तो धन जानना अर एक आदि चौगुणा चौगुणा ऋण जानना। सो धनविषैं ऋण घटाएं जो प्रमाण रहै तितने लवणसमुद्रसमान खंड जानने। उदाहरण कहिये हैं–प्रथमस्थानंविषैं धन दोय अर रिण एक सो दोयमैं एक घटाएं एक रह्या सो लवण समुद्रविषैं एक खंड भया। बहुरि दूसरे स्थानके दोयकौं सोलह गुणा कीजिये तब बत्तीस तो धन होइ अर एककौं च्यारि गुणा कीजिये तब च्यारि रिण भया सो बत्तीसमें च्यारि घटाएं अठाइस रह्या सो दूसरा कालोदक समुद्रविषैं लवण समुद्र समान अठाईस खंड हैं। बहुरि तीसरे स्थानक बत्तीसकौं सोला गुणा कीएं पांचसै बारा तो धन होइ अर च्यारिकौं चौगुणा कीएं

सोला ऋण होइ सो पांचसै बारामैंस्यों सोला घटाए च्यारिसौं छिनवै रह्या सो इतना ही तीसरा पुष्कर समुद्रविषैं लवण समुद्र समान खंड जानने। ऐसैं स्वयंभूरमण समुद्र पर्यंत जानना। सो इहां जलचर रहित समुद्रनिका क्षेत्र फल कहिए है—

तहां जो द्वीप समुद्रनिका प्रमाण है ताकौं इहां समुद्रनिहीका ग्रहण है तातैं आधा कीजिये तामैं जलचर सहित तीन समुद्र घटाएं जलचर रहित समुद्रनिका प्रमाण हो हैं सो इहां गच्छ जानना सो दोय आदि सोला सोला गुणा धन कह्या था सो धनका जलचररहित समुद्रनिका धनविषैं कितना क्षेत्रफल भया ? सो कहिए है—

पदमेत्ते गुणयारे अण्णोण्णं गुणियरूवपरिहीणे।
रूऊणगुणेणहिए मुहेणगुणियम्मि गुणगणियं॥

इस सूत्रकरि गुणकार रूपराशिका जोड हो है याका अर्थ-गच्छप्रमाण जो गुणकार ताकौं परस्पर गुणिकरि एक घटाइए बहुरि एक घाटि गुणकारके प्रमाणका भाग दीजिए बहुरि मुख जो आदिस्थान ताकरि गुणिए तब गुणकाररूप राशिविषैं सर्व जोड होइ। सो प्रथम अन्य उदाहरण दिखाइए है-जैसैं आदिस्थानविषैं दश अर पीछैं चौगुणा चौगुणा बधता ऐसैं पंच स्थानकनिविषैं जो जो प्रमाण भया तिस सर्वका जोड दीएं कितना भया ? सो कहिए है। इहां गच्छका प्रमाण पांच अर गुणकारका प्रमाण च्यारि सो पांच जायगा च्यारि च्यारि माडि परस्पर गुणिए तब एक हजार चौबीस हूवा, यामैं एक घटाएं एक हजार तेईस हूवा। बहुरि याकौं एक घाटि गुणकारका प्रमाण तीनका भाग दीजिए तब तीनसै इकतालीस हूवा। बहुरि आदिस्थानका प्रमाण दश तिसकरि याकौं गुणैं चौतीससै दश ३४१० भया सोई सर्वका जोड जानना। कैसैं ? पंचस्थानकनिविषैं ऐसा प्रमाण है—१०। ४०। १६०। ६४०। २५६०। सो इनिका जोड चौतीससै दश ही हो है। ऐसैं अन्यत्र भी जानना सो इस ही सूत्रकरि इहां गच्छका प्रमाण तीन घाटि द्वीपसागरके प्रमाणतैं आधा प्रमाण लीए हैं। सो सर्व द्वीप समुद्रनिका प्रमाण कितना है ? सो कहिए है एक राजूके जेते अर्धच्छेद हैं तिनिमैं लाख योजनके अर्धच्छेद अर एक योजनके साठि लाख अड-

सठि हजार अंगुल तिनिके अर्धच्छेद अर सूच्यंगुलके अर्धच्छेद अर मेरुके मस्तक प्राप्त भया एक अर्धच्छेद इतने अर्धच्छेद घटाएं जेता अवशेष प्रमाण रह्या तितने सर्व द्वीप समुद्र हैं। अब इहां गुणोत्तरका प्रमाण सोलह सो ग-च्छप्रमाण गुणोत्तरनिकौं परस्पर गुणना। तहां प्रथम एक राजूका अर्धच्छेद राशितें आधाप्रमाण मात्र जायगा सोलह सोलह माडि परस्पर गुणनकीए राजूका वर्ग हो है सो कैसें ? सो कहिए है—

विवक्षित गच्छका आधा प्रमाण मात्र विवक्षित गुणकारका वर्गमूल माडि परस्पर गुणन कीएं जो प्रमाण होइ सोई संपूर्ण विवक्षित गच्छप्रमाण मात्र विवक्षित गुणकारका वर्गमूल माडि परस्पर गुणन कीएं प्रमाण हो है। जैसैं विवक्षित गच्छ आठ ताका आधा प्रमाण च्यारि सो च्यारि २ जायगा विवक्षित गुणकार नव नव माडि परस्पर गुणें पैंसाठिसै इकसठि होइ सोई विवक्षित गच्छमात्र आठ जायगा विवक्षित गुणकार नवका वर्गमूल तीन तीन माडि परस्पर गुणन कीएं पैंसठिसै इकसठि हो हैं ऐसैं ही इहां विवक्षित गच्छ एक राजूके अर्धच्छेद ताका अर्ध-च्छेद प्रमाण मात्र जायगा सोलह सोलह सोलह मांडि परस्पर गुणें जो प्रमाण होइ सोई राजूके अर्धच्छेद मात्र सोलहका वर्गमूल च्यारि च्यारि माडि परस्पर गुणें प्रमाण होइ सो राजूके अर्धच्छेद मात्र जायगा दूवा माडि गुणें तौ राजू होइ अर तितनी ही जायगा दोय दोयवार दूवा माडि परस्पर गुणें राजूका वर्ग हो है सो जगत्प्रतरकौं दोयवार सातका भाग दीजिए इतना हो है। बहुरि यासैं एक घटाइए जो प्रमाण होइ ताकौं एक घाटि गुणकारकौं प्रमाण पंद्रह ताका भाग दीजिए। बहुरि इहां आदिविषैं पुष्कर समुद्र है तिसविषैं लवण समुद्र समान खंडनिका प्रमाण दोयकौं दोयवार सोलहकरि गुणिए इतना प्रमाण है सोई मुख भया ताकरि गुणिए ऐसैं करतैं एकघाटि जगत्प्रतरकौं दोय सोलह सोलहका गुणकार अर सात सात पंद्रहका भागहार भया। बहुरि इस राशिका एक लवण समुद्रविषैं जंबूद्वीप समान चौईस खंड हो है तातैं चौईसका गुणकार करना। बहुरि जंबूद्वीपविषैं सूक्ष्म क्षेत्रफल सात नव आदि अंकमात्र है तातैं ताका गुणकार करना। बहुरि एक योजनके सात लाख अडसठि हजार अंगुल हो हैं सो इहां वर्गराशिका ग्रहण है अर वर्गराशिका गुणकार भागहार वर्गरूप ही हो है तातैं दोयवार सात लाख अडसठि

हजारका गुणकार जानना। बहुरि एक सूच्यंगुलका वर्ग प्रतरांगुल हो है तातैं इतने प्रतरांगुलनिका गुणकार जानना। बहुरि—

विरलिदरासीदोपुण जेत्तियमेत्ताणि हीणरूवाणि।
तेसिं अण्णोण्णहदी हारो उप्पण्णरासिस्स ॥

इस करण सूत्रके अभिप्रायकरि द्वीप समुद्रनिके प्रमाणविषैं राजूके अर्धच्छेदनितैं जेते अर्धच्छेद घटाए हैं तिनि का आधा प्रमाणमात्र गुणकार सोलहकौं परस्पर गुणैं जो प्रमाण होइ तितनेका पूर्वोक्त राशिविषैं भागहार जानना। सो इहां जाका आधा ग्रहण कीया तिस संपूर्णराशिमात्र सोलहका वर्गमूल च्यारि तिनिकौं परस्पर गुणें सोई राशि हो है सो आपने अर्धच्छेदमात्र दूवानिकौं परस्पर गुणें तौ विवक्षितराशि होइ अर इहां च्यारि कहे हैं तातैं तितने ही मात्र दोयवार दूवानिकौं परस्पर गुणें विवक्षित राशिका वर्ग हो है तातैं इहां लाख योजनका अर्धच्छेद प्रमाण दोय दूवानिका परस्पर गुणें तौ लाखका वर्ग भया। एक योजनका अंगुलनिके प्रमाणका अर्धच्छेदमात्र दोय दूवानिकौं परस्पर गुणें एक योजनके अंगुल सात लाख अडसठि हजार तिनिका वर्ग भया। बहुरि मेरुमध्यसंबंधी एक अर्धच्छेदमात्र दोय दूवानिकौं परस्पर गुणें च्यारि भया बहुरि सूच्यंगुलका अर्धच्छेदमात्र दोय दूवानिकौं परस्पर गुणें प्रतरांगुल भया ऐसें ए भागहार जानने। बहुरि जलचरसाहित तीन समुद्र गच्छविषैं घटाए हैं तातैं तीनवार गुणोत्तर जो सोलह ताका भी भागहार जानना। ऐसैं जगत्प्रतरकौं प्रतरांगुल अर दोय अर सोलह अर चौबीस अर सातसै निवे कोडि छप्पन लाख चौराणवे हजार एकसौ पचास अर सात लाख अडसठि हजार, अर सात लाख अडसठि हजारका तौ गुणकार भया। बहुरि प्रतरांगुल अर सात अर सात अर पंद्रह अर एक लाख अर एक लाख अर सात लाख अडसठि हजार अर सात लाख अडसठि हजार अर च्यारि अर सोलह अर सोलह अर सोलहका भागहार भया। इहां प्रतरांगुल अर दोयवार सोलह अर दोयवार सात लाख अडसठि हजार गुणकार भागहारविषैं समान देखि अपवर्तनकीएं अर गुणकारविषैं दोय चौईसकौं परस्पर गुणें अठतालीस

अर भागहारविषैं पंद्रह सोलह इनिकौं परस्पर गुणें दोयसै चालीस तहां अडतालीसकरि अपवर्तनकीएं भागहार विषैं पांच रहे ऐसैं अपवर्तन कीएं जो अवशेष प्रमाण रह्या ७९०५६९४१५० तहां सर्व भागहारनिकौं

७।७।१ल।१ल।४।५।

परस्पर गुणि ताकौं गुणकारनिके अंकनिका भाग दीएं किछू अधिक बारहसै गुणतालीस भए। ऐसें धनराशिविषैं सर्व क्षेत्रफल साधिक 'धगरय' जो बारहसै गुणतालीस ताकरि भाजित जगत्प्रतर प्रमाण क्षेत्रफल भया। इहां कटपयपुरस्थवर्णैः इत्यादि सूत्रके अनुसारि अक्षर संज्ञाकरि धगरय शब्दतें नव तीन दोय एक जनित प्रमाण ग्रहण करना। अब इहां एक आदि चौगुणा चौगुणा ऋण कह्या था सो जलचर रहित समुद्रनिविषैं ऋणरूप क्षेत्रफल ल्याइए है। 'पदमेत्ते गुणयारे' इत्यादि करणसूत्रकरि प्रथम गच्छमात्र गुणकार च्यारिका परस्पर गुणन करना। तहां राजूके अर्धच्छेद प्रमाणका अर्धप्रमाणमात्र च्यारिकौं परस्पर गुणें एक राजू हो है। कैसे ? सो कहिए है—

सर्वद्वीप समुद्रका प्रमाणमात्र गच्छ कल्पैं इहां आधा प्रमाण है तातें गुणकार च्यारिका वर्गमूल दोय ग्रहण सो संपूर्ण गच्छविषैं एक राजूके अर्धच्छेद कहे हैं तातैं एक राजूके अर्धच्छेद प्रमाण दूवानिकौं परस्पर गुणें एक राजू प्रमाण भया सो जगच्छ्रेणीका सातवां भाग प्रमाण है। यामें एक घटाइए जो प्रमाण होइ ताकौं एक घाटि गुणकार तीनका भाग दीजिए। बहुरि पुष्कर समुद्र अपेक्षा आदि स्थानविषैं प्रमाण सोलह ताकरि गुणिए ऐसें एक घाटि जगच्छ्रेणीकौं सोलहका गुणकार बहुरि सात अर तीनका भागहार भया याकौं पूर्वोक्त प्रकार चोवीस खंड अर जंबूद्वीपका क्षेत्रफल रूप योजननिका प्रमाण अर एक योजनके अंगुलनिका वर्गमात्र बहुरि सूच्यंगुलका इहां वर्ग है तातैं इतनौं प्रतरांगुलनिकरि वर्गमात्र बहुरि गुणन करना। बहुरि—

विरलिदरासीदोपुण जेत्तियमेत्ताणि हीणरूवाणि।
तेसिं अण्णोण्णहदी हारो उप्पण्णरासिस्स ॥ १ ॥

इस सूत्र अनुसारि जितने गच्छविषैं राजू अर्धच्छेद प्रमाणमें घटाइए हैं ताका जो आधा प्रमाण है तितने

च्यारिके अंकनिकौं परस्पर गुणैं जो प्रमाण होइ तितनेका भागहार जानना सो जिस राशिका आधा प्रमाण लिया तिस राशिमात्र च्यारिका वर्गमूल दोयकौं परस्पर गुणिए तहां लक्ष योजनके अर्धच्छेद प्रमाण दूवानिकौं परस्पर गुणें एक लाख भए। एक योजनके अंगुलनिका अर्धच्छेद प्रमाण दूवानिकौं परस्पर गुणें सात लाख अडसठि हजार अंगुल भए। बहुरि मेरुमध्यके अर्धच्छेदमात्र दूवाका दोय भए बहुरि सूच्यंगुलका अर्धच्छेदमात्र दूवानिकौं परस्पर गुणै सूच्यंगुल भया ऐसैं भागहार भए। बहुरि तीन समुद्र घटाएं तातैं तीनवार गुणोत्तर जो च्यारि ताका भी भागहार जानना। ऐसैं एक घाटि जगच्छ्रेणीकौं सोलह अर च्यारि अर चौईस अर सातसै निवै कोडि छप्पन लाख चौराणवै हजार एकसौ पचास अर सात लाख अडसठि हजार अर सात लाख अडसठि हजारका तौ गुणकार भया बहुरि सात अर तीन अर सूच्यंगुल अर एक लाख अर सात लाख अडसठि हजार अर दोय अर च्यारि अर च्यारि अर च्यारिका भागहार भया तहां यथायोग्य अपवर्तन कीएं संख्यात सूच्यंगुलकरि गुण्या हूवा जगच्छ्रेणीमात्र क्षेत्र फल भया सो इतने पूर्वोक्त धन राशिरूप क्षेत्रफलविषैं घटावना सो तिस महत् राशिविषै किंचित् मात्र घट्या सो घटाएं किंचित् ऊन साधिक वारहसै गुणतालीसकरि भाजित जगत्प्रतर प्रमाण सर्व जलचर रहित समुद्रनिका क्षेत्र फल ऋणरूप सिद्ध भया। याकौं एक राजू लंबा चौडा ऐसा जो जगत्प्रतरका गुणचासवां भाग मात्र रज्जू प्रतर क्षेत्र तामैं समच्छेद करि घटाइए तब जगत्प्रतरकौं ग्यारहसैं निवैका गुणकार अर गुणचास गुणां वारहसै गुणतालीसका भागहार भया। तहां अपवर्तन करनेके अर्थि भाज्यके गुणकारका भागहारका भाग दीएं किछू अधिक इक्यावन पाए ऐसैं साधिक काम जो अक्षर संज्ञाकरि इक्यावन ताकरि भाजित जगत्प्रतर प्रमाण विवक्षित क्षेत्रका प्रतररूप तनका स्पर्श भया। याकौं ऊचाईका स्पर्श ग्रहणके अर्थि जीवनिकी ऊचाईका प्रमाण संख्यात सूच्यंगुल तिनकरि गुणें साधिक इक्यावनकरि भाजित संख्यात सूच्यंगुल गुणा जगत्प्रतरमात्र शुभलेश्यानिका स्वस्थान स्वस्थानविषैं स्पर्श हो है। याकौं देखि तेजो लेश्याका स्वस्थान स्वस्थानकी अपेक्षा स्पर्श लोकका असंख्यातवां भागमात्र कह्या तातैं यहु क्षेत्र लोकके असंख्यातवे भागमात्र है। बहुरि तेजोलेश्याका

विहारवत्स्वस्थान अर वेदना समुद्घात अर कषाय समुद्घात अर वैक्रियिक समुद्घातविषैं स्पर्श किछू घाटि चौदह भागमैं आठ भाग प्रमाण है। काहेतैं ? सो कहिए है—

लोक चौदह राजू ऊंचा है। त्रसनाली अपेक्षा एक राजू लंबा चौडा है सो तहां चौदह राजूविषैं सनत्कुमार माहेंद्रकेवासी उत्कृष्ट तेजोलेश्यावाले देव ऊपरि अच्युत सोलहां स्वर्ग पर्यंत गमन करैं हैं अर नीचें तीसरी नरक पृथ्वीपर्यंत गमन करैं हैं सो अच्युत स्वर्गतैं तीसरा नरक आठ राजू है तातैं चौदह भागमें आठ भाग कहे अर तिसमें तिस तीसरा नरककी पृथ्वीकी मोटाईविषैं जहां पटल न पाइए ऐसा हजार योजन घटावने तातैं किंचित् ऊन कहे हैं। इहां जो चौदह घनरूप राजूनिकी एक शलाका होइ तौ आठ घनरूप राजूनिकी केती शलाका होइ? ऐसें त्रैराशिक कीएं आठ चौदहां भाग आवै है। अथवा भवनत्रिक देव ऊपरि वा नीचैं स्वयमेव तौ सौधर्म ईशान स्वर्गपर्यंत वा तीसरा नरकपर्यंत गमन करै है अर अन्य देवके लेगए सोलह्वां स्वर्गपर्यंत विहार करैं हैं तातैं भी पूर्वोक्त प्रमाण स्पर्श संभवै है। बहुरि तेजोलेश्याका मारणांतिक समुद्घातविषैं स्पर्श चौदह भागमें नव भाग किछू घाटि संभवै है। काहेतैं? भवनत्रिक देव वा सौधर्मादिक च्यारि स्वर्गनिकेवासी देव तीसरे नरक गएं अर तहां ही मरण समुद्घात कीया बहुरि ते जीव आठवीं भुक्ति पृथ्वीविषैं वादरपृथ्वी कायके जीव उपजते हैं तातैं तहां पर्यंत मरण समुद्घातरूप प्रदेशनिका विस्तारकरि दंड कीया। तिन आठई पृथ्वीतैं तीसरा नरक नव राजू है अर तहां पटलरहित पृथ्वीकी मोटाई घटावनी तातैं किंचित् ऊन नव चौदह्वां भाग संभवै है। बहुरि तैजस समुद्घात अर आहारक समुद्घातविषैं संख्यात घनांगुल प्रमाण स्पर्श जानना जातैं ए मनुष्य लोकविषैं ही हो है बहुरि केवल समुद्घात इस लेश्यावालेके होता नाहीं। बहुरि उपपादविषैं स्पर्श चौदह भागनिविषैं किछू घाटि डेढभागमात्र जानना सो मध्यलोकतैं तेजोलेश्यातैं मरिकरि सौधर्म ईशानका अंत पटलविषैं उपजैं तीहि अपेक्षा संभवै। इहां कोऊ कहै कि तेजोलेश्याके उपपादविषैं सनत्कुमार माहेंद्रपर्यंत देवका स्पर्श पाइए है सो तीन राजू ऊंचा है तातैं चौदह भागनिविषैं किंचित् ऊन तीन भाग क्यों न कहिए? ताका समाधान–सौधर्म ईशानतैं ऊपरि संख्यात योजन जाइ सनत्कुमार

माहेंद्रका प्रारंभ हो है तहां प्रथम पटल है अर डेढ राजू जाइ अंतिम पटल है सो अंत पटलविषैं तेजोलेश्या नाही है ऐसा केई आचार्यनिका उपदेश है तातैं अथवा चित्राभूमिविषैं तिष्ठता तिर्यंच मनुष्यनिका उपपाद ईसान पर्यंत ही संभवै है तातैं किंचित् ऊन डेढ भागमात्र ही स्पर्श कह्या है। बहुरि गाथाविषैं चकार कह्या है तातैं तेजोलेश्याका उत्कृष्ट अंशकरि मरैं तिनकैं सनत्कुमार माहेंद्र स्वर्गका अंतका चक्र नामा इंद्रकसंबंधी श्रेणीबद्धविमाननिविषैं उत्पत्ति केई आचार्य कहै हैं तिनिका अभिप्रायकरि यथा संभवै तीन भागमात्र भी स्पर्श संभवै है किछू नियम नाहीं। इस ही वास्ते सूत्रविषैं चकार कह्या। ऐसैं पीतलेश्याविषैं स्पर्श कह्या ॥ ५४७ ॥

**पम्मस्सय सट्ठाणसमुग्घाददुगेसु होदि पढमपदं ।**
**अडचोद्दसभागा वा देसूणा होंति णियमेण ॥ ४८ ॥**

पद्मायाश्च स्वस्थानसमुद्घातद्विकयोर्भवति प्रथमपदं ।
अष्ट चतुर्दशभागा वा देशोना भवंति नियमेन ॥ ५४८ ॥

जी० प्र०—पद्मलेश्यानां वाशब्दात्स्वस्थानस्वस्थानपदे प्रागुक्तलोकासंख्यातैकभागः स्पर्शो भवति = २ ‍१ विहारवत्स्वस्थाने वेदनाकषाय-
५१
वैक्रियिकसमुद्घातेषु च किंचिदूनाष्टचतुर्दशभागः। मारणांतिकसमुद्घातेऽपि तथैव पद्मलेश्याजीवानां पृथिव्यब्वनस्पतिषूत्पत्तिसंभवात्। तैजसाहारकसमुद्घातयोः संख्यातघनांगुलानि ६ १ केवलिसमुद्घातोऽत्र नास्ति ॥ ५४८ ॥

स० चं०—पद्मलेश्याके स्वस्थान स्वस्थानविषैं पूर्वोक्तप्रकार लोकके असंख्यातवे भागमात्र स्पर्श जानना। बहुरि विहारवत्स्वस्थान अर वेदना कषाय वैक्रियिकसमुद्घात इनिविषैं किंचित् ऊन चौदह भागविषैं आठ भागमात्र स्पर्श जानना। बहुरि मारणांतिक समुद्घातविषैं भी तैसैं ही किंचित् ऊन आठ चौदहवां भागमात्र स्पर्श जानना जातैं

पद्मलेश्यावाले भी देव पृथ्वी अप् वनस्पतीविषैं उपजे हैं। बहुरि तैजस आहारक समुद्घातविषैं संख्यात घनांगुल प्रमाण स्पर्श जानना। बहुरि केवल समुद्घात इस लेश्याविषैं है नाहीं ॥ ५४८ ॥

## उववादे पढमपदं पणचोद्दसभागयं च देसूणं।

उपपादे प्रथमपदं पंचचतुर्दशभागकश्च देशोनः।

जी० प्र०—उपपादपदे स्पर्शः शतारसहस्रारपर्यंतं पद्मलेश्यासंभवात् पंचचतुर्दशभागाः किंचिदूना भवंति। $\frac{५}{१४}$ –

स० चं०—यहु आधा सूत्र है। उपपादविषैं स्पर्श चौदह भागविषैं पंच भाग किछू घाटि जानना जातैं पद्मलेश्या शतार सहस्रार पर्यंत संभवै है सो शतार सहस्रार मध्यलोकतैं पांच राजू ऊंचा है ऐसैं पद्मलेश्याविषैं स्पर्श कह्या ॥

## सुक्कस्स य तिट्ठाणे पढमो छच्चोदसा हीणा ॥ ४९ ॥

शुक्लायाश्च त्रिस्थाने प्रथमः षट्चतुर्दशहीनाः ॥ ५४९ ॥

जी० प्र०—शुक्लेश्याजीवानां स्पर्शः स्वस्थानस्वस्थाने तेजोलेश्यावल्लोकसंख्यातैकभागः = २ ॥ $\frac{}{५१}$ विहारवत्स्वस्थाने वेदनाकषायवैक्रियिक मारणांतिकसमुद्घातेषु च देशोनषट्चतुर्दश भागः $\frac{६}{१४}$– तैजसाहारकसमुद्घातयोः संख्यातघनांगुलानि ६ ॥ ॥ ५४९ ॥

स०चं०—शुक्लेश्यावाले जीवनिकै स्वस्थानस्वस्थानविषैं तेजोलेश्यावत् लोकका असंख्यातवां भागप्रमाण स्पर्श है। बहुरि विहारवत्स्वस्थानविषैं अर वेदना कषाय वैक्रियिक मारणांतिक समुद्घातनिविषैं स्पर्श चौदह भागनिविषैं छह भाग किछू एक घाटि स्पर्श जानना। जातैं अच्युतस्वर्गके ऊपरि देवनिकैं स्वस्थान छोडि अन्यत्र गमन

नाहीं है तातैं अच्युतपर्यंत ही ग्रहण कीया बहुरि तैजस आहारक समुद्घातविषैं संख्यात घनांगुल प्रमाण स्पर्श जानना ॥ ५४९ ॥

**णवरि समुग्घादम्मि य संखातीदा हवंति भागा वा ।**
**सव्वो वा खलु लोगो फासो होदित्ति णिद्दिट्ठो ॥ ५० ॥**

नवरि समुद्घाते च संख्यातीता भवंति भागा वा ।
सर्वो वा खलु लोकः स्पर्शो भवतीति निर्दिष्टः ॥ ५५० ॥

जी० प्र०—केवलिसमुद्घाते विशेषः, स कः ? दंडसमुद्घाते स्पर्शः क्षेत्रवत् संख्यातप्रतरांगुलहतजगच्छ्रेणिः — ४ । १७ स च द्विगुणितः आरोहणावरोहणदंडयोर्भवति । — ४ । १७ । २ । पूर्वाभिमुखस्थितोपविष्टकवाटसमुद्घाते संख्यातसूच्यंगुलमात्रजगत्प्रतरः = २ १७ स च द्विगुणितः आरोहणावरोहणयोर्भवति = २ १७ । २ तथैवोत्तराभिमुखस्थितोपविष्टकवाटेऽपि = २ १७ । = २ १७ । २ प्रतरसमुद्घाते लोकासंख्यातबहुभागः ≡ १ॱ/a /a । वातावरुद्धक्षेत्रेण लोकसंख्यातैक ≡ /a १ भागेन न्यूनत्वात् । लोकपूरणसमुद्घाते सर्वलोकः ≡ खलु नियमेन । उपपादपदे किंचिदूनषट्चतुर्दशभागः ६/१४ — आरणाच्युतावसानस्यैव विवक्षितत्वात् ॥ ५५० ॥ इति स्पर्शाधिकारः । अथ कालाधिकारं गाथाद्वयेनाह—

स० चं०—केवल समुद्घातविषैं विशेष है सो कहा ? दंडविषैं तौ स्पर्श क्षेत्रकी नाईं संख्यात प्रतरांगुलनिकरि गुण्या हूवा जगच्छ्रेणी प्रमाण सो करणे अर समेटनेकी अपेक्षा दूणा जानना । बहुरि पूर्वाभिमुख स्थित वा उपविष्ट कपाटविषैं संख्यात सूच्यंगुलमात्र जगत्प्रतर प्रमाण है सो करणे समेटनेकी अपेक्षा दूणा स्पर्श जानना । बहुरि तैसैं ही उत्तराभिमुख स्थित वा उपविष्ट कपाटविषैं स्पर्श जानना । बहुरि प्रतर समुद्घातविषैं लोककौं असंख्यातका भाग दीजिए तामैं एक भाग विना अवशेष बहुभागमात्र स्पर्श है जातैं वात वलयका क्षेत्र लोकके अ-

संख्यातवे भाग प्रमाण है। तहां व्यास न हो है। बहुरि लोक पूरणविषैं स्पर्श सर्वलोक जानना ऐसा नियम है। बहुरि उपपादविषैं चौदह भागविषैं छह भाग किंचित् ऊन स्पर्श जानना जातैं इहां आरण अच्युत पर्यंत ही की विवक्षा है॥ ५५०॥ इति स्पर्शाधिकारः। १२। आगें काल अधिकार दोय गाथानिकरि कहैं हैं—

**कालो छल्लेस्साणं णाणाजीवं पडुच्च सव्वद्धा।**
**अंतोमुहुत्तमवरं एयं जीवं पडुच्च हवे॥ ५१॥**

कालः षड्लेश्यानां नानाजीवं प्रतीत्य सर्वाद्धा।
अंतर्मुहूर्तोऽवरं एकं जीवं प्रतीत्य भवेत्॥ ५५१॥

जी॰ प्र॰—कृष्णलेश्यानां कालः नानाजीवं प्रति सर्वाद्धा सर्वकालः। एकजीवं प्रति जघन्येन अंतर्मुहूर्तो भवति॥ ५५१॥

स॰ चं॰—कृष्ण आदि छहौं लेश्यानिका काल नाना जीवनिकी अपेक्षा सर्वाद्धा कहिए सर्व काल है बहुरि एक जीव अपेक्षा छहौं लेश्यानिका जघन्यकाल तौ अंतर्मुहूर्त प्रमाण जानना॥ ५५१॥

**उवहीणं तेत्तीसं सत्तरसत्तेव होंति दो चेव।**
**अट्ठारस तेत्तीसा उक्कस्सा होंति अदिरेया॥ ५२॥**

उदधीनां त्रयस्त्रिंशत् सप्तदश सप्तैव भवंति द्वौ चैव।
अष्टादश त्रयस्त्रिंशत् उत्कृष्टा भवंति अतिरेकाः॥ ५५२॥

जी॰ प्र॰—उत्कृष्टस्तु सागरोपमाणि कृष्णायास्त्रयस्त्रिंशत् ३३। नीलायाः सप्तदश १७। कपोतायाः सप्त ७। तेजोलेश्याया द्वे २। पद्मायाः अष्टादश १८। शुक्लायास्त्रयस्त्रिंशत् ३३। साधिकानि भवंति अव्याघातविषये। तदाधिक्यं तु देवनारकभवेभ्यः पूर्वभवचरमांतर्मुहूर्तः उत्तरभवप्रथमांतर्मुहूर्तश्च षण्णां। तेजःपद्मयोः पुनः किंचिदूनसागरोपमार्धमपि, कुतः सौधर्मादिसहस्रारपर्यंतं स्वस्वोत्कृष्टस्थितेरुपरि घातायुष्कस्य सम्यग्दृष्टेरंतर्मुहूर्तोनार्धसागरोपमेण मिथ्यादृष्टेस्तु पल्यासंख्यातैकभागेनचाधिक्यात्॥ ५५२॥ इति कालाधिकारः। १३॥ अथांतराधिकारं गाथाद्वयेनाह—

स० चं०—बहुरि उत्कृष्टकाल कृष्णलेश्याका तेंतीस सागर नीललेश्याका सतरह सागर कपोतलेश्याका सात सागर तेजोलेश्याका दोय सागर पद्मलेश्याका अठारह सागर शुक्ललेश्याका तेतीस सागर किछू किछू अधिक जानना। सो अधिकका प्रमाण कितना ? सो कहैं है—यहु उत्कृष्ट काल नारक वा देवनिकी अपेक्षा कह्या है सो नारकी अर देव जिस पर्यायतैं आनि उपजैं तिस पर्यायका अंतका अंतर्मुहूर्त काल बहुरि देव नारक पर्याय छोडि जहां उपजैं तहां आदिविषैं अंतर्मुहूर्तकाल मात्र सोई लेश्या हो है तातैं पूर्वोक्त कालतैं छहौ लेश्यानिका कालविषैं दोय दोय अंतर्मुहूर्त अधिक जानना। बहुरि तेजोलेश्या अर पद्मलेश्याका कालविषैं किंचित् ऊन आधा सागर भी अधिक जानना जातैं जाकैं आयुका अपवर्तन घात भया ऐसा जो घातायुष्क सम्यग्दृष्टी ताकैं अंतर्मुहूर्त घाटि आधा सागर आयु बंधता हो है। जैसैं सौधर्म ईशानविषैं दोय सागरका आयु कह्या है तहां घातायुष्क सम्यग्दृष्टीकैं अंतर्मुहूर्त घाटि अढाई सागर भी आयु हो है ऐसैं ऊपर भी जानना। बहुरि ऐसैं ही मिथ्यादृष्टी घातायुष्ककैं पल्यका असंख्यातवां भाग प्रमाण आयु बंधता हो है सो यहु अधिकपना सौधर्मतैं लगाइ सहस्रार स्वर्गपर्यंत जानना ऊपर घातायुष्कका उपजना नाही तातैं तहां जो आयुका प्रमाण कह्या है तितना ही हो है ऐसैं अधिककालका प्रमाण जानना ॥ ५५२ ॥ इति कालाधिकारः। आगैं अंतर अधिकार दोय गाथानिकरि कहै हैं—

**अंतरमवरुक्कस्सं किण्हतियाणं मुहुत्तअंतं तु।**
**उवहीणं तेत्तीसं अहियं होदित्ति णिद्दिट्ठं ॥ ५३ ॥**
**तेउतियाणं एवं णवरि य उक्कस्स विरहकालो दु।**
**पोग्गलपरिवट्टा हु असंखेज्जा होंति णियमेण ॥ ५४ ॥**

वर्गणाविषैं पुलवी आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण कहे तातैं वादरनिगोद वर्गणाके पहिलें याकौं कहना युक्त था जातैं पुलवीनिका बहुत प्रमाणतैं परमाणूनिका भी बहुत प्रमाण संभवै है? ताका समाधान—जो यद्यपि पुलवी इहां घाटि कहे हैं तथापि वादरनिगोद वर्गणासंबंधी निगोद शरीरनितैं सूक्ष्मनिगोद वर्गणा संबंधी शरीरनिका प्रमाण सूच्यंगुलका असंख्यातवां भाग गुणा है तातैं तहां जीवभी बहुत हैं तिनि जीवनिकैं तीन शरीर संबंधी परमाणू भी बहुत हैं तातैं बादरनिगोद वर्गणाके पीछे सूक्ष्मनिगोद वर्गणा कही है। बहुरि जघन्य सूक्ष्मनिगोद वर्गणाकौं पल्यका असंख्यातवां भागकरि गुणैं उत्कृष्ट सूक्ष्मनिगोद वर्गणा हो है सो कैसें पाइए है? सो कहिए है—

यहां महामत्स्यका शरीरविषैं एक स्कंधरूप आवलीका असंख्यातवां भागप्रमाण पुलवी पाइए है तहां गुणितकर्मांश अनंतानंत जीवनिका विस्रसोपचय सहित औदारिक तैजस कार्माण तीन शरीरनिके परमाणूनिका एक स्कंध सोई उत्कृष्ट सूक्ष्मनिगोद वर्गणा है। बहुरि ताके ऊपरि नभोवर्गणा है तहां उत्कृष्ट सूक्ष्मनिगोद वर्गणातैं एक अधिक भए जघन्यभेद होहै इस जघन्यकौं जगत्प्रतरका असंख्यातवां भागकरि गुणैं उत्कृष्ट भेद होहै। बहुरि ताके ऊपरि महास्कंध है तहां उत्कृष्ट नभोवर्गणातैं एक परमाणू अधिक भए जघन्यभेद होहै बहुरि इस जघन्यकौं पल्यका असंख्यातवां भागका भाग दीए जो प्रमाण आवै ताकौं जघन्यविषैं मिलाए उत्कृष्ट महास्कंधके परमाणूनिका प्रमाण हो है ऐसैं एक पंक्तिकरि तेईस वर्गणा कहीं॥ ५९४–५९५॥ आगैं जो अर्थ कह्या तिसहीकौं संकोचनकरि तिन वर्गणानि हीका उत्कृष्ट जघन्य मध्य भेदनिकौं वा अल्प बहुत्वकौं छह गाथानिकरि कहैं हैं—

**परमाणुवग्गणम्मि ण अवरुक्कस्सं च सेसगे अत्थि।**
**गेज्झमहक्खंधाणं वरमहियं सेसगं गुणियं॥ ५९६॥**

परमाणुवर्गणायां न अवरोत्कृष्टं च शेषके अस्ति।
ग्राह्यमहास्कंधानां वरमधिकं शेषकं गुणितम्॥ ५९६॥

जी० प्र०—परमाणुवर्गणायां जघन्योत्कृष्टे न स्तः, अणूनां निर्विकल्पकत्वात् शेषद्वाविंशतिवर्गणानां तु स्तः। तत्र ग्राह्याणां आहारतेजोभाषामनःकार्मणवर्गणानां महास्कंधवर्गणायाश्च उत्कृष्टानि स्वस्वजघन्याद्विशेषाधिकानि शेषषोडशवर्गणानां गुणितानि भवंति ॥ ५९६ ॥

स. च.-परमाणु वर्गणाविषै जघन्य उत्कृष्ट भेद नाहीं है जातैं अणू अभेद है बहुरि अवशेष बाईस वर्गणानिविषैं जघन्य उत्कृष्ट भेद पाइए है। तहां ग्राह्य कहिए जीवके ग्रहण करनेके योग्य ऐसी जे आहार तैजस भाषा मनः कार्माणवर्गणा इहां आहार वर्गणातैं आहार शरीर इंद्री सासोस्वास ए च्यारि पर्याप्ति होहैं। तैजस वर्गणातैं तैजस शरीर हो है। भाषा वर्गणातैं वचन होहै। मनो वगणातैं मन निपजै है। कार्माण वर्गणातैं ज्ञानावरणादिक कर्म हो हैं तातैं इनि पंच वर्गणानिकौं ग्राह्य वर्गणा कही है अर एक महास्कंध इनि छहौं वर्गणानिका उत्कृष्ट तौ अपने अपने जघन्यतैं किछू अधिक प्रमाण लीएं है अर अवशेष सोलह वर्गणानिका उत्कृष्ट भेद अपने अपने जघन्यकौं गुणकार करि गुणिए तब हो है ॥ ५९६ ॥

## सिद्धाणंतिमभागो पडिभागो गेज्झगाण जेट्ठं।
## पल्लासंखेज्जदिमं अंतिमखंधस्स जेट्ठं ॥ ५९७ ॥

सिद्धानंतिमभागः प्रतिभागो ग्राह्याणां ज्येष्ठार्थं।
पल्यासंख्येयमंतिमस्कंधस्य ज्येष्ठार्थं ॥ ५९७ ॥

जी० प्र०—तत्र पंचग्राह्यवर्गणानां उत्कृष्टनिमित्तं प्रतिभागहारः सिद्धानंतैकभागः, तेन स्वस्वजघन्यं भक्त्वा तत्रैव निक्षिप्ते स्वस्वोत्कृष्टं भवतीत्यर्थः। अंतिममहास्कंधोत्कृष्टनिमित्तं प्रतिभागहारः पल्यासंख्यातैकभागः ॥ ५९७ ॥

स० चं—ग्राह्य पंच वर्गणा तिनिका उत्कृष्टके निमित्त सिद्धराशिका अनंतवां भागमात्र प्रतिभाग है अपने अपने जघन्यकौं सिद्धराशिका अनंतवा भाग दीए जो प्रमाण होइ तितने जघन्यविषैं मिलाएं अपना अपना उत्कृष्ट भेद होहै। बहुरि अंतका महास्कंधका उत्कृष्टका निमित्त पल्यका असंख्यातवां भागमात्र प्रतिभाग है महास्कंध

के जघन्यकौं पल्यका असंख्यातवा भागका भागदीए जो प्रमाण होइ तितना जघन्यविषैं मिलैं उत्कृष्ट महास्कंध हो है ॥ ५९७ ॥

**संखेज्जासंखेज्जे गुणगारो सो दु होदि हु अणंते।**
**चत्तारि अगेज्जेसु वि सिद्धाणमणंतिमो भागो ॥ ५९८ ॥**

संख्यातासंख्यातायां गुणकारः स तु भवति हि अनंतायां।
चतसृषु अग्राह्यास्वपि सिद्धानामनंतिमो भागः ॥ ५९८ ॥

जी० प्र०—तु-पुनः संख्यातासंख्यातवर्गणायोः उत्कृष्टार्थं स्वस्वजघन्यस्य गुणकारः स संख्यातवर्गणायां स्वजघन्यभक्तस्वोत्कृष्टमात्रसंख्यातः १५/२ असंख्यातवर्गणायां स्वजघन्यभक्तस्वोत्कृष्टमात्रासंख्यातो भवति २५५/१६ ताभ्यां स्वस्वजघन्यं गुणयित्वा २। १५/२। १६। २५५/१६ अपवर्तिते १५। २५५ खलु स्फुटं तयोरुत्कृष्टे स्यातां इत्यर्थः। अनंतवर्गणायां अग्राह्यवर्गणाचतुष्के च उत्कृष्टार्थं गुणकारः सिद्धानंतैकभागः ॥ ५९८ ॥

स० चं०—संख्याताणुवर्गणा अर असंख्याताणुवर्गणाविषैं अपने अपने उत्कृष्टकौं अपना अपना जघन्य का भाग दीए जो प्रमाण होइ सोई गुणकार जानना इस गुणकारकरि जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट भेद हो है बहुरि अनंताणुवर्गणाविषैं अर जीवकरि ग्रहण योग्य नाहीं ऐसी च्यारि अग्राह्य वर्गणाविषैं गुणकार सिद्धराशिका अनंतवां भागमात्र है इसकरि जघन्यकौं गुणें उत्कृष्ट भेद हो है ॥ ५९८ ॥

**जीवादोणंतगुणो धुवादितिण्हं असंखभागो दु।**
**पल्लस्स तदो तत्तो असंखलोगवहिदो मिच्छो ॥ ५९९ ॥**

जीवादनंतगुणो ध्रुवादितिसृणामसंख्यभागस्तु।
पल्यस्य ततस्ततः असंख्यलोकावहिता मिथ्या ॥ ५९९ ॥

जी० प्र०—सर्वजीवराशितोऽनंतगुणो ध्रुवादितिसृणां वर्गणानां उत्कृष्टनिमित्तं गुणकारो भवति । तु पुनः तदुपरितनप्रत्येकशरीरवर्गणोत्कृष्ट-निमित्तं पल्यासंख्यातैकभागः । कुतः ? प्रत्येकशरीरस्थकार्मणसमयप्रबद्धानां गुणितकर्मांशजीवप्रतिबद्धत्वेन जघन्यसमयप्रबद्धात् छेदासंख्येयगुणि-तत्वात् । तत्संदृष्टिः द्वात्रिंशत् । तया जघन्ये गुणिते तदुत्कृष्टं भवतीत्यर्थः । ततः ध्रुवशून्यवर्गणोत्कृष्टनिमित्तं गुणकारः असंख्यातलोकभक्तसर्वमिथ्या-दृष्टिराशिः १३— ≡ a ॥ ५९९ ॥

९ ≡ a९

स० चं०—बहुरि ध्रुवादिक तीन वर्गणानिविषैं जीवराशितैं अनंतगुणा गुणकार है याकरि जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट हो है बहुरि प्रत्येक शरीर वर्गणाविषैं पल्यका असंख्यातवां भागमात्र गुणकार है याकरि जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट हो है । काहेतैं ? सो कहिए है—प्रत्येक शरीर वर्गणाविषैं जो कार्माण शरीर है तातैं समय प्रबद्धगुणितकर्मांश जीव संबंधी है तातैं जघन्य समय प्रबद्धके परमाणूका प्रमाणतैं याका प्रमाण पल्यका अर्धच्छेदनिका असंख्या-तवां भाग गुणा है । ताकी सहनानी बत्तीसका अंक है तातैं इहां पल्यका असंख्यातवां भागका गुणकार कह्या है । बहुरि ध्रुव शून्य वर्गणाविषैं असंख्यात लोकका भाग मिथ्यादृष्टी जीवनिकौं दीए जो प्रमाण होइ तितना गुणकार है याकरि जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट हो है ॥ ५९९ ॥

**सेढीसूईपल्लाजगपदरासंखभागगुणगारा ।**
**अप्पप्पणअवरादो उक्कस्से होंति णियमेण ॥ ६०० ॥**

श्रेणी-सूची—पल्य-जगत्प्रतरासंख्यभागगुणकाराः
आत्मात्मनावरादुत्कृष्टे भवंति नियमेन ॥ ६०० ॥

जी० प्र०—श्रेणिसूच्यंगुलपल्यजगत्प्रतराणां असंख्यातैकभागाः क्रमशः वादरनिगोदशून्यसूक्ष्मनिगोदवर्गणोत्कृष्टनिमित्तं गुणकारा भवंति तत्र शून्यवर्गणायां सूच्यंगुलासंख्यातगुणकारस्तु सूक्ष्मनिगोदवर्गणाजघन्ये रूपोने सति तदुत्कृष्टसंभवात् । सूक्ष्मनिगोदवर्गणायां पल्यासंख्यातगु-णकारोऽपि तत्समयप्रबद्धानां गुणितकर्मांशजीवप्रतिबद्धत्वात् । एवं त्रयोविंशतिवर्गणा एकश्रेण्याश्रिताः कथिताः । इदानीं नानाश्रेणीराशिभ्योच्यंते—तद्यथा—परमाणुवर्गणातः सांतरनिरंतरोत्कृष्टावसानवर्गणानां सदृशधनिकानि अनंतपुद्गलवर्गमूलमात्राण्यपि उपर्युपरि विशेषहीनानि भवंति । तत्र

प्रतिभागहारः सिद्धानंतैकभागः प्रत्येकदेहजघन्यसदृशघनिकानि वर्तमानकाले क्षपितकर्मांशलक्षणेनागत्य अयोगिचरमसमये चत्वारि। उत्कृष्टानि स्वयंभूरमणद्वीपस्य दावानल दिषु आवल्यसंख्यातैकभागमात्राणि वादरनिगोदजघन्यानि वर्तमानकाले क्षीणकषायचरमसमये चत्वारि तदुत्कृष्टानि महामत्स्यादिषु आवल्यसंख्यातैकभागः। सूक्ष्मनिगोदजघन्यानि वर्तमानकाले जले स्थले आकाशे वा आवल्यसंख्यातैकभागः। उत्कृष्टान्यपि महामत्स्येषु तदालापानि। अस्मिन् सचित्तवर्गणात्रये अजघन्यानुत्कृष्टानि वर्तमानकाले असंख्यातलोकमात्राणि भवंति। महास्कंधवर्गणा वर्तमानकाले एका सा तु भवनविमानाष्टपृथ्वीमेरुकुलशैलादीनामेकीभावरूपा। कथं संख्यातासंख्यातयोजनांतरितानामेकत्वं ? एकबंधनबद्धसूक्ष्मपुद्गलस्कंधैः समवेतानामंतराभावात् ॥ ६०० ॥

स० चं०—जगच्छ्रेणीका असंख्यातवां भाग वहुरि सूच्यंगुलका असंख्यातवां भाग वहुरि पल्यका असंख्यातवां भाग वहुरि जगत्प्रतरका असंख्यातवां भाग ए अनुक्रमतें वादरनिगोदवर्गणा अर शून्यवर्गणा अर सूक्ष्मनिगोद वर्गणा अर नभोवर्गणा इनिविषैं गुणकार है इनिकरि अपने अपने जघन्यकौं गुणैं उत्कृष्ट भेद हो है इहां शून्यवर्गणाविषैं सूच्यंगुलका असंख्यातवां भाग गुणकार कह्या है सो सूक्ष्मनिगोद वर्गणाका जघन्य एक घाटि भये उत्कृष्ट शून्यवर्गणा हो है तातैं कह्या है। वहुरि सूक्ष्मनिगोद वर्गणाविषैं पल्यका असंख्यातवां भाग गुणकार कह्या है सो ताके उत्कृष्टका कार्माण संबंधी समयप्रबद्ध गुणितकर्मांश जीवसंबंधी है तातैं कह्या है ऐसैं ए तेईस वर्गणा एक पंक्ति अपेक्षा कहीं। अव नानापंक्ति अपेक्षा कहिए है। नाना पंक्ति कहा? जो ए वर्गणा कहीं ते वर्गणा लोकविषैं वर्तमान कोई एक कालमें केती केती पाइए है ऐसी अपेक्षा करि कहै हैं—

परमाणू वर्गणातैं लगाइ सांतरनिरंतरवर्गणापर्यंत पंद्रह वर्गणा समान परमाणूनिका स्कंधरूप लोकविषैं पुद्गलद्रव्यका जो प्रमाण ताका जो वर्गमूल ताका अनंत गुणा कीए जो प्रमाण होइ तितनी तितनी पाइए है तहां इतना विशेष है ऊपरि किछू घाटि घाटि पाइए है। तहां प्रतिभागहार सिद्धराशिका अनंतवा भाग मात्र है सो कहिए है—

अणूवर्गणा लोकविषैं जेतीं पाइए हैं तिस प्रमाणकौं सिद्धराशिका अनंतवां भागका भाग दीए जो प्रमाण आवैं तितना अणुवर्गणाका परिमाणमें घटाए जो प्रमाण रहै तितनी दोय परमाणूका स्कंधरूप सख्याताणु वर्गणा जगतविषैं पाइए है। इसकौं सिद्धराशिका अनंतवां भागका भाग दीएं जो प्रमाण आवै तितना तिसहीमें

घटाइए जो प्रमाण रहै तितनी तितनी परमाणूका स्कंधरूप संख्याताणु वर्गणा लोकविषैं पाइए है इसही अनुक्रमतैं एक एक अधिक परमाणूका स्कंधका प्रमाण करते जहां उत्कृष्ट संख्याताणुवर्गणा भई तहां जो प्रमाण भया ताकौं सिद्ध राशिका अनंतवां भागका भाग दीए जो प्रमाण होइ तितना तिसहीमैं घटाए जो अवशेष रहै तितना जघन्य असंख्याताणु वर्गणा लोकविषैं पाइए हैं याकौं तैसैंही भाग देइ घटाए जो प्रमाण रहै तितनी मध्य असंख्याताणु वर्गणाका प्रथम भेदरूप वर्गणा लोकविषैं पाइए है सो ऐसैं ही एक एक अधिक परमाणूनिका स्कंधका प्रमाण अनुक्रमनैं सांतर निरंतर वर्गणाका उत्कृष्ट पर्यंत जानना। सामान्यपनैं सर्व जुदी वर्गणानिका प्रमाण अनंत पुद्गल राशिका वर्गमूल मात्र जानना। बहुरि प्रत्येक शरीर वर्गणाका जघन्य तौ पूर्वोक्त अयोग केवलीका अंत समयविषैं पाइए सो उत्कृष्टपनैं च्यारि पाइए है। बहुरि उत्कृष्ट प्रत्येक शरीर वर्गणा स्वयंभूरमण द्वीपका दावानलादिकविषैं पाइए सो उत्कृष्टपनैं आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पाइए है। बहुरि बादर निगोद वर्गणाका जघन्य तौ पूर्वोक्त क्षीण कषाय गुणस्थानका अंत समयविषैं पाइए सो उत्कृष्टपनैं च्यारि पाइए है अर बादर निगोद वर्गणाका उत्कृष्ट महामत्स्यादिक विषैं पाइए सो उत्कृष्टपनैं आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पाइए है। बहुरि सूक्ष्मनिगोद वर्गणा जघन्य तौ वर्तमानकालविषैं जलमैं वा स्थलमैं वा आकाशमैं आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पाइए है अर सूक्ष्मनिगोद वर्गणा उत्कृष्ट भी आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण पाइए है। इहां प्रत्येक शरीर बादर निगोद सूक्ष्म निगोद इनि तीन सचित्तवर्गणानिका मध्यभेद वर्तमान कालविषैं असंख्यात लोक प्रमाण पाइए है बहुरि महास्कंध वर्गणा वर्तमान कालमैं जगतविषैं एक ही है सो भवनवासीनिके भवन देवनिके विमान आठ पृथ्वी मेरु गिरि कुलाचल इत्यादिकानिका एक स्कंध रूप है। इहा प्रश्न–जो जिनिकैं असंख्यात संख्यात योजननिका, अन्तर पाइए तिनिका एक स्कंध कैसैं संभवै है? ताका उत्तर–जो मध्यविषैं सूक्ष्म परमाणू हैं सो वे विमानादिक अर सूक्ष्म परमाणू तिनि सवनिका एक बंधान है तातैं अंतर नाहीं एक स्कंध है सो ऐसा जो एक स्कंध है ताहीका नाम महास्कंध है ॥ ६०० ॥

## हेट्ठिमउक्कस्सं पुण रूवहियं उवरिमं जहण्णं खु ।
## इति तेवीसवियप्पा पुग्गलदव्वा हु जिणदिट्ठा ॥ ६०१ ॥

**अधस्तनोत्कृष्टं पुनः रूपाधिकमुपरिमं जघन्यं खलु ।**
**इति त्रयोविंशतिविकल्पानि पुद्गलद्रव्याणि हि जिनदिष्टानि ॥ ६०१ ॥**

जी० प्र०—त्रयोविंशतिवर्गणासु अणुवर्गणातः शेषाणां अधस्तनवर्गणोत्कृष्टानि रूपाधिकानि भूत्वा तदुपरितनवर्गणानां जघन्यानि भवंति खलु नियमेन इति त्रयोविंशतिवर्गणाविकल्पानि पुद्गलद्रव्याणि जिनैरुक्तानि खलु स्फुटं । तासु प्रत्येकबादरनिगोदसूक्ष्मनिगोदवर्गणाः तिस्रः सचित्ताः । तत्र अयोगिचरमसमये प्रत्येकशरीरजघन्यं स्यादस्ति स्यान्नास्ति ? यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन चत्वारि । तथा तद्द्वितीयवर्गणाद्रव्यं स्यादस्ति स्यान्नास्ति । यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन चत्वारि इत्यवस्थितक्रमेणानंतवर्गणा अतीत्य अनंतवर्गणाद्रव्यं स्यादस्ति स्यान्नास्ति । यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन पंच इत्यवस्थितक्रमेण अनंतवर्गणा अतीत्य अनंतवर्गणाद्रव्यं कथंचिदस्ति कथंचिन्नास्ति । यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन षट् अनेन क्रमेण सप्ताष्ट सप्तषट् पंचचतुस्त्रि द्व्येकशधनिकानि भवंति । इयं यवमध्यप्ररूपणा भव्यसिद्धमायोग्यस्थानेषु ग्राह्या । अनंतवर्गणा सा संसारिजीवमायोग्या तद् द्रव्यं कथंचिदस्ति कथंचिन्नास्ति यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः इत्यवस्थितक्रमेण अनंतवर्गणा अतीत्य अनंतरवर्गणाद्रव्यं कथंचिदस्ति कथंचिन्नास्ति यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः । अयं पूर्वस्मादेकरूपाधिकः $\frac{१-}{२ \; a}$ एवमनंतवर्गणा अतीत्य अनंतरोपरितनवर्गणासु अधस्तनाधस्तनवर्गणाभ्यः एकैकाधिका भवंति । एवं यावत् यवमध्यं तावन्नेतव्यं । यवमध्यवर्गणासदृशधनिकद्रव्यं क्वचिदस्ति क्वचिन्नास्ति यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः । अयं ततोऽप्येकरूपाधिकः । एवमनंतवर्गणा अतीत्य अनंतरवर्गणाद्रव्यं स्यादस्ति स्यान्नास्ति, यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः अयं पूर्वस्मादेकरूपहीनः । एवं यावदुत्कृष्टा प्रत्येकवर्गणा तावन्नेयं । तदुत्कृष्टमपि स्यादस्ति स्यान्नास्ति यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः इति प्रत्येकवर्गणा भव्यसिद्धान् अभव्यसिद्धांश्च आश्रित्योक्ता । एवं बादरनिगोदवर्गणायामपि वक्तव्यं, पृथक् कथनं नास्ति सूक्ष्मनिगोदवर्गणायां तु जलस्थलाकाशादिषु सर्वजघन्यं कथंचिदस्ति कथंचिन्नास्ति यद्यस्ति तदा एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागः एवमभव्यसिद्धमायोग्यप्रत्येकशरीर-

वन्नेतव्यं यावत् यवमध्यं तावत् । तत्रापि आवल्यसंख्यातैकभागसदृशधनिकानि भवंति । पुनः प्रत्येकवर्गणावन्नेतव्यं यावत्तद्वर्गणोत्कृष्टं तावत् तदपि एकं वा द्वयं वा त्रयं वा उत्कृष्टेन आवल्यसंख्यातैकभागो भवति तत्र सर्वत्र अभव्यसिद्धप्रायोग्ययवमध्येषु गुणहान्यध्वानं सर्वजीवेभ्योऽनंतगुणं १६ ख नानागुणहानिशलाकायवमध्यादधः उपर्यपि आवल्यसंख्यातैकभागः ८ ॥ ६०१ ॥

a

स. चं.—तेईस वर्गणानिविषैं अणुवर्गणा विना अवशेष वर्गणानिकैं जो नीचेका उत्कृष्ट भेद होइ तामैं एक अधिक भए ताके ऊपरि जो वर्गणा ताका जघन्य भेद हो है। ऐसैं तेईस वर्गणा भेदकौं लीए पुद्गल द्रव्य जिनदेवने कहे हैं इनिविषैं प्रत्येक वर्गणा अर वादरनिगोदवर्गणा अर सूक्ष्मनिगोद वर्गणा ए तीन सचित्त हैं जीव सहित हैं सो इनिका विशेष कहिए है—

अयोग केवलीका अंतसमयविषैं पाइए ऐसी जघन्य प्रत्येक वर्गणा सो लोकविषैं होइ भी वा न भी होइ, जो होइ तौ एक ही होइ वा दोइ होइ वा तीन होइ उत्कृष्ट होइ तौ च्यारि होइ । बहुरि जघन्यतैं एक परमाणू अधिक ऐसी मध्य प्रत्येकवर्गणा सो लोकविषै होइ वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन वा उत्कृष्टपनैं च्यारि होइ ऐसैं ही एक एक परमाणूका बंधावतैं इस ही अनुक्रमतैं जब अनंतवर्गणा होंइ तब ताके अनंतर जो एक परमाणू अधिक वर्गणा सो लोकविषैं होइ वा न होइ जो होइ, तौ एक वा दोय वा तीन वा च्यारि वा उत्कृष्टपनैं पांच होइ ऐसैं एक एक परमाणू बंधतैं अनंतवर्गणा पर्यंत पंच ही उत्कृष्टरहैं ताके अनंतरि जो वर्गणा सो होइ वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट छह होइ ऐसैं अनंतवर्गणा पर्यंत उत्कृष्ट छही होंइ । बहुरि इसही अनुक्रमतैं अनंत वर्गणापर्यंत उत्कृष्ट सात आठ सात छह पांच च्यारि तीन दोय वर्गणा जगतविषैं समान परमाणूनिका प्रमाण लीएं हो। हैं यहु यवमध्य प्ररूपणा है जैसैं यव नामा अन्नका मध्य मोटा हो है तैसैं इहां मध्यविषैं वर्गणा आठ कहीं पहिले वा पीछैं थोड़ी थोड़ी कहीं तातैं याकौं यवमध्यप्ररूपणा कहिए है । सो यहु प्ररूपणा मुक्तिगामी भव्य जीवनिकी अपेक्षा है ऐसैं प्रत्येक वर्गणा समान संसारी जीवनिकैं न पाइए है इहांतैं आगैं संसारी जीवनिकैं पाइए ऐसी प्रत्येक वर्गणा कहिए है—

सो पूर्वैं कथन कीया ताके अनंतरि पूर्व प्रत्येक वर्गणातैं एक परमाणू अधिकता लीएं जो प्रत्येक वर्गणा सो जगतविषैं होइ, वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन इत्यादि उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भागप्रमाण होइ। ऐसैं ही अनंतवर्गणा भए अनंतरि जो प्रत्येक वर्गणा सो लोकविषैं होइ वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भागप्रमाण पूर्व प्रमाणतैं एक अधिक होइ ऐसैं अनंत अनंत वर्गणा भए एक एक अधिक प्रमाण उत्कृष्टविषैं होता जाय जहां यवमध्य होइ तहां ताईं ऐसैं जानना यवमध्यविषैं जेता परमाणूका स्कंधरूप प्रत्येक वर्गणा भई तितने तितने परमाणूनिका स्कंधरूप प्रत्येक वर्गणा जगतविषैं होइ वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण होइ यहु प्रमाण इसतैं जो पूर्वप्रमाण तातैं एक अधिक जानना। ऐसैं अनंत वर्गणा भएं अनंतरि जो वर्गणा भई सो जगतविषैं होइ वा न होइ जो होइ तो एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भागप्रमाण होइ सो यहु प्रमाण यवमध्य संबंधी पूर्वप्रमाणतैं एक घाटि जानना। ऐसैं एक परमाणूके बंधनेतैं एक एक वर्गणा होइ सो अनंत अनंत वर्गणा भए उत्कृष्टविषैं एक एक घटाइए जहां ताईं उत्कृष्ट प्रत्येक वर्गणा होइ तहां ताईं ऐसैं करना। उत्कृष्ट प्रत्येकवर्गणा लोकविषैं होइ वा न होइ जो होय तो एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण होइ ऐसें प्रत्येक वर्गणा भव्यसिद्ध अभव्य सिद्धनिकी अपेक्षा कही। बहुरि बादरनिगोद वर्गणाका भी कथन प्रत्येक वर्गणावत् जानना किछू विशेष नाहीं। जैसें प्रत्येक वर्गणाविषैं अयोगीका अंतसमयविषैं संभवती जघन्य वर्गणा ताकौं आदि देकरि भव्य सिद्ध अपेक्षा कथन कीया है तैसैं इहां क्षीणकषायीका अंत समयविषैं संभवती तिसका शरीरके आश्रित जघन्य बादर निगोद वर्गणा ताकौं आदि देकरि भव्य सिद्ध अपेक्षा कथन जानना। बहुरि सामान्य संसारी अपेक्षा दोऊ जायगे समानता संभवै है। बहुरि सूक्ष्मनिगोद वर्गणाका कथन कहिए है—

सो इहां भव्य सिद्ध अपेक्षा तो कथन है नाहीं तातैं जघन्य सूक्ष्म निगोद वर्गणा लोकविषैं होइ वा न होइ जो होइ तौ एक वा दोय वा तीन उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण होइ। आगै जैसैं संसारीनिकी

अपेक्षा प्रत्येक वर्गणाका कथन कीया तैसैं ही यवमध्य ताईं अनंतानन्त वर्गणा भएं उत्कृष्टविषै एक एक वंधावना पीछे उत्कृष्ट सूक्ष्मवर्गणा पर्यंत एक एक घटावना सामान्यपनैं सर्वत्र उत्कृष्टका प्रमाण आवलीका असंख्यातवां भाग कहिए। इहां सर्वत्र संसारी सिद्धकौं योग्य ऐसी जो ए प्रत्येक वादर सूक्ष्मनिगोद वर्गणा तिनिका यव आकार प्ररूपणाविषैं गुणहानिका गच्छ जीवराशितैं अनन्त गुणा जाननां। नाना गुणहानिशलाकाका प्रमाण यवमध्यतैं ऊपरि वा नीचे आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण जानना। भावार्थ—संसारी अपेक्षा प्रत्येकवर्गणा बादरनिगोदवर्गणा सूक्ष्मनिगोदवर्गणाविषै जो यवमध्य प्ररूपणा कही तहां लोकविषै पावनेकी अपेक्षा जेते एक एक परमाणू वंधने रूप जे वर्गणा भेद तिनि भेदनिका जो प्रमाण सो तो द्रव्य है अर जिनि वर्गणानिविषै उत्कृष्ट पावनेकी अपेक्षा समानता पाइए तिनिका समूह सो निषेक तिनिका जो प्रमाण सो स्थिति है। बहुरि एक गुणहानिविषैं निषेकनिका जो प्रमाण सो गुणहानिका गच्छ है ताका प्रमाण जीवराशितै अनन्त गुणा है। बहुरि यवमध्यके ऊपरि वा नीचे गुणहानिका प्रमाण सो नानागुणहानि है सो प्रत्येक अवलीका असंख्यातवां भागमात्र है। ऐसैं द्रव्यादिक का प्रमाण जानि जैसैं निषेकनिविषैं द्रव्य प्रमाण ल्यावनेका बिधान है तैसैं उत्कृष्ट पावनेकी अपेक्षा समान रूप जे वर्गणा तिनिका प्रमाण यवमध्यतैं ऊपरि वा नीचैं चय घटता क्रम लीए जानना। इहां प्रश्न—जो इहां तो प्रत्येकादिक तीन सचित्त वर्गणानिके अनंते भेद कहे, एक एक भेदरूप वर्गणा लोकविषैं आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण सामान्यपनैं कही बहुरि पूर्वै मध्यभेदरूप सचित्तवर्गणा सर्व असंख्यात लोक प्रमाण ही कही सो उत्कृष्ट जघन्य विना सर्व भेद मध्यभेद विषैं आय गए तहां ऐसा प्रमाण कैसे संभवै? ताका समाधान—इहां सर्वभेदनिविषैं ऐसा कह्या है जो होइ भी न भी होइ। होइ तौ एक वा दोय इत्यादि उत्कृष्ट आवलीका असंख्यातवां भाग प्रमाण होइ सो नानाकाल अपेक्षा यहु कथन है बहुरि तहां एक कोई विवक्षित वर्तमान काल अपेक्षा वर्तमान कालविषैं सर्व मध्यभेदरूप प्रत्येकादि वर्गणा असंख्यात लोक प्रमाण ही पाइए है अधिक न पाइए है तिनिविषैं किसी भेदरूप वर्गणानिकी नास्ति ही है। किसी भेदरूप वर्गणा एक आदि प्रमाण लीएं पाइए हैं। किसी भेदरूप वर्गणा उत्कृष्टपनैं प्रमाण लीएं पाइए है। ऐसा समझना। ईह प्रकार तेईस वर्गणाका वर्णन कीया॥ ६०१॥

**पुढवी जलं च छाया चउरिंदियविसयकम्मपरमाणू।**
**छव्विहभेयं भणियं पोग्गलदव्वं जिणवरेहिं ॥ ६०२ ॥**

पृथ्वी जलं च छाया चतुरिंद्रियविषयकर्मपरमाणवः ।
षड्विधभेदं भणितं पुद्गलद्रव्यं जिनवरैः ॥ ६०२ ॥

जी० प्र०—पृथ्वी जलं छाया चक्षुर्वर्जितशेषचतुरिंद्रियविषयः कर्मपरमाणुश्चेति पुद्गलद्रव्यं षोढा जिनवरैर्भणितं ॥ ६०२ ॥

स० चं०—पृथ्वी अर जल अर छाया अर नेत्र विना च्यारि इन्द्रियनिका विषय अर कार्माण स्कंध अर परमाणू ऐसैं पुद्गल द्रव्य छह प्रकार जिनेश्वर देवानिकरि कह्या है ॥ ६०२ ॥

**बादरबादर बादर बादरसुहुमं च सुहुमथूलं च।**
**सुहुमं च सुहुमसुहुमं धरादियं होदि छब्भेयं ॥ ६०३ ॥**

बादरबादरं बादरं बादरसूक्ष्मं च सूक्ष्मस्थूलं च ।
सूक्ष्मं च सूक्ष्मसूक्ष्मं धरादिकं भवति षड्भेदं ॥ ६०३ ॥

जी० प्र०—पृथ्वीरूपपुद्गलद्रव्यं बादरबादरं छेत्तुं भेत्तुं अन्यत्र नेतुं शक्यं तद्बादरबादरमित्यर्थः । जलं बादरं, यच्छेत्तुं भेत्तुमशक्यं, अन्यत्र नेतुं शक्यं तद्बादरमित्यर्थः । छाया बादरसूक्ष्मं यच्छेत्तुं भेत्तुमन्यत्र नेतुमशक्यं तद्बादरसूक्ष्ममित्यर्थः । यः चक्षुर्वर्जितचतुरिंद्रियविषयो बाह्यार्थः तत्सूक्ष्मस्थूलं । कर्म सूक्ष्मं, यद्द्रव्यं देशावधिपरमावधिविषयं तत्सूक्ष्ममित्यर्थः। परमाणुः सूक्ष्मसूक्ष्मं यः सर्वावधिविषयं तत्सूक्ष्मसूक्ष्ममित्यर्थः ॥ ६०३ ॥

स० चं०—पृथ्वीरूप पुद्गल द्रव्य बादरबादर है जो पुद्गल स्कंध छेदनेकौं भेदनेकौं और जायगै लेजानेकौं समर्थ हूजै तिस स्कंधकौं बादरबादर कहिए। बहुरि जल है सो बादर है जो छेदनेकौं भेदनेकौं समर्थ न हूजै अर और जायगे लेजानेकौं समर्थ हूजै सो स्कंध बादर जानने। बहुरि छाया बादर सूक्ष्म हैं जो छेदने भेदने और जा-

यगे लेजानेकौं समर्थ न हूजै सो वादरसूक्ष्म है। बहुरि नेत्र विना च्यारि इंद्रियनिका विषय सूक्ष्म स्थूल है। बहुरि कार्माणके स्कंध सूक्ष्म है जो द्रव्य देशावधि परमावधिके गोचर होइ सो सूक्ष्म है। बहुरि परमाणू सूक्ष्मसूक्ष्म है जो सर्वावधिके गोचर होइ सो सूक्ष्मसूक्ष्म है इहां एक एक वस्तुका उदाहरण कह्या है सो पृथ्वी काष्ठ पाषाण इत्यादि बादरबादर हैं। जल तैल दुग्ध इत्यादि बादर है। छाया आतप चांदनी इत्यादि वादरसूक्ष्म है। शब्द गंधादिक सूक्ष्म वादर है। इंद्रियगम्य नाही देशावधि परमावधिगम्य होंहि ते स्कंध सूक्ष्म हैं। परमाणू सूक्ष्मसूक्ष्म है ऐसैं जानने ॥ ६०३ ॥

**खंधं सयलसमत्थं तस्स य अद्धं भणंति देसोत्ति।**
**अद्धद्धं च पदेसो अविभागी चेव परमाणू ॥ ६०४ ॥**

स्कंधं सकलसमर्थं तस्य चार्धं भणंति देश मिति।
अर्द्धार्द्धं च प्रदेशमविभागिनं चैव परमाणुं ॥ ६०४ ॥

जी० प्र०--स्कंधं सर्वांशसंपूर्णं भणंति तदर्धं च देशं, अर्धस्यार्धं प्रदेशं अविभागिभूतं परमाणुं ॥ ६०४ ॥ इति स्थानस्वरूपाधिकारः।

स० चं०—जो सर्व अंशकरि संपूर्ण होइ ताकौं स्कंध कहिए। ताका आधाकौं देश कहिए। तिस आधाके आधाकौं प्रदेश कहिए। जाका भाग न होइ ताकौं परमाणू कहिए। भावार्थ—विवक्षित स्कंधविषैं संपूर्णतैं एक परमाणू आधिक अर्ध पर्यंत तौ स्कंध संज्ञा है। अर्धतैं लगाइ एक परमाणू अधिक चौथाई पर्यंत देश संज्ञा है। चौथाईते लगाइ दोय परमाणूका स्कंध पर्यंत प्रदेश संज्ञा है। अविभागीकौं परमाणू संज्ञा है ॥६०३॥ इति स्थानाधिकारः

**गदिठाणोग्गहकिरियासाधणभूदं खु होदि धम्मतियं।**
**वत्तणकिरियासाहणभूदो णियमेण कालो दु ॥ ६०५ ॥**

गतिस्थानावगाहक्रियासाधनभूतं खलु भवतिं धर्मत्रयं ।
वर्तनाक्रियासाधनभूतो नियमेन कालस्तु ॥ ६०५ ॥

जी० प्र०—देशांतरप्राप्तिहेतुर्गतिः । तद्विपरीतं स्थानं । अवकाशदानं अवगाहः । गतिक्रियावतोर्जीवपुद्गलयोः तत्क्रियासाधनभूतं धर्मद्रव्यं मत्स्यानां जलमिव । स्थानक्रियावतोर्जीवपुद्गलयोः तत्क्रियासाधनभूतमधर्मद्रव्यं पथिकानां छायेव । अवगाहनक्रियावतां जीवपुद्गलादीनां तत्क्रियासाधनभूतमाकाशद्रव्यं तिष्ठतो वसतिरिव । ननु क्रियावतोरवगाहिजीवपुद्गलयोरेवावकाशदानं युक्तं धर्मादीनां तु निष्क्रियाणां नित्यसंबद्धानां तत् कथं ? इति तन्न उपचारेण तत्सिद्धेः । यथा गमनाभावेऽपि सर्वगतमाकाशमित्युच्यते सर्वत्र सद्भावात् तथा धर्मादीनां अवगाहनक्रियाया अभावेऽपि सर्वत्र व्याप्तिदर्शनात् अवगाह इत्युपचर्यते ॥

अथ यदि अवकाशदान आकाशस्य स्वभावस्तदा वज्रादिभिर्लोष्टादीनां भित्त्यादिभिर्गवादीनां च व्याघातो माभूत्, दृश्यते च व्याघातः । तेन आकाशस्य अवगाहनदानं हीयते इति नाशंकनीयं, वज्रलोष्ठादीनां स्थूलत्वाद् व्याघातेऽपि अवगाहिनामेव व्याघातात् तस्य अवगाहनदानसामर्थ्यह्रासाभावात् । सूक्ष्मपुद्गलानां परस्परं प्रत्यवकाशदानकारणात् । यद्येवं तर्हि आकाशस्य तदसाधारणलक्षणं न इतरद्रव्याणामपि तत्सद्भावात् इति न मंतव्यं, सर्वपदार्थानां साधारणावगाहनहेतुत्वस्यैव आकाशस्यासाधारणलक्षणत्वात् । तर्हि अलोकाकाशे अवगाहनदानाभावात् अभावः स्यात् ? तदपि न, स्वभावपरित्यागाभावात् । तु-पुनः द्रव्याणां वर्तनाक्रियासाधनभूतं नियमेन कालद्रव्यं भवति ॥

स० चं०—क्षेत्रतें क्षेत्रांतर प्राप्त होनेकौं कारण सो गति कहिए। गतिका अभाव रूप स्थान कहिए। अवकाशविषैं रहनेकौं अवगाह कहिए। तहां जैसे मत्स्यानिके गमन करनेका साधनभूत जल द्रव्य है तैसैं गति क्रियावान जे जीव पुद्गल तिनकैं गतिक्रियाका साधनभूत धर्मद्रव्य है। बहुरि जैसैं पंथी जनानिकैं स्थान करनेका साधन भूत छाया है तैसैं स्थान क्रियावान जे जीव पुद्गल तिनके स्थान क्रियाका साधन भूत अधर्म द्रव्य है। बहुरि जैसैं वास करनेवालोंके साधनभूत वसतिका है तैसैं अवगाह क्रियावान जे जीव पुद्गलादिक तिनिकैं अवगाह क्रियाका साधन भूत आकाश द्रव्य है। इहां प्रश्न—जो अवगाह क्रियावान तौ जीव पुद्गल हैं तिनिकौं अवकाश देना युक्त कह्या है बहुरि धर्मादिक द्रव्य तौ निष्क्रिय हैं नित्य सम्बन्धकौं धरें हैं नवीन नाहीं आए जिनिकौं अवकाश देना संभवै ऐसैं इहां कैसैं कहिए सो कहौ ? ताका समाधान—जो उपचार करि कहिए है जैसैं गमनका अभाव होते संतैं भी सर्वत्र सद्भावकी अपेक्षा आकाशकौं सर्वगत कहिए है तैसैं धर्मादिक द्रव्यनिकैं अवगाह क्रियाका अभाव

होते संते भी लोक विषैं सर्वत्र सद्भाव की अपेक्षा अवगाहका उपचार कीजिए है। बहुरि प्रश्न—जो अवकाश देना आकाशका स्वभाव है तौ वज्रादिककरि पाषाणादिकका अर भीति इत्यादिककरि गऊ इत्यादिकनिका रोकना कैसें हो है। सो रोकना तौ देखि रहे हैं तातैं आकाश तौ तहां भी था पाषाणादिककौं अवकाश न दीया तब आकाशका अवगाह देना स्वभाव न रह्या ? तहां उत्तर—जो आकाश तो अवगाह देइ परतु पूर्वैं तहां अवगाह करि तिष्ठे ते वज्रादिक स्थूल हैं तातैं परस्पर रोकै हैं। यामैं आकाशका अवगाह देनेका स्वभाव गया नाही जातैं तहां ही अनंत सूक्ष्म पुद्गल हैं ते परस्पर अवगाह देवैं हैं। बहुरि प्रश्न—जो ऐसैं हैं तो सूक्ष्म पुद्गलादिकनिकैं भी अवगाहहेतुत्व स्वभाव आया। आकाश हीका असाधारण लक्षण कैसैं कहिए है ? तहां उत्तर—जो सर्व पदार्थनिकौं साधारण अवगाहहेतुत्व इस आकाश हीका असाधारण लक्षण है और द्रव्य सर्व द्रव्यनिकौं अवगाह देनेकौं समर्थ नाहीं। बहुरि प्रश्न—जो अलोकाकाश तौ सर्व द्रव्यनिकौं अवगाह देता नाहीं तहां ऐसा लक्षण कैसे संभवै ? ताका समाधान—जो स्वभावका परित्याग होइ नाहीं। तहां कोई द्रव्य होता तौ अवगाह देता कोई द्रव्य तहां गमनादि न करै तौ अवगाह कौनकौं देवै तिसका तौ अवगाह देने का स्वभाव पाइए है बहुरि सर्व द्रव्यनिकौं वर्तना क्रियाका साधनभूत नियमकरि काल द्रव्य है ॥ ६०४ ॥

**अण्णोण्णुवयारेण य जीवा वट्टंति पुग्गलाणि पुणो।**
**देहादीणिव्वत्तणकारणभूदा हु णियमेण ॥ ६०६ ॥**

अन्योन्योपकारेण च जीवा वर्तंते पुद्गलाः पुनः।
देहादिनिर्वर्तनकारणभूता हि नियमेन ॥ ६०६ ॥

जी० प्र०—अन्योन्यं उपकारिणो जीवा वर्तंते यथा स्वामी भृत्यं वित्तत्यागादिना, भृत्यस्तं हितप्रतिपादनाहितप्रतिषेधादिना, आचार्यः शिष्यं उभयलोकफलप्रदोपदेशक्रियानुष्ठानाभ्यां, शिष्यस्तं आनुकूल्यवृत्त्युपकाराधिकारैः, चशब्दात् अनुपकारानुभयाभ्यामपि वर्तंते। पुद्गलाः पुनः देहा-

दीनां कर्मनोकर्मवाङ्मनउच्छ्वासनिश्वासानां निर्वर्तनकारणभूताः खलु नियमेन भवंति । ननु कर्मापौद्गलिकं अनाकारत्वात्–आकारवतामौदारिका-दीनामेव तथात्वं युक्तमिति तन्न, कर्मापि पौद्गलिकमेव लगुडकंटकादिमूर्तद्रव्यसंबंधेन पच्यमानत्वात् । उदकादिमूर्तद्रव्यसंबंधेन व्रीह्यादिवत् । वाक् द्वेधा द्रव्यभावभेदात् । तत्र भाववाग् वीर्यांतरायमतिश्रुतावरणक्षयोपशमांगोपांगनामकर्मलाभनिमित्तत्वात् पौद्गलिका तदभावे तद्वृत्त्यभावात् । तत्सामर्थ्योपेतेन क्रियावतात्मना प्रेर्यमाणपुद्गलाः वाक्त्वेन परिणमंते इति द्रव्यवागपि पौद्गलिकैव श्रोत्रेंद्रियविषयत्वात् । इतरेंद्रियविषयापि कुतो न स्यात् तद्ग्रहणायोग्यत्वात् घ्राणग्राह्ये गंधद्रव्ये रसनाद्यनुपलब्धिवत् । अमूर्ता वाग् इत्यप्ययुक्तं मूर्तैर्ग्रहणावरोधव्याघाताभिभवादिदर्शनात् मूर्तत्वसिद्धेः । मनोऽपि तथा द्वेधा । तत्र भावमनः लब्ध्युपयोगलक्षणं पुद्गलालंबनात् पौद्गलिकं । द्रव्यमनोऽपि ज्ञानावरणवीर्यांतरायक्षयोपशमांगोपांगनामकर्मलाभप्रत्यय-गुणदोषविचारस्मरणादिप्रणिधानाभिमुखस्यात्मनोऽनुग्राहकपुद्गलानां तथात्वेन परिणमनात् पौद्गलिकं । कश्चिदाह–मनः द्रव्यांतरं रूपादिपरिणमनवि-रहितमणुमात्रं, पौद्गलिकं न । आचार्य आह-तेन आत्मनः संबंधः स्यात् न वा ? यदि न, तन्न आत्मनः उपकारेण भाव्यं तन्नोपकुर्वीत, इंद्रियस्य सा-चिव्यं सचिवत्वं न कुर्यात् । अथ स्यात्, तदा एकदेशसंबंधेन सोऽणुः इतरप्रदेशेषु नोपकुर्यात् । अथादृष्टवशेन तस्य लातचक्रवत्परिभ्रमणं तदप्यसंभाव्यं, अणुमात्रस्य तत्सामर्थ्याभावात्, अमूर्तस्य आत्मनो निष्क्रियस्य अदृष्टगुणः अन्यत्र क्रियारंभे समर्थो न । वायुद्रव्यं हि क्रियावत् स्पर्शवत् प्राप्तं वन-स्पतौ परिस्पंदहेतुः तद्विपरीतलक्षणोऽयमणुस्तादृक् क्रियाहेतुर्न स्यात् । वीर्यांतरायज्ञानावरणक्षयोपशमांगोपांगनामोदयापेक्षेणात्मनोदस्यमानकंठ्यवायुः उच्छ्वासलक्षणः स प्राणः । तेनैव वायुना आत्मनो बाह्यवायुरभ्यंतरीक्रियमाणो निश्वासलक्षणः अपानः । तौ च आत्मनोऽनुग्राहिणौ जीवितहेतुत्वात्, ते च मनःप्राणापाना मूर्तिमतः, मनसः प्रतिभयहेत्वशनिपातादिभिः प्राणापानयोश्च श्वादिपूतिगंधिप्रतिभयेन हस्ततलपुटादिभिरास्यसंवरणेन श्लेष्मणा प्रतिघातदर्शनात्, अमूर्तस्य मूर्तिमद्भिस्तदसंभवाच्च । तत एव प्राणापानादिव्यापारादात्मनोऽस्तित्वसिद्धिः प्रयोक्तुरभावे प्रतिमाचेष्टितस्येव आत्माभावे तदघटनात् । तथा सदसद्वेद्योदयांतरंगहेतौ सति बाह्यद्रव्यादिपरिपाकनिमित्तवशेन उत्पद्यमानप्रीतिपरितापरूपपरिणामौ सुखदुःखे । आयुरु-दयेन भवस्थितिं बिभ्रतः प्राणापानक्रियाविशेषाव्युच्छेदो जीवितं, तदुच्छेदो मरणं । तान्यपि पौद्गलिकानि मूर्तिमद्धेतुसन्निधाने सति तदुत्पत्तिसंभ-वात् । न केवलं जीवशरीरादीनामेव निर्वर्तनकारणभूताः पुद्गलाः पुद्गलादीनामपि कांस्यादीनां भस्मादिभिः जलादीनां कतकादिभिः अयःप्रभृतीनां जलादिभिश्च उपकारदर्शनात् एवमौदारिकवैक्रियिकाहारकनामकर्मोदयात् आहारवर्गणायातानि त्रीणि शरीराणि उच्छ्वासनिश्वासौ च । तैजसना-मकर्मोदयात् तेजोवर्गणया तैजसशरीरं । कार्मणनामकर्मोदयात् कार्मणवर्गणया कार्मणशरीरं । स्वरनामकर्मोदयाद् भाषावर्गणया वचनं, नोइंद्रियाव-रणक्षयोपशमोपेतसंज्ञिनोंगोपांगनामकर्मोदयात् मनोवर्गणया द्रव्यमनश्च भवतीत्यर्थः ॥ ६०६ ॥ अमुमेवार्थं सूत्रद्वयेनाह—

स० च–बहुरि जीव द्रव्य हैं ते परस्पर उपकार करि प्रवर्तें हैं जैसें स्वामी तौ चाकरकौं धनादिक देवै है अर चाकर स्वामीका जैसें हित होइ अर अहितका निषेध होइ तैसें करै है सो ऐसें परस्पर उपकार है । बहुरि आचार्य तौ शिष्यकौं इहलोक परलोकविषैं फलकौं देनेहारा उपदेश क्रियाका आचरण करावना ऐसें उपकार करै है शिष्य

उन आचार्यनिकी अनुकूलवृत्तिकरि सेवा करै है ऐसैं परस्पर उपकार है ऐसैं ही अन्यत्र भी जानना। बहुरि चकारतैं जीव परस्पर अनुपकार जो बुरा करना तिसरूप भी प्रवर्तें हैं वा उपकार अनुपकार दोऊरूप नाहीं प्रवत हैं। बहुरि पुद्गल हैं सो देहादिक जे कर्म नोकर्म वचन मन स्वासोस्वास इनिके निपजावनेका नियमकरि कारणभूत है सो ए पुद्गलके उपकार हैं। इहां प्रश्न—जो जिनिका आकार देखिए ऐसे औदारिकादि शरीर तिनिकौं पुद्गल कहौ, कर्म तौ निराकार हैं पुद्गलीक नाही। तहां उत्तर—जैसैं गोधूमादिक अन्न जलादिक मूर्तीक द्रव्यके संबंधतैं पचैं हैं ते गोधूमादिक पुद्गलीक हैं तैसैं कर्म नील गुड कंटकादिक मूर्तीक द्रव्यके सबंधतैं उदय अवस्थारूप होइ पचैं हैं तातैं पुद्गलीक ही हैं।

वचन दोय प्रकार है—एक द्रव्यबचन १ एक भावबचन २ तहां भाववचनतौ वीर्यांतराय मति श्रुत आवरण का क्षयोपशम अर अंगोपांग नामा नामकर्मका उदयके निमित्ततैं हो है तातैं पुद्गलीक है पुद्गलके निमित्त विना भाववचन होता नाहीं बहुरि भाव वचनकी सामर्थ्यकौं धरै ऐसा क्रियावान जो आत्मा ताकरि प्रेरित हुवा पुद्गल बचनरूप परिणवै है सो द्रव्यबचन कहिए सो भी पुद्गलीक ही है जातैं सो द्रव्यवचन कर्ण इंद्रियका विषय है जो इंद्रियनिका विषय है सो पुद्गल हो है। इहां प्रश्न—जो कर्णविना अन्य इंद्रियनिका विषय क्यों न होइ ? तहां उत्तर—जो जैसैं गंध नासिका ही का विषय है सो रसनादिक करि ग्रह्या न जाइ तैसैं शब्द कर्णहींका विषय है अन्य इंद्रियनिकरि योग्य नाहीं। इहां तर्क—जो वचन अमूर्तीक है तहां कहिए है ऐसा कहना भी अयुक्त है जातैं वचन मूर्तीककरि ग्रह्या जाइ है वा मूर्तीक द्रव्यकरि रुकै है वा नष्ट हो है तातैं मूर्तीक ही है। बहुरि द्रव्य भावके भेदतैं मन भी दोय प्रकार है तहां भावमन तौ लब्धि उपयोग रूप है सो क्षयोपशमादिक पुद्गलीक निमित्ततैं होहै तातैं पुद्गलीक ही है बहुरि ज्ञानावरण वीर्यांतरायका क्षयोपशम अर अंगोपांग नामा नाम कर्मका उदय इनिके निमित्ततैं गुण दोषका विचार स्मरण इत्यादिकरूप सन्मुख भया जो आत्मा ताकौं उपकारी जे पुद्गल सो मनरूप होइ परिणवैं हैं तातैं द्रव्यमन भी पुद्गलीक है। इहां कोऊ कहै कि मन तौ एक जुदा ही द्रव्य है रूपादिकरूप न परि-

णवै है अणूमात्र है तहां आचार्य कहैं हैं—तींहि मनस्यौं आत्माका संवंध है कि नाहीं है ? जो संवंध नाहीं है तो आत्माकौं उपकारी न होइ, इंद्रियनिविषैं प्रधानताकौं न धरै और जो संवंध है तो वह तो अणुमात्र है सो एकदेश-विषै उपकार करेगा अन्य प्रदेशनिविषैं कैसें उपकार करै है। तहां तार्किक कहैं है—कि अमूर्तीक निष्क्रिय आत्मा-का एक अदृष्टनामा गुण है सो अदृष्ट जो कर्म ताका वशकरि तिस मनका कुँभारका चक्रवत् परिभ्रमण करै है सो ऐसा कहना भी अयुक्त है अणूमात्र जो होइ ताकैं भ्रमणकी समर्थता नाहीं। बहुरि अमूर्तीक निष्क्रियका अदृष्ट गुण कह्या सो औरनिकैं क्रियाका आरंभ करावनेकौं समर्थ न होइ जैसैं पवन आप क्रियावान है सो स्पर्शकरि वनस्पतीकौं चंचल करै है सो यह तौ अणूमात्र निष्क्रियका गुण सो आप क्रियावान नाहीं अन्यकौं कैसे क्रिया-वान प्रवर्तावै है ? तातैं मन पुद्गलीक ही है। बहुरि वीर्यांतराय अर ज्ञानावरणका क्षयोपशम अर अंगोपांगनामा नामकर्मके उदय तींहिकरि संयुक्त जो आत्मा ताकै निकसतौ जो कंठसंबंधी उस्वासरूप पवन सो प्राण कहिए बहुरि तीहिं पवनकरि बाह्य पवनकौं अभ्यंतर करता निस्वासरूप पवन सो अपान कहिए। ते प्राण अपान जीवि-तव्यकौं कारण हैं तातैं उपकारी हैं सो मन अर प्राणापान ए मूर्तीक हैं जातैं भयके कारण वज्रपातादिक मूर्तीक तिनितैं मनका रुकना देखिए है बहुरि भयके कारण दुर्गंधादिक तींहिकरि वा हस्तादिकतैं मुखके आच्छादन करि वा श्लेष्मादिककरि प्राण अपानका रुकना देखिये है तातैं दोऊ मूर्तीक ही हैं। अमूर्तीक होइ तौ मूर्तीककरि रुकना न संभवै है बहुरि ताहीतैं आत्माका अस्तित्वकी सिद्धि हो है जैसैं कोई काष्ठादिक करि निपज्या प्रतिबिंब सो चेष्टा करै तौ तहां जानिए यामैं तौ स्वयं शक्ति नाहीं चेष्टा करानेवाला कोई पुरुष है तैसैं अचेतन जड शरीरविषैं जो प्राणा-पानादिक चेष्टा हो है तिस चेष्टाका प्रेरक कोई आत्मद्रव्य अवश्य हैं ऐसैं आत्माका अस्तित्वकी सिद्धि हो है बहुरि सुख दुःख जीवित मरण एभी पुद्गल द्रव्य हीं के उपकार हैं तहां साता असाता वेदनीयका उदय तौ अंतरंग कारण अर बाह्य इष्ट अनिष्ट वस्तुका संयोग इनिके निमित्ततैं जो प्रीतिरूप वा आतापरूप होना सो सुख दुःख है। बहुरि आयुकर्मके उदयतैं पर्यायकी स्थितिकौं धारता जीवकैं प्राणापान क्रिया विशेषका नाश न होना सो

जीवित कहिए। प्राणापान क्रियाविशेषका उच्छेद होना सो मरण कहिए सो सुख दुःख जीवित मरण मूर्तीक द्रव्यका निमित्त निकट होत संतैं ही हो है तातैं पुद्गलीक ही है। बहुरि पुद्गल है सो केवल जीवहीकौं उपकारी नाहीं पुद्गलकौं भी पुद्गल उपकारी है जैसैं कांसी इत्यादिककौं भस्मी इत्यादिक अर जलादिकौं कतक फलादिक अर लोहादिककौं जलादिक उपकारी देखिए है ऐसैं और भी जानिए है। बहुरि औदारिक वैक्रियिक आहारक नामा नामकर्मके उदयतैं आहार वर्गणाकरि निपजे तीन शरीर हैं अर सासोस्वास है बहुरि तैजस नामा नाम कर्मके उदयतैं तैजस वर्गणातैं निपज्या तैजस शरीर है। बहुरि कार्माण नामा नामकर्मके उदयतैं कार्माण वर्गणाकरि निपज्या कार्माण शरीर है। बहुरि स्वर नामा नामकर्मके उदयतैं भाषावर्गणातैं निपज्या वचन है। बहुरि नोइंद्रियावरणका क्षयोपशम करि संयुक्त सैनी जीवकैं अंगोपांग नामा नामकर्मके उदयतैं मन वर्गणातै निपज्या द्रव्य मन है ऐसैं ए पुद्गलके उपकार हैं ॥६०५॥ इसही अर्थकौं दोय सूत्रनिकरि कहैं हैं—

**आहारवग्गणादो तिण्णि सरीराणि होंति उस्सासो।**
**णिस्सासोवि य तेजोवग्गणखंधादु तेजंगं ॥ ६०७॥**

आहारवर्गणातः त्रीणि शरीराणि भवन्ति उच्छ्वासः।
निश्वासोपि च तेजोवर्गणास्कन्धात्तेजोऽङ्गम् ॥ ६०७ ॥

जी० प्र०—औदारिकवैक्रियिकाहारकनामानि त्रीणि शरीराणि उच्छ्वासनिश्वासौ च आहारवर्गणया भवंति। तेजोवर्गणास्कंधैः तेजःशरीरं भवति ॥ ६०७ ॥

स० चं०—तेईस जातिकी वर्गणानिविषैं आहारक वर्गणातैं औदारिक वैक्रियिक आहारक तीन शरीर हो हैं अर उस्वास निश्वास हो है। बहुरि तैजस वर्गणाका स्कंधनिकरि तैजस शरीर हो है॥ ६०७ ॥

**भासमणवग्गणादो कमेण भासा मणं च कम्मादो।**

अट्ठविहकम्मदव्व होदित्ति जिणेहिं णिद्दिट्ठं ॥ ६०८ ॥

भाषामनोवर्गणातः क्रमेण भाषा मनश्च कार्मणतः ।
अष्टविधद्रव्यं भवतीति जिनैर्निर्दिष्टम् ॥ ६०८ ॥

जी० प्र०—भाषावर्गणास्कंधैश्चतुर्विधभाषा भवंति । मनोवर्गणास्कंधैः द्रव्यमनः, कार्मणवर्गणास्कंधैरष्टविधं कर्मेति जिनैर्निर्दिष्टं ॥ ६०८ ॥

स० चं०—भाषावर्गणाका स्कंधनिकरि च्यारि प्रकार भाषा हो है। मनोवर्गणाका स्कंधनिकरि द्रव्य मन हो है। कार्माण वर्गणाका स्कंधनिकरि आठ प्रकार कर्म हो है ऐसैं जिनदेवने कह्या है ॥ ६०८ ॥

णिद्धत्तं लुक्खत्तं बंधस्स य कारणं तु एयादी ।
संखेज्जासंखेज्जाणंतविहा णिद्धलुक्खगुणा ॥ ६०९ ॥

स्निग्धत्वं रूक्षत्वं बन्धस्य च कारणं तु एकादयः ।
सख्येयासंख्येयानन्ताविधाः स्निग्धरूक्षगुणाः ॥ ६०९ ॥

जी० प्र०—बाह्याभ्यंतरकारणवशात् स्नेहपर्यायाविर्भावेन स्निह्यतेस्मेति स्निग्धः, तस्य भावः स्निग्धत्वं चिक्कणत्वमित्यर्थः। रूक्षणात् रूक्षः, तस्य भावो रूक्षत्वं चिक्कणत्वाद्विपरीततेत्यर्थः। स्निग्धत्वं तोयाजागोमहिष्युष्ट्रिकाक्षीरघृतादिषु, रूक्षत्वं च पांशुकणिकाशर्करादिषु प्रकर्षाप्रकर्षभावेन दृश्यते तथा परमाणुष्वपि। ते स्निग्धत्वरूक्षत्वे द्व्यणुकादिपर्यायपरिणमनरूपबंधस्य चशब्दाद्विश्लेषस्य च कारणे भवतः। स्निग्धगुणपरिणतपरमाणोः रूक्षगुणपरिणतपरमाणोः स्निग्धरूक्षगुणपरिणतपरमाण्वोश्च परस्परश्लेपलक्षणे बंधे सति द्व्यणुकस्कंधो भवतीत्यर्थः। एवं संख्येयासंख्येयानंतप्रदेशस्कंधोऽपि योज्यः। तत्र स्नेहगुणः एकद्वित्रिचतुःसंख्येयासंख्येयानंतविकल्पो भवति तथा रूक्षगुणोऽपि ॥ ६०९ ॥

स० चं०—बाह्य अभ्यंतर कारणके वशतैं जो स्निग्ध पर्यायका प्रगटपनाकरि चिकणास्वरूप होइ सो स्निग्ध है ताका भाव सो स्निग्धत्व कहिये। बहुरि रूखारूप होइ सो रूक्ष है ताका भाव सो रूक्षत्व कहिए। सो जल वा छेलीका दूध वा गायका दूध वा भैंसिका दूध वा ऊटणीका दूध घृत इनिविषैं स्निग्धगुणकी अधिकता वा हीनता

देखिए है अर धूलि वालू रेत वा तुच्छ पाषाणदिक इनिविषैं रूक्षगुणकी अधिकता वा हीनता देखिये है तैसैं ही परमाणू विषैं भी स्निग्ध रूक्षगुणकी अधिकता हीनता पाइए है। ते स्निग्ध रूक्ष गुण द्व्यणुकादि स्कंधपर्यायका परिणमनका कारण हो हैं बहुरि चकारतैं स्कंधतैं विछुरनेके भी कारण हो हैं । स्निग्धरूप दोय परमाणूनिका वा रूक्षरूप दोय परमाणूका एक रुक्ष वा एक स्निग्ध परमाणूका परस्पर जुडनेरूप बंध होतैं द्व्यणुक स्कंध हो है ऐसैं संख्यात असंख्यात अनते परिमाणूनिका स्कंध भी जानना । तहां स्निग्ध गुण वा रूक्षगुण अंशनिकी अपेक्षा संख्यात असंख्यात अनंत भेदकौं लीए है ॥ ६०९ ॥

**एयगुणं तु जहण्णं णिद्धत्तं बिगुणतिगुणसंखेज्जाऽ।**
**संखेज्जाणंतगुणं होदि तहा रुक्खभावं च ॥ ६१० ॥**

एकगुणं तु जघन्यं स्निग्धत्वं द्विगुणत्रिगुणसंख्येयाऽ- ।
संख्येयानन्तगुणं भवति तथा रूक्षभावं च ॥ ६१० ॥

जी० प्र०—स्निग्धगुणावल्यां तु पुनः एकगुणं स्निग्धत्वं जघन्यं स्यात् । तदादिं कृत्वा द्विगुणत्रिगुणसंख्येयासंख्येयानंतगुणं भवति तथा रूक्षत्वमपि ॥ ६१० ॥

स० चं०—स्निग्ध गुण जो एक गुण है सो जघन्य है जाके एक अंश होइ ताकौं एक गुण कहिए ताकौं आदि देकरि द्विगुण त्रिगुण संख्यातगुण असंख्यातगुण अनंतगुणरूप स्निग्ध गुण जानना। तैसैं ही रूक्षगुण भी जानना । केवलज्ञानगम्य सबतैं थोरा जो स्निग्धत्व वा रूक्षत्व ताकौं एक अंश कलिप तिस अपेक्षा स्निग्धरूक्ष गुणके अंशनिका इहां प्रमाण जानना ॥ ६१० ॥

**एवं गुणसंजुत्ता परमाणू आदिवग्गणम्मि ठिया ।**

**जोग्गदुगाणं बंधे दोण्हं बंधो हवे णियमा ॥ ६११ ॥**

एवं गुणसंयुक्ताः परमाणव आदिवर्गणायां स्थिताः ।
योग्यद्विकयोः, बन्धे द्वयोर्बन्धो भवेन्नियमात् ॥ ६११ ॥

जी० प्र०—एवं स्निग्धरूक्षगुणसंयुक्ताः परमाणवः अणुवर्गणायां तिष्ठति योग्यद्विकानां बंधस्थाने तयोरेव द्वयोर्बंधो नियमेन भवति ॥ ६११ ॥ स्निग्धरूक्षगुणनिमित्तं बंधस्याविशेषेण प्रसक्तावनिष्टगुणनिवृत्तिपूर्वकं विधिं करोति—

स० चं०—ऐसैं स्निग्ध रूक्षगुणकरि संयुक्त परमाणू ते प्रथम अणु वर्गणाविषैं तिष्ठैं हैं सो यथायोग्य दोय-का बंध स्थानविषैं तिनही दोय परमाणूनिका बंध हो है नियमकरि ॥ ६१ ॥ स्निग्ध रूक्ष गुणके निमित्ततैं सर्वत्र बंध हो है किछू विशेष नाहीं ऐसैं कोऊ जानैगा तातैं जहां बंध होने योग्य नाहीं ऐसा निषेध पूर्वक जहां बंध होने योग्य है तिन विधिकौं कहै हैं।

**णिद्धणिद्धा ण बज्झंति रुक्खरुक्खा य पोग्गला ।**
**णिद्धलुक्खा य बज्झंति रूवारूवी य पोग्गला ॥ १२ ॥**

स्निग्धास्निग्धा न बध्यन्ते रूक्षरूक्षाश्च पुद्गलाः ।
स्निग्धरूक्षाश्च बध्यन्ते रूप्यरूपिणश्च पुद्गलाः । ६१२ ॥

जी० प्र०—स्निग्धगुणपुद्गलैः स्निग्धगुणपुद्गलाः न बध्यंते । तथा रूक्षगुणपुद्गलैः रूक्षगुणपुद्गला न बध्यंते, अयमुत्सर्गविधिः । विशेषविधेर्वक्ष्यमाणत्वात् । स्निग्धगुणपुद्गलैः रूक्षगुणपुद्गलाः बध्यंते ते च पुद्गलाः रूपीत्यरूपीतिनामानो भवति ॥ ६१२ ॥ तानेव लक्षयति—

स० चं०—स्निग्ध गुणयुक्त पुद्गलनिकरि स्निग्ध गुणयुक्त पुद्गल बंधैं नाहीं। बहुरि रूक्षगुणयुक्त पुद्गलनिकरि रूक्षगुणयुक्त पुद्गल बंधै नाहीं सो यहु कथन सामान्य है। बंध भी हो है। सो विशेष आगैं कहैंगे। बहुरि स्निग्धगुणयुक्त पुद्गलनिकरि रूक्षगुणयुक्त पुद्गल बंधै हैं बहुरि तिनि पुद्गलनिकी दोय संज्ञा है एक रूपी एक अरूपी ॥ ६१२ ॥ तिनि संज्ञानिकौं कहैं हैं—

**णिद्धिदरोलीमज्झे विसरिसजादिस्स समगुणं एक्कं ।**
**रूवित्ति होदि सण्णा सेसाणं ता अरूवित्ति ॥ १३ ॥**

स्निग्धेतरावलीमध्ये विसदृशजातेः समगुण एकः ।
रूपीति भवति संज्ञा शेषाणां ते अरूपिण इति ॥ ६१३ ॥

जी० प्र०—स्निग्धरूक्षगुणावल्योर्मध्ये विसदृशजातेः समानगुणः एकः रूपीतिसंज्ञो भवति । शेषाः सर्वे अरूपीतिसंज्ञा भवंति ॥ ६१३ ॥

तदेवोदाहरति—

स० चं०—स्निग्ध रूक्षगुणनिकी पंकति तिनकै विषैं विसदृश जाति कहिए । स्निग्धकैं अर रूक्षकैं परस्पर विसदृश जाति है ताकैं जो कोई एक समान गुण होइ ताकौं रूपी ऐसी संज्ञाकरि कहिए है अर समान गुण बिना अवशेष रहे तिनिकौं अरूपी ऐसी संज्ञाकरि कहिए है ॥ ६१३ ॥ ताहीकौं उदाहरण करि कहैं हैं—

**दोगुणणिद्धाणुस्स य दोगुणलुक्खाणुगं हवे रूवी ।**
**इगितिगुणादि अरूवी रुक्खस्स वि तंव इदि जाणे ॥६१४॥**

द्विगुणस्निग्धाणोश्च द्विगुणरूक्षाणुको भवेत् रूपी ।
एकत्रिगुणादिः अरूपी रूक्षस्यापि तद् व इति जानीहि ॥ ६१४ ॥

जी० प्र०—द्वितीयो गुणो द्वौ गुणौ वा यस्य यस्मिन् वा द्विगुणः तस्य द्विगुणस्य स्निग्धाणोः द्विगुणरूक्षाणुः रूपीतिनामा भवेत्। शेषैकत्रिगुणादयः सर्वे रूक्षाणवः अरूपीतिनामानो भवंति। एवं द्विगुणरूक्षाणोर्द्विगुणस्निग्धाणुः रूपी शेषैकत्रिगुणादिसर्वस्निग्धाणवः अरूपीतिनामानः इति जानीहि ॥ ६१४ ॥

स० चं०—दूसरा है गुण जाकैं वा दोय हैं गुण जाकैं ऐसा जो द्विगुण स्निग्ध परमाणू ताकैं द्विगुणरूक्ष पर-

माणू रूपी कहिए अवशेष एक तीन च्यारि इत्यादि गुणधारक परमाणू अरूपी कहिए ऐसैं ही द्विगुणरूक्षाणुकै द्विगुण स्निग्ध रूपी कहिए अवशेष एक तीन इत्यादिक गुणधारक परमाणू अरूपी कहिए ॥ ६१४ ॥

**णिद्धस्स णिद्धेण दुराहिएण लुक्खस्स लुक्खेण दुराहिएण ।**
**णिद्धस्स लुक्खेण हवेज्ज बंधो जहण्णवज्जे विसमे समे वा ॥६१५॥**

स्निग्धस्य स्निग्धेन द्व्यधिकेन रूक्षस्य रूक्षेण द्व्यधिकेन ।
स्निग्धस्य रूक्षेण भवेद्बन्धो जघन्यवर्ज्ये विषमे समे वा ॥ ६१५ ॥

जी० प्र०—स्निग्धाणोः द्विगुणाधिकस्निग्धाणुना बंधो भवति तथा रूक्षाणोः द्विगुणाधिकरूक्षाणुना बंधो भवति । स्निग्धाणोः द्विगुणाधिकरूक्षाणुना बंधो भवति । तत्र स्निग्धरूक्षगुणपरमाणुषु जघन्यं एकगुणपरमाणुं वर्जयित्वा शेषाणां समस्निग्धरूक्षधारयोर्विषमस्निग्धरूक्षधारयोश्च स्वस्वतदनंतरोपरितनद्व्यधिकस्निग्धरूक्षाणूनां बंधो भवति । अत्र सदृशगुणरूपिणा रूपिणः, समगुणानां विषमगुणैश्च बंधो नेति विशेषो ज्ञातव्यः, तेषु द्व्यधिकगुणत्वाभावात् ॥ ६१५ ॥

स० च०—स्निग्ध अणूका आपतैं दोय गुण अधिक स्निग्ध अणू सहित बंध होइ । बहुरि रूक्ष अणूका आपतैं दोय गुण अधिक रूक्ष अणूसहित बंध होइ । बहुरि स्निग्ध अणूका आपतैं दोय गुण अधिक रूक्ष अणूसहित बंध होइ । तहां एक गुण सहित जघन्य स्निग्ध अणू वा रूक्ष अणू ताकैं तीन गुण युक्त परमाणू सहित बंध नाहीं । यद्यपि दोय अंश अधिक है तथापि एक अंशयुक्त परमाणू बधने योग्य नाहीं तातैं बंध नाहीं हो है । स्निग्ध वा रूक्ष परमाणूनिका समधाराविषैं वा विषमधाराविषैं दोय अधिक अंश होतैं बंध होहै तहां दोय च्यारि छह आठ इत्यादिक दोय दोय बंधता अंश जहां होइ तहां समधाराविषै कहिये । बहुरि तीन पांच सात नव इत्यादिक दोय दोय बंधता अंश जहां होई तहां विषमधाराविषै कहिए । सो समधाराविषै दोय अंश परमाणू अर च्यारि अंश परमाणूका बंध होइ । च्यारि अंश परमाणू अर छह अंश परमाणूका बंध होइ इत्यादिक दोय अंश अधिक

होतें बंध होहै। बहुरि विषमधाराविषैं तीन अंश परमाणूका पंच अंश परमाणू सहित बंध होइ पंच अंश परमाणूका सप्त अंश परमाणू सहित बंध होहै। ऐसैं दोय अंश अधिक होतें बंध होहै। बंध होनेका अर्थ यहु जो एकस्कंधरूप होहै। बहुरि समान गुण धरैं ऐसे जे रूपी परमाणू तिनिकैं परस्पर बंध नाहीं है जैसैं दोय अंश एककै भी होइ, दोय अंश दूसरेकै भी होइ तौ बंध न होइ। बहुरि समगुण धारक परमाणू अर विषम गुणधारक परमाणू बंधै नाहीं जैसैं दोय अंशयुक्त परमाणूका पंच अंशयुक्त परमाणू सहित बंध न होइ जातैं इहां दोय अधिक अंशका अभाव है ॥ ६१५॥

## णिद्धिदरे समविसमा दोत्तिगआदी दुउत्तरा होंति।
## उभयेवि य समविसमा सरिसिदरा होंति पत्तेयं ॥६१६॥

स्निग्धेतरयोः समविषमा द्वित्र्यादयः द्व्युत्तरा भवन्ति।
उभयेपि च समविषमा सदृशेतरे भवन्ति प्रत्येकम् ॥ ६१६।

जी॰ प्र॰—स्निग्धरूक्षगुणानां समपंक्तिद्व्यांकाः विषमपंक्तिद्व्यांकाश्च प्रत्येकं द्वित्र्यादिद्व्युत्तरा भवंति। ते उभयेऽपि अंकाः समविषमाः रूप्यरूपिणः सदृशांकाः असदृशांका भवंति। यथा स्निग्धरूक्षसमांकपंक्त्योः द्व्यस्य द्व्यं चतुष्कस्य चतुष्कं षट्कस्य षट्कं अष्टकस्य अष्टकं दशकस्य दशकं द्वादशकस्य द्वादशकं एवमादिसंख्यातासंख्यातानंतगुणायुताः, तद्विषमांकपंक्त्योः त्र्यस्य त्र्यं पंचकस्य पंचकं सप्तकस्य सप्तकं नवकस्य नवकं एकादशकस्य एकादशकं त्रयोदशकस्य त्रयोदशकं एवमादिसंख्यातासंख्यातानंतगुणायुताश्च परस्परं रूपिणः। शेषाः द्विचतुःषडष्टदशद्वादशादिसंख्यातासंख्यातानंताः। त्रिपंचसप्तनवैकादशत्रयोदशादिसंख्यातासंख्यातानंताश्चारूपिणः। प्रत्येकं स्निग्धे रूक्षे च रूपिणां बंधो नास्ति तत्त्वार्थेऽपि 'गुणसाम्ये सदृशानां' इति तथैव वचनात्। अरूपिणां बंधः स्यात् स्वस्थाने परस्थानेऽपि ॥ ६१६ ॥ अमुमेवार्थं प्रकारांतरेणाह—

स॰ चं॰—स्निग्ध रूक्षविषैं दोय आदि दोय बंधता तौ समपंक्तिविषैं गुण जानना। दोय च्यारि छह आठ इत्यादिक जानने। अर विषमपंक्तिविषैं तीन आदि दोय दोय बंधता जानना तीन पांच सात नव इत्यादिक जानना। ते सम अर विषम रूपी भी हो है अर अरूपी भी हो है। जहां दोनोंके समान गुण होई सो रूपी जहां समान

गुण न होंइ सो अरूपी कहिए। जैसें स्निग्ध रूक्षकी समपंक्तिविषैं दोय गुणके दोय गुण रूपी हैं, च्यारि गुणके च्यारि गुण रूपी है छह गुणके छह गुण रूपी है इत्यादि संख्यात असंख्यात अनंतगुण पर्यंत जानने। बहुरि दोय गुणके दोय गुण विना अर एक तीन च्यारि पांच इत्यादिक अरूपी हैं। भावार्थ—एक परमाणू दोय गुण धारक है अर दूसरा परमाणू भी दोय गुण धारक है तौ तहां तिनकौं परस्पर रूपी कहिए और हीनाधिक गुण धारक परमाणूकौं अरूपी ऐसी संज्ञा कहिए ऐसें ही च्यारि छह इत्यादिकविषैं जानना। बहुरि विषम पंक्तिविषैं तीन गुणकैं तीन गुण पंच गुणकैं पंच गुण इत्यादिक संख्यात असंख्यात अनंत पर्यंत समान गुणधारक परमाणू परस्पर रूपी हैं अवशेष हीनाधिक गुण धारक हैं ते परस्पर अरूपी हैं ऐसी संज्ञा करि कहिए है। सो सम अर विषम दोऊ पंक्तिनिविषैं ही समान गुण धारक रूपी परमाणू तिनकैं परस्पर बंध न हो है। तत्त्वार्थसूत्रविषैं भी कह्या है—'गुणसाम्ये सदृशानां' याका अर्थ यहु ही—गुणनिकी समानता होतैं सदृश परमाणूनिकैं परस्पर बंध न हो है बहुरि अरूपी परमाणुनिकै यथोचित स्वस्थान वा परस्थानविषैं बंध हो है। स्निग्ध अर स्निग्धका बहुरि रूक्ष अर रूक्षका बंध सो स्वस्थान बंध कहिए। स्निग्ध अर रूक्षका बंध होइ सो परस्थानबंध कहिए॥ ६१६ ॥ आगैं इसही अर्थकौं और प्रकार करि कहैं हैं—

**दोत्तिगपभवदुउत्तरगदेसणंतरदुगाण बंधो दु।**
**णिद्धे लुक्खे वि तहावि जहण्णुभयेवि सव्वत्थ ॥ ६१७ ॥**

द्वित्रिप्रभवद्व्युत्तरगतेष्वनन्तरद्विकयोः बन्धस्तु।
स्निग्धे रूक्षेपि तथापि जघन्योभयेपि सर्वत्र ॥ ६१७ ॥

जी० प्र०—स्निधे रूक्षेऽपि द्वित्रिप्रभवद्व्युत्तरक्रमेण गच्छंति तेषु उपरितनानंतरद्विकानां स्निग्धचतुष्कस्य रूक्षचतुष्कस्य च स्निग्धद्वये रूक्षद्वये

च बंधः स्यात् । स्निग्धपंचकस्य रूक्षपंचकस्य च स्निग्धत्रये रूक्षत्रये च बंधः स्यात् । एवं जघन्यगुणाणुतेऽपि बंधप्रसक्तौ जघन्यवर्जिते उभयत्र स्निग्धरूक्षद्वये सर्वत्र बंधो ज्ञातव्य इत्यर्थः ॥ ६१७ ॥

स० चं०—स्निग्धविषैं वा रूक्षविषैं समपंक्तिविषैं दोय आदि दोय दोय बंधना अर विषम पंक्तिविषैं तीन आदि दोय दोय बंधता अंश क्रमकरि पाइए है तहां अनंतर द्विकनिका बंध होइ । कैसैं ? स्निग्ध का च्यारि अंश वा रूक्षका च्यारि अंश सहित पुद्गलकैं दोय अंश सहित रूक्ष पुद्गल सहित बंध होइ वा पंच अंश स्निग्धका वा रूक्षका सहित पुद्गलकैं स्निग्ध तीन अंशयुक्त पुद्गल सहित बंध होइ। ऐसैं दोय अधिक भएं बंध जानना। परंतु एक अंशरूप जघन्य गुण युक्तविषैं बंध न हो है। अन्यत्र स्निग्ध रूक्षविषैं सर्वत्र बंध जानना ॥ ६१७ ॥

**णिद्धिदरवरगुणाणू सपरट्ठाणेवि णेदि बंधट्ठं ।**
**बहिरंतरंगहेदुहि गुणंतरं संगदे एदि ॥ ६१८ ॥**

स्निग्धेतरावरगुणाणुः स्वपरस्थानेऽपि नैति बंधार्थम् ।
बहिरंतरंगहेतुभिर्गुणांतरं संगते एति ॥ ६१८ ॥

जी० प्र०—स्निग्धजघन्यगुणाणुः रूक्षजघन्यगुणाणुश्च स्वस्थाने परस्थानेपि बंधाय योग्यो न, बाह्याभ्यंतरहेतुभिर्गुणांतरं प्राप्तस्तु योग्यः स्यात् तत्त्वार्थेऽपि 'न जघन्यगुणानां' इत्युक्तत्वात् ॥ ६१८ ॥

स० चं०—स्निग्ध वा रूक्ष तौ जघन्य एक गुण युक्त परमाणू होइ सो स्वस्थान वा परस्थान विषै बंधके अर्थि योग्य नाहीं है। बहुरि सो परमाणू जो बाह्य अभ्यंतर कारणतैं दोय आदि और अंशनिकौं प्राप्त होइ जाइ तो बंध योग्य होइ तत्त्वार्थ सूत्रविषैं भी कह्या है 'न जघन्यगुणानां' याका अर्थ यहु ही जो जघन्य गुण धारक पुद्गलनिकैं परस्पर बंध न हो है ॥ ६१८ ॥

**णिद्धिदरगुणा अहिया हीणं परिणामयंति बंधम्मि ।**

संखेज्जासंखेज्जाणंतपदेसाण खंधाणं ॥ ६१९ ॥

स्निग्धेतरगुणा अधिका हीनं परिणामयंति बंधे ।
संख्येयासंख्येयानंतप्रदेशानां स्कंधानाम् ॥ ६१९ ॥

जी० प्र०—संख्यातासंख्यातानंतप्रदेशस्कंधानां मध्ये स्निग्धगुणस्कंधाः रूक्षगुणस्कंधाश्च द्विगुणाधिकाः ते बंधे हीनगुणस्कंधं परिणामयंति । तत्त्वार्थेऽपि "बंधेऽधिकौ पारिणामिकौ च" इत्युक्तत्वात् ॥ ६१९ ॥ इति फलाधिकारः । अथ पंचास्तिकायानाह—

स० चं०—संख्यात असंख्यात अनंत प्रदेशनिके जे स्कंध तिनिविषैं स्निग्ध गुण स्कंध वा रूक्ष गुण स्कंध जे दोय गुण अधिक होंइ ते बंधकौं होत संतैं हीन स्कंधकौं परिणमावैं हैं। जैसें दोय स्कंध हैं एक स्कंधविषैं स्निग्ध-का वा रूक्षका पचास अंश हैं अर एकमें बावन अंश हैं अर तिनि दोऊ स्कंधनिका एक स्कंध भया तौ तहां पचा-स अंश वालेकौं बावन अंश रूप परिणमावै है। ऐसैं सर्वत्र जानना। तत्त्वार्थ सूत्रविषैं भी कह्या है—'बंधेधिकौ पा-रिणामिकौ च' याका अर्थ यहु ही जो बंध होतैं अधिक अंश हैं सो हीन अंशनिकौं अपनेरूप परिणमावन हारे हैं ॥६१९॥ इति फलाधिकारः। ७। ऐसैं सात अधिकारनिकरि षट् द्रव्य कहे आगें पंचास्तिकायनिकों कहैं हैं—

दव्वं छक्कमकालं पंचत्थीकायसण्णिदं होदि ।
काले पदेसपचयो जम्हा णत्थित्ति णिद्दिट्ठं ॥ ६२० ॥

द्रव्यं षट्कमकालं पंचास्तिकायसंज्ञितं भवति ।
काले प्रदेशप्रचयो यस्मात् नास्तीति निर्दिष्टम् ॥ ६२० ॥

जी० प्र०—प्रागुक्तद्रव्यषट्कं अकालं कालद्रव्यरहितं पंचास्तिकायसंज्ञकं भवति, कुतः? कालद्रव्ये प्रदेशप्रचयो यतो नास्ति ततः कारणात् इति प्रदेशप्रचययुता अस्तिकाया इत्युक्तं परमागमे ॥ ६२० ॥ अथ नवपदार्थानाह—

स० चं०—पूर्वैं जे षट् द्रव्य कहे ते अकालं कहिए काल द्रव्य रहित पंचास्तिकाय नाम पावै हैं जातैं कालकैं

प्रदेशप्रचय नाहीं है। काल एक प्रदेश मात्र ही है अर पुद्गलवत् परस्पर मिलै नाहीं तातैं कालकैं कायपणां नाही है। जे प्रदेशनिका प्रचय जो समूह ताकरि युक्त हौंहि ते अस्तिकाय हैं ऐसा परमागमविषैं कह्या है॥ ६२० ॥
आगैं नव पदार्थनिकौं कहैं है—

**णव य पदत्था जीवाजीवा ताणं च पुण्णपावदुगं ।**
**आसवसंवरणिज्जरबंधा मोक्खो य हौंतित्ति ॥ ६२१ ॥**

नव च पदार्था जीवाजीवाः तेषां च पुण्यपापद्विकम् ।
आस्रवसंवरनिर्जराबंधा मोक्षश्च भवंतीति ॥ ६२१ ॥

जी० प्र०—जीवा अजीवाः तेषां पुण्यपापद्वयं आस्रवः संवरो निर्जरा बंधो मोक्षश्चेति नवपदार्था भवंति। पदार्थशब्दः सर्वत्र संबंधनीयः,-जीवपदार्थः अजीवपदार्थः। इत्यादिः॥ ६२१ ॥

स० चं०—जीव अर अजीव ए तौ दोय मूल पदार्थ अर तिनहीके पुण्य अर पाप दो ए पदार्थ हैं अर पुण्य पापहीका आस्रव बंध संवर निर्जरा मोक्ष ए पांच पदार्थ ऐसैं सर्व मिले हुए ए नव पदार्थ हैं। पदार्थ शब्द सर्वत्र लगावना। जीव पदार्थ अजीव पदार्थ इत्यादि जानना॥ ६२१ ॥

**जीवदुगं उत्तट्ठं जीवा पुण्णा हु सम्मगुणसहिदा ।**
**वदसहिदावि य पावा तव्विवरीया हवंतित्ति ॥ ६२२ ॥**

जीवद्विकमुक्तार्थं जीवाः पुण्या हि सम्यक्त्वगुणसहिताः ।
व्रतसहिता अपि च पापास्तद्विपरीता भवंतीति ॥ ६२२ ॥

जी० प्र०—जीवाजीवपदार्थौ द्वौ पूर्वं जीवसमासे षड्द्रव्याधिकारे चोक्तार्थौ। पुण्यजीवाः सम्यक्त्वगुणयुक्ता व्रतयुक्ताश्च स्युः। तद्विपरीतलक्षणाः पापजीवाः खलु-नियमेन॥ ६२२ ॥ चतुर्दशगुणस्थानेषु जीवसंख्यां मिथ्यादृष्टिसासादनौ च पापजीवाविति आह—

स० चं०—जीव पदार्थ अर अजीव पदार्थ तौ पूर्वै जीवसमास अधिकार विषैं वा इहां षट् द्रव्य अधिकार विषैं कहैं हैं बहुरि जे सम्यक्त्व गुणयुक्त होंइ अर व्रत युक्त होंइ ते पुण्य जीव कहिए। बहुरि इनिस्यों विपरीत स-म्यक्त्व व्रत रहित जीव ते पाप जीव जानने नियमकरि ॥ ६२२॥ तहां गुणस्थाननिविषैं जीवनिकी संख्या कहिए है तिनिविषैं मिथ्या दृष्टी अर सासादन ए तौ पाप जीव हैं ऐसा कहैं हैं—

**मिच्छाइट्ठी पावा णंताणंता य सासणगुणावि।**
**मल्लासंखेज्जदिमा अणअण्णदरुदयमिच्छगुणा ॥६२३॥**

मिथ्यादृष्टयः पापा अनतानंताश्च सासनगुणा अपि।
पल्यासख्येया अनन्यतरोदयमिथ्यात्वगुणाः ॥ ६२३ ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्टयः पापाः—पापजीवाः ते चानंतानंता एव इतरगुणस्थानजीवसंख्योनसंसारिमात्रत्वात् १३— सासादनगुणा अपि पापाः अनंतानुबंध्यन्यतमोदयेन प्राप्तमिथ्यात्वगुणत्वात् पल्यासंख्यातैकभागमात्रा भवंति प ॥ ६२३ ॥
a a ४

स० चं०—मिथ्या दृष्टी पापी जीव हैं ते अनंतानंत हैं जातैं संसारी राशिमैं अन्य गुण स्थानवालोंका प्रमाण घटाए मिथ्या दृष्टी जीवनिका प्रमाण हो है। बहुरि सासादन गुणस्थान वाले भी पाप जीव है जाते अनंनानु बंधी की चौकड़ी विषैं किसी एक प्रकृतिका उदयकरि मिथ्यात्व सदृश गुणकौं प्राप्त हो है ते सासादन वाले जीव पल्यके असंख्यातवे भाग प्रमाण हैं ॥ ६२३ ॥

**मिच्छा सावयसासणमिस्सा विरदा दुवारणंता य।**
**पल्लासंखेज्जदिममसंखगुणं संखसंखगुणं ॥६२४॥**

